# अथैकनवतितमोऽध्यायः

## गोवर्धनतीर्थवर्णनम्

ब्रह्मोवाच

ततो गोवर्धनं तीर्थं सर्वपापप्रणाशनम्। पितृणां पुण्यजननं स्मरणादपि पापनुत् ॥१॥
तस्य प्रभावं एष स्यान्मया दृष्टस्तु नारद। ब्राह्मणः कर्षकः कश्चिज्जाबालिरिति विश्रुतः ॥२॥
न विमुञ्चत्यनड्वाहौ मध्यं यातेऽपि भास्करे। प्रतोदेन प्रतुदति पृष्ठतोऽपि च पार्श्वयो ॥३॥
तौ गावावश्रुपूर्णाक्षौ दृष्ट्वा गौः कामदोहिनी। सुरभिर्जगतां माता नन्दिने सर्वमब्रवीत् ॥४॥
स चापि व्यथितो भूत्वा शम्भवे तन्न्यवेदयत्। शम्भुश्च वृषभं प्राह सर्वं सिध्यतु ते वचः ॥५॥
शिवाज्ञासहितो नन्दी गोजातं सर्वमाहरत्। नष्टेषु गोषु सर्वेषु स्वर्गे मर्त्ये ततस्त्वरा ॥६॥
मामवोचन्सुरगणा विना गोभिर्न जीव्यते। तानवोचं सुरान्सर्वाञ्शंकरं यात याचत ॥७॥
तथैवेशं तु ते सर्वे स्तुत्वा कार्यं न्यवेदयन्। ईशोऽपि विबुधानाह जानाति वृषभो मम ॥८॥
ते वृषं प्रोचुरमरा देहि गा उपकारिणः। वृषोऽपि विबुधानाह गोसवः क्रियतां क्रतुः ॥९॥

---

# अध्याय ९१

## गोवर्धन का वर्णन

**ब्रह्मा ने कहा**—इसके अनन्तर सब पापों को नष्ट करने वाला और पितरों को सुख देने वाला गोवर्धन तीर्थ है जिसके स्मरण से ही पाप नष्ट हो जाते है ॥१॥ नारद! उसका प्रभाव मैंने अपने नेत्रों से देखा है वह इस प्रकार है—जाबालि नाम से प्रसिद्ध कोई कृषक ब्राह्मण था ॥२॥ वह मध्याह्न हो जाने पर भी अपने बैलों को नहीं छोड़ता था अपितु चाबुक से उनके पृष्ठ और पार्श्व भाग पर मारता था ॥३॥ इस प्रकार पीड़ित आंसू से भरे नेत्र वाले बैलों को देखकर जगत की माता कामधेनु गौ ने नन्दी से जाकर सब कुछ कहा ॥४॥ नन्दी ने भी उन मूक पशुओं की व्यथा से व्यथित होकर भगवान् शंकर से निवेदन किया। शम्भु ने नन्दी से कहा कि तुम्हारी इच्छाओं के अनुसार ही कार्य सिद्धि होगी ॥५॥ नन्दी ने शिव की आज्ञा से सम्पूर्ण गो-समूह को ही छिपा दिया। इस प्रकार गो-समूह के नष्ट हो जाने पर स्वर्ग और मृत्युलोक में खलबली मच गई ॥६॥ देवताओं ने शीघ्रता से मेरे पास आकर कहा कि गौओं के बिना हम सब कैसे जी सकते हैं। उन देवताओं से मैंने कहा कि शंकर के पास जाओ और उनसे याचना करो ॥७॥ मेरे कहने के अनुसार उन सब देवताओं ने शिव की स्तुति की और उनसे अपना अभिप्राय व्यक्त किया। शंकर ने भी कहा कि इस विषय को मेरा वृषभ नन्दी ही जानता है ॥८॥ उन देवताओं ने पुनः नन्दी से कहा कि उपकारी गौओं को दे दो। नन्दी ने भी उनसे कहा कि आप लोग गोसव नामक यज्ञ करें ॥९॥ तभी जितनी

तत प्राप्स्यय गा सर्वा या दिव्या याश्च मानुषा । तत प्रवर्तते यज्ञो गोसवो देवनिर्मित ॥१०॥
गौतम्याश्च शुभे [1]पार्श्वे गावो ववृधिरे तत । गोवर्धन तु तत्तीर्थं देवाना प्रीतिवर्धनम् ॥११॥
तत्र स्नान मुनिश्रेष्ठ गोसहस्रफलप्रदम् । किंचिद्दानादिना यत्स्यात्फल तत्तु न विद्महे ॥१२॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे तीर्थमाहात्म्ये गोवर्धनतीर्थवर्णन नामैकनवतितमोऽध्याय ॥९१॥
गौतमीमाहात्म्ये द्वाविशोऽध्याय ॥२२॥

# अथ द्विनवतितमोऽध्यायः

## पापप्रणाशनतीर्थवर्णनम्

### ब्रह्मोवाच

पापप्रणाशन नाम तीर्थं पापभयापहम् । नामधेय प्रवक्ष्यामि शृणु नारद यत्नत ॥१॥
धृतव्रत इति ख्यातो ब्राह्मणो लोकविश्रुत । तस्य भार्या मही नाम तरुणी लोकसुन्दरी ॥२॥
तस्य पुत्र सूर्यनिभ सनाज्जात इति श्रुत । धृतव्रत तथाऽकर्षन्मृत्यु कालेरितो मुने ॥३॥
तत सा बालविधवा बालपुत्रा सुरूपिणी । त्रातार नैव पश्यन्ती गालवाश्रममभ्यगात् ॥४॥

---

दिव्य और मत्यलोक की गौएँ है प्राप्त हो सक्ती हैं। तदनन्तर देवो की योजना के अनुसार गोसव यज्ञ का अनुष्ठान प्रारम्भ हुआ ॥१०॥ यज्ञ के परिणामस्वरूप गौतमी के पवित्र कछार म गोओ की वद्धि होने लगी। वह गोवधन तीर्थ देवताओ को अधिक प्रसन्न करने वाला है ॥११॥ मुनिश्रष्ठ उस तीथ का स्नान सहस्र गोदान का फल देता है। वहाँ दान देने का जो फल है उसको तो मैं भी नही जानता अत कहने म असमथ हूँ ॥१२॥

श्रीब्रह्म महापुराण गोवधनतीथवणन नामक इक्यानववाँ अध्याय समाप्त ॥९१॥

# अध्याय ९२

## पापप्रणाशन तीर्थ का वर्णन

नारद ! पाप भय को दूर करने वाला एक पाप प्रणाशन नामक तीथ है उसका यह नाम क्या पडा इसको मैं कह रहा हूँ तुम यत्नपूवक सुनो ॥१॥ धतव्रत नाम का एक परम लोकप्रसिद्ध ब्राह्मण था। उसकी मही नाम की विश्व-सुन्दरी युवती स्त्री थी ॥२॥ उसके सूय के समान तेजस्वी सनाज्जात नामक एक पुत्र हुआ। मुनि ! काल की प्ररणा से मृत्यु ने उस धतव्रत को खीच लिया ॥३॥ इसके अनन्तर वह सुन्दरी बाल विधवा जिसका पुत्र अभी अबोध था—किसी को अपना रक्षक न देखकर गालव ऋषि के आश्रम म चली गई ॥४॥ गालव को अपना पुत्र

---

[1] म पारे।

तस्मै पुत्रं निवेद्याथ स्वैरिणी पापमोहिता। सा बभ्राम बहून्देशान्सुखकामा कामचारिणी ॥५॥
तत्पुत्रो गालवगृहे वेदवेदाङ्गपारगः। जातोऽपि मातृदोषेण वेश्यैरिलमतिस्त्वभूत् ॥६॥
जनस्थानमिति ख्यातं नानाजातिसमावृतम्। तत्रासौ पण्यवेषेण अध्यास्ते च मही तथा ॥७॥
तत्सुतोऽपि बहून्देशान्परिबभ्राम कामुकः। सोऽपि कालवशात्तत्र जनस्थानेऽवसत्तदा ॥८॥
स्त्रियमाकाङ्क्षते वेश्या धृतव्रतसुतो द्विजः। मही चापि धनं दातॄन्पुरुषान्समपेक्षते ॥९॥
मेने न पुत्रमात्मीयं स चापि न तु मातरम्। तयोः समागमश्चाऽऽसीद्विधिना मातृपुत्रयोः ॥१०॥
एवं बहुतिथे काले पुत्रः मातरि गच्छति। तयोः परस्परं ज्ञानं नैवाऽऽसीन्मातृपुत्रयोः ॥११॥
एवं प्रवर्तमानस्य पितृधर्मेण सन्मतिः। आसीत्तस्याप्यसद्वृत्ते शृणु नारद चित्रवत् ॥१२॥
स्वैरस्थित्या वर्तमानो नेदं स परिहातवान्। ब्राह्मीं संध्यामनुष्ठाय तदूर्ध्वं तु धनार्जनम् ॥१३॥
विद्याबलेन वित्तानि बहून्यार्ज्य ददात्यसौ। तथा स प्रातरुत्थाय गङ्गां गत्वा यथाविधि ॥१४॥
शौचादि स्नानसंध्यादि सर्वं कार्यं यथाक्रमम्। कृत्वा तु ब्राह्मणान्नत्वा ततोऽभ्येति स्वकर्मसु ॥१५॥
प्रातःकाले गौतमीं तु यदा याति विरूपवान्। कुष्ठसर्वाङ्गशिथिलः पूयशोणितनिःस्रवः ॥१६॥
स्नात्वा तु गौतमीं गङ्गां यदा याति सुरूपधृक्। ज्ञातः सूर्याग्निसदृशो मूर्तिमानिव भास्करः ॥१७॥

---

देकर वह स्वच्छन्दचारिणी पाप कर्मों के आकर्षण से मोहित होकर यौन सुख की कामना से स्वेच्छापूर्वक बहुत देशों में घूमने लगी ॥५॥ यद्यपि उसका पुत्र गालव के आश्रम में वेद वेदाङ्गों का ज्ञाता हुआ तथापि मातृदोष के कारण उसकी वेश्यागमन की ओर प्रवृत्ति हो गई ॥६॥ इधर वह जनस्थान नामक नगर में—जहाँ विभिन्न जाति के लोग रहते थे—वेश्या वृत्ति से रहने लगी ॥७॥ उसका कामुक पुत्र भी इधर-उधर बहुत से देशों का भ्रमण करता रहा। उस समय वह भी समय की प्रेरणा से उसी जनस्थान में रहता था ॥८॥ इधर ब्राह्मण धृतव्रत का पुत्र वेश्या नारी की इच्छा करता था उधर मही भी धन देने वाले लम्पट पुरुषों की अपेक्षा रखती थी। ॥९॥ उस कामी पुत्र ने न तो माता को और न माता ने ही अपने औरस पुत्र को पहचाना। फलतः उन माता-पुत्रों का परस्पर समागम हो गया ॥१०॥ इस प्रकार बहुत समय बीत गया। माता पुत्र में परस्पर अनुचित सम्बन्ध चलता रहा परन्तु उन दोनों को माता-पुत्र के पारस्परिक सम्बन्ध का ज्ञान नहीं था ॥११॥ नारद! सुनो यह आश्चर्य का विषय है कि इस प्रकार अनुचित व्यवहार में प्रवृत्त रहने वाले उस दुष्कर्मी ब्राह्मण में पिता के प्रभाव के कारण सद्बुद्धि थी ॥१२॥ इस प्रकार स्वेच्छा में लीन रहते हुए भी उसने अपने नित्यकर्म को नहीं छोड़ा। प्रतिदिन वह प्रातः संध्या का अनुष्ठान करता तत्पश्चात् धन कमाने के लिए जाता था ॥१३॥ वह अपने विद्या के प्रभाव से धन कमाता पुनः उसी को मायका दे देता था। प्रातःकाल उठ कर यथाविधि गङ्गातट पर जाता था और क्रम पूर्वक शौच स्नान सन्ध्या आदि सब क्रियाएँ समाप्त कर ब्राह्मणों को नमस्कार करता था तत्पश्चात् अपने कार्य में लग जाता था ॥१४-१५॥ प्रातःकाल जब वह गौतमी को जाता था तब वह विरूप रहता सर्वाङ्ग कुष्ठ रोग से शिथिल रहता। उसके शरीर के व्रण से पूय और रक्त बहता रहता था। जब उधर से स्नान के बाद लौटता था तब सुन्दर रूप वाला शान्त सूर्य और अग्नि के समान तेजस्वी होकर आता था। वह अपनी कान्ति से ऐसा ज्ञात होता था मानो मूर्तिमान् भास्कर है ॥१६-१७॥ परन्तु वह ब्राह्मण अपने इन दोनों रूपों को नहीं देख पाता था

एतद्रूपद्वय स्वस्य नैव पश्यति स द्विज । गालवो यत्र भगवांस्तपोज्ञानपरायण ॥१८॥
आश्रित्य गौतमीं देवीं आस्ते च मुनिभिर्वृत । ब्राह्मणोऽपि च तत्रैव नित्य तीर्थं समेत्य च ॥१९॥
गालव च नमस्याथ ततो याति स्वमन्दिरम् । गङ्गाया सेवनात्पूर्वं सनाज्जातस्य यद्वपु ॥२०॥
स्नानसध्योत्तरे काले पुनर्यदपि तद्द्विजे । उभय तस्य तद्रूप गालवो नित्यमेव च ॥२१॥
दृष्ट्वा सविस्मयो मेने किंचिदस्त्यत्र कारणम । एव सविस्मयो भूत्वा गालव प्राह त द्विजम् ॥२२॥
गच्छन्त तु नमस्याथ सनाज्जात गरुर्गृहम् । आहूय यत्नतो धीमान्कृपया विस्मयेन च ॥२३॥

गालव उवाच

को भवान्क्व च गन्तासि किं करोषि क्व भोक्ष्यसि । किंनामा त्व क्व शय्या ते का ते भार्या वदस्व मे ॥२४॥

ब्रह्मोवाच

गालवस्य वच श्रुत्वा [1]ब्राह्मणोऽप्याह त मुनिम् ॥२५॥

ब्राह्मण उवाच

इव कथ्यते मया सर्व ज्ञात्वा कार्यविनिर्णयम् ॥२६॥

ब्रह्मोवाच

एवमुक्त्वा गालव त सनाज्जातो गृह ययौ । भुक्त्वा रात्रौ तया सम्यक्शय्यामासाद्य बन्धकीम् ॥
उवाच चकित स्मृत्वा गालवस्य तु यद्वच ॥२७॥

---

तप और ज्ञान म सवदा त ीन रहने वाले गालवमुनि अपने साथी मुनियो के साथ जहाँ गौतमी के तट पर स ध्या व दनादि करते थे वहीं वह ब्राह्मण भी नित्य आता और मिलता था तथा गावल मुनि को प्रणाम कर अपने घर को जाता था ॥१८ १९॥ गगा स्नान के पूव सनाज्जात का जैसा शरीर रहता था और पुन स्नान सध्या के बाद उस ब्राह्मण का जैसा रूप हो जाता था उसके उस उभय रूपो को नित्य देखकर मुनि गालव को बहुत आश्चर्य हुआ सोचा इसम अवश्य कुछ कारण है ॥२० २१॥ निदान इस प्रकार विस्मित होकर बुद्धिमान गुरु गालव ने नमस्कार के बाद घर जाने के लिये प्रस्तुत उस ब्राह्मण को बुलाकर कृपा और आश्चय से युक्त होकर वड यत्न से पूछा ॥२२-२३॥

**गालव ने कहा**—तुम कौन हो ! कहाँ जा रहे हो ? क्या काय करते हो ? कहा भोजन करते हो ? तुम्हारा नाम क्या है ? कहाँ सोते हो ? तुम्हारी भार्या कौन है ? इन प्रश्नो का उत्तर मुझे दो ॥२४॥

**ब्राह्मण न कहा**—मैं कल भलीभाँति विचार कर उत्तर दूगा ॥२६॥

**ब्रह्मा ने कहा**—इस प्रकार गालव मुनि से कहकर सनाज्जात अपने घर को चला गया । रात्रि मे भोजन के पश्चात उस वश्या के साथ भलीभाँति शय्या पर बैठकर गालव की बातो का स्मरण करता हुआ वह चकित होकर वेश्या स बोला ॥२७॥

---

[1] घ ०णो भ्रान्तवन्मुनि० ।

ब्राह्मण उवाच

त्वं तु सर्वगुणोपेता बन्धक्यपि पतिव्रता। आवयोः सदृशी प्रीतिर्यावज्जीवं प्रवर्तताम्॥२८॥
तथाऽपि किंचित्पृच्छामि किंनाम्नी त्वं क्व वा कुलम्। किंनु स्थानं क्व वा बन्धुर्मम सर्वं निवेद्यताम्॥२९॥

बन्धक्युवाच

धृतव्रत इति ख्यातो ब्राह्मणो दीक्षितः शुचिः। तस्य भार्या मही चाहं मत्पुत्रो गालवाश्रमे॥३०॥
उत्सृष्टो मतिमान् बालः सनाज्जात इति श्रुतः। अहं तु पूर्वदोषेण त्यक्त्वा धर्मं कुलागतम्।
स्वैरिणी त्विह वर्तेऽहं विद्धि मां ब्राह्मणीं द्विज॥३१॥

ब्रह्मोवाच

तस्यास्तद्वचनं श्रुत्वा मर्मविद्ध इवाभवत्। पपात सहसा भूमौ वेश्या तं वाक्यमब्रवीत्॥३२॥

वेश्योवाच

किं तु जातं द्विजश्रेष्ठ क्व च प्रीतिर्गता तव। किं तु वाक्यं मया चोक्तं तव चित्तविरोधकृत्॥३३॥
आत्मानमात्मनाऽऽश्वास्य ब्राह्मणो वाक्यमब्रवीत्॥३४॥

ब्राह्मण उवाच

धृतव्रतः पिता विप्रस्तत्पुत्रोऽहं सनात्यतः। माता मही मम इयं मम दैवादुपागता॥३५॥

---

ब्राह्मण ने कहा—तुम सब गुणों से युक्त वेश्या होते हुए भी पतिव्रता हो। यह हम लोगों का समान प्रेम जीवन भर रहे। फिर भी मैं कुछ पूछ रहा हूँ। तुम्हारा नाम क्या है? कुल क्या है? तुम्हारा कौन सा स्थान (जन्मभूमि) है? तुम्हारे बन्धु (हितच्छु माता पिता या परिवार) कहाँ रहते हैं? इन बातों को मुझे बताओ॥२८-२९॥

बन्धकी ने कहा—धृतव्रत नाम का पवित्र एवं यज्ञनिष्ठ ब्राह्मण था। उसी की मैं भार्या हूँ। मेरा नाम मही है। मैंने अपने सनाज्जात नामक बुद्धिमान् पुत्र को बाल्यावस्था में ही गालव के आश्रम में छोड़ दिया। स्वयं अपने पूर्वजन्म के दोष के कारण कुलधर्म को छोड़कर इस प्रकार वेश्या बनकर रह रही हूँ। द्विज! मुझ ब्राह्मणी की यही कथा है॥३०-३१॥

ब्रह्मा ने कहा—उसकी उन बातों को सुनकर वह मर्माहत सा हो गया। वह एकाएक पृथ्वी पर गिर पड़ा। यह देखकर वेश्या ने उस ब्राह्मण से कहा॥३२॥

वेश्या ने कहा—द्विजश्रेष्ठ! क्या क्या हो गया? तुम्हारा वह प्रेम कहाँ गया? क्या मैंने ऐसा वाक्य कह दिये जो तुम्हारे हृदय में विरुद्ध भावना उत्पन्न करने वाले हैं? इन बातों को सुनकर ब्राह्मण ने स्वयं अपने को सम्भाल कर कहा॥३३-३४॥

ब्राह्मण ने कहा—धृतव्रत मेरे पिता का नाम है। मैं उन्हीं का पुत्र विप्र सनाज्जात हूँ। यह मेरी ही माता मही है जो दैवयोग से मेरे समक्ष इस रूप में आई है॥३५॥

### ब्रह्मोवाच

एतच्छ्रुत्वा तस्य वाक्यं साऽप्यभूदतिदुःखिता। तयोस्तु शोचतोः पश्चात्प्रभाते विमले रवौ॥
गालवं मुनिशार्दूलं गत्वा विप्रो न्यवेदयत् ॥३६॥

### ब्राह्मण उवाच

धृतव्रतसुतो ब्रह्मंस्त्वया पूर्वं तु पालितः। उपनीतस्त्वया चैव मही माता मम प्रभो॥३७॥
किं करोमि च किं कृत्वा निष्कृतिर्मम वै भवेत् ॥३८॥

### ब्रह्मोवाच

तद्विप्रवचनं श्रुत्वा गालवः प्राह मा शुचः। तवेदं द्विविधं रूपं नित्यं पश्याम्यपूर्ववत्॥३९॥
ततः पृष्टोऽसि वृत्तान्त श्रुत ज्ञातं मया यथा[1]। यत्कृत्यं तव तत्सर्वं गङ्गायां प्रत्यगात्क्षयम्॥४०॥
अस्य तीर्थस्य माहात्म्यादस्या देव्याः प्रसादतः। पूतोऽसि प्रत्यहं वत्स नात्र कार्या विचारणा॥४१॥
प्रभाते तव रूपाणि सपापानि त्वहर्निशम्। पश्येऽहं पुनरप्येव रूप तव गुणोत्तमम्[2]॥४२॥
आगच्छन्त त्वागोयुक्त गच्छन्त त्वामनागसम्। पश्यामि नित्य तस्मात्त्वं पूतो देव्या कृतोऽधुना॥४३॥
तस्मान्न कार्यं ते किंचिदवशिष्टं भविष्यति। इय च माता ते विप्र ज्ञाता या चैव बन्धकी॥४४॥

---

**ब्रह्मा बोले**—उसकी इन बातो को सुनकर वह भी अत्यन्त दुःखी हुई। इस प्रकार पश्चात्ताप करते-करते प्रात हो गया। निर्मल सूर्य प्राची मे चमकने लगे। तब विप्र ने मुनिपुगव गालव से कहा॥३६॥

**ब्राह्मण ने कहा**—ब्रह्मन्! मैं धृतव्रत का पुत्र हूँ। शैशव मे आपने ही मेरा पालन पोषण और उपनयन (यज्ञोपवीत) किया है। प्रभु! यही मेरी माता है। मैं क्या करूँ? क्या करने से मेरा उद्धार होगा?॥३७-३८॥

**ब्रह्मा बोले**—उस विप्र की बाते सुनकर गालव ने कहा—'मत डरो। तुम्हारे इन दो रूपो को प्रतिदिन अनोखे स्वरूप मे मैं देखता हूँ। इसके पश्चात् जैसा कि मैंने सुनाया और अनुमान द्वारा जाना, उसी वृत्तान्त को मैंने पूछा है। तुम्हारे प्राचीन किये हुए सभी दुष्कर्म इस समय गौतमी मे नष्ट हो गये। वत्स! इस तीर्थ के माहात्म्य वश, इस देवी की कृपा से तुम प्रतिदिन पवित्र हो इस विषय मे अधिक शोक करने की आवश्यकता नही। प्रतिदिन प्रात काल तुम्हारे पापयुक्त स्वरूप को देखता हूँ, पुन तत्काल ही तुम्हारे उस रूप-गुण से सम्पन्न आकृति को भी देखता हूँ॥३९-४२॥ नित्य ही आते समय तो तुम को रोगयुक्त देखता था परन्तु जाते समय स्वस्थ एव रूपमय। अत तुमको देवी गौतमी ने इस समय पवित्र बना दिया॥४३॥ तो तुम्हारा कोई भी कार्य शेष नही रह गया है। विप्र! यह तुम्हारी माता, जो वेश्या के नाम से प्रसिद्ध है, वह भी अत्यन्त पश्चात्ताप की ज्वाला मे जल चुकी है। इसलिये वह भी पाप से सर्वथा मुक्त हो गई। वत्स! प्राणियो की विषयो के प्रति आसक्ति स्वाभाविक है, परन्तु यह भी सत्य है कि दैववश सत्सग जन्य महापुण्य से निवृत्ति भी हो जाती है। इसके अतिरिक्त पूर्व-

---

१ घ. तया। २ घ ०त्तरम्।

पश्चात्तापं गताऽत्यन्तं निवृत्ता स्वय पातकात्। भूतानां विषये प्रीतिर्वत्स स्वाभाविकी यतः ॥४५॥
सत्सङ्गतो महापुण्यान्निवृत्तिर्दैवतो भवेत्। अत्यर्थमनुतप्तेयं प्रागाचरितपुण्यतः ॥४६॥
स्नानं कृत्वा चात्र तीर्थे ततः पूता भविष्यति। तथा तौ चक्रतुरुभौ मातापुत्रौ च नारद ॥४७॥
स्नानाद्बभूवतुरुभौ गतपापावसंशयम्। ततः प्रभृति तत्तीर्थं धौतपापं प्रचक्षते ॥४८॥
पापप्रणाशनं नाम गालवं चेति विश्रुतम्। महापातकमल्पं वा तथा यच्चोपपातकम्॥
तत्सर्वं नाशयेदेतद्धौतपापं सुपुण्यदम् ॥४९॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे गौतमीमाहात्म्ये धौतपापमाहात्म्यनिरूपणं नाम द्विनवतितमोऽध्यायः ॥९२॥
गौतमीमाहात्म्ये त्रयोविंशोऽध्यायः ॥२३॥

## अथ त्रिनवतितमोऽध्यायः

### विश्वामित्रतीर्थवर्णनम्

**ब्रह्मोवाच**

यत्र दाशरथी रामः सीतया सहितो द्विज। पितॄन्संतर्पयामास पितृतीर्थं ततो विदुः ॥१॥
तत्र स्नानं च दानं च पितॄणां तर्पणं तथा। सर्वमक्षयतामेति नात्र कार्या विचारणा ॥२॥

---

जन्मकृत पुण्यों के फलस्वरूप यह अत्यन्त अनुतप्त भी है ॥४४-४६॥ इसलिये इस तीर्थ में स्नान करने से यह शीघ्र पवित्र हो जायगी। नारद! उन दोनों माता और पुत्रा ने ऋषि के कथनानुसार सारा कार्य किया। स्नान के करने से ही वे दोनों निश्चित ही पवित्र हो गये ॥४७॥ तभी से वह तीर्थ धौतपाप नाम से प्रसिद्ध हो गया, साथ ही उसके पापप्रणाशन (पाप नष्ट करने वाला) और गालव नाम भी प्रसिद्ध हैं। यह अत्यन्त पुण्य देने वाला गालव नामक तीर्थ चाहे अधिक पाप हो चाहे कम अथवा जो कुछ उपपाप भी हैं उनको क्षणभर में नष्ट कर देता है ॥४८-४९॥

श्रीब्रह्ममहापुराण में धौतपाप-माहात्म्य निरूपण नामक बानवेवाँ अध्याय समाप्त ॥९२॥

## अध्याय ९३

### विश्वामित्रतीर्थ का वर्णन

**ब्रह्मा बोले**—जहाँ दशरथ-पुत्र राम ने सीता के सहित अपने पितरों को तृप्त किया, उसको पितृ-तीर्थ कहा जाता है। उस तीर्थ में स्नान, दान और पितरों का तर्पण, ये सभी अक्षय पुण्य के देने वाले हैं, इस पर विचार करने की आवश्यकता नहीं। जहाँ पर दशरथ पुत्र राम ने महामुनि विश्वामित्र की तत्त्वद्रष्टा मुनिजनों के सहित पूजा

यत्र दाशरथी रामो विश्वामित्रं महामुनिम्। पूजयामास राजेन्द्रो मुनिभिस्तत्त्वदर्शिभिः॥३॥
विश्वामित्रं तु तत्तीर्थमृषिजुष्टं सुपुण्यदम्। तत्स्वरूपं च वक्ष्यामि पठितं वेदवादिभि.॥४॥
अनावृष्टिरभूत्पूर्वं प्रजानामतिभीषणा। विश्वामित्रो महाप्राज्ञ. सशिष्यो गौतमीमगात्॥५॥
शिष्यान्पुत्रांश्च जायां च कृशान्दृष्ट्वा क्षुधातुरान्। व्यथितः कौशिकः श्रीमाञ्छिष्यानिदमुवाच ह॥६॥

## विश्वामित्र उवाच

यथाकथंचिद्यत्किंचिद्यत्र क्वापि यथा तथा। आनीयतां किंतु भक्ष्यं भोज्यं वा मा विलम्ब्यताम्॥
इदानीमेव गन्तव्यमानेतव्यं क्षणेन तु ॥७॥

## ब्रह्मोवाच

ऋषेस्तद्वचनाच्छिष्याः क्षुधितास्त्वरया ययुः। अटमाना इतश्चेतो मृतं ददृशिरे शुनम्॥८॥
तमादाय त्वरायुक्ता आचार्याय न्यवेदयन्। सोऽपि तं भद्रमित्युक्त्वा प्रतिजग्राह पाणिना॥९॥
विशसध्वं श्वमासं च क्षालयध्वं च वारिणा पचध्वं मन्त्रवच्चापि हुत्वाऽग्नौ तु यथाविधि॥१०॥
देवानृषीन्पितृनन्यांस्तर्पयित्वाऽतिथीन्गुरून्। सर्वे भोक्ष्यामहे शेषमित्युवाच स कौशिकः॥११॥
विश्वामित्रवचः श्रुत्वा शिष्याश्चक्रुस्तथैव तत्। पच्यमाने श्वमासे तु देवदूतोऽग्निरभ्यगात्॥
देवाना सदने सर्वं देवेभ्यस्तन्न्यवेदयत् ॥१२॥

---

की, उस शुभ, पुण्यप्रद, ऋषियो से अहर्निश सेवित विश्वामित्र तीर्थ के स्वरूप का परिचय दे रहा हूँ, जिसका वेदाभ्यासी लोग सर्वदा गान किया करते है। आज से बहुत पहले का समय था। प्रजा को अत्यन्त कष्ट देने वाला भयकर सूखा (अनावृष्टि) पडा। यह देखकर महाप्राज्ञ विश्वामित्र अपने शिष्यवर्ग के साथ गौतमी के तट पर गये। अपने पुत्र स्त्री, और शिष्यो को कृशकाय और भूख से व्याकुल देखकर श्रीमान् विश्वामित्र व्यथित हो गये। उन्होने अपने शिष्यो से कहा ॥१-६॥

विश्वामित्र बोले—जिस किसी प्रकार जो कुछ, जहाँ कही भी खाने योग्य या पीने योग्य पदार्थ मिलें ले आओ। विलम्ब करने की आवश्यकता नही। अभी-अभी चले जाओ और क्षण भर मे ही लाना होगा॥७॥

ब्रह्मा बोले—ऋषि की बातें सुनकर भूखे वे शिष्य शीघ्र इधर-उधर चले गये। इधर उधर घूमने पर उन लोगो ने एक मृत कुत्ते को देखा। उसको लेकर बडी शीघ्रता से आचार्य विश्वामित्र को अर्पित कर दिया। उन्होंने भी कल्याण हो ऐसा कह कर अपने हाथो मे ले लिया और कहा कि इस श्वमास को काट डालो, पानी से धो डालो और अग्नि मे डाल कर विधिपूर्वक मन्त्र के साथ इसको पकाओ, पुन देवता, ऋषि, पितर, एव अन्य अतिथि गुरुजनो को तृप्त कर बचे हुए भाग को हम सब भोजन करेंगे। विश्वामित्र की उपर्युक्त बातें सुनकर शिष्यो नेउसी तरह किया। इस प्रकार जब कुत्ते का मास पकाया जाने लगा तब उसी समय देवदूत अग्नि देवो के समीप गये और सब देवो से उस घटना को कह सुनाया॥८-१२॥

---

१ क ०त्वा क्रमाद्यम्। स०।

### अग्निरुवाच

देवैः श्वमांसं भोक्तव्यमापन्नमृषिकल्पितम् ॥१३॥

### ब्रह्मोवाच

अग्नेस्तद्वचनादिन्द्रः श्येनो भूत्वा विहायसि। स्थालीमथाहरत्पूर्णां मांसेन पिहितां तदा ॥१४॥
तत्कर्म दृष्ट्वा शिष्यास्ते ऋषेः श्येनं न्यवेदयन्। हृता स्थाली मुनिश्रेष्ठ श्येनेनाकृतबुद्धिना ॥१५॥
ततश्चुकोप भगवाञ्छप्तुकामस्तदा हरिम्। ततो ज्ञात्वा सुरपतिः स्थालीं चक्रे मधुप्लुताम् ॥१६॥
पुनर्निवेशयामास उल्कास्वेव खगो हरिः। मधुना तु समायुक्तां विश्वामित्रश्चुकोप ह॥
स्थालीं वीक्ष्य ततः कोपादिदमाह स कौशिकः ॥१७॥

### विश्वामित्र उवाच

श्वमांसमेव नो देहि त्वं हरामृतमुत्तमम्। नो चेत्त्वां भस्मसात्कुर्यामिन्द्रो भीतस्तदाब्रवीत् ॥१८॥

### इन्द्र उवाच

मधु हुत्वा यथान्यायं पिब पुत्रैः समन्वितः। किमनेन श्वमांसेन अमेध्येन महामुने ॥१९॥

### ब्रह्मोवाच

विश्वामित्रोऽपि नेत्याह भुक्तेनैकेन किं फलम्। प्रजा सर्वाश्च सीदन्ति किं तेन मधुना हरे ॥२०॥

---

अग्नि ने कहा—ऋषि द्वारा बनाया हुआ कुत्ते का मांस आप देवों को खाना होगा ॥१३॥

ब्रह्मा बोले—अग्नि की उन बातों को सुनकर इन्द्र श्येन (बाज) बनकर मांस से परिपूर्ण और ढकी हुई स्थाली को लेकर आकाश में उड़ गया। ऋषि शिष्यों ने यह कर्म देखकर श्येन के इस घोर कर्म को ऋषि से निवेदन किया कि मुनिश्रेष्ठ! किसी अविवेकी बाज ने मांस की स्थाली चुरा ली है। तदनन्तर भगवान विश्वामित्र इन्द्र को शाप देने की इच्छा से अत्यन्त कुपित हुए। इस अभिप्राय को जानकर बाजरूपधारी इन्द्र ने स्थाली को मधु से परिपूर्ण कर दिया और उसको पुनः जलती हुई लकड़ियों पर रख दिया। विश्वामित्र मधु से परिपूर्ण स्थाली को देखकर और अधिक कुपित हो गये। तब क्रोध से उन्होंने कहा ॥१४-१७॥

विश्वामित्र बोले—तुम हम लोगों को कुत्ते का मांस ही दो अपना उत्तम अमृत ले जाओ नहीं तो तुमको भस्म कर दूंगा। इन्द्र मुनि की क्रोध मुद्रा को देखकर भयभीत हो गये और बोले ॥१८॥

इन्द्र ने कहा—मधु को ही यथाभाग वितरित कर पुत्र परिवार सहित पीजिये। महामुने! इस अपवित्र, कुत्ते का मांस खाने से क्या लाभ होगा? ॥१९॥

ब्रह्मा बोले—विश्वामित्र ने भी कहा कि नहीं केवल हम लोगों के भोजन कर लेने से क्या लाभ होगा? इन्द्र! सारी प्रजा कष्ट पा रही है। तो उस मधु या मधुपान से क्या लाभ होगा? यदि सबके लिये अमृत का प्रबन्ध

---

१ क देवा। २ क ०नेन क०।

सर्वेषाममृत चेत्स्याद्भोक्ष्येऽहममृत शुचि। अथवा देवपितरो भोक्ष्यन्तीद श्वमासकम् ॥२१॥
पश्चादह तच्च मास भोक्ष्ये नानृतमस्ति मे। ततो भीत सहस्राक्षो मेघानाहूय तत्क्षणात् ॥२२॥
ववर्ष चामृत वारि ह्यमृतेनार्पिता प्रजा। पश्चात्तदमृत पुण्य हरिदत्त यथाविधि ॥२३॥
तर्पयित्वा सुरानादौ तर्पयित्वा जगत्त्रयम्। विप्र सभुक्तवाञ्शिष्यैर्विश्वामित्र स्वभार्यया ॥२४॥
तत प्रभृति तत्तीर्थमाख्यात चातिपुण्यदम्। यत्राऽऽगत सुरपतिर्लोकानाममृतार्पणम् ॥२५॥
सजात मासवर्जं तु तत्तीर्थं पुण्यद नृणाम्। तत्र स्नान च दान च सर्वक्रतुफलप्रदम् ॥२६॥
तत प्रभृति तत्तीर्थं विश्वामित्रमिति स्मृतम्। मधुतीर्थमथैन्द्र च श्येन पर्जन्यमेव च ॥२७॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे स्वयम्भ्वृषिसवादे तीर्थमाहात्म्ये विश्वामित्रतीर्थवर्णन नाम त्रिनवतितमोऽध्याय ॥९३॥
गौतमीमाहात्म्ये चतुर्विंशोऽध्याय ॥२४॥

# अथ चतुर्नवतितमोऽध्यायः

## श्वेततीर्थवर्णनम्

### ब्रह्मोवाच

श्वेततीर्थमिति ख्याल त्रैलोक्ये विश्रुत शुभम्। तस्य श्रवणमात्रेण सर्वपापै प्रमुच्यते ॥१॥

---

हो तो मैं भी पवित्र अमृत का पान करूँगा नही तो देव पितर सभी उस अमेध्य मास को ही खायेंगे। इसके बाद मैं उस मास को खाऊँगा मेरा कथन असत्य नही है। विश्वामित्र की इन बातो से सहस्र नेत्र वाले इन्द्र भयभीत हो गये। उसी समय मेघो को बुलाकर अमृत मय जल की वर्षा कर सम्पूण प्रजा को अमृतदान से तृप्त किया। इसके अनन्तर इन्द्र के दिये हुए पवित्र अमृत को लेकर यथाविधि पहले देवताओ को और तीनो लोक को विश्वामित्र ने तप्त किया पुन अपनी भार्या और शिष्यो के साथ स्वय पान किया। उस समय से वह तीथ अत्यन्त पुण्यप्रद माना जाने लगा। उस तीथ मे स्नान करने और दान देने से सब यज्ञो का फल प्राप्त होता है। और उसी समय से वह विश्वामित्र-तीथ नाम से प्रसिद्ध हुआ। कोई उसका मधुतीर्थ ऐन्द्र श्येन, और पजन्य भी कहते हैं ॥२०-२७॥

श्रीब्रह्ममहापुराण मे विश्वामित्रतीर्थ वर्णन नामक तिरानबेवां अध्याय समाप्त ॥९३॥

# अध्याय ९४

## श्वेततीर्थ का वर्णन

*ब्रह्मा बोले—त्रिभुवन मे अति प्रसिद्ध श्वेततीथ नामक एक तीर्थ है। उस तीथ के नाम श्रवण मात्र से मनुष्य सब पापो से मुक्त हो जाते हैं। प्राचीन काल मे श्वेत नामक एक ब्राह्मण ऋषि गौतम का सखा था। वह गौतमी*

श्वेतो नाम पुरा विप्रो गौतमस्य प्रिय सखा। आतिथ्यपूजानिरतो गौतमीतीरमाश्रित ॥२॥
मनसा कर्मणा वाचा शिवभक्तिपरायण । ध्यायन्त त द्विजश्रेष्ठ पूजयन्त सदाशिवम् ॥३॥
पूर्णायुष द्विजवर शिवभक्तिपरायणम्। नेतु दूता समाजग्मुर्दक्षिणाशापतेस्तदा ॥४॥
नाशक्नुवन्गृह तस्य प्रवेष्टुमपि नारद। तदा काले व्यतिक्रान्ते चित्रको मृत्युमब्रवीत् ॥५॥

## चित्रक उवाच

किं नाऽऽयाति क्षीणजीवो मृत्यो श्वेत कथत्विति। नायाप्यायान्ति दूतास्ते मृत्योर्नैवोचित तु ते ॥६॥

## ब्रह्मोवाच

ततश्च कुपितो मृत्यु प्रायाच्छ्वेतगृह स्वयम्। बहि स्थितास्तदा पश्यन्मृत्युर्दूता भयार्दितान् ॥
प्रोवाच' किमिद दूता मृत्युमूचुश्च दूतका ॥७॥

## दूता ऊचु'

शिवेन रक्षित श्वेत वय नो वीक्षितु क्षमा। येषा प्रसन्नो गिरिशस्तेषा का नाम भीतय ॥८॥

## ब्रह्मोवाच

पाशपाणिस्तदा मृत्यु प्राविशद्यत्र स द्विज। नासौ विप्रो विजानाति मृत्यु वा धर्मकिंकरान् ॥९॥

---

के तीर पर आश्रम बना कर रहता था। सवदा द्वार पर आये अतिथियो के आतिथ्य-सत्कार मे लगा रहता था। मन वचन और कम से उसकी शिव म निष्ठा रहती थी। एक दिन जब उस शिव भक्ति-परायण द्विजवर की आयु का अन्त समय आया तब सदाशिव की पूजा म रत और ध्यानमग्न उस श्रेष्ठ द्विज को ले जाने के लिये यम के दूत आये। नारद! उस शिवभक्त के तेज से हतवीर्य हो वे यमदूत उसके गृह म प्रवेश नही कर पाते थे। उधर विलम्ब होने पर चित्रक ने मृत्यु से पूछा—॥१ ५॥

**चित्रक ने कहा**—मृत्यु! आयु क्षीण हो जाने पर भी श्वेत क्यो नही आ रहा है? अब तक तुम्हारे त भी नही आये यह तुम्हारे लिये उचित नही है ॥६॥

**ब्रह्मा बोले**—इस पर मृत्यु कुपित होकर स्वय विप्र श्वेत के घर गया। वहाँ अपने भयत्रस्त दूतो को बाहर बैठे देखकर बोला— दूतो! यह क्या है? यह सुनकर दूतो ने मृत्यु से कहा ॥७॥

**दूतो ने कहा**—शिव के द्वारा रक्षित श्वेत को हम लोग आँख उठाकर भी देखने म समर्थ नही हो रहे हैं। जिनके उपर स्वय कैलाशपति शकर प्रसन्न हैं उनको डर किस बात का ॥८॥

**ब्रह्मा बोले**—यह सुनकर मृत्यु हाथ म पाश लिये हुए उस स्थान पर पहुँचा जहाँ वह विप्र विराजमान था। उसने अपनी तन्मयता के कारण मृत्यु अथवा यमदूतो को नही पहचाना। वह तो भक्तिपूर्वक शिवाराधन म ही लगा रहा। ऐसे भक्त श्वेत के समीप पाशहस्त मृत्यु को देख कर दण्डी ने अत्यन्त विस्मित हो उससे पूछा—॥९ १०॥

---

१–घ ०च किंचिद् मृत्य स्सवन्द्राच' समूचिरे। घि०।

शिवं पूजयते भक्त्या श्वेतस्य तु समीपतः। मृत्युं पाशधरं दृष्ट्वा दण्डी[1] प्रोवाच विस्मितः॥१०॥

दण्ड्युवाच

किमत्र वीक्षसे मृत्यो दण्डिन[2] मृत्युरब्रवीत् ॥११॥

मृत्युरुवाच

श्वेतं नेतुमिहाऽऽयातस्तस्माद्वीक्षे द्विजोत्तमम् ॥१२॥

ब्रह्मोवाच

त्वं गच्छेत्यब्रवीद्दण्डी मृत्युः पाशानथाक्षिपत्। श्वेताय मुनिशार्दूल ततो दण्डी[3] चुकोप ह॥१३॥
शिवदत्तेन दण्डेन दण्डी मृत्युमताडयत्। ततः पाशधरो मृत्यु. पपात धरणीतले॥१४॥
*ततस्ते त्वरं दूता हतं मृत्युमवेक्ष्य च। यमाय सर्वमवदन्वधं मृत्योस्तु दण्डिना[4]॥१५॥*
ततश्च कुपितो धर्मो यमो महिषवाहनः। चित्रगुप्तं बहुबलं यमदण्डं च रक्षकम्॥१६॥
महिषं भूतवेतालानाधिव्याधींस्तथैव च। अक्षिरोगान्कुक्षिरोगान्कर्णशूलं तथैव च॥१७॥
ज्वरं च त्रिविधं पापं नरकाणि पृथक्पृथक्। त्वरन्तामिति तानुक्त्वा जगाम त्वरितो यमः॥१८॥
एतैरन्यैः परिवृतो यत्र श्वेतो द्विजोत्तमः। तमायान्तं यमं दृष्ट्वा नन्दी प्रोवाच सायुधः॥१९॥
विनायकं तथा स्कन्दं भूतनाथं तु दण्डिनम्। तत्र तद्युद्धमभवत्सर्वलोकभयावहम्॥२०॥

---

**दण्डी बोला**—मृत्यु! यहाँ क्या देख रहे हो? ॥११॥

**मृत्यु ने दण्डी से कहा**—श्वेत को ले जाने के लिए यहाँ आया हूँ इसलिये द्विजश्रेष्ठ श्वेत को देख रहा हूँ॥१२॥

**ब्रह्मा बोले**—तुम चले जाओ, दण्डी ने कहा। मुनिशार्दूल! इसके बाद मृत्यु ने श्वेत के लिए पाश फेंका। यह देख दण्डी के क्रोध का ठिकाना न रहा। उसने शिव-दत्त दण्ड से मृत्यु पर आक्रमण किया, जिसके फलस्वरूप यम पाश हाथ मे लिये ही पृथ्वी पर गिर पड़ा॥१३-१४॥ वे यमदूत इस प्रकार मृत मृत्यु को देखकर शीघ्र ही यम के पास गये और उसने दण्डी के द्वारा मृत्यु का वध आदि सब कुछ यम को सुना दिया॥१५॥ इसको सुनकर महिष वाहन यम कुपित हो गया। उसने अपने अतिबलशाली चित्रगुप्त, रक्षा करने वाले यमदण्ड, भैंसा, भूत, वेताल, व्याधि, इसी प्रकार नेत्ररोग, उदररोग, कर्णशूल तीन प्रकार के ज्वर पाप और विविध प्रकार के नरकों मे 'जल्दी करो' यह कहकर बडी शीघ्रता से सबको साथ लेकर घटनास्थल पर पहुँचा॥१६-१८॥ इस प्रकार उपर्युक्त गणों एव अन्य सहायकों के साथ यम वहाँ पहुँचा जहाँ श्वेत बैठा था। शास्त्रसज्जित यम को इस प्रकार आते देखकर शस्त्र सम्हालते हुए नन्दी ने विनायक, स्कन्द तथा दण्डधारी भूतनाथ शकर से यम की दुरभिसन्धि कह सुनाई। अब वहाँ सम्पूर्ण लोक को भय देने वाला भयकर युद्ध प्रारम्भ हो गया॥१९-२०॥ युद्ध मे कार्तिकेय ने स्वय अपनी शक्ति

---

१ घ नन्दी। २ घ नन्दिन। ३ घ नन्दी। ४ घ नन्दिना।

कार्तिकेयः स्वयं शक्त्या बिभेद यमकिंकरान्। दक्षिणाशापतिं चापि निजघान बलान्वितम् ॥२१॥
हतावशिष्टा याम्यास्ते आदित्याय न्यवेदयन्। आदित्योऽपि सुरैः सार्धं श्रुत्वा तन्महदद्भुतम् ॥२२॥
लोकपालैरनुवृतो मम् अन्तिकमुपागमत्। अहं विष्णुश्च भगवानिन्द्रोऽग्निर्वरुणस्तथा ॥२३॥
चन्द्रादित्यावश्विनौ च लोकपाला मरुद्गणाः। एते चान्ये च बहवो वयं याता यमान्तिकम् ॥२४॥
मृत आस्ते दक्षिणेशो गङ्गातीरे बलान्वितः। समुद्राश्च नदा नागा नानाभूतान्यनेकशः ॥२५॥
तत्राऽऽजग्मुः सुरेशानं द्रष्टुं वैवस्वतं यमम्। तं दृष्ट्वा हतसैन्यं च यमं देवा भयार्दिताः ॥
कृताञ्जलिपुटाः शंभुमूचुः सर्वे पुनः पुनः ॥२६॥

देवा ऊचुः

भक्तप्रियत्वं ते नित्यं दुष्टहन्तृत्वमेव च। आदिकर्तर्नमस्तुभ्यं नीलकण्ठ नमोऽस्तु ते ॥
ब्रह्मप्रिय नमस्तेऽस्तु देवप्रिय नमोऽस्तु ते ॥२७॥

श्वेतं द्विजं भक्तमनायुषं ते, नेतुं यमादिः सकलोऽसमर्थः।
संतोषमाप्ताः परमं समीक्ष्य, भक्तप्रियत्वं त्वयि नाथ सत्यम् ॥२८॥
ये त्वां प्रपन्नाः शरणं कृपालुं, नालं कृतान्तोऽप्यनुवीक्षितुं तान्।
एवं विदित्वा शिव एव सर्वे, त्वामेव भक्त्या परया भजन्ते ॥२९॥

त्वमेव जगतां नाथ किं न स्मरसि शंकर। त्वां विना कः समर्थोऽत्र व्यवस्थां कर्तुमीश्वर ॥३०॥

---

से यमदूतों को छेद डाला। पुनः उन्होंने बलगर्वित दक्षिण दिशा के स्वामी यम को भी मार गिराया ॥२१॥ हतशेष यम के अनुचरों ने यमपिता आदित्य से सारी कथा कही। आदित्य भी इस अद्भुत संग्राम को सुनकर देवताओं और लोकपालों को साथ ले मेरे पास आये ॥२२॥ मैं (ब्रह्मा) विष्णु भगवान् इन्द्र अग्नि वरुण चन्द्र आदित्य अश्विन लोकपाल मरुद्गण तथा इनके अतिरिक्त और भी बहुत से देव यम के समीप गये ॥२३-२४॥ वहाँ गंगा के तट पर अपनी सेना सहित दक्षिणेश यम मरा हुआ पड़ा था। सभी समुद्र नद नाग एवं अनेक सब प्राणी देवस्वामी वैवस्वत यम को देखने के लिये वहाँ पहुँचे हुए थे। उसको इस प्रकार सैन्य सहित मरा देखकर सभी देवता भय से व्याकुल हो गये। वे हाथ जोड़कर भगवान् शंकर से पुनः पुनः कहने लगे ॥२५-२६॥

**देवों ने कहा**—तुम्हारा भक्तों के प्रति सर्वदा स्नेहभाव रहता है। तुम दुष्टों के वध के लिये सर्वदा तत्पर रहते हो। आदिकर्ता! तुमको नमस्कार है। नीलकण्ठ! तुमको हम नमस्कार करते हैं। ब्रह्मप्रिय! आपको नमस्कार है! देवप्रिय! आपको हम नमस्कार करते हैं ॥२७॥ तुम्हारे इस गतायुष भक्त द्विज श्वेत को ले जाने में यमादि सभी असमर्थ हो गये। नाथ! तुमम भक्तवात्सल्य का यह उत्कृष्ट सत्यस्वरूप देखकर हम अत्यन्त सन्तुष्ट हैं। जो व्यक्ति कृपालु तुम्हारी शरण में आते हैं उन लोगों की ओर यम भी आँख उठाकर देखने का साहस नहीं कर सकता। शिव! तुम्हारी इस कृपालुता को जानकर सब तुमको अत्यन्त भक्ति से भजते हैं। शंकर! क्या आप स्मरण नहीं करते कि आपही संसार के स्वामी हैं। तुमको छोड़कर कौन ऐसा है जो इस संसार में व्यवस्था स्थापित करने में समर्थ हो सकता है ॥२८-३०॥

**ब्रह्मोवाच**

एव तु स्तुवतां[1] तेषां पुरस्तादभवच्छिवः। किं ददामीति तानाह इदमूचुः सुरा अपि॥३१॥

**देवा ऊचुः**

अय वैवस्वतो धर्मो नियन्ता सर्वदेहिनाम्। धर्माधर्मव्यवस्थायां स्थापितो लोकपालकः॥३२॥
नायं वधमवाप्नोति नापराधी न पापकृत्। विना तेन जगद्धातुर्नैव किंचिद्भविष्यति॥३३॥
तस्माज्जीवय देवेश यम सबलवाहनम्। प्रार्थना सफला नाथ महत्सु न वृथा भवेत्॥३४॥

**ब्रह्मोवाच**

तत प्रोवाच भगवाञ्जीवयेयमसशयम्। यम यदि वचो मेऽद्य अनुमन्यन्ति देवताः॥३५॥
तत प्रोचु सुरा. सर्वे कुर्मो वाक्यं त्वयोदितम्। हरिब्रह्मादिसहितं वशे यस्याखिलं जगत्॥३६॥
तत प्रोवाच भगवानमरान्समुपागतान्। मद्भक्तो न मृतिं यातु नेत्यूचुरमराः पुनः॥३७॥
अमराः स्युस्ततो देव सर्वलोकाश्चराचरा। अमर्त्यमर्त्यभेदोऽयं न स्याद्देव जगन्मय॥३८॥
पुनरप्याह ताञ्शभु शृण्वन्तु मम भाषितम्। मद्भक्तानां वैष्णवानां गौतमीमनुसेवताम्॥३९॥
वय तु स्वामिनो नित्यं न मृत्युः स्वाम्यमर्हति। वार्ताऽप्येषां न कर्तव्या यमेन तु कदाचन॥४०॥
आधिव्याध्यादिभिर्जातु कार्यो नाभिभव. क्वचित्। ये शिवं शरण यातास्ते मुक्तास्तत्क्षणादपि॥४१॥

---

**ब्रह्मा बोले**—इस प्रकार देवो की प्रार्थना सुनकर आशुतोष शिव उन देवो के सामने प्रत्यक्ष हुये। उन्होंने कहा—क्या दूं ? यह सुनकर देवो ने कहा॥३१॥

**देवगण बोले**—यह वैवस्वत धर्म सब प्राणियो पर अनुशासन करनेवाला है। यही धर्माधर्म की व्यवस्था के लिये लोक पालक के रूप मे प्रतिष्ठित है। यह न तो अपराधी ही और न पापकर्म करनेवाला ही है। अत यह वध के योग्य नही है इसके बिना विधाता की सृष्टि मे कोई व्यवस्था न हो सकेगी। देवेश ! इसलिये इस यम को सैन्य, वाहन के सहित जीवित कर दो। नाथ ! महानो से की गई प्रार्थना सफल होती है, व्यर्थ नही॥३२-३४॥

**ब्रह्मा बोले**—तदनन्तर भगवान् शकर ने कहा 'मै अवश्य यम को जीवित कर दूगा, यदि आप सब देवता आज मेरे प्रस्ताव का समर्थन कर । यह सुन कर सब देवताओ ने कहा कि आप की कही हुई बातो का हम सब अक्षरश पालन करेंगे। जिसके अधिकार मे विष्णु, और ब्रह्मा सहित सारा जगत है, उसकी कौन उपेक्षा कर सकता है ? तत्पश्चात् भगवान् ने आगत देवो से कहा—'मेरे भक्त कभी मृत्यु मुख मे न जायें।' पुन देवताओ ने कहा 'नही। देव ! तब तो चराचरात्मक सारा जगत् अमर हो जायगा। जगद्व्यापक ! देव ! अमर्त्य (देव) और मरणधर्मा मनुष्य का भेद भी मिट जायगा।' इन उपर्युक्त तर्कों को सुनकर शकर ने पुन कहा—मेरी कही हुई बातो का अभिप्राय सुनो 'मेरे भक्तो (शैव) और वैष्णवो—जो कि सर्वदा गौतमी गगा के आश्रय मे रहते हैं—के स्वामी हम सब ही हैं अत उन भक्तो पर मृत्यु का आधिपत्य कभी भी रहना उचित नही। अधिकार को कौन कहे,

---

[1] घ ब्रवता।

सानुगस्य यमस्यातो नमस्या सर्व एव ते। तथेत्यूचु सुरगणा देवदेव शिव प्रति ततश्च ॥४२॥
भगवान्नायो नन्दिन प्राह वाहनम् ॥४३॥

## शिव उवाच

गौतम्या उदकेन त्वमभिषिञ्च मृत यमम् ॥४४॥

## ब्रह्मोवाच

ततो यमादय सर्वे अभिषिक्तास्तु नन्दिना। उत्थिताश्च सजीवास्ते दक्षिणाशा ततो गता ॥४५॥
उत्तरे गौतमीतीरे विष्ण्वाद्या सर्वदेवता। स्थिता आसन्पूजयन्तो देवदेव महेश्वरम् ॥४६॥
तत्राऽऽसन्नयुतान्यष्ट सहस्राणि चतुर्दश। तथा षट्च सहस्राणि पुन षट्च तथैव च ॥४७॥
षड्दक्षिणे तथा तीरे तीर्थानामयुतत्रयम्। पुण्यमाख्यानमेतद्धि श्वेततीर्थस्य नारद ॥४८॥
यत्रासौ पतितो मृत्युर्मृत्युतीर्थं तदुच्यते। तस्य श्रवणमात्रेण सहस्र जीवते समा ॥४९॥
तत्र स्नान च दान च सर्वपापप्रणाशनम्। श्रवण पठन चापि स्मरण च मलक्षयम्॥
करोति सर्वलोकाना भुक्तिमुक्तिप्रदायकम् ॥५०॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे तीर्थमाहात्म्ये उत्तरतीरस्थैकलक्षद्वादशसहस्रतीर्थदक्षिण तीरस्थत्रिशत्सहस्रतीर्थवर्णन नाम चतुर्नवतितमोऽध्याय ॥९४॥
गौतमीमाहात्म्ये पञ्चविंशोऽध्याय ॥२५॥

---

इन लोगो के विषय मे यम कभी वार्ता तक न करे। वे कभी किसी अवस्था मे आधि व्याधि से सताये न जायें जो शिव की शरण मे चले जाते हैं वे तत्क्षण ही मुक्त समझे जाते हैं। अत वे सभी अनुचर सहित यम के लिये वन्द नीय हैं अचनीय हैं। यह सुनकर देवताओ ने देवाधिदेव शकर से कहा— एसा ही हो। इसके अनन्तर भगवान शकर ने अपने वाहन नन्दी से कहा ॥३५ ४३॥

**शिव ने कहा**—तुम गौतमी के जल से मृत यमराज का अभिषेक करो ॥४४॥

**ब्रह्मा ने कहा**—तब सभी यम आदि के ऊपर नन्दी ने गौतमी का जल छिडका। वे सभी जल स्पश से ही सजीव हो उठ गये और अपनी प्रिय दक्षिण दिशा की ओर चले गये। इधर उत्तर की ओर गौतमी के तीर पर विष्णु आदि सब देवताओ ने आसन जमाया और देवाधिदेव महेश्वर की सविधि पूजा की। वहा उस समय एक सौ छह हजार तीथ उपस्थित हुये थे। इसी प्रकार दक्षिण तीर पर छत्तीस हजार तीथउपस्थित थे। नारद! यही श्वेत तीथ का पुण्यदाता आख्यान है। जहाँ मृत्यु युद्ध मे आहत हो धराशायी हुए थे वही मृत्युतीर्थ कहा जाता है। उस मत्युतीथ के नाम श्रवण मात्र से मनुष्य सहस्र वष तक जीवित रहता है। वहाँ स्नान करने और दान देने से सब प्रकार के पाप नष्ट हो जाते हैं। इस तीथ का माहात्म्य श्रवण पठन अथ च स्मरण सम्पूर्ण लोक का पाप नष्ट करता है और सबको भुक्ति मुक्ति प्रदान करता है ॥४५ ५०॥

श्रीब्रह्ममहापुराण मे चौरानवेवाँ अध्याय समाप्त ॥९४॥

## अथ पञ्चनवतितमोऽध्यायः

### शुक्रतीर्थवर्णनम्

**ब्रह्मोवाच**

शुक्रतीर्थमिति ख्यात सर्वसिद्धिकर नृणाम्। सर्वपापप्रशमन सर्वव्याधिविनाशनम् ॥१॥
अङ्गिराश्च भृगुश्चैव ऋषी परमधार्मिकौ। तयो पुत्रौ महाप्राज्ञौ रूपबुद्धिविलासिनौ ॥२॥
जीव कविरिति ख्यातौ मातापित्रोर्वशे रतौ । उपनीतौ सुतौ दृष्ट्वा पितरावूचतुर्मिथ ॥३॥

**ऋषी ऊचतु**

आवयोरेक एवास्तु शास्ता नित्य च पुत्रयो । तस्मादेक शासिता स्यात्तिष्ठत्वेको यथासुखम् ॥४॥

**ब्रह्मोवाच**

एतच्छ्रुत्वा तत शीघ्रमङ्गिरा प्राह भार्गवम। अध्यापयिष्ये सदृश सुख तिष्ठतु भार्गव ॥५॥
एतच्छ्रुत्वा चाङ्गिरसो वाक्य भृगुकुलोद्वह । तथेति मत्वाऽङ्गिरसे शुक्र तस्मै न्यवेदयत ॥६॥
उभावपि सुतौ नित्यमध्यापयति वै पृथक। वैषम्यबुद्धया तौ बालौ चिराच्छुक्रोऽब्रवीदिदम् ॥७॥

---

## अध्याय ९५

### शुक्रतीर्थ का वर्णन

ब्रह्मा बोले—सब मनुष्यो के मनोरथ को पूर्ण करने वाला शुक्रतीर्थ नामक एक विश्वविख्यात तीर्थ है जो मनुष्य के सब पापो को दूर करता और सब प्रकार की व्याधियो को नष्ट करता है। अङ्गिरा और भृगु नाम के दो परम धार्मिक ऋषि थे। उनके दो पुत्र थे जो परम बुद्धिमान तथा रूप और बुद्धि के कोश थे। उन लोगो का नाम जीव (बृहस्पति) और कवि (शुक्र) था जो सवदा माता और पिता के आज्ञा-पालन मे निरत रहते थे। पुत्रो के यज्ञोपवीत सस्कार हो जाने के बाद उन दोनो बालको के पिता ने आपस मे मन्त्रणा की ॥१ ३॥

दोनो ऋषियो ने कहा—हम दोनो मे से एक ही सवदा इन दोनो का अभिभावक रहे। इसलिये एक तो इनका अभिभावक हो और दूसरा पुत्रपालन से निश्चिन्त होकर सुखपूर्वक रहे ॥४॥

ब्रह्मा बोले—यह सुनकर अङ्गिरा ने भार्गव से शीघ्र कहा— मै समान भाव से दोनो बालको को पढाऊँगा भार्गव सुखपूर्वक रहे। ऋषि अगिरा की इन बातो को सुनकर भृगुकुलश्रेष्ठ ने उसको स्वीकार कर लिया और शुक्र को अगिरा के हाथ समर्पित कर दिया। गुरु उन दोनो बालको को चिरकाल तक पृथक-पृथक असमान भाव से नित्य पढाते थे। यह चिरकालीन विषम अध्यापन देखकर शुक्र ने कहा ॥५ ७॥

---

१ख ०वशीकृतौ।

शुक्र उवाच

वैषम्येण गुरो मां त्वमध्यापयसि नित्यशः। गुरूणां नेदमुचितं वैषम्यं पुत्रशिष्ययोः॥८॥
वैषम्येण च वर्तन्ते मूढाः शिष्येषु देशिकाः। नैषां विषमबुद्धीनां संख्या पापस्य विद्यते॥९॥
आचार्य सम्यग्ज्ञातोऽसि नमस्येऽहं पुनः पुनः। गच्छेयं गुरुमन्यं वै मामनुज्ञातुमर्हसि॥१०॥
गच्छेयं पितरं ब्रह्मन्यद्यसौ विषमो भवेत्। ततो वाऽन्यत्र गच्छामि स्वामिन्पृष्टोऽसि गम्यते॥११॥

ब्रह्मोवाच

गुरुं बृहस्पतिं दृ(पृ)ष्ट्वा अनुज्ञातस्त्वगात्ततः। अवाप्तविद्यः पितरं गच्छेयं चेत्यचिन्तयत्॥१२॥
तस्मात्कमनुपृच्छेयमुत्कृष्टः को गुरुर्भवेत्। इति स्मरन्महाप्राज्ञमपृच्छद्वृद्धगौतमम्॥१३॥

शुक्र उवाच

को गुरुः स्यान्मुनिश्रेष्ठ मम ब्रूहि गुरुर्भवेत्। त्रयाणामपि लोकानां यो गुरुस्तं व्रजाम्यहम्॥१४॥

ब्रह्मोवाच

स प्राह जगतामीशं शंभुं देवं जगद्गुरुम्[१]। क्वाऽऽराधयामि गिरिशमित्युक्तः प्राह गौतमः॥१५॥

---

**शुक्र बोले**—गुरुदेव! तुम तो नित्य ही मुझको असमान रूप से पढाते हो। गुरुजनो का इस प्रकार पुत्र और शिष्य के प्रति विषम व्यवहार उचित नहीं। मूर्ख गुरु ही शिष्यो के प्रति पक्षपात युक्त व्यवहार करते हैं, ऐसे पक्षपाती गुरुओ के पापो की गणना नही हो सकती। आचार्य! तुम भलीभाँति पहचाने गये। तुमको मैं बार बार नमस्कार करता हूँ। अब अन्य गुरु के समीप जाना चाहता हूँ कृपा करके मुझे अनुमति प्रदान कीजिये। ब्रह्मन्! यदि वहाँ जाने पर भी ऐसा ही विषम व्यवहार होगा तो पिता जी के पास चला जाऊँगा अथवा दूसरे गुरु के समीप चला जाऊँगा। स्वामिन्! आप से पूछ लिया, अब जा रहा हूँ॥८-११॥

**ब्रह्मा बोले**—इस प्रकार गुरु और सहपाठी बृहस्पति से भेंट कर उनसे विदा माँग कर वहाँ से प्रस्थान कर दिया। सोचने लगा कि सम्पूर्ण विद्याओ का ज्ञाता होकर ही पिता के समीप चलना चाहिये। इसलिये किससे पूछू, कौन ऐसा उत्कृष्ट व्यक्ति है जो मेरा गुरु हो। इस प्रकार सोचते हुए उसने महाबुद्धिमान् गौतम से पूछा—॥१२–१३॥

**शुक्र ने कहा**—मुनिश्रेष्ठ! इस लोक मे कौन ऐसा ज्ञानी व्यक्ति है जो मेरा गुरु हो, यह मुझको बतलाइये। तीनो लोको के जो गुरु हैं, उनके समीप भी मैं जा सकता हूँ॥१४॥

**ब्रह्मा बोले**—गौतम ने जगत् के स्वामी, जगद्गुरु भगवान शकर को ही गुरु के योग्य बताया। यह पूछने पर कि उनकी आराधना कहाँ करूँ, गौतम ने कहा॥१५॥

---

१क ०म्। शुक्र प्राह कथं तं वै पश्येयं त्रिदशेश्वरम्। गौतम प्राह धर्मज्ञो वृद्ध शुक्र गुरुप्रियम्। गौतम्या।

गौतम उवाच

गौतम्यान्तु शुचिर्भूत्वा स्तोत्रैस्तोषय शङ्करम्। ततस्तुष्टो जगन्नाथः स ते विद्यां प्रदास्यति ॥१६॥

ब्रह्मोवाच

गौतमस्य तु तद्वाक्यात्प्रागाद्गङ्गां स भार्गवः। स्नात्वा भूत्वा शुचिः सम्यक्स्तुतिं चक्रे स बालकः ॥१७॥

शुक्र उवाच

बालोऽहं बालबुद्धिश्च बालचन्द्रधर प्रभो। नाहं जानामि ते किंचित्स्तुतिं कर्तुं नमोऽस्तु ते ॥१८॥
परित्यक्तस्य गुरुणा न ममास्ति सुहृत्सखा। त्वं प्रभुः सर्वभावेन जगन्नाथ नमोऽस्तु ते ॥१९॥
गुरुर्गुरुमतां देव महतां च महानसि। अहमल्पतरो बालो जगन्मय नमोऽस्तु ते ॥२०॥
विद्यार्थं हि सुरेशान नाहं वेद्मि भवद्गतिम्। मां त्वं च कृपया पश्य लोकसाक्षिन्नमोऽस्तु ते ॥२१॥

ब्रह्मोवाच

एवं तु स्तुवतस्तस्य प्रसन्नोऽभूत्सुरेश्वरः ॥२२॥

शिव उवाच

कामं वरय भद्रं ते यच्चापि सुरदुर्लभम् ॥२३॥

ब्रह्मोवाच

कविरप्याह देवेशं कृताञ्जलिरुदारधीः ॥२४॥

---

**गौतम बोले**—गौतमी मे स्नान कर पवित्र हो स्तोत्र-पाठ से शकर को प्रसन्न करो। तब जगत्पति प्रसन्न होकर तुमको विद्या प्रदान करेंगे ॥१६॥

**ब्रह्मा बोले**—वह भार्गव (शुक्र) गौतम के कथनानुसार गगा की तीर पर गया। स्नान कर पवित्र हो उस बालक ने विधिपूर्वक शकर की स्तुति की ॥१७॥

**शुक्र बोले**—द्वितीया के चन्द्रमा को धारण करने वाले! प्रभो! मैं बालक हूँ, बाल-बुद्धि (अल्पबुद्धि) हूँ। किञ्चित्मात्र भी तुम्हारी स्तुति करना नही जानता, तुमको मेरा नमस्कार हो। गुरु से परित्यक्त मेरा कोई भी सहायक या मित्र नही है। जगन्नाथ! सब प्रकार से तुम्ही मेरे प्रभु हो, मैं तुमको नमस्कार करता हूँ। तुम श्रेष्ठो मे श्रेष्ठ तथा महानो के भी महान् हो। मै तो अत्यन्त अल्पबुद्धि बालक हूँ। जगद्व्यापक! आपको मेरा नमस्कार है। सुरेशान! मैं विद्या-प्राप्ति के लिये आपकी शरण मे आया हूँ, परन्तु आपकी गति नही जानता। अतः आप मुझको कृपा-दृष्टि से देखिए। लोकसाक्षिन्! आपको मैं नमस्कार करता हूँ ॥१८-२१॥

**ब्रह्मा ने कहा**—इस प्रकार बालक की स्तुति-प्रार्थना सुनकर सुरेश्वर शकर प्रसन्न हो गये ॥२२॥

**शंकर ने कहा**—तुम्हारा कल्याण हो। तुम अभिलषित वर माँगो। जो देवो से भी दुष्प्राप्य हो वह भी माँगो ॥२३॥

**ब्रह्मा ने कहा**—उदार बुद्धि शुक्र ने भी अञ्जलि बाँधकर देवेश से कहा—॥२४॥

## शुक्र उवाच

ब्रह्मादिभिश्च ऋषिभिर्या विद्या नैव गोचरा। तां विद्यां नाथ याचिष्ये त्वं गुरुर्मम दैवतम् ॥२५॥

## ब्रह्मोवाच

मृतसंजीवनीं विद्यामज्ञातां त्रिदशैरपि। तां दत्तवान्सुरश्रेष्ठस्तस्मै शुक्राय याचते ॥२६॥
इतरा लौकिकी विद्या वैदिकी चान्यगोचरा। किं पुनः शंकरे तुष्टे विचार्यमवशिष्यते ॥२७॥
स तु लब्ध्वा महाविद्यां प्रायात्स्वपितरं गुरुम्। दैत्यानां च गुरुश्चाऽऽसीद्विद्यया पूजितः कविः ॥२८॥
ततः कदाचित्तां विद्यां कस्मिंश्चित्कारणान्तरे। कचो बृहस्पतिसुतो विद्यां प्राप्त कवेस्तु ताम् ॥२९॥
कचाद्बृहस्पतिश्चापि[1] ततो देवाः पृथक्पृथक्। अवापुर्महतीं विद्यां यामाहुर्मृतजीविनीम् ॥३०॥
यत्र सा कविना प्राप्ता विद्याऽऽपूज्य महेश्वरम्। गौतम्या उत्तरे पारे शुक्रतीर्थं तदुच्यते ॥३१॥
मृतसंजीविनीतीर्थमायुरारोग्यवर्धनम्। स्नानं दानं च यत्किंचित्सर्वमक्षयपुण्यदम् ॥३२॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे स्वयंभुऋषिसंवादे मृतसंजीविनीतीर्थमाहात्म्यनिरूपणं नाम पञ्चनवतितमोऽध्यायः ॥९५॥

गौतमीमाहात्म्ये षड्विंशोऽध्यायः ॥२६॥

---

**शुक्र ने कहा**—जिस विद्या को ब्रह्मादि देवता और ऋषियों ने भी नहीं जाना, नाथ ! उसी विद्या की याचना करता हूँ, तुम मेरे गुरु हो, देवता हो ॥२५॥

**ब्रह्मा बोले**—जब देवों से भी अज्ञात मृतसजीवनी विद्या को सुरश्रेष्ठ शकर ने शुक्र की याचना पर दे दिया तो इतर लौकिक, वैदिक या अन्य विद्याओं के दान के विषय मे प्रसन्न शकर के लिये कुछ सोच विचार करने का अवसर ही कहाँ रहा ? अर्थात् इतर विद्यायें तो अनायास शकर से प्राप्त हो गई। वह महाविद्या को प्राप्त कर अपने गुरु के समीप चला गया। अपनी विद्या के कारण पूजित कवि दैत्यों के गुरु हुये। तदनन्तर किसी समय कारणवश बृहस्पति पुत्र कच ने कवि से मृत सजीवनी विद्या प्राप्त की। कच से बृहस्पति और बृहस्पति से देवताओं ने पृथक् पृथक् उस श्रेष्ठ विद्या को—जिसको मृतसजीवनी (मरे को जिलाने वाली) कहते हैं—प्राप्त किया। जिस स्थान पर शुक्र ने महेश्वर की आराधना कर उस विद्या को प्राप्त किया था, वही गौतमी के उत्तम तीर वाला स्थान शुक्रतीर्थ कहा जाता है। वह मृतसजीवनीतीर्थ आयु-आरोग्य को बढाने वाला है। वहाँ पर स्नान, दान, आदि जो कुछ किया जाता है, वह अक्षय पुण्य को देता है ॥२६-३२॥

*श्री ब्रह्ममहापुराण मे मृत सजीवनी माहात्म्य-वर्णन नामक पचानबेवाँ अध्याय समाप्त।*

---

[1] घ. ॰पि जीवाद्देवाः।

# अथ षण्णवतितमोऽध्यायः

## पुण्यासिक्तासगमेन्द्रतीर्थादिसप्तसहस्रतीर्थवर्णनम्

### ब्रह्मोवाच

इन्द्रतीर्थमिति ख्यात ब्रह्महत्याविनाशनम्। स्मरणादपि पापौघक्लेशसघविनाशनम् ॥१॥
पुरा वृत्रवधे वृत्ते ब्रह्महत्या तु नारद। शचीपति चानुगता ता दृष्ट्वा भीतवद्धरि ॥२॥
इन्द्रस्ततो वृत्रहन्ता इतश्चेतश्च धावति। यत्र यत्र त्वसौ याति हत्या साऽपीन्द्रगामिनी ॥३॥
स महत्सर आविश्य पद्मनालमुपागमत्। तत्रासौ तन्तुवद्भत्वा वास चक्रे शचीपति ॥४॥
सरस्तीरेऽपि हत्याऽऽसीद्दिव्य वर्षसहस्रकम्। एतस्मिन्नन्तरे देवा निरिन्द्रा ह्यभवन्मुने ॥५॥
मन्त्रयामासुरव्यग्रा कथमिन्द्रो भवेदिति। तत्राहमवद देवान्हत्यास्थान प्रकल्प्य च ॥६॥
इन्द्रस्य पावनार्थाय गौतम्यामभिषिच्यताम्। यत्राभिषिक्त पूतात्मा पुनरिन्द्रो भविष्यति ॥७॥
तथा ते निश्चय कृत्वा गौतमीं शीघ्रमागमन्। तत्र स्नात सुरपति देवाश्च ऋषयस्तथा ॥८॥
अभिषेक्तुकामास्ते सर्वे शचीकान्त च तस्थिरे। अभिषिच्यमानमिन्द्र त प्रकोपाद् गौतमोऽब्रवीत् ॥९॥

---

# अध्याय ९६

## पुण्या-सिक्ता सगम, इन्द्रतीर्थ आदि सप्त सहस्र तीर्थो का वर्णन

**ब्रह्मा ने कहा**—ब्रह्महत्याजन्य पापो को भी नष्ट कर देने वाला इन्द्र तीर्थ नामक एक परम प्रसिद्ध तीर्थ है जिसके स्मरण मात्र से सब पाप और क्लेश-समूह विनष्ट हो जाते हैं। नारद ! प्राचीन काल मे वृत्रासुर वध के पश्चात ब्रह्महत्या साकार रूप मे शचीपति के पीछे चली। उसको देखकर इन्द्र भयभीत-से हो गये। तब वृत्र-हन्ता इन्द्र इधर उधर भागने लगे। जहाँ जहाँ व जाते थे वह ब्रह्महत्या भी उनके पीछे-पीछे जाती थी। अन्ततोगत्वा इन्द्र महासरोवर मे घुसकर कमल नाल मे छिप गये वहा तन्तु के रूप मे शचीपति इन्द्र निवास करने लगे। वह हत्या भी उस सरोवर के तीर पर दिव्य सहस्र वर्षो तक निवास करती रही। मुने ! इतने वर्षों तक देवता बिना इन्द्र के हो गये। आपस मे उन देवो ने शान्त चित्त से परामर्श किया कि किस प्रकार पुन इन्द्र प्रकट होगे। उस समय मैंने देवो से कहा कि कुछ समय तक हत्या को एक निर्दिष्ट स्थान दे दिया जाय और इन्द्र को हत्या से मुक्त करने के लिये गौतमी मे उनको स्नान कराया जाय। उस गौतमी मे अभिषिक्त होने से इन्द्र पुन पवित्र होकर इन्द्रत्व को प्राप्त कर लगे। ऐसा निश्चय कर वे देव शीघ्र ही गौतमी के तीर पर आये। वहा सुरेश को स्नान करा कर, उनका अभिषेक करने की इच्छा से देव ऋषि आदि प्रस्तुत हो गये। अभिषेक किये जाने वाले इन्द्र को देखकर गौतम ने कुपित होकर कहा—॥१-९॥

### गौतम उवाच

अभिषेक्ष्यन्ति पापिष्ठं महेन्द्रं गुरुतल्पगम्। तान्सर्वान्भस्मसात्कुर्यां शीघ्रं यान्त्वसुरारय ॥१०॥

### ब्रह्मोवाच

तद्दृषेर्वचनं श्रुत्वा परिहृत्य च गौतमीम्। नर्मदामगमन्सर्व इन्द्रमादाय सत्वराः ॥११॥
उत्तरे नर्मदातीरे अभिषेकाय तस्थिरे। अभिषेक्ष्यमाणमिन्द्रं तं माण्डव्यो भगवानृषिः ॥१२॥
अब्रवीद्भस्मसात्कुर्यां यदि स्यादभिषेचनम्। पूजयामासुरमरा माण्डव्यं युक्तिभिः स्तवैः ॥१३॥

### देवा ऊचुः

अयमिन्द्रः सहस्राक्षो यस्मिन्देशेऽभिषिच्यते। तत्रातिदारुण विघ्न मुने समुपजायते ॥१४॥
तच्छान्तिं कुरु कल्याण प्रसीद वरदो भव। मलनिर्यातनं यस्मिन्कुर्मस्तस्मिन्वरान्बहून् ॥१५॥
देशे दास्यामहे सर्वे तदनुज्ञातुमर्हसि। यस्मिन्देशे सुरेन्द्रस्य अभिषेको भविष्यति ॥१६॥
स सर्वकामदः पुंसां धान्यवृक्षफलैर्युतः। नानावृष्टिर्नदुर्भिक्ष भवेदत्र कदाचन ॥१७॥

### ब्रह्मोवाच

मेने ततो मुनिश्रेष्ठो माण्डव्यो लोकपूजितः। अभिषेकः कृतस्तत्र मलनिर्यातन तथा ॥१८॥
देवैस्तदोक्तो मुनिभिः स देशो मालवस्ततः। अभिषिक्ते सुरपतौ जाते च विमले तदा ॥१९॥

---

**गौतम बोले**—यदि गुरुतल्पगामी पापी इन्द्र का तुम लोग अभिषेक करोगे तो सबको अपने शापाग्नि से भस्म कर दूगा, अत राक्षसो के शत्रु देवगण यहाँ से शीघ्र चले जायँ ॥१०॥

**ब्रह्मा ने कहा**—उस ऋषि की बात सुनकर गौतमी को छोडकर इन्द्र को साथ ले वे देवता शीघ्र ही नमदा के तट पर चले गये। वहाँ नर्मदा के उत्तर तीर पर अभिषेक करने के लिये स्थित हुये। इस प्रकार इन्द्र के अभिषेक का समारोह देखकर *भगवान् ऋषि माण्डव्य ने कहा—'यदि यहाँ अभिषेक हुआ तो सबको भस्मावशेष कर दूगा। यह* देखकर देवा ने अनेक युक्तियो और स्तुतिपाठ से माण्डव्य ऋषि की पूजा की ॥११ १३॥

**देवों ने कहा**—इस सहस्र नेत्र वाले इन्द्र का जिस देश म अभिषेक होगा मुनिवर! उस देश म अति भयकर विघ्न उत्पन्न होगे। कल्याणमूर्ति! आप प्रसन्न होइये, उन विघ्नो की शाति कीजिये। वर देने वाले होइये। हम जिस प्रदेश मे मल मोचन करेंगे, उस प्रदेश को हम सब उत्तम कल्याणमय वरो से समृद्ध कर देंगे इसलिये आप कृपा कर आज्ञा प्रदान करें। जिस प्रदेश मे सुरराज का अभिषेक होगा वह प्रदेश भाँति भाँति के धान्य और फलदार वृक्षो से सुशोभित रहेगा एव मनुष्यो की कामनाओ की पूर्ति करेगा। वहाँ समयानुकूल वृष्टि होती रहेगी, कभी भी दुर्भिक्ष न होगा ॥१४-१७॥

**ब्रह्मा ने कहा**—इतनी प्रार्थना के उपरान्त लोक-पूजित माण्डव्य ऋषि ने इसको स्वीकार किया। वहाँ इन्द्र का अभिषेक तथा पापमोचन कर्म किया गया। तब देवताओ और मुनियो के द्वारा उस देश का मालव नामकरण किया गया। इस प्रकार अभिषेक हो जाने पर सुरपति इन्द्र पापमुक्त हो गये। पुन उनको गौतमी गगा के तट पर

आनीय गौतमो गङ्गा त पुण्यायाभिषेचिरे। सुराश्च ऋषयश्चैव अह विष्णुस्तथैव च ॥२०॥
वशिष्ठो गौतमश्चापि अगस्त्योऽत्रिश्च कश्यप। एते चान्ये च ऋषयो देवा यक्षा सपन्नगा ॥२१॥
स्नान तत्पुण्यतोयेन अकुर्वन्नभिषेचनम्। मया पुन शचीभर्ता कमण्डलुभवेन च ॥२२॥
वारिणाऽप्यभिषिक्तश्च तत्र पुण्याऽभवन्नदी। सिक्ता चेति च तत्राऽऽसीत्ते गङ्गाया च सगते ॥२३॥
सगमौ तत्र विख्यातौ सर्वदा मुनिसेवितौ। तत प्रभृति तत्तीर्थं पुण्यासगममुच्यत ॥२४॥
सिक्ताया सगम पुण्यमैन्द्र तदभिधीयते। तत्र सप्त सहस्राणि तीर्थान्यासञ्शुभानि च ॥२५॥
तषु स्नान च दान च विशेषेण तु सगमे। सर्वं तदक्षय विद्यान्नात्र कार्या विचारणा ॥२६॥
यदेतत्पुण्यमाख्यान य पठेच्च शृणोति वा। सर्वपापै स मुच्येत मनोवाक्कायकर्मजै ॥२७॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे तीर्थमाहात्म्ये पुण्यासिक्तासगमेन्द्रतीर्थादिसप्तसहस्रतीर्थवर्णन नाम षण्णवतितमोऽध्याय ॥९६॥

गौतमीमाहात्म्ये सप्तविंशोऽध्याय ॥२७॥

---

लाकर सुरगण ऋषि मैं (ब्रह्मा) विष्णु वशिष्ठ गौतम अगस्त्य अत्रि कश्यप तथा अन्य ऋषि देव यक्ष और नागो आदि ने पुण्याथ उनका अभिषक किया। प्रथम उस नदी के पवित्र जल से स्नान हुआ पुन अभिषक क्रिया समाप्त हुई। तदनन्तर स्वय मने अपने कमण्डलु-जल से शचीपति का अभिषक किया। उस अभिषक के जल से वहाँ पुण्या नदी उत्पन्न हुई वहा एक सिक्ता नदी भी थी वे दोनो नदिया गग मे जाकर मिल गइ। उन दोनो के सगम स्थान अत्यन्त विख्यात तीथ हो गये वहाँ सवदा मुनिजन निवास करने लगे। तब से वह तीर्थ पुण्या-सगम के नाम से प्रसिद्ध हुआ। सिक्ता के सगम स्थान पर जो तीथ हुआ वह इन्द्रतीर्थ के नाम से प्रसिद्ध हुआ। वहाँ सात हजार पवित्र तीर्थों का निवास है उन तीर्थो मे स्नान और वहाँ का दान अक्षय होता है सगम का स्नान और दान तो विशेष महत्व रखता है इसम विचार या सन्देह करने की आवश्यकता नही। जो इस पवित्र आख्यान को पढता अथवा श्रवण करता है वह अपने मानसिक और वाचिक पापो से मुक्त हो जाता है ॥१८ २७॥

श्री ब्रह्ममहापुराण मे पुण्या सिक्ता-सगम इन्द्रतीथ आदि सप्तसहस्रतीर्थों का वणन नामक छियानबेवाँ अध्याय समाप्त ॥९६॥

# अथ सप्तनवतितमोऽध्यायः

## पौलस्त्यतीर्थवर्णनम्

### ब्रह्मोवाच

पौलस्त्यं तीर्थमाख्यातं सर्वसिद्धिप्रदं नृणाम्। प्रभावं तस्य वक्ष्यामि भ्रष्टराज्यप्रदायकम् ॥१॥
उत्तराशापतिः पूर्वमृद्धिसिद्धिसमन्वितः। पुरा लङ्कापतिश्चाऽऽसीज्ज्येष्ठो विश्रवसः सुत. ॥२॥
तस्यैते भ्रातरश्चाऽऽसन्बलवन्तोऽमितप्रभाः। सापत्ना रावणश्चैव कुम्भकर्णो विभीषण ॥३॥
तेऽपि विश्रवसः पुत्रा राक्षस्यां राक्षसास्तु ते। मद्दत्तेन विमानेन धनदो भ्रातृभिः सह ॥४॥
ममान्तिकं भक्तियुक्तो नित्यमेति तु याति च। रावणस्य तु या माता कुपिता साऽऽब्रवीत्सुतान् ॥५॥

### रावणमातोवाच

मरिष्ये न च जीविष्ये पुत्रा वैरूप्यकारणात्। देवाश्च दानवाश्चाऽऽसन्सापत्ना भ्रातरो मिथ ॥६॥
अन्योन्यवधमीप्सन्ते जयैश्वर्यवशानुगाः। तद्भवन्तो न पुरुषा न शक्ता न जयैषिणः॥
सापत्नं योऽनुमन्यते तस्य जीवो निरर्थकः ॥७॥

---

# अध्याय ९७

## पौलस्त्यतीर्थ का वर्णन

**ब्रह्मा बोले**—मनुष्यों को सब प्रकार की सिद्धियाँ देने वाला पौलस्त्यनामक प्रसिद्ध तीर्थ है। राज्यच्युत व्यक्ति को पुन राज्य दिलाने वाले उस तीर्थ की महिमा का वर्णन करूँगा। विश्रवा का ज्येष्ठ पुत्र उत्तर दिशा का स्वामी कुबेर पहले लंका का अधिपति था। पहले वह ऋद्धि, सिद्धि से युक्त अत्यन्त वैभवशाली था। उसके अमित तेजस्वी, अत्यन्त बलवान् रावण, कुम्भकर्ण, विभीषण नामक सौतेले भाई थे। वे भी विश्रवा के, राक्षसी के गर्भ से उत्पन्न राक्षस पुत्र थे। मेरे द्वारा दिये गये विमान से नित्य कुबेर अपने भाइयों के साथ भक्ति पूर्वक आता और जाता था। रावण की माता इस प्रकार मातृ-प्रेम देखकर कुपित हो गई, उसने अपने पुत्रों से कहा ॥१-५॥

**रावण की माता बोली**—पुत्रो! तुम लोगों के प्रकृति विरुद्ध कार्य को देखकर न तो मरती ही हूँ न जीवन-सुख ही प्राप्त करती हूँ। अब तक देवता और दानव आपस में सौतेले भाई थे। वे विजय और ऐश्वर्य की कामना से एक दूसरे का वध करना चाहते थे। इसीलिये तुम लोग न तो पुरुष हो, न शक्तिशाली और नही विजयाकांक्षी हो। उन लोगों का जीवन निरर्थक है जो अपने सौतेले भाई के अनुचर होकर रहते हैं ॥६-७॥

**ब्रह्मोवाच**

तन्मातृवचन श्रुत्वा भ्रातरस्ते त्रयो मुने। जग्मुस्ते तपसेऽरण्य कृतवन्तस्तपो महत् ॥८॥
मत्तो वरानवापुश्च त्रय एते च राक्षसा। मातुलेन मरीचेन तथा मातामहेन तु ॥९॥
तन्मातृवचनाच्चापि ततो लङ्कामयाचत। रक्षोभावान्मातृदोषाद्भ्रात्रोर्वैरमभन्महत् ॥१०॥
ततस्तदभवद्युद्ध देवदानवयोरिव। युद्धे जित्वाऽग्रज शान्त धनद भ्रातर तथा ॥११॥
पुष्पक च पुरीं लङ्का सर्वं चैव व्यपाहरत्। रावणो घोषयामास त्रैलोक्ये सचराचरे ॥१२॥
यो दद्यादाश्रय भ्रातु स च वध्यो भवेन्मम। भ्रात्रा निरस्तो वैश्रवणो नैव प्रापाऽऽश्रय क्वचित् ॥१३॥
पितामह पुलस्त्य त गत्वा नत्वाऽब्रवीद्वच ।

**धनद उवाच**

भ्रात्रा निरस्तो दुष्टेन कि करोमि वदस्व मे। आश्रय शरण यत्स्याद्दैव वा तीर्थमेव च ॥१४॥

**ब्रह्मोवाच**

तत्पौत्रवचन श्रुत्वा पुलस्त्यो वाक्यमब्रवीत् ॥१५॥

**पुलस्त्य उवाच**

गौतमीं गच्छ पुत्र त्व स्तुहि देव महेश्वरम्। तत्र नास्य प्रवेश स्याद्गङ्गाया जलमध्यत[1] ॥१६॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—मुने! माता की बातो को सुनकर वे तीनो भाई तपस्या करने के लिये जगल मे चले गये। वहाँ जाकर उन्होने घोर तपस्या की और उन राक्षसो ने मुझसे वरदान भी पा लिया। तदनन्तर मामा मरीच मातामह तथा उस माता की वाणी से प्ररित होकर उन तीनो ने ज्येष्ठ भ्राता कुबेर से लका का अधिपत्य माँगा। एक तो स्वय राक्षस होने के कारण दूसरे माता की दुष्टता से उन भाइयो मे महान् वैर हो गया। इसके परिणाम स्वरूप देव और दानव के समान ही उन सौतेले भाइयो मे युद्ध हुआ। रावण ने अपने परम शान्त जेठ भाई कुबेर को युद्ध म पराजित कर पुष्पक विमान लकापुरी एव सारी सपत्ति छीन ली और सारे चराचर युक्त ससार मे घोषित करा दिया कि जो कोई उसके भाई को आश्रय देगा वह मेरे हाथो द्वारा मारा जायगा। इस प्रकार वह वश्रवण अपने भाई से निर्वासित कर दिया गया उसको किसी के यहाँ आश्रय नही मिला। अन्तत वह विवश होकर अपने पितामह पुलस्त्य के यहा गया और प्रणाम कर कहा—॥८ १३॥

**कुबेर न कहा**—मैं अपने ही भाई रावण से निर्वासित कर दिया गया हूँ अब क्या करूँ मुझ बताइये दैव का भरोस करना होगा या तीथ की शरण लेनी होगी ॥१४॥

**ब्रह्मा ने कहा**—अपने पौत्र की बातें सुनकर पुलस्त्य ने कहा ॥१५॥

**पुलस्त्य न कहा**—पुत्र! गौतमी के तीर पर जाओ वहाँ महेश्वर की स्तुति करो उस स्थान पर गगा जल के

---

१ घ ०लसप्लवात। सि०।

इलसैन्य च तत्राऽऽसीत्तद्गत च यथासुखम्। उमावनस्थिता चेला गायन्ती नृत्यती पुन ॥६०॥
स्त्रीभावमनुचेष्टन्ती स्मरन्ती कर्मणो गतिम्। कदाचित्क्रियमाणे तु इलया नृत्यकर्मणि॥६१॥
तामपश्यद्बुधो धीमान्पितर गन्तुमुद्यत । इला दृष्ट्वा गति त्यक्त्वा तामागत्याब्रवीद्बुध ॥६२॥

बुध उवाच

भार्या भव मम स्वस्था सर्वाभ्यस्त्व प्रिया भव ॥६३॥

ब्रह्मोवाच

बुधवाक्यमिला भक्त्या त्वभिनन्द्य तथाऽकरोत्। स्मृत्वा च यक्षिणीवाक्य ततस्तुष्टाऽभवन्मुने॥६४॥
बुधो रेमे तया प्रीत्या नीत्वा स्वस्थानमुत्तमम्। सा चापि सर्वभावेन तोषयामास त पतिम्॥
ततो बहुतिथे काले बुधस्तुष्टोऽवदत्प्रियाम् ॥६५॥

बुध उवाच

कि ते देय मया भद्रे प्रिय यन्मनसि स्थितम् ॥६६॥

ब्रह्मोवाच

तद्वाक्यसमकाल तु पुत्र देहीत्यभाषत। इला बुध सोमसुत प्रीतिमन्त प्रिय तथा॥६७॥

बुध उवाच

अमोघमेतन्मद्वीर्य तथा प्रीतिसमुद्भवम्। पुत्रस्ते भविता तस्मात्क्षत्रियो लोकविश्रुत ॥६८॥

---

हुई थी वह अपनी राजधानी को सुखपूर्वक लौट गई। (इधर इला उस उमावन मे रहने लगी। वह कभी गाती नाचती पुन अपने कर्म की गति का स्मरण करती हुई स्त्री-सुलभ कामनाओ की इच्छा करती थी। किसी समय इला नृत्य कर रही थी उसी समय बुद्धिमान् बुध पिता के पास जाने को तैयार थे। उसको देखकर उन्होने अपनी यात्रा स्थगित कर दी और इला के पास आकर कहा ॥५९ ६२॥ )

बुध ने कहा—तुम मेरी प्रिय भार्या बन जाओ। तुम सब स्त्रियो से अधिक प्रिय बनो ॥६३॥

ब्रह्मा ने कहा—इला ने बुध की बातो का आदर के साथ समर्थन किया और उसकी भार्या बन गई। मुने ! वह यक्षिणी की बातो का स्मरण कर अत्यन्त प्रसन्न हुई। बुध उसको अपने उत्तम स्थान पर लिवा ले गये और प्रीतिपूर्वक उसके साथ विहार करने लगे। उसने भी प्रत्येक प्रकार से अपने पति को प्रसन्न किया। इस प्रकार बहुत समय बीत जाने पर बुध ने प्रसन्न होकर अपनी प्रिया से कहा ॥६५॥

बुध ने कहा—भद्रे ! तुमको क्या दू ? तुम्हारे मन मे जिस प्रिय वस्तु की इच्छा हो, वही मैं अवश्य प्रदान करूँगा ॥६६॥

ब्रह्मा ने कहा—बुध की बातें अभी समाप्त नही हुई थी कि 'पुत्र दीजिये', ऐसा उसने अपने प्रिय प्रेमी सोमपुत्र बुध से कहा ॥६७॥

बुध ने कहा—मेरा यह तुम्हारे प्रति अत्यन्त प्रेम के कारण निकला हुआ वीर्य अमोघ है। इसलिये तुमको

सोमवंशकरः श्रीमानादित्य इव तेजसा। बुद्ध्या बृहस्पतिसमः क्षमया पृथिवीसमः ॥६९॥
शौर्येणाऽऽजौ हरिरिव कोपेन हुतभुग्यथा ॥७०॥

ब्रह्मोवाच

तस्मिंस्तूत्पद्यमाने तु बुधपुत्रे महात्मनि। जयशब्दश्च सर्वत्र त्वासीच्च सुरवेश्मनि॥७१॥
बुधपुत्रे समुत्पन्ने तत्राऽऽजग्मुः सुरेश्वराः। अहमप्यागमं तत्र मुदा युक्तो महामते॥७२॥
जातमात्रः सुतो रावमकरोत्स पृथुस्वरम्। तेन सर्वेऽप्यवोचन्वै संगता ऋषयः सुराः॥७३॥
यस्मात्पुरूरवोऽस्येति तस्मादेष पुरूरवाः। स्यादित्येव नाम चक्रुः सर्वे संतुष्टमानसाः॥७४॥
बुधोऽप्यध्यापयामास क्षात्रविद्यां सुतं शुभाम्। धनुर्वेदं सप्रयोगं बुधः प्रादात्तदाऽऽत्मजे॥७५॥
स शीघ्रं वृद्धिमगमच्छुक्लपक्षे यथा शशी। स मातरं दुःखयुतां समीक्ष्यैलो महामतिः॥
नमस्याय विनीतात्मा इलामैलोऽब्रवीदिदम् ॥७६॥

ऐल उवाच

बुधो मातर्मम पिता तव भर्ता प्रियस्तथा। अहं च पुत्रः कर्मण्यः कस्मात्ते मानसो ज्वरः॥७७॥

इलोवाच

सत्यं पुत्र बुधो भर्ता त्वं च पुत्रो गुणाकरः। भर्तृपुत्रकृता चिन्ता न ममास्ति कदाचन॥७८॥
तथाऽपि पूर्वजं किंचिद्दुःखं स्मृत्वा पुनः पुनः। चिन्तयेयं महाबुद्धे ततो मातरमब्रवीत्॥७९॥

---

लोक विख्यात क्षत्रिय पुत्र होगा। वह सोमवंश की नींव डालने वाला बुद्धिमान् तेज में आदित्य के समान बुद्धि में बृहस्पति के समान क्षमा में पृथिवी के समान युद्ध में पराक्रम प्रदर्शन में विष्णु के समान और क्रोध में अग्नि के समान होगा॥६८-७०॥

**ब्रह्मा ने कहा**—उस महात्मा बुध पुत्र के उत्पन्न होने पर स्वर्ग में सर्वत्र जयध्वनि होने लगी। बुध-पुत्र के उत्पन्न होने पर वहाँ देवेश उपस्थित हो गये। महामति! मैं भी वहाँ प्रसन्न होकर आया। उस बालक ने उत्पन्न होते ही अति ऊँचे स्वर से शब्द किया। इसलिये सब देवताओं और ऋषियों ने मिलकर कहा। यतः इसका रव (ध्वनि) पुरु (गम्भीर) है इसलिये इसका नाम पुररवा रखा जाय। इस प्रकार विचार विमर्श कर प्रसन्नतापूर्वक सबने उसका नाम पुरूरवा रख दिया। बुध ने भी अपने पुत्र को शुभ क्षात्रविद्या पढ़ाई और प्रयोगविधि सहित धनुर्वेद पुत्र को प्रदान किया। वह शीघ्रता से जिस प्रकार शुक्ल पक्ष में चन्द्रमा दिनों दिन बढ़ता है उसी प्रकार बढ़ने लगा। उस विनीत महामतिमान् ऐल ने माता इला को दुःखी देख कर नमस्कार करके पूछा॥७१-७६॥

**ऐल ने कहा**—*माता! बुध मेरे पिता और तुम्हारे प्रिय पति हैं। मैं तुम्हारा कर्मकुशल मनस्वी पुत्र हूँ।* तो किस कारण तुमको इतना मानसिक व्यथा है?॥७७॥

**इला ने कहा**—पुत्र! यह सत्य है कि बुध मेरे पति और अतिगुणवान् तुम मेरे पुत्र हो। मुझे किसी प्रकार की पुत्र और पति सम्बन्धी चिन्ता नहीं है। फिर भी महाबुद्धिमान्! अपने पूर्व काल के दुःख का स्मरण कर बार-बार मुझे चिन्ता हो जाती है। यह सुनकर ऐल ने पुनः माता से कहा॥७८-७९॥

ऐल उवाच

निवेदयस्व मे मातस्तदेव प्रथमं मम ॥८०॥

ब्रह्मोवाच

इला चैनमुवाचेदं रहोवाचं कथं वदे। तथाऽपि पुत्र ते वच्मि पित्रोः पुत्रो यतो गतिः॥
मग्नानां दुःखपाथोऽब्धौ पुत्रः प्रवहणं परम् ॥८१॥

ब्रह्मोवाच

तन्मातृवचनं श्रुत्वा विनीतः प्राह मातरम्। पादयोः पतितश्चापि वद मातर्यथा तथा॥८२॥

ब्रह्मोवाच

सा पुरूरवसं प्राह इक्ष्वाकूणां तथा कुलम्। तत्रोत्पत्तिं स्वस्य नाम राज्यप्राप्तिं प्रियान्सुतान्॥८३॥
पुरोधसं वसिष्ठं च प्रियां भार्यां स्वकं पदम्। वननिर्याणमेवाथ अमात्यानां पुरोधसः॥८४॥
प्रेषणं च नगर्यां ता मृगयासक्तिमेव च। हिमवत्कंदरगतिं यक्षेश्वरगृहे गतिम्॥८५॥
उमावनप्रवेशं च स्त्रीत्वप्राप्तिमशेषतः। महेश्वराज्ञया तत्र चाप्रवेशं नरस्य तु॥८६॥
यक्षिणीवाक्यमप्यस्य वरदानं तथैव च। बुधप्राप्तिं तथा प्रीतिं पुत्रोत्पत्त्याद्यशेषतः॥८७॥
कथयामास तत्सर्वं श्रुत्वा मातरमब्रवीत्। पुरूरवाः किं करोमि किं कृत्वा सुकृतं भवेत्॥८८॥
एतावता ते तृप्तिश्चेदलमेतेन चाम्बिके। यदप्यन्यन्मनोवर्ति तदप्याज्ञापयस्व मे॥८९॥

---

**ऐल ने कहा**—मेरी माता! इसलिये मुझे सबसे पहले वही बात बताओ॥८०॥

**ब्रह्मा ने कहा**—इला ने पुत्र ऐल से कहा 'यह गुप्त भेद है, इसको मैं कैसे कहूँ। फिर भी हे पुत्र! तुमसे मैं कह रही हूँ। क्योंकि माता पिता का एकमात्र आधार पुत्र ही है। दुःखरूपी सागर में डूबे हुए गुरुजनों के लिये पुत्र ही उद्धार करने वाला महान् नौका है॥८१॥

**ब्रह्मा ने कहा**—माता की बातों को सुनकर वह माता के चरणों पर गिर पड़ा और उसने माता से विनम्र हो कहा कि माता! तुम सत्य सत्य कहो॥८२॥

**ब्रह्मा बोले**—इला ने अपने पुत्र पुरूरवा से, इक्ष्वाकु का वंशपरम्परागत कुल, उस कुल में अपनी उत्पत्ति, अपना नाम राज्य-प्राप्ति, प्रियपुत्रों की उत्पत्ति, पुरोहित वसिष्ठ, प्रिय भार्या अपनी राज्य-प्रतिष्ठा, मन्त्रियों और पुरोहितों के साथ वन को जाना, पुनः उनको राजधानी को भेजना, मृगया के प्रति आसक्ति, हिमालय की कन्दरा में पास आना, यक्षेश्वर के घर में प्रवेश करना, उमावन में प्रवेश करना, स्त्रीत्व प्राप्ति आदि बातें पूर्णरूप से तथा महेश्वर की आज्ञा से उमावन में पुरुष का प्रवेश-निषेध, यक्षिणी की बातें, बुध-प्राप्ति का वरदान और उनका विशाल प्रेम, पुत्र का उत्पन्न होना आदि सब कुछ बातें सम्पूर्ण रूप से कह दी। उन सब घटनाओं को सुनकर पुरूरवा ने माता से कहा—मैं कौन सा कार्य करूँ क्या करने से कल्याण होगा? माता! यदि इतने से (वर्तमान अवस्था से) तुम्हें सन्तोष है तब तो इस प्रकार की चिन्ता की आवश्यकता नहीं। यदि तुम्हारे मन में कोई दूसरी इच्छा है तो मुझे आज्ञा प्रदान करो॥८३-८९॥

इलोवाच

इच्छेयं पुंस्त्वमुत्कृष्टमिच्छेयं राज्यमुत्तमम्। अभिषेकं च पुत्राणां तव चापि विशेषतः॥९०॥
दानं दातुं च यष्टुं च मुक्तिमार्गस्य वीक्षणम्। सर्वं च कर्तुमिच्छामि तव पुत्र प्रसादतः॥९१॥

पुत्र उवाच

उपायं त्वां तु पृच्छामि येन पुंस्त्वमवाप्स्यसि। तपसो वाऽन्यतो वाऽपि वदस्व मम तत्त्वतः॥९२॥

इलोवाच

बुधं त्वं पितरं पृच्छ गत्वा पुत्र यथार्थवत्। स तु सर्वं तु जानाति उपदेक्ष्यति ते हितम्॥९३॥

ब्रह्मोवाच

*तन्मातृवचनादैलो गत्वा पितरमञ्जसा। उवाच प्रणतो भूत्वा मातुः कृत्यं तथाऽऽत्मनः॥९४॥*

बुध उवाच

इलं जाने महाप्राज्ञ इला जाता पुनस्तथा। उमावनप्रवेशं च शंभोराज्ञां तथैव च॥९५॥
तस्माच्छंभुप्रसादेन उमायाश्च प्रसादतः। विशापो भविता पुत्र तावाराध्य न चान्यथा॥९६॥

पुरूरवा उवाच

पश्येयं तं कथं देवं कथं वा मातरं शिवाम्। तीर्थाद्वा तपसो वाऽपि तत्प्रियं प्रथमं वद॥९७॥

---

**इला ने कहा**—मैं पुनः अपना उत्कृष्ट पुरुषभाव और उत्तम राज्य को चाहती हूँ। अपने पुत्रों का अभिषेक विशेष रूप से तुम्हारा अभिषेक करना चाहती हूँ। पुत्र! तुम्हारे प्रयास से मैं दान देना, यज्ञ करना और मुक्ति मार्ग का अनुसरण आदि सब कुछ चाहती हूँ॥९०-९१॥

**पुत्र ने कहा**—मैं तुमसे उन उपायों को पूछता हूँ जिनसे पुनः तुम पुंस्त्व प्राप्त कर सकती हो। चाहे वह तपस्या से हो या अन्य किसी प्रकार से, मुझसे तुम यथार्थरूप में कहो॥९२॥

**इला ने कहा**—पुत्र! तुम पिता बुध के पास जाओ उनसे यथार्थ मार्ग पूछो। वे सब कुछ जानते हैं तुमको हितकर उपाय बतायेंगे॥९३॥

**ब्रह्मा ने कहा**—माता के कथनानुसार ऐल ने पिता के पास जाकर विनम्र भाव से माता की तथा अपनी सम्पूर्ण कहानी सुना दी॥९४॥

**बुध ने कहा**—महाप्राज्ञ! मैं इल को तथा फिर उनका इलारूप में परिवर्तन हो जाना, उमावन में प्रवेश करना और शंकर की आज्ञा आदि घटनाओं को जानता हूँ। इसलिये हे पुत्र! शम्भु और उमा की कृपा से ही शाप से उद्धार हो सकेगा। उनकी आराधना से ही यह कार्य होगा अन्यथा नहीं॥९५-९६॥

**पुरूरवा ने कहा**—उन देव शंकर और माता उमा को कैसे देख सकता हूँ तीर्थयात्रा से या तपस्या से इसको पिताजी! आप पहले बतलाइये॥९७॥

## बुध उवाच

गौतमीं गच्छ पुत्र त्व तत्राऽऽस्ते सर्वदा शिव । उमया सहित श्रीमाञ्छापहन्ता वरप्रद ॥९८॥

## ब्रह्मोवाच

पुरूरवा पितुर्वाक्य श्रुत्वा तु मुदितोऽभवत। गौतमीं तपसे धीमान्गङ्गा त्रैलोक्यपावनीम् ॥९९॥
पुरुत्वमिच्छंस्तया मातुर्जगाम तपसे त्वरन्। हिमवन्त गिरिं नत्वा मातर पितर गुरुम् ॥१००॥
गच्छन्तमन्वगात्पुत्रमिला सोमसुतस्तथा। ते सर्वे गौतमीं प्राप्ता हिमवत्पर्वतोत्तमात् ॥१०१॥
तत्र स्नात्वा तप किंचित्कृत्वा चक्रु स्तुति पराम्। भवस्य देवदेवस्य स्तुतिक्रममिमम श्रृणु ॥१०२॥
बुधस्तुष्टाव प्रथममिला च तदनन्तरम्। तत पुरूरवा पुत्रो गौरीं देवीं च शकरम् ॥१०३॥

## बुध उवाच

यौ कुङ्कुमेन स्वशरीरजेन, स्वभावहेमप्रतिमौ सरूपौ ।
यावर्चितौ स्कन्दगणेश्वराभ्या, तौ मे शरण्यौ शरण भवेताम् ॥१०४॥

## इलोवाच

ससारतापत्रयदावदग्धा, शरीरिणो यौ परिचिन्तयन्त ।
सद्य परा निर्वृतिमाप्नुवन्ति, तौ शकरौ मे शरण भवेताम् ॥१०५॥
आर्ता ह्यह पीडितमानसा ते, क्लेशादिगोप्ता न परोऽस्ति कश्चित् ।
देव त्वदीयौ चरणौ सुपुण्यौ, तौ म शरण्यौ शरण भवेताम् ॥१०६॥

---

**बुध ने कहा**—पुत्र ! तुम गौतमी के तट पर जाओ। वहाँ सर्वदा उमा सहित श्रीमान् शकर जी निवास करते हैं। वही शाप को नष्ट करने वाले और वरदाता हैं ॥९८॥

**ब्रह्मा बोले**—पिता के वाक्या को सुनकर पुरूरवा अत्यन्त प्रसन्न हुआ। वह धीमान त्रिभुवनपावनी गौतमी गगा के पास माता इला को पुन पुरुषत्व प्राप्त करा देने की इच्छा से तपस्या करने के लिये माता पिता गुरु और हिमालय को प्रणाम कर शीघ्र ही गया। पुत्र को तपस्या के लिये जाते हुए देखकर सोम सुत बुध और इला उस हिमालय पहाड से उतर कर पुत्र के पीछे पीछे चले और गौतमी तट पर पहुँचे। वहाँ स्नान और कुछ तपस्या कर देवाधिदेव शकर की अति उत्कृष्ट स्तुति की। जिस क्रम से स्तुति हुई इसको सुनो। सबसे पहले बुध ने तदनन्तर इला ने तत्पश्चात पुत्र पुरूरवा ने देवी गौरी और शकर की स्तुति की ॥९९ १०३॥

**बुध ने कहा**—जो प्रकृत्या सुवर्ण के समान गौर वर्ण सुन्दर रूप वाले और स्कन्द एव गणेश के अग में लगे कुकुम से सर्वदा पूजित रहते हैं ऐसे भक्तवत्सल शकर और पार्वती हमारे रक्षक हों ॥१०४॥

**इला ने कहा**—ससार के त्रिविध ताप रूपी दावाग्नि से दग्ध व्यक्ति जिस शकर और पार्वती का ध्यान कर अत्यन्त सुख तथा शान्ति प्राप्त करते हैं वे पार्वती शकर हमारे सहायक हों। मैं अत्यन्त आर्त और व्यथितचित्त हूँ। आपको छोड कर और कोई मेरा रक्षक नहीं। देव ! आपके वे शुभ पुनीत शरणागतों की रक्षा करने वाले चरण मेरे रक्षक हों ॥१०५ १०६॥

पुरूरवा उवाच

यया सकाशादिदमभ्युदेति, प्रयाति चान्ते लयमेव सर्वम ।
जगच्छरण्यौ जगदात्मकौ तु, गौरीहरौ मे शरणं भवेताम ॥१०७॥
यौ देववृन्देषु महोत्सवे तु, पादौ गृहाणेश (ति) गिरीशपुत्र्या
प्रोक्त धृतौ प्रीतिवशाच्छिवेन, तौ मे शरण्यौ शरणं भवेताम ॥१०८॥

श्रीदेव्युवाच

किमभीष्टं प्रदास्यामि युष्मभ्यं तद्वदन्तु मे। कृतकृत्या स्थ भद्रं वो देवानामपि दुष्करम ॥१०९॥

पुरूरवा उवाच

इलो राजा तवाज्ञात्वा वनं प्राविशदम्बिके। तत्क्षमस्व सुरेशानि पुंस्त्वं दातुं त्वमर्हसि ॥११०॥

ब्रह्मोवाच

तथेत्युवाच तान्सर्वा भवस्य तु मते स्थिता। ततः स भगवानाह देवीवाक्यरतः सदा ॥१११॥

शिव उवाच

अत्राभिषेकमात्रेण पुंस्त्वं प्राप्नोत्वयं नृप ॥११२॥

ब्रह्मोवाच

स्नातायाः बुधभार्याया शरीराद्वारि सुस्रुव। नृत्यं गीतं च लावण्यं यक्षिण्या यदुपार्जितम ॥११३॥

---

**पुरूरवा ने कहा**—जिनके समीप से (जिस प्रकृति पुरुष से) यह सारा ब्रह्माण्ड उत्पन्न होता और प्रलय काल में जिनमें पुनः लीन हो जाता है ऐसे जगत् के एक मात्र रक्षक व जगन्मिय (संसार रूप) पार्वती-शंकर मेरे रक्षक हों। परमोत्सव के अवसर पर देववृन्द की उपस्थिति में गिरिजपुत्री ने मेरे चरणों को पकड़िये ऐसा कहा। उस समय प्रेमपूर्वक शंकर जी बिना किसी संकोच के पार्वती के जिन चरणों को पकड़ लिया वे शरणागत की रक्षा करने वाले पार्वती के चरण मेरी रक्षा करें ॥१०७ १०८॥

**श्री देवी (पार्वती) ने कहा**—तुम लोगों की अभीष्ट वस्तु क्या है कहो मैं अवश्य प्रदान करूंगी चाहे वह देवदुर्लभ ही क्यों न हो। तुम लोग अब सफल मनोरथ हो (अपने को सफल समझो) तुम लोगों का कल्याण हो। देवताओं से भी दुर्लभ वर प्राप्त कराओगे यह निश्चित समझो ॥१०९॥

**पुरूरवा ने कहा**—अम्बिके! राजा इल तुम्हारी महिमा और आज्ञा को न जानकर उमावन में घुस गया। सुरेश्वरी! उस अपराध को क्षमा कर दो तुम कृपा कर उनको पुनः पुंस्त्व (पुरुषभाव) प्रदान कर दो ॥११०॥

**ब्रह्मा ने कहा**—शंकर की आज्ञा के अनुसार ही कार्य करने वाली पार्वती ने शंकर का अभिप्राय समझ कर ऐसा ही हो यह कह दिया। यह सुनकर सर्वदा देवी उमा में ही लीन रहने वाले शंकर ने कहा ॥१११॥

**शिव ने कहा**—यहां केवल अभिषेक करने से ही यह राजा पुंस्त्व (पुरुषभाव) प्राप्त कर लेगा ॥११२॥

**ब्रह्मा ने कहा**—बुध भार्या इला के स्नान करने से जो जल गिरा और नृत्य गीत सौन्दर्य आदि जो कुछ यक्षिणी से सीखे गये थे वे सभी जल-धारा के रूप में परिणत होकर गंगा के जल में मिल गये ॥११३॥ जिससे नृत्या

तत्सर्वं वारिधाराभिर्गङ्गाम्भसि समाविशत्। नृत्या गीता च सौभाग्या इमा नद्यो बभूविरे ॥११४॥
ताश्चापि संगता गङ्गां ते पुण्या. संगमास्त्रय । तेपु स्नानं च दानं च सुरराज्यफलप्रदम् ॥११५॥
इला पुंस्त्वमवाप्याथ गौरीशंभो. प्रसादत.। महाभ्युदयसिद्ध्यर्थं वाजिमेधमथाकरोत् ॥११६॥
पुरोधसं वसिष्ठं च भार्यां पुत्रांस्तथैव च। अमात्यांश्च बल कोशमानीय स नृपोत्तमः ॥११७॥
चतुरङ्गं बल राज्यं दण्डकेऽस्थापयत्तदा। इलस्य नाम्ना विख्यातं तत्र तत्पुरमुच्यते ॥११८॥
पूर्वजातानथो पुत्रान्सूर्यवंशत्रमागते। राज्येऽभिषिच्य पश्चात्तमैलं स्नेहादसिञ्चयत् ॥११९॥
सोमवंशकरः श्रीमानयं राजा भवेदिति। सर्वेभ्यो मतिमानेभ्यो ज्येष्ठः श्रेष्ठोऽभवन्मुने ॥१२०॥
यत्र च क्रतवो वृत्ता इलस्य नृपतेः शुभा । यत्र पुंस्त्वमवाप्याथ यत्र पुत्राः समागताः ॥१२१॥
यक्षिणीदत्तनृत्यादिगीतसौभाग्यमङ्गला.। नद्यो भूत्वा यत्र गङ्गा संगतास्तानि नारद ॥१२२॥
तीर्थानि शुभदान्यासन्सहस्राण्यथ षोडश। उभयोस्तीरयोस्तात तत्र शंभुरिलेश्वर.।
तेपु स्नानं च दान च सर्वक्रतुफलप्रदम् ॥१२३॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे स्वयंम्भ्वृषिसंवादे तीर्थमाहात्म्ये बुधेलापुरुरवोवसिष्ठ-नृत्यगीतसौभाग्येलेश्वरादिषोडशसहस्रतीर्थवर्णन नामाष्टाधिकशततमोऽध्यायः ॥१०८॥

गौतमीमाहात्म्ये एकोनचत्वारिंशत्तमोऽध्याय. ॥३९॥

---

गाता और सौभाग्या नाम की नदियाँ उत्पन्न हो गईं। वे सभी नदिया जहाँ गगा से मिली, वे तीना सगम-स्थान अत्यन्त पुण्य देनेवाले सिद्ध हुये। उन तीर्थों म स्नान करने और दान देन से स्वग की प्राप्ति होती हैं ॥११४-११५॥ इसके अनन्तर गौरी और शम्भु की कृपा से पुरुषत्व प्राप्त हा जाने के बाद राजा इल ने परम कल्याण (मोक्ष) की प्राप्ति के लिये अश्वमेध यज्ञ का अनुष्ठान किया ॥११६॥ उस उत्तम नृप ने पुरोहित वसिष्ठ, भार्या, पुत्र, राजकोश, मन्त्रीगण और सेना को लेकर उस दण्डकारण्य म चतुरग सैन्य से युक्त विस्तृत राज्य की स्थापना की। इल के नाम से ही उस राज्य म वह नगर, जो कि राजधानी था, इलपुर नाम से कहा जाने लगा ।११७-११८॥ इसके पश्चात् अपने पहले के उत्पन्न पुत्रों को पैतृक राज्य (वश क्रम से प्राप्त राज्य) पर अभिषिक्त कर दिया। (राज्याधिकारी बना दिया)। तत्पश्चात नवीन राज्य पर ऐल (पुरूरवा) को वह सोच कर कि यह सोम वश का सस्थापक श्रीमान् राजा हो—स्नेह से अभिषिक्त कर दिया ॥११९॥ मुने! वह पुरूरवा शेष अपने भाइयो से बुद्धिमान्, गुणवान् और श्रेष्ठ हुआ ॥१२०॥ राजा इल के जिस स्थल पर शुभ यज्ञ हुये, जहाँ उनको पुरुषत्व की प्राप्ति हुई, जहाँ उनके सब पुत्र आये (और जहा यक्षिणी के दिये हुये नृत्य, गीत और सौभाग्य आदि नदी होकर गगा म मिले, नारद! वे सब शुभदायक तीर्थ वहाँ हुये) साथ ही अन्य सोलह हजार और भी तीर्थ वहाँ उसके दोनों तट पर स्थापित इलेश्वर शकर भी हैं। उन तीर्थों मे स्नान, दान आदि पुण्य कर्म करने से सब यज्ञों का फल ।

तीर्थमाहात्म्यवर्णन नामक एक सौ आठवाँ अध्याय समाप्त ॥१०८॥

# अथ नवाधिकशततमोऽध्यायः

## चक्रतीर्थवर्णनम्

### ब्रह्मोवाच

चक्रतीर्थमिति ख्यातं ब्रह्महत्यादिनाशनम्। यत्र चक्रेश्वरो देवश्चक्रमाप यतो हरिः ॥१॥
यत्र विष्णुः स्वयं स्थित्वा चक्रार्थं शंकरं प्रभुः। पूजयामास तत्तीर्थं चक्रतीर्थमुदाहृतम् ॥२॥
यस्य श्रवणमात्रेण सर्वपापैः प्रमुच्यते। दक्षक्रतौ प्रवृत्ते तु देवानां च समागमे ॥३॥
दक्षेण दूषिते देवे शिवे शर्वे महेश्वरे। अनाह्वाने सुरेशस्य दक्षचित्ते मलीमसे ॥४॥
दाक्षायण्या श्रुते वाक्ये अनाह्वानस्य कारणे। अहल्यायां चोक्तवत्या कुपिताऽभूत्सुरेश्वरी ॥५॥
पितरं नाशये पापं क्षमेयं न कथंचन। शृण्वती दोषवाक्यानि पित्रा चोक्तानि भर्तरि ॥६॥
पत्युः शृण्वन्ति या निन्दां तासां पापावधिः कुतः। यादृशस्तादृशो वाऽपि पतिः स्त्रीणां परा गतिः ॥७॥
किं पुनः सकलाधीशो महादेवो जगद्गुरुः। श्रुतं तन्निन्दनं तर्हि धारयामि न देहकम् ॥८॥
तस्मात्त्यक्ष्य इमं देहमित्युक्त्वा सा महासती। कोपेन महताऽऽविष्टा प्रजज्वाल सुरेश्वरी ॥९॥

---

# अध्याय १०९

## चक्रतीर्थ का वर्णन

**ब्रह्मा बोले**—ब्रह्महत्या आदि सभी पापों को नष्ट करने वाला विख्यात चक्रतीर्थ है, जहाँ चक्रेश्वर देव से विष्णु ने चक्र प्राप्त किया था ॥१॥ जिस स्थान पर स्वयं प्रभु विष्णु ने चक्र के लिये शंकर की पूजा की, वह तीर्थ चक्रतीर्थ नाम से प्रसिद्ध हो गया ॥२॥ जिसके नाम श्रवण मात्र से मनुष्य सब पापों से छूट जाता है ॥२½॥ एक समय दक्ष ने यज्ञ प्रारम्भ किया। उसमें सब देवता एकत्र हुए। दक्ष के मन में शिव के प्रति कुछ मलिनता हो गई थी, जिससे उन्होंने महेश्वर, शर्व, देव, शिव को दूषित (अग्राह्य) घोषित कर दिया ॥३-४॥ दाक्षायणी ने इन बातों को सुना और निमन्त्रित न होने का कारण समझ लिया। अहल्या के मुख से कुछ अनुचित वाक्यों को सुनकर वह सुरेश्वरी अत्यन्त कुपित हो गईं ॥५॥ उन्होंने अपने पति के प्रति पिता की आक्षेपभरी बातें सुनकर कहा कि मैं अवश्य पापात्मा पिता का नाश करूँगी, किसी प्रकार उसको क्षमा नहीं कर सकती ॥६॥ क्योंकि जो स्त्रियाँ अपने पति की निन्दा सुनती हैं, उनके पापों का अन्त नहीं होता अर्थात् असंख्य पाप होते हैं। पति चाहे कैसा भी हो वह स्त्री के लिये परम गति है ॥७॥ तो फिर सबके स्वामी जगद्गुरु शंकर के विषय में क्या कहा जाय। ऐसे पति की मैंने निन्दा सुनी है, इसलिए अब अपने शरीर को धारण न करूँगी ॥८॥ इस अधम शरीर को छोड़ दूंगी। यह कहकर वह महासती सुरेश्वरी अत्यन्त क्रोध से स्वयं जलने लगी ॥९॥ शिव में ही अपने ध्यान को लगाकर उन्होंने योग द्वारा

---

१ ष वा।

दह बलाद्योगाच्च तत्यजे। महश्वरोऽपि सकल वृत्तमाकार्ण्य नारदात्॥१०॥
कोप पप्रच्छ जया च विजया तथा। ते ऊचतुरुभे देव दक्षक्रतुविनाशनम॥११॥
इति श्रुत्वा मख प्राया महेश्वर। भीमैर्गणै परिवृतो भूतनाथै सम ययौ॥१२॥
त सर्वो देवब्रह्मपुरस्कृत। दक्षेण यजमानेन शुद्धभावेन रक्षित॥१३॥
ररत्युग्रैर्मुनिभि परिवारित। इन्द्रादित्याद्यैर्वसुभि सर्वत परिपालित॥१४॥
मवदैश्च स्वाहा शब्दैरलकृत। श्रद्धा पुष्टिस्तथा तुष्टि शान्तिर्लज्जा सरस्वती॥१५॥
ावरी क्षान्तिरुषा आशा जया मति। एताभिश्च तथाऽन्याभि सवत समलकृत॥१६॥
ात्मना चापि कारितो विश्वकमणा। सुरभिनन्दिनी धनु कामधुक्कामदोहिनी॥१७॥
ामवर्याभि सवकामसमृद्धिमान। कल्पवृक्ष पारिजातो लता कल्पलतादिका॥१८॥
किंचित्तत्र तस्मिन्मखे स्थितम। स्वय मघवता पूष्णा हरिणा परिरक्षित॥१९॥
ातां वाऽपि क्रियतां स्यीपतां सुखम। एतैश्च सर्वतो वाक्यैर्दक्षस्य पूजित मखम्॥२०॥
वीरभद्रोऽसौ भद्रकाल्या युतो ययौ। शोककोपपरीतात्मा पश्चाच्छूलपिनाकधृक॥२१॥
महादवो महाभूतैरलकृत। तानि भूतानि परितो मखे वेष्टच महेश्वरम्॥२२॥
ासयामासुस्तत्र क्षोभो महानभूत। पलायन्त तत कचित्केचिदगत्वा तत शिवम्॥२३॥
न्त देवश केचित्कुप्यन्ति श करम। एव विध्वसित यज्ञ दृष्ट्वा पूषा समभ्यगात्॥२४॥

---

छोड दिया। नारद के मुख से सारी घटना को सुनकर शकर अत्यन्त कुपित हो गये। उन्होंने जया और [illegible]कर इस विषय म पूछा। उन दोनो ने दाक्षायणी की अग से इति तक की कथा दक्ष के यज्ञ को विनष्ट करने [illegible] कही। यह सुन कर महेश्वर अपने भयङ्कर अनुचरो और भूतनाथो (रुद्रगण) के साथ उस यज्ञ म [illegible]२॥ वहाँ वह दक्ष का यज्ञ शिवगणो से घेर लिया गया जहाँ देव और ब्रह्मा भलीभाँति सम्मानित थ जो [illegible] से शुद्धता पूर्वक अत्यन्त रक्षित था जो वशिष्ठ आदि तेजस्वी मुनियो से घिरा हुआ इन्द्र आदित्य [illegible] मे चारो ओर से रक्षित ऋग यजुस सामवेद की ध्वनि और स्वाहा शब्दो से गुञ्जित श्रद्धा पुष्टि तुष्टि [illegible] सरस्वती भूमि द्यौ शर्वरी शान्ति उषा आशा जया मति आदि तथा अन्य देवियो से सुशोभित महा[illegible] [illegible] से भलीभाँति बनाया हुआ सुरभिनन्दिनी धनु कामधनु कामदोहिनी आदि कामनाओ की वर्षा [illegible] सुरभियो तथा सम्पूर्ण वैभवो से युक्त और कल्पवृक्ष पारिजात कल्पलतिका लता आदि जो कुछ अभीष्ट [illegible] उस यज्ञ म उपस्थित थे। वह स्वय इन्द्र पूषा और विष्णु से परिरक्षित था॥१३ १९॥ दीजिये भाजन [illegible] प्रारम्भ कीजिये यहाँ सुखपूर्वक विराजिये आदि शिष्ट वाक्यो से दक्ष का वह यज्ञमण्डप श्लाघ्य [illegible] वीरभद्र भद्रकाली के साथ वहाँ गया पीछे शूल और पिनाक (धनुष) धारण करने वाले शकर इस प्रकार महादेव शकर आने उद्धत और भयङ्कर अनुचरो महाभूतो से सुशोभित हो वहाँ गये उन भूतो को चारो ओर यथास्थान नियुक्त कर यज्ञ का विनाश कर दिया। इस विनाशलीला को देखकर [illegible] कोलाहल हो गया॥२२॥ कुछ इधर उधर भागने लगे कुछ देवगण शकर के पास जाकर स्तुति करने लगे तो [illegible] कर क्रोध से घूरने लगे। इस प्रकार यज्ञ का ध्वस होते देखकर पूषा शकर के सामने आये॥२३ २४॥

। दन्तानथोत्पाट्य इन्द्रं व्यद्रावयत्क्षणात्। भगस्य चक्षुषी विप्र वीरभद्रो व्यपाटयत्॥२५॥
करं पुनर्दोर्भ्यां परिभ्राम्य समाक्षिपत्। ततः सुरगणाः सर्वे विष्णुं ते शरणं ययुः॥२६॥

देवा ऊचुः

हे त्राहि गदापाणे भूतनाथकृताद्भयात्। महेश्वरगणः कश्चित्प्रमथानां तु नायकः॥
दग्धो मखः सर्वो वैष्णवः पश्यतो हरेः ॥२७॥

ब्रह्मोवाच

णा चक्रमुत्सृष्टं भूतनाथवधं प्रति। भूतनाथोऽपि तच्चक्रमापतच्च तदाऽग्रसत्॥२८॥
ते चक्रे ततो विष्णोर्लोकपाला भयाद्ययुः। तथा स्थितानवेक्ष्याथ दक्षो यज्ञं सुरानपि॥
ाव शंकरं देवं दक्षो भक्त्या प्रजापतिः ॥२९॥

दक्ष उवाच

य शंकर सोमेश जय सर्वज्ञ शंभवे। जय कल्याणभृच्छंभो जय कालात्मने नमः॥३०॥
ादिकर्तर्नमस्तेऽस्तु नीलकण्ठ नमोऽस्तु ते। ब्रह्मप्रिय नमस्तेऽस्तु ब्रह्मरूप नमोऽस्तु ते॥३१॥
त्रमूर्तये नमो देव त्रिधाम परमेश्वर। सर्वमूर्ते नमस्तेऽस्तु त्रैलोक्याधार कामद॥३२॥
मो वेदान्तवेद्याय नमस्ते परमात्मने। यज्ञरूप नमस्तेऽस्तु यज्ञधाम नमोऽस्तु ते॥३३॥
ज्ञदान नमस्तेऽस्तु हव्यवाह नमोऽस्तु ते। यज्ञहर्त्रे नमस्तेऽस्तु फलदाय नमोऽस्तु ते॥३४॥

---

न्तु उन्होंने पूषा के दाँत उखाड़ लिये और इन्द्र को क्षण भर में वहाँ से भगा दिया। विप्र! वीरभद्र ने भग की आँखें निकाल ली॥२५॥ सूर्य को भुजाओं के बीच पकड़ कर घुमा कर फेंक दिया। तदनन्तर सब असरण होकर विष्णु की शरण में गये। ॥२६॥

**देवताओं ने कहा**—हे गदापाणि! भूतनाथों के इस उपद्रव से रक्षा करो, बचाओ। तुम्हारे देखते देखते उपद्रवियों के सरदार (शंकर के गण) से यह वैष्णव (विष्णु का) यज्ञ जला दिया गया, नष्ट कर दिया गया॥२७॥

**ब्रह्मा ने कहा**—यह गुहार सुनकर विष्णु ने भूतनाथ को मारने के लिये चक्र चलाया। भूतनाथ ने भी चक्र को अपनी ओर आते देखकर पकड़ लिया। विष्णु के अमोघ चक्र को इस प्रकार व्यर्थ होते देखकर सर्व लोकपाल भयभीत हो इधर उधर भागने लगे। प्रजापति दक्ष ने यज्ञ और देवों की ऐसी स्थिति देखकर विनीत भाव से शंकर की स्तुति की॥२८-२९॥

**दक्ष ने कहा**—शंकर! सोमेश! आपकी जय हो, हे सर्वज्ञ! शम्भु! जय हो। कल्याण करने वाले! जय हो। शम्भु! जय हो। काल रूप शंकर को नमस्कार है। आदिकर्त्ता! आपको नमस्कार है। नीलकण्ठ! आपको नमस्कार है। ब्रह्मप्रिय! आपको नमस्कार है। ब्रह्मरूप! आपको नमस्कार है। त्रिमूर्ति को नमस्कार है। परमेश्वर! देव! त्रैलोक्यव्यापी! आपको नमस्कार करते हैं। विश्वमूर्ति! त्रिभुवन के आधार! *इष्टफलों को देने वाले! आपको नमस्कार है। वेदान्त (ज्ञान) से जानने योग्य आपको नमस्कार है। परमात्मा को* नमस्कार है। यज्ञरूप! आपको नमस्कार है। यज्ञधाम! आपको नमस्कार है। यज्ञदान! आप को नमस्कार है।

त्राहि त्राहि जगन्नाथ शरणागतवत्सल। भक्तानामप्यभक्तानां त्वमेव शरणं प्रभो ॥३५॥

### ब्रह्मोवाच

एवं तु स्तुवतस्तस्य प्रसन्नोऽभून्महेश्वरः। किं ददामीति तं प्राह क्रतुः पूर्णोऽस्तु मे प्रभो ॥३६॥
तथेत्युवाच भगवान्देवदेवो महेश्वरः। शंकरः सर्वभूतात्मा करुणावरुणालयः ॥३७॥
क्रतुं कृत्वा ततः पूर्णं तस्य दक्षस्य वै मुने। एवमुक्त्वा स भगवान्भूतैरन्तरधीयत ॥३८॥
यथागतं सुरा जग्मुः स्वमेव सदनं प्रति। ततः कदाचिद्देवानां दैत्यानां विग्रहो महान् ॥३९॥
बभूव तत्र दैत्येभ्यो भीता देवाः श्रियः पतिम्। तुष्टुवुः सर्वभावेन वचोभिस्तं जनार्दनम् ॥४०॥

### देवा ऊचुः

शक्रादयोऽपि त्रिदशाः कटाक्षमवेक्ष्य यस्यास्तप आचरन्ति ।
सा चापि यत्पादरता च लक्ष्मीस्तं ब्रह्मभूतं शरणं प्रपद्ये ॥४१॥
यस्मात्त्रिलोक्यां न परः समानो, न चाधिकस्तार्क्ष्यरथान्नृसिंहात् ।
स देवदेवोऽवतु नः समस्तान्महाभयेभ्यः कृपया प्रपन्नान् ॥४२॥

### ब्रह्मोवाच

ततः प्रसन्नो भगवाञ्शङ्खचक्रगदाधरः। किमर्थमागताः सर्वे तत्कर्ताऽस्मीत्युवाच तान् ॥४३॥

---

हव्य को ढोने वाले! (अग्ने!) आपको नमस्कार है। यज्ञ को नष्ट करने वाले को नमस्कार है, फल देने वाले को नमस्कार करते हैं। जगन्नाथ! शरण में आये हुए की रक्षा करने वाले! रक्षा कीजिये, रक्षा कीजिये। प्रभो! तुम्हीं भक्तों और अभक्तों के रक्षक हो ॥३०-३५॥

**ब्रह्मा ने कहा**—इस प्रकार शंकर की स्तुति करने पर महेश्वर प्रसन्न हो गये। उन्होंने दक्ष से कहा कि 'क्या दूं।' दक्ष ने कहा—प्रभो! मेरा यज्ञ पूर्ण हो। भगवान् देवदेवेश्वर शंकर ने 'ऐसा ही हो' यह कहा। मुने! करुणा के सागर, सब प्राणियों में निवास करने वाले भगवान् उस दक्ष के यज्ञ को पूर्ण कर अपने अनुचर भूतों के साथ अन्तर्हित हो गये। आये हुए देवता भी अपने अपने स्थान को चले गये। अनन्तर किसी समय देवों और दानवों में अति भयंकर युद्ध हुआ। उस युद्ध में देवता दानवों से भयभीत हो गये। विवश हो लक्ष्मीपति जनार्दन की शरण में गये। वहां जाकर उन लोगों ने सब भावों से भगवान् को प्रार्थना द्वारा प्रसन्न किया ॥३६-४०॥

**देवताओं ने कहा**—जिसके केवल कटाक्ष मात्र को देखकर इन्द्र आदि देवता उसकी प्राप्ति के लिए तपस्या करते हैं, वही लक्ष्मी जिस विष्णु की चरण-सेवा में तल्लीन रहती हैं उस ब्रह्मस्वरूप विष्णु की शरण में हम आये हुए हैं। जिस गरुड़ वाहन भगवान् नृसिंह से त्रिलोकी में उत्तम, समान या अधिक दूसरा कोई नहीं है वे देवदेव प्रपन्न (शरण में आये) हम लोगों की समस्त भयंकर विभीषिका से रक्षा करें ॥४१-४२॥

**ब्रह्मा ने कहा**—देवों की प्रार्थना सुनकर शंख, चक्र और गदाधारी भगवान् अत्यन्त प्रसन्न हो गये। उन्होंने देवों से कहा कि 'किसलिये तुम लोग यहां आये हो, मैं उन सब इच्छाओं को पूर्ण कर दूंगा' ॥४३॥

देवा ऊचु

भय च तीव्र दैत्येभ्यो देवानां मधुसूदन। ततस्त्राणाय देवाना मति कुरु जनार्दन ॥४४॥

ब्रह्मोवाच

तानागतान्हरि प्राह ग्रस्त चक्र हरेण मे। किं करोमि गत चक्र भवन्तश्चार्तिमागता ॥४५॥
यातु सर्वे देवगणा रक्षा व क्रियते मया ॥४६॥

ब्रह्मोवाच

ततो गतेषु देवेषु विष्णुश्चक्रार्थमुद्यत। गोदावरीं ततो गत्वा शभो पूजा प्रचक्रम ॥४७॥
सुवर्णकमलैर्दिव्यै सुगन्धैर्दशभि शतै। भक्तितो नित्यवत्पूजा चक्रे विष्णुरुमापते ॥४८॥
एव सपूज्यमाने तु तयोस्तत्त्वमिद शृणु। कमलाना सहस्रे तु यदेक नैव पूर्यते ॥४९॥
तदाऽसुरारि स्व नेत्रमुत्पाट्याध्यमकल्पयत। अर्घ्यपात्र करे गृह्य सहस्रकमलान्वितम् ॥
ध्यात्वा शभु ददावर्घ्यमनन्यशरणो हरि ॥५०॥

विष्णुरुवाच

त्वमेव देव जानीषे भावमन्तर्गत नृणाम। त्वमेव शरणोऽधीशोऽत्र का भवेद्विचारणा ॥५१॥

ब्रह्मोवाच

यदन्नुदश्रुनयनो निलिल्येऽसावितीश्वरे। भवानीसहित शभु पुरस्तादभवत्तदा ॥५२॥

---

**देवो ने कहा**—मधुसूदन! दैत्यों से हमें दारुण भय होता है। इसलिये आप देवताओं की रक्षा का उपाय कीजिये ॥४४॥

**ब्रह्मा ने कहा**—उन शरणागत देवों से भगवान विष्णु ने कहा—मेरा चक्र शंकर ने ले लिया है। क्या करूँ? चक्र हाथ से निकल गया और आप लोग इस समय विपत्ति में फँस गये। फिर भी आप लोग इस समय जाइये मैं आप लोगों की रक्षा करूँगा ॥४५-४६॥

**ब्रह्मा ने कहा**—देवताओं के लौट जाने पर विष्णु चक्र लाने के लिये उद्यत हो गये। इस अभिप्राय से वे गोदावरी के तट पर गये और शंकर की पूजा करने लगे। विष्णु ने प्रतिदिन भक्तिपूर्वक दिव्य सुगंधित हजार सुवर्ण कमलों से उमापति की पूजा करने लगे। इस प्रकार पूजा करते समय उन दोनों देवों में जो रहस्य हुआ उसको सुनो। जब सहस्र कमलों में एक कम हो गया तब असुरारि विष्णु ने अपने कमल नेत्र को ही निकालकर अर्घ्य देने के लिये उस (संख्या) को पूरा किया। इस प्रकार हजार कमलों से पूर्ण कर अर्घ्य पात्र को हाथ में लेकर अनन्य भावना से विष्णु ने शंकर का ध्यान कर अर्घ्य प्रदान किया ॥४७-५०॥

**विष्णु ने कहा**—देव! तुम्हीं मनुष्यों के मन के भावों को जानते हो स्वामी! तुम्हीं एकमात्र शरण हो। इसमें विचार की क्या आवश्यकता है? ॥५१॥

**ब्रह्मा ने कहा**—भगवान विष्णु इस प्रकार प्रार्थना करते हुए शंकर में तल्लीन हो गये, उनकी आँखों से अश्रु

गाढमालिङ्गच विविधैर्वरैरापूरयद्धरिम्। तदेव चक्रमभवन्नेत्रं चापि यथा पुरा॥५३॥
ततः सुरगणाः सर्वे तुष्टुवुर्हरिशंकरौ। गङ्गां चापि सरिच्छ्रेष्ठां देवं च वृषभध्वजम्॥५४॥
ततः प्रभृति तत्तीर्थं चक्रतीर्थमिति स्मृतम्। यस्यानुश्रवणेनैव मुच्यते सर्वकिल्बिषैः॥५५॥
तत्र स्नानं च दानं च यः कुर्यात्पितृतर्पणम्। सर्वपापविनिर्मुक्तः पितृभिः स्वर्गभाग्भवेत्॥५६॥
तत्तु चक्राङ्कितं तीर्थमद्यापि परिदृश्यते ॥५७॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे चक्रतीर्थवर्णनं नाम नवाधिकशततमोऽध्यायः॥१०९॥
गौतमीमाहात्म्ये चत्वारिंशत्तमोऽध्यायः॥४०॥

## अथ दशाधिकशततमोऽध्यायः

### पिप्पलतीर्थवर्णनम्

#### ब्रह्मोवाच

पिप्पलं तीर्थमाख्यातं [1]चक्रतीर्थादनन्तरम्। यत्र चक्रेश्वरो देवश्चक्रमाप यतो हरिः॥१॥
यत्र विष्णुः स्वयं स्थित्वा चक्रार्थं शंकरं विभुम्। पूजयामास तत्तीर्थं चक्रतीर्थमुदाहृतम्॥२॥

---

बहने लगे। इसी समय भवानी सहित शंकर प्रकट हुये। उन्होंने उनको प्रेमपूर्वक गले लगाकर विविध वरदानों की वर्षा कर प्रसन्न किया। पुनः वही चक्र विष्णु के समीप चला आया और उनका नेत्र भी पूर्ववत् हो गया। तदनन्तर सब देवताओं ने हरि और शंकर तथा श्रेष्ठ नदी गंगा की स्तुति की। तभी से वह तीर्थ चक्रतीर्थ के नाम से विख्यात हो गया। उसके नामश्रवणमात्र से मनुष्य सब पापों से छूट जाता है। उस तीर्थ में जो कोई स्नान, दान और *पितृतर्पण आदि शुभ कर्म करता है वह सब पापों से मुक्त होकर अपने पितरों के साथ स्वर्ग प्राप्त करता है। ऐसा वह* तीर्थ आज भी चक्र से चिह्नित देखा जाता है॥५२-५७॥

*श्रीब्रह्ममहापुराण में चक्रतीर्थवर्णन नामक एक सौ नवाँ अध्याय समाप्त॥१०९॥*

## अध्याय ११०

### पिप्पलतीर्थ का वर्णन

ब्रह्मा ने कहा—चक्रतीर्थ के बाद पिप्पलतीर्थ परम प्रसिद्ध है, जहाँ चक्रेश्वर देव, जिनसे हरि ने चक्र प्राप्त किया था—रहते हैं॥१॥ जहाँ विष्णु ने चक्र के लिये प्रभु शंकर की पूजा की, वही तीर्थ चक्रतीर्थ के नाम से विख्यात

---

१ घ ०पश्चिमे दक्षिणे। ग०।

यत्र प्रीतोऽभवद्विष्णोः शंभुस्तत्पिप्पलं विदुः। महिमानं यस्य वक्तुं न क्षमोऽप्यहिनायकः ॥३॥
चक्रेश्वरो पिप्पलेशो नामधेयस्य कारणम्। शृणु नारद तद्भक्त्या [1]साक्षाद्वेदोदितं मया ॥४॥
दधीचिरिति विख्यातो मुनिरासीद्गुणान्वितः। तस्य भार्या महाप्राज्ञा कुलीना च पतिव्रता ॥५॥
लोपामुद्रेति या ख्याता स्वसा तस्या गभस्तिनी। इति नाम्ना च विख्याता वडवेति प्रकीर्तिता ॥६॥
दधीचेः सा प्रिया नित्यं तपस्तेपे तया महत्। दधीचिरग्निमाश्रित्यं गृहधर्मपरायणः ॥७॥
भागीरथीं समाश्रित्य देवातिथिपरायणः। स्वकलत्ररतः शान्तः कुम्भयोनिरिवापरः ॥८॥
तस्य प्रभावात्तं देशं नायान्ति दैत्यदानवाः। आजग्मुर्मुनिशार्दूल यत्रागस्त्यस्य चाऽऽश्रमः ॥९॥
तत्र देवाः समाजग्मू रुद्रादित्यास्तथाऽश्विनौ। इन्द्रो विष्णुर्यमोऽग्निश्च जित्वा दैत्यानुपागतान् ॥१०॥
जयेन जातसंहर्षाः स्तुताश्चैव मरुद्गणैः। दधीचिं मुनिशार्दूलं दृष्ट्वा नेमुः सुरेश्वराः ॥११॥
दधीचिर्जातसंहर्षः सुरान्पूज्य पृथक्पृथक्। गृहकृत्य ततश्चक्रे सुरेभ्यो भार्यया सह ॥१२॥
पृष्टाश्च कुशलं तेन कथाश्चक्रुः सुरा अपि। दधीचिमब्रुवन्देवा भार्यया सुखित पुनः ॥१३॥
आसीनं हृष्टमनस ऋषिं नत्वा पुन. पुन. ॥१४॥

देवा ऊचुः

किमद्य दुर्लभं लोके ऋषेऽस्माकं भविष्यति। त्वादृश· सकृपो येषु मुनिर्भूकल्पपादपः ॥१५॥

---

हुआ ॥२॥ जहाँ भगवान् शम्भु विष्णु पर प्रसन्न हुए वह पिप्पलतीर्थ कहा जाता है, जिसकी महिमा वर्णन करने में शेषनाग भी समर्थ नहीं हैं ॥३॥ नारद! चक्रेश्वर और पिप्लेश नाम पड़ने का कारण भक्तिपूर्वक सुनो। यह आख्यान साक्षात् वेद में भी कहा गया है ॥४॥ दधीचि नाम के एक परमविख्यात, गुणवान् मुनि थे। उनकी परम कुलीन बुद्धिमती और पतिव्रता पत्नी थी ॥५॥ वह प्रसिद्ध लोपामुद्रा की बहिन गभस्तिनी थी, जिसको लोग वडवा भी कहा करते थे ॥६॥ दधीचि की वह प्रिया भी प्रतिदिन महान् तप किया करती थी। स्वयं दधीचि नित्य ही अग्नि स्थापना कर गृहस्थ धर्म का निष्ठापूर्वक पालन करते थे ॥७॥ वे भागीरथी के तट पर निवास कर देव और अतिथियों की एकान्त सेवा में लीन रहते थे। अपनी प्रिया के प्रति अनन्य प्रेम रखने वाले वे शान्त दधीचि दूसरे अगस्त्य के समान थे ॥८॥ मुनिशार्दूल! उनकी तपस्या के प्रभाव से उस प्रदेश में और अगस्त्य ऋषि के आश्रम में कोई भी दैत्य या दैत्यदानव आने का साहस नहीं करते थे ॥९॥ एक दिन आक्रमणकारी उपद्रवी दैत्यों को जीतकर रुद्र, आदित्य, अश्विन, इन्द्र, विष्णु, यम, अग्नि, आदि देवता उनके यहाँ आये जो विजय से अत्यन्त प्रसन्न थे, मरुद्गण उनकी स्तुति कर रहे थे। उन देवेश्वरों ने मुनिपुङ्गव दधीचि को देखकर उनका अभिनन्दन किया ॥१०-११॥ दधीचि अपने देव अतिथियों को देखकर आनन्द के मारे फूले न समाये। भार्या के सहित उन्होंने उन देवों का प्रेमपूर्वक अतिथि-सत्कार किया ॥१२॥ कुशल प्रश्न होने के बाद देवताओं ने अपनी कुशल-वार्ता सुनाई। पुनः देवगण प्रसन्न होकर भार्यासहित बैठे हुये ऋषि दधीचि को बार-बार नमस्कार करके बोले ॥१३-१४॥

**देवों ने कहा**—ऋषे! जब तुम्हारे समान पृथ्वी के कल्पवृक्ष की कृपा हम लोगों पर है तब भला हम

---

१ घ ०क्षाद्वेदोदि०।

एतदेव फल पुसा जीवता मुनिसत्तम। तीर्थाप्लुतिर्भूतदया दर्शन च भवादृशाम् ॥१६॥
यत्स्नेहादुच्यतेऽस्माभिरवधारय तन्मुने। जित्वा दैत्यानिह प्राप्ता हत्वा राक्षसपुगवान् ॥१७॥
वय च सुखिनो ब्रह्मस्त्वयि दृष्टे विशेषत । नाऽऽयुधं फलमस्माक वोढु नैव क्षमा वयम् ॥१८॥
स्थाप्यदेश न पश्याम आयुधाना मुनीश्वर। स्वर्गे सुरद्विषो ज्ञात्वा स्थापितानि हरन्ति च ॥१९॥
नयेयुरायुधानीति तथैव च रसातले। तस्मात्तवाश्रमे पुण्ये स्थाप्यन्तेऽस्त्राणि मानद ॥२०॥

नैवात्र किंचिद्भयमस्ति विप्र, न दानवेभ्यो राक्षसेभ्यश्च घोरम् ।
त्वदाज्ञया रक्षितपुण्यदेशो, न विद्यते तपसा ते समान ॥२१॥
जितारयो ब्रह्मविदा वरिष्ठ, वय च पूर्व निहता दैत्यसघा ।
अस्त्रैरल भारभूतं कृतार्थं, स्थाप्य स्थान ते समीपे मुनीश ॥२२॥
दिव्यान्भोगा कामिनीभि समेतान्देवोद्याने नन्दने सभजाम ।
ततो याम कृतकार्या सहेन्द्रा, स्व स्व स्थान चाऽऽयुधाना च रक्षा ॥२३॥
त्वया कृता जायता तत्प्रशाधि समर्थस्त्व रक्षणे धारणे च ॥२४॥

ब्रह्मोवाच

तद्वाक्यमाकर्ण्य दधीचिरेव, वाक्य जगौ विबुधानेयमस्तु ।
निवार्यमाण प्रियशीलया स्त्रिया, किं देवकार्येण विरुद्धकारिणा ॥२५॥

---

लोगो को कौन सा पदार्थ दुर्लभ होगा ? मुनिसत्तम ! मनुष्य जीवन का फल तीर्थाटन प्राणियो पर दया आपके समान महापुरुषो का दर्शन है ॥१५ १६॥ मुने ! आज हम लोग विनम्र भाव से प्रेमपूर्वक जो कुछ कह रहे हैं उस पर ध्यान दीजिये। बडे बडे बलशाली दैत्यो को जीतकर हम यहाँ आये हुए हैं। ब्रह्मन ! हम लोग सुखी हैं। आपको देखकर और विशेष रूप से प्रसन्नता हो रही है। ये अस्त्र शस्त्र अब भार से जान पडते हैं थकावट के कारण इन व्यर्थ अस्त्रो को ढोने की शक्ति भी नही रह गई है ॥१७ १८॥ मुनीश्वर ! इन आयुधो को रखने के लिये कोई सुरक्षित स्थान भी नहीं दिखाई दे रहा है। स्वर्ग मे रखने पर राक्षस पता पा जाने पर छीन लेंगे। इसी प्रकार यदि इन अस्त्रो को रसातल ले जाया जाय तो वहाँ भी यही दशा है। इसलिये हे मानद ! (प्रतिष्ठा देने वाले सबकी प्रतिष्ठा करने वाले) आपके आश्रम मे इन अस्त्रो को रखा जा रहा है ॥१९ २०॥ क्योकि हे विप्र ! यहाँ न तो राक्षसो से और न तो दानवो से ही भय है। यह पुण्य स्थान आपकी आज्ञा (तेज) से सुरक्षित है आपके समान तपस्या मे भी कोई नहीं है ॥२१॥ मुनीन्द्र ! ज्ञानियो मे श्रेष्ठ ! हम लोगो ने शत्रुओ को जीत लिया है दैत्यो को पहले ही विनष्ट कर दिया है अब इन भारभूत पूर्णकाम अतएव व्यर्थ अस्त्रो की कोई आवश्यकता नहीं और आपके समीप रखने योग्य स्थान भी है ॥२२॥ अब हम लोग कामिनियो के साथ देवोद्यान नन्दनवन मे दिव्य भोगो का भोग करेंगे इसलिये हम लोग इन्द्र के सहित आपकी दया से कृतकृत्य होकर अपने-अपने स्थान को जा रहे हैं। अब शस्त्रास्त्रो की रक्षा आप के ही द्वारा होगी इसलिये आज्ञा दीजिये आप ही इन शस्त्रो की रक्षा और देख भाल करने मे समर्थ हैं ॥२३ २४॥

**ब्रह्मा ने कहा**—देवो की ऐसी प्रार्थना सुनकर दधीचि ने देवो से कहा कि एवमस्तु। यह देखकर प्रिय स्वभाव वाली स्त्री ने बार बार मना किया कि इस वैमनस्य पैदा करने वाले देव-कार्य मे हाथ लगाने की क्या आवश्यकता ॥२५॥

ये ज्ञातशास्त्रा परमार्थनिष्ठा, ससारचेष्टासु गतानुरागा । 
तेषा परार्थयसनेन किं मुने, येनात्र वाऽमुत्र सुख न किंचित ॥२६॥
देवद्विषो द्वेषमनुप्रयान्ति, दत्ते स्थाने विप्रवर्य शृणुष्व । 
नष्टे हृते चाऽऽयुधाना मुनीश, कुप्यन्ति देवा रिपवस्ते भवन्ति ॥२७॥
तस्मान्नेद वेदविदा वरिष्ठ, युक्त द्रव्ये परकीये ममत्वम् । 
तावच्च मैत्री द्रव्यभावश्च तावन्नष्टे हृते रिपवस्ते भवन्ति ॥२८॥
चेदस्ति शक्तिर्द्रव्यदाने ततस्ते, दातव्यमेवार्थिने किं विचार्यम् । 
नो चेत्सन्त परकार्याणि कुर्युर्वाग्भिर्मनोभि कृतिभिस्तथैव ॥२९॥
परस्वसधारणमेतदेव, सद्भिनिरस्त त्यज कान्त सद्य ॥३०॥

## ब्रह्मोवाच

एव प्रियाया वचन स विप्रो, निशम्य भार्यामिदमाह सुभ्रूम् ॥३१॥

## दधीचिरुवाच

पुरा सुराणामनुमान्य भद्रे, नेतीति वाणी न सुख मर्मेति ॥३२॥

---

मुने! जो शास्त्र परमार्थ (मोक्षज्ञान) मे निष्ठा रखने वाले और सासारिक व्यापारो से विरक्त हैं उनको एसे दूसरो के व्यय कामो म पडने से क्या लाभ? जिनके करने से न तो कोई लौकिक सुख हो न पारलौकिक ॥२६॥ विप्रवर्य! सुनिये इस प्रकार स्थान देने से राक्षस कुपित हो जायग। मुनीश! शस्त्रास्त्रो के नष्ट हो जाने से या चोरी चले जाने से देवता कुपित होगे और शत्रु बन जायेंगे ॥२७॥ इन कारणो से हे वेदज्ञो म श्रेष्ठ! दूसरे के द्रव्य मे इस प्रकार ममत्व उत्पन्न करना कदापि उचित नहीं। जब तक यह न्यास (धरोहर) रक्षित है तब तक मैत्री है नष्ट हो जाने पर अथवा चोरी चले जाने पर वे ही शत्रु हो जायेंगे ॥२८॥ यदि द्रव्यदान की शक्ति है तो याचको को धन अवश्य देना चाहिये वहाँ आगा-पीछा सोचने की आवश्यकता नहीं यदि दान की शक्ति नहीं है तो सज्जन व्यक्तियो को दूसरो का कार्य वाणी मन तथा रचनाओ से करना चाहिये ॥२९॥ यही कारण है कि दूसरो की सम्पत्ति अपने पास रखने को सज्जनो ने बार बार मना किया है और निन्द्य माना है। इसलिये कान्त! आप अपने इस निश्चय को छोड दीजिये ॥३०॥

**ब्रह्मा ने कहा**—प्रिया की इस प्रकार की बात सुनकर विप्र दधीचि ने अपनी सुन्दर भौं वाली पत्नी से कहा ॥३१॥

**दधीचि ने कहा**—भद्रे! पहले देवताओ को सम्मान द्वारा सम्मानित कर पुन नहीं कहना मुझको उचित अथवा सुन्दर नहीं जान पडता ॥३२॥

**ब्रह्मा ने कहा**—प्रिया के प्रति पति की कही हुई बातो को सुनकर वे देवता अपने तेजोमय (चमकने वाले) अस्त्रो को मुनि के आश्रम म रखकर मुनि को प्रणाम कर अपने लोक को चले गये। पत्नी भी मनुष्यो के भाग्य के

**ब्रह्मोवाच**

श्रुत्वेरितं पत्युरिति प्रियायां, दैवं विनाऽन्यत्र नृणां समर्थम् ।
तूष्णीं स्थितायां सुरसत्तमास्ते, संस्थाप्य चास्त्राण्यतिदीप्तिमन्ति ॥३३॥
नत्वा मुनीन्द्रं ययुरेव लोकान्दैत्यद्विषो न्यस्तशस्त्राः कृतार्थाः ।
गतेषु देवेषु मुनिप्रवर्यो हृष्टोऽवसद्भार्यया धर्मयुक्तः ॥३४॥
गते च काले ह्यतिविप्रयुक्ते, दैवे वर्षे संख्यया वै सहस्रे ।
न ते सुरा आयुधानां मुनीश, वाचं मनश्चापि तथैव चक्रुः ॥३५॥
दधीचिरप्याह गभस्तिमोजसा, देवारयो मां द्विषतीह भद्रे ।
न ते सुरा नेतुकामा भवन्ति, संस्थापितान्यत्र वदस्व युक्तम् ॥३६॥
सा चाऽऽह कान्तं विनयादुक्तमेव, त्वं जानीषे नाथ यदत्र युक्तम् ।
दैत्या हरिष्यन्ति महाप्रवृद्धास्तपोयुक्ता बलिनः स्वायुधानि ॥३७॥
तदस्त्ररक्षार्थमिदं स चक्रे, मन्त्रैस्तु संक्षाल्य जलैश्च पुण्यैः ।
तद्वारि सर्वास्त्रमयं सुपुण्यं, तेजोयुक्तं तच्च पपौ दधीचिः ॥३८॥
निर्वीर्यरूपाणि तदायुधानि, क्षयं जग्मुः क्रमशः कालयोगात् ।
सुराः समागत्य दधीचिमूचुर्महाभयं ह्यागतं शात्रवं नः ॥३९॥

---

अतिरिक्त और कोई पदार्थ बलवान् नहीं, यह सोच कर चुप हो गई। इधर देववृन्द मुनि-आश्रम में शस्त्र रखकर अपने को अत्यन्त कृतकृत्य समझने लगे ॥३३½॥

देवताओं के चले जाने पर मुनिवर्य भार्या के साथ धर्म का पालन करते हुए सानन्द जीवन बिताने लगे। मुनीश! देवों के हजार वर्ष व्यतीत हो गये परन्तु देवों ने अपने रखे हुए अस्त्रों के विषय में कोई खोज बीन न की, ले जाने की चर्चा तक न की, मन से भी अस्त्रों के बारे में कुछ नहीं सोचा ॥३४-३५॥ यह देखकर दधीचि ने अपनी प्रिया गभस्तिनी से कहा—भद्रे! सुरशत्रु राक्षस मेरे इस कार्य से द्वेष करते हैं, और अब तक देवता इस रक्षित अस्त्रों को ले जाना नहीं चाहते, इसलिये इस बारे में कोई उचित उपाय बताओ ॥३६॥ उसने अपने पति से विनय पूर्वक कहा 'मैंने तो पहले ही कह दिया था, नाथ! इस विषय में जो कुछ उचित है उसको आप स्वयं जानते हैं। तप से बढ़े और महाशक्तिशाली राक्षस अपने अस्त्रों को छीन ले जायेंगे, यह सोचकर दधीचि ने उन अस्त्रों की रक्षा के लिये मन्त्रों से जल का अभिमन्त्रित कर उससे अस्त्रों को धो दिया। और उस तेजोमय पवित्र, और सम्पूर्ण अस्त्र-शस्त्रों की शक्ति से सम्पन्न उस जल को पी गये, इस प्रकार उन्होंने अस्त्रों की रक्षा की ॥३७-३८॥ अधिक समय बीत जाने के कारण वे अस्त्र बेकाम हो गये और धीरे धीरे नष्ट हो गये। अब अवसर देखकर देवताओं ने आकर दधीचि से कहा कि हम लोगों के शिर पर शत्रुओं का भीषण भय आ गया ॥३९॥ इसलिये मुनिप्रवीर! आप उन

---

१ घ जयिनस्ते।

ते चापि देवास्तामदृष्ट्वैव शीघ्रं, तस्या भीता विप्रमूचुः कुरुष्व ।
तत्याज जीवान्दुस्त्यजान्प्रीतियुक्तो यथासुखं देहमिमं जुषध्वम् ॥४७॥
मदस्थिभि प्रीतिमन्तो भवन्तु, सुरा सर्वे किंतु देहेन कार्यम् ॥४८॥

## ब्रह्मोवाच

इत्युक्त्वाऽसौ बद्धपद्मासनस्थो, नासाग्रदत्ताक्षिप्रकाशप्रसन्नः ।
वायु सर्वाह्नि मध्यमोद्घाटयोगान्नीत्वा शनैर्देहराकाशगर्भम् ॥४९॥
यदप्रमेयं परमं पदं यद्यद्ब्रह्मरूपं यदुपासितव्यम् ।
तत्रैव विन्यस्य धियं महात्मा, सायुज्यतां ब्रह्मणोऽसौ जगाम ॥५०॥
निर्जीवतां प्राप्तमभीक्ष्य देवाः, कलेवरं तस्य सुराश्च सम्यक् ।
त्वष्टारमप्यूचुरतित्वरन्तः, कुरुष्व चास्त्राणि बहूनि सद्यः ॥५१॥
स चापि तानाह कथं नु कार्यं, कलेवरं ब्राह्मणस्येह देवाः ।
बिभेमि कर्तुं दारुणं चाक्षमोऽहं, [1]विदारितान्यायुधान्युत्तमानि ॥५२॥
तदस्थिभूतानि करोमि सद्यस्ततो देवा गाः समूचुस्त्वरन्तः ॥५३॥

---

प्रिय वचन बोलने वाली, अतिथि-सेविका पत्नी वहाँ उपस्थित न थी। वे देव उसको वहाँ उपस्थित न देखकर, उसके भय से भयभीत होकर ब्राह्मण से बोले कि शीघ्रता कीजिये। देवा की बाते सुनकर दधीचि प्रसन्न हो अपने अत्यन्त कष्ट से छोडने योग्य प्राणो को यह कहते हुए कि मेरे इस शरीर का इच्छानुकूल उपयोग कीजिये, सब देवता मेरी हड्डियो से प्रसन्न हो, इस व्यर्थ शरीर का परोपकार के अतिरिक्त और कौन सदुपयोग हो सकता है, इस शरीर से कोई लाभ नहीं, छोड दिया ॥४६-४८॥

**ब्रह्मा ने कहा**—यह कहकर दधीचि पद्मासन लगाकर बैठ गये, नासाग्र मे अपनी दृष्टि एकाग्र कर दी, योग द्वारा सुषुम्ना को जाग्रत कर शरीर सचारी वायु और अग्नि को दीप्त कर शनैः शनैः हृदय-गह्वर मे पहुँचा दिया ॥४९॥ और जो अप्रमेय (अज्ञेय), परम पद ब्रह्म का स्वरूप है, उसी मे अपनी बुद्धि (भावना) को लगाकर उस महात्मा ब्राह्मण ने परब्रह्म की सायुज्य-मुक्ति प्राप्त कर ली। इस प्रकार उस ब्राह्मण के शरीर को निर्जीव देखकर, देवताओ ने विश्वकर्मा से कहा—'शीघ्र ही इसी क्षण बहुत से अस्त्रो को बना डालो'। विश्वकर्मा ने भी देवताओ से कहा—'देवगण ! यह ब्राह्मण का शरीर है, मैं कैसे यह दारुण कार्य कर सकता हूँ, यह वीभत्स कार्य करने मे मैं असमर्थ हूँ, यदि अस्थियो को कोई फाड कर अलग कर दे तब मैं उनसे उत्तम से उत्तम अस्त्र शीघ्र बना दूगा। यह सुनकर देवताओं ने शीघ्र ही गौओ से कहा ॥५०॥-५३॥

---

[1] ष •दार्यता•।

## देवा ऊचुः

वज्रं मुखं च क्रियते हितार्थं, गावो देवैरायुधार्थं क्षणेन ।
दधीचिदेहं तु विदार्य यूयमस्थीनि शुद्धानि प्रयच्छताद्य ॥५४॥

## ब्रह्मोवाच

ता देववाक्याच्च तथैव चक्रु, संलिह्य चास्थीनि ददुः सुराणाम् ।
सुरास्त्वरा जग्मुरदीनसत्त्वा, स्वमालयं चापि तथैव गावः ॥५५॥
*कृत्वा तथाऽस्त्राणि च देवतानां, त्वष्टा जगामाथ सुरालयं तदा ।*
ततश्चिराच्छीलवती सुभद्रा, भर्तुः प्रिया बालगर्भा त्वरन्ती ॥५६॥
करे गृहीत्वा कलशं वारिपूर्णमुमां नत्वा फलपुष्पं समेत्य ।
अग्निं च भर्तारमथाऽऽश्रमं च, सद्रष्टुकामा ह्याजगामाथ शीघ्रम् ॥५७॥
*आगच्छन्तीं तां प्रातिथेयीं तदानीं, निवारयामास तदोल्कपातः ।*
सा सम्भ्रमादागता चाऽऽश्रमं स्वं, नैवापश्यत्तत्र भर्तारमग्रे ॥५८॥
क्व वा गतश्चेति सविस्मया सा, पप्रच्छ चाग्निं प्रातिथेयी तदानीम् ।
अग्निस्तदोवाच सविस्तरं तां, देवागमं [1]याचनं वै शरीरे ॥५९॥

---

**देवों ने कहा**—*गौओ! आज देवों के हित के लिये तुम सबों का मुख वज्र के समान कठोर बना दिया जाता है इसलिए तत्काल ही दधीचि के शरीर को फाड़कर हड्डियों को शुद्ध कर दो जिससे कि देवों के लिये अस्त्रशस्त्र बनाये जायें ॥५४॥*

**ब्रह्मा ने कहा**—उन गौओं ने देवों के कथनानुसार वैसा ही किया हड्डियों को चाट चाट कर स्वच्छ कर देवताओं को दे दिया। इस प्रकार उत्साही पराक्रमी देवता शीघ्र ही अपने अपने स्थान को चले गये इस प्रकार गौओं ने भी अपना रास्ता पकड़ा ॥५५॥ त्वष्टा (विश्वकर्मा) भी देवताओं के अस्त्र बनाकर उनके आलय को चले गये। इसके बाद विचारशीला सुभद्रा दधीचि की प्रिय पत्नी जो गर्भवती थी बहुत विलम्ब से उमा की पूजा कर हाथ में जल से भरा कलश और फल पुष्प लिये हुए जल्दी-जल्दी वहाँ पहुँची। उसके हृदय में आश्रम, अग्नि और भर्ता के दर्शन की अत्यन्त उत्सुकता थी ॥५६-५७॥ वह अतिथि-सेवा-परायण साध्वी जब आ रही थी उसी समय रास्ते में उल्कापात हुआ जिससे कि उसको अशकुन की पूर्व सूचना मिली। यह देख कर उसके हृदय में और अधिक आकुलता हो गई। वह दौड़ी हुई शीघ्र अपने आश्रम में आई परन्तु आते ही उसने अपने प्राणप्रिय पति को नहीं देखा ॥५८॥ उस अतिथि सेवा-परायणा ने अत्यन्त विस्मित हो उस समय अग्नि से पूछा कि मेरे पति देव कहाँ गये। यह सुनकर *अग्नि ने विस्तारपूर्वक उससे देवों का आश्रम में आना दधीचि से शरीर का माँगना उनका प्राणत्याग हड्डियों का निकालना उससे अस्त्र निर्माण और पुनः देवताओं का चला जाना आदि बातें कह सुनाईं। इन बातों को सुनकर*

---

[1] ग. ०र्न चैव दात्रम्। अ०।

अस्थ्नामुपादानमथ प्रयाणं, श्रुत्वा सर्वं दुःखिता सा बभूव
दुःखोद्वेगात्सा पपाताथ पृथ्व्यां, मन्दं मन्दं वह्निनाऽऽश्वासिता च ॥६०॥

प्रातिथेय्युवाच

शापेऽमराणां तु नाहं समर्था, अग्निं प्राप्स्ये किं नु कार्यं भवेन्मे ॥६१॥

ब्रह्मोवाच

कोपं च दुःखं च नियम्य साध्वी, तदाऽवादीद्धर्मयुक्तं च भर्तुः ॥६२॥

प्रातिथेय्युवाच

उत्पद्यते यत्तु विनाशि सर्वं, न शोच्यमस्तीति मनुष्यलोके ।
गोविप्रदेवार्थमिह त्यजन्ति, प्राणान्प्रियान्पुण्यभाजो मनुष्याः ॥६३॥
संसारचक्रे परिवर्तमाने देहं समर्थं धर्मयुक्तं त्ववाप्य ।
प्रियान्प्राणान्देवविप्रार्थहेतोस्ते वै धन्याः प्राणिनो ये त्यजन्ति ॥६४॥
प्राणाः सर्वस्यापि देहान्वितस्य, यातारो वै नात्र संदेहलेशः ।
एवं ज्ञात्वा विप्रगोदेवदीनाद्यर्थं चैनानुत्सृजन्तीश्वरास्ते ॥६५॥
निवार्यमाणोऽपि मया प्रपन्नया, चकार देवास्त्रपरिग्रहं सः ।
मनोगतं वेत्त्यथवा विधातुः, को मर्त्यलोकातिगचेष्टितस्य ॥६६॥

---

उसको अत्यन्त दुःख हुआ दुःख के आवेग से मूर्च्छित हो पृथ्वी पर गिर पड़ी। अग्निदेव ने धीरे धीरे उसको पुनः सभाश्वासन(?) किया ॥५९, ६०॥

**प्रातिथेयी ने कहा** - देवताओं को शाप देना मेरे लिए उचित नहीं अब अग्नि प्रवेश (सती होना) ही करूँगी इसके अतिरिक्त मेरे लिए रास्ता ही कौन सा है ॥६१॥

**ब्रह्मा ने कहा** - धीरे-धीरे उस साध्वी ने प्रण द्वारा क्रोध और आन्तरिक व्यथा पर अधिकार किया, तब उसने अपने पति के विषय में धर्मयुक्त (न्यायोचित) बात कहना प्रारम्भ किया ॥६२॥

**प्रातिथेयी ने कहा**—इस मनुष्य लोक में जो कुछ उत्पन्न होता है वह नश्वर (क्षणभंगुर) है इसलिए इसके विषय में शोक करना व्यर्थ है परन्तु वे मनुष्य अति पुण्यात्मा हैं जो गो विप्र और देवों के लिए अपने प्रिय प्राणों का बलिदान करते हैं। इस परिवर्तनशील संसार (चक्र) में जो समर्थ (कार्यक्षम) धर्मयुक्त (धर्माय सदा तत्पर रहने वाला) मानव शरीर पाकर अपने प्रिय प्राणों को देव और ब्राह्मणों के लिए छोड़ देते हैं वे प्राणी धन्य हैं। इस शरीर में निवास करने वाले प्राण गमनशील (मरणशील) हैं इसमें रत्तीभर भी संदेह नहीं है। यह रहस्य जानकर जो विप्र गौ देव और दीनों के लिये अपने प्राणों को छोड़ देते हैं वे अवश्य ही भाग्यशाली और महान हैं। मैंने बड़े अनुनय-विनय से उनको रोका परन्तु उन्होंने देवताओं के अस्त्रों को रख लिया। अथवा ठीक है, मृत्युलोक में रहने वाले (मनुष्यों) से सर्वथा अपरिचित स्वभाववाले विधाता के मनोगत भावों को कौन जानता है ॥६३-६६॥

**ब्रह्मोवाच**

इत्येवमुक्त्वाऽऽपूज्य चाग्नीन्यथावद्भर्तुस्त्वचालोमभिः सा विवेश ।
गर्भस्थितं बालकं प्रातिथेयी, कुक्षिं विदार्याथ करे गृहीत्वा ॥६७॥
नत्वा च गङ्गां भुवमाश्रमं च, वनस्पतीनोषधीराश्रमस्थान् ॥६८॥

**प्रातिथेय्युवाच**

पित्रा हीनो बन्धुभिर्गोत्रजैश्च, मात्रा हीनो बालकः सर्व एव ।
रक्षन्तु सर्वेऽपि च भूतसंघास्तथौषध्यो बालकं लोकपालाः ॥६९॥
ये बालकं मातृपितृप्रहीणं, सनिर्विशेषं स्वतनुप्ररूढैः ।
पश्यन्ति रक्षन्ति त एव नूनं, ब्रह्मादिकानामपि वन्दनीयाः ॥७०॥

**ब्रह्मोवाच**

इत्युक्त्वा चात्यजद्बालं भर्तृचित्तपरायणा। पिप्पलाना समीपे तु न्यस्य बालं नमस्य च ॥७१॥
अग्निं प्रदक्षिणीकृत्य यज्ञपात्रसमन्विता। विवेशाग्निं प्रातिथेयी भर्त्रा सह दिवं ययौ ॥७२॥
ददृशुश्चाऽऽश्रमस्था ये वृक्षाश्च वनवासिनः। पुत्रवत्पोषिता येन ऋषिणा च दधीचिना ॥७३॥
विना तेन न जीवामस्तया मात्रा विना तथा। मृगाश्च पक्षिणः सर्वे वृक्षाः प्रोचुः परस्परम् ॥७४॥

**वृक्षा ऊचुः**

स्वर्गमासेदुषो पित्रोस्तदपत्येष्वकृत्रिमम्। ये कुर्वन्त्यनिशं स्नेहं त एव कृतिनो नराः ॥७५॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—इस प्रकार कहकर उस अतिथि सेविका ने अग्नि की यथाविधि पूजा की। पति के अवशिष्ट त्वचा, रोम आदि को एकत्र किया और अपनी कुक्षि को फाड़कर गर्भस्थ बालक को अपने हाथों पर लिया। अनन्तर आश्रम की, वनस्पतियों, ओषधियों, गङ्गा, पृथ्वी और अपने आश्रम को प्रणाम करती हुई वह अग्नि में प्रवेश करने की कामना से बोली।—॥६७-६८॥

**प्रातिथेयी ने कहा**—आप सभी प्राणि समूह, ओषधियाँ और लोकपाल पिता, माता, भाई, बन्धु और गोत्रों से रहित इस बालक की रक्षा करें। जो व्यक्ति माता-पिता से हीन (अनाथ) बालक को अपने औरस पुत्र के समान समझ कर पालन करते हैं वे भाग्यशाली हैं और ब्रह्मा आदि देवों के भी वन्दनीय हैं॥६९-७०॥

**ब्रह्मा बोले**—यह कहकर पति-चरण में लीन रहने वाली उस सुशीला ने बालक को एक पीपल के वृक्ष के नीचे रख दिया। फिर यज्ञपात्र हाथ में लेकर अग्नि की प्रदक्षिणा तथा नमस्कार करके वह अग्नि में प्रविष्ट हो गई। इस प्रकार अपने पति के साथ वह स्वर्ग को चली गई। यह करुण दृश्य देखकर, आश्रम तथा वन के वृक्ष, पक्षी, मृग आदि, जिनका ऋषि दधीचि ने पुत्र के समान पालन किया था, रो पड़े। वे परस्पर कहने लगे कि उस माता के बिना हम लोग कैसे जी सकेंगे? ॥७१-७४॥

**वृक्षों ने कहा**—जो व्यक्ति माता पिता से वञ्चित सन्तान पर अपना सहज स्नेह सर्वदा दिखलाते हैं, वे ही वास्तव में भाग्यशाली हैं। पिता दधीचि और माता प्रातिथेयी जिस सहज-स्नेहमयी दृष्टि से हम लोगों को देखते थे,

दधीचिः प्रातियेयी वा वीक्षतेऽस्मान्यथा पुरा। तथा पिता न माता वा धिगस्मान्पापिनो वयम् ॥७६॥
अस्माकमपि सर्वेषामतः प्रभृति निश्चितम्। बालो दधीचिः प्रातियेयी बालो धर्मः सातनः ॥७७॥

## ब्रह्मोवाच

एवमुक्त्वा तदौषध्यो वनस्पतिसमन्विताः। सोमं राजानमभ्येत्य ययाचिरेऽमृतमुत्तमम् ॥७८॥
स चापि दत्तवांस्तेभ्यः सोमोऽमृतमनुत्तमम्। ददुर्बालाय ते चापि अमृतं सुरवल्लभम् ॥७९॥
स तेन तृप्तो ववृधे शुक्लपक्षे यथा शशी। पिप्पलैः पालितो यस्मात्पिप्पलादः स बालकः॥
प्रवृद्धः पिप्पलानेवमुवाच त्वतिविस्मितः ॥८०॥

## पिप्पलाद उवाच

मानुषेभ्यो मानुषास्तु जायन्ते पक्षिभिः खगाः। बीजेभ्यो वीरुधो लोके वैषम्यं नैव दृश्यते॥
वार्क्षस्त्वहं कथं जातो हस्तपादादिजीववान् ॥८१॥

## ब्रह्मोवाच

वृक्षास्तद्वचनं श्रुत्वा सर्वमूचुर्यथाक्रमम्। दधीचेर्मरणं साध्व्यास्तथा चाग्निप्रवेशनम् ॥८२॥
अस्थ्ना सहरणं देवैरेतत्सर्वं सविस्तरम्। श्रुत्वा दुःखसमाविष्टो निपपात तदा भुवि ॥८३॥
आश्वासितः पुनर्वृक्षैर्वाक्यैर्धर्मार्थसंहितैः। आश्वस्तः स पुन प्राह तदौषधिवनस्पतीन् ॥८४॥

---

उस प्रकार कोई माता या पिता भी अपनी सन्तान को नहीं देख सकते। ऐसे पिता-माता से हम वियुक्त हो गये। हाय! हम पापियों को धिक्कार है!! अतः आज हम लोग यह दृढ़ प्रतिज्ञा करें कि दधीचि और प्रातियेयी के इस बाल आत्मा का पालन-पोषण हम लोग अवश्य करेंगे। यही सनातन धर्म है ॥७५-७७॥

**ब्रह्मा ने कहा**—उस समय ऐसी प्रतिज्ञा करके वनस्पतियों सहित वे ओषधियाँ राजा सोम के समीप गईं और अमृत माँगा। उस राजा सोम ने भी उनको वह परमोत्तम अमृत दे दिया। उन्होंने भी देवों को प्रिय लगने वाला अमृत बालक को दे दिया। वह बालक भी अमृत पान से तृप्त होकर शुक्ल पक्ष के चन्द्रमा के समान दिनोदिन बढ़ने लगा। पीपल के वृक्ष ने उस बालक का पालन किया था, इसलिये उसका नाम 'पिप्पलाद' रखा गया। जब वह बड़ा हुआ, तब अत्यन्त विस्मित होकर पीपल के वृक्ष से कहा ॥७८-८०॥

**पिप्पलाद ने कहा**—प्रायः लोक में मनुष्यों से मनुष्य, पक्षियों से पक्षी और बीज से वनस्पतियाँ उत्पन्न होती हैं, इसमें कभी भी वैषम्य नहीं देखा जाता परन्तु मैं हाथ पैर वाला, प्राणधारी मानव कैसे वृक्ष से उत्पन्न हो गया? ॥८१॥

**ब्रह्मा बोले**—बालक पिप्पलाद की स्वाभाविक बातों को सुनकर वृक्ष ने आदि से अन्त तक—दधीचि की मृत्यु, साध्वी का पति के साथ अग्नि प्रवेश (सती होना), देवताओं द्वारा अस्थि के लिये कपट उपाय आदि—सारी घटनायें विस्तारपूर्वक सुना दीं। यह सुनकर उसको अत्यन्त व्यथा हुई। वह मूर्च्छित हो पृथ्वी पर गिर पड़ा। बालक को इस प्रकार मूर्च्छित देखकर वृक्ष ने धर्मार्थ-संगत वाक्य कहकर ढाढ़स बँधाया। वृक्ष के आश्वासन से अपने को सँभाल कर उसने पुनः ओषधियों और वनस्पतियों से कहा ॥८२-८४॥

### पिप्पलाद उवाच

पितृहन्तॄन्हनिष्येऽहं नान्यथा जीवितुं क्षम.। पितुर्मित्राणि शत्रूंश्च तथा पुत्रोऽनुवर्तते ॥८५॥
स एव पुत्रो योऽन्यस्तु पुत्ररूपो रिपुः स्मृतः। वदन्ति पितृमित्राणि तारयन्त्यहितानपि ॥८६॥

### ब्रह्मोवाच

वृक्षास्तं बालमादाय सोमान्तिकमथाऽऽययुः। बालवाक्यं तु ते वृक्षाः सोमायाथ न्यवेदयन् ॥८७॥
श्रुत्वा सोमोऽपि तं बालं पिप्पलादमभाषत

### सोम उवाच

गृहाण विद्यां विधिवत्समग्रां, तप.समृद्धिं च शुभां च वाचम् ।
शौर्यं च रूपं च बलं च बुद्धिं, संप्राप्स्यसे पुत्र मदाज्ञया त्वम् ॥८८॥

### ब्रह्मोवाच

पिप्पलादस्तमप्याह ओषधीशं विनीतवत् ॥८९॥

### पिप्पलाद उवाच

सर्वमेतद्वृथा मन्ये पितृहन्तृविनिष्कृतिम्। न करोम्यत्र यावच्च तस्मात्तत्प्रथमं वद ॥९०॥
यस्मिन्देशे यत्र काले यस्मिन्देवे च मन्त्रके। यत्र तीर्थे च सिध्येत मत्संकल्पः सुरोत्तम ॥९१॥

---

**पिप्पलाद ने कहा**—मैं अपने पिता के हत्यारो का अवश्य वध करूँगा। बिना ऐसा किये मैं जी नही सकता। यह नीति वचन है कि पिता के शत्रु और मित्रो के प्रति पुत्र को भी वैसा ही व्यवहार करना चाहिये। वही पुत्र है जिसने उपर्युक्त सवचन को सत्य सिद्ध किया, नही तो वह पुत्र नही प्रत्युत पुत्र रूप मे पिता का शत्रु है। ऐसे ही पुत्र पितरो के उद्धारकर्ता होते हैं जो पिता के मित्रो और शत्रुओ के प्रति यथायोग्य व्यवहार करते हैं, ऐसा नीतिज्ञो ने कहा है ॥८५ ८६॥

**ब्रह्मा ने कहा**—बालक की यह दृढ प्रतिज्ञा सुनकर वृक्ष उसको साथ लेकर सोम के समीप गये और उनसे बालक की कही हुई बातें कह सुनाईं। सोम ने यह सुनकर बालक पिप्पलाद से कहा ॥८७॥

**सोम ने कहा**—बेटा! तुम विधिपूर्वक सब विद्यायें बहुत बडी तपस्यायें, कल्याणमयी वाणी, वीरता, रूप, बल तथा बुद्धि प्राप्त करो। मेरी आज्ञा से तुम्हें सब चीजें मिल जाएँगी ॥८८॥

**ब्रह्मा ने कहा**—यह सुनकर पिप्पलाद ने पुन राजा सोम से नम्रतापूर्वक कहा ॥८९॥

**पिप्पलाद बोले**—पिता के हत्यारो से बदला लेने म कुछ भी सहायता न देने वाले इस वरदान को व्यर्थ समझता हूँ। जितना आप कह गये हैं उनमे से किसी को भी मैं स्वीकार नही करता। इसलिये हे देववर! पहले आप यह बतलाइये कि किस देश मे किस समय किस देवता के पास किस मन्त्र का जप करने से या किस तीर्थ मे जाने से मेरा सकल्प सिद्ध होगा? ॥९०-९१॥

### ब्रह्मोवाच

चन्द्रः प्राह चिरं ध्यात्वा भुक्तिर्वा मुक्तिरेव वा। सर्वं महेश्वराद्देवाज्जायते नात्र संशयः ॥९२॥
स सोमं पुनरप्याह कथं द्रक्ष्ये महेश्वरम्। बालोऽहं बालबुद्धिश्च न सामर्थ्यं तपस्तथा ॥९३॥

### चन्द्र उवाच

गौतमीं गच्छ भद्र त्वं स्तुहि चक्रेश्वरं हरम्। प्रसन्नस्तु तवेशानो ह्यल्पायासेन वत्सक ॥९४॥
प्रीतो भवेन्महादेवः साक्षात्कारुणिकः शिवः। आस्ते साक्षात्कृतः शंभुर्विष्णुना प्रभविष्णुना ॥९५॥
वरं च दत्तवान्विष्णोश्चक्रं च त्रिदशार्चितम्। गच्छ तत्र महाबुद्धे दण्डके गौतमीं नदीम् ॥९६॥
चक्रेश्वरं नाम तीर्थं जानन्त्योषधयस्तु तत्। तं गत्वा स्तुहि देवेशं सर्वभावेन शंकरम्॥
स ते प्रीतमनास्तात सर्वान्कामान्प्रदास्यति ॥९७॥

### ब्रह्मोवाच

तद्राजवचनाद्ब्रह्मन्पिप्पलादो महामुनिः। आजगाम जगन्नाथो यत्र रुद्रः स चक्रदः ॥९८॥
तं बालं कृपयाऽऽविष्टाः पिप्पलाः स्वाश्रमान्ययुः। गोदावर्यां ततः स्नात्वा नत्वा त्रिभुवनेश्वरम्॥
तुष्टाव सर्वभावेन पिप्पलादः शिवं शुचिः ॥९९॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—कुछ देर तक ध्यान करके चन्द्र ने कहा—'भुक्ति या मुक्ति सब कुछ शंकर भगवान् से ही प्राप्त होते हैं, इसमें कुछ सन्देह नहीं।' पुनः बालक ने सोमदेव से प्रश्न किया, मैं बालक हूँ, थोड़ी बुद्धि रखता हूँ, कठोर तपस्या करने की शक्ति भी मुझमें नहीं है। तब मैं किस प्रकार महेश्वर का दर्शन प्राप्त कर सकूँगा? ॥९२-९३॥

**चन्द्र ने कहा**—भद्र! तुम गौतमी के तट पर जाओ, वहाँ चक्रेश्वर शंकर की स्तुति करो! वत्स! तुम्हारे थोड़े प्रयत्न से ही शंकर प्रसन्न हो जायेंगे। महादेव शंकर साक्षात् करुणा के अवतार हैं, वे अवश्य तुम्हारी बाल-उपासना से प्रसन्न होकर दर्शन देंगे। परम सामर्थ्यवान् विष्णु ने शंकर का साक्षात्कार किया है। शंकर ने उनको देवों से पूजित चक्र और अन्यान्य वर दिये हैं। महाबुद्धिमान्! तुम दण्डक वन में गौतमी के तट पर जाओ। ये औषधियाँ भी उस चक्रेश्वर तीर्थ को जानती हैं। वहाँ जाकर अनन्य भाव से भगवान् शंकर की स्तुति करो। तात! वे प्रसन्न होकर अवश्य तुम्हारी सम्पूर्ण कामनायें पूर्ण करेंगे ॥९४-९७॥

**ब्रह्मा ने कहा**—राजा सोम के आदेशानुसार महामुनि पिप्पलाद उस स्थान पर गये, जहाँ चक्र के दाता जगन्नाथ शंकर निवास करते हैं। पीपल वृक्ष भी करुणा से विह्वल होकर उस बालक को वहाँ पहुँचाकर अपने आश्रम को चले गये। इसके उपरान्त पिप्पलाद ने गोदावरी में स्नान किया और पवित्र होकर त्रिभुवनेश्वर शंकर को प्रणाम करके अनन्य भाव से उनकी स्तुति की ॥९८-९९॥

### पिप्पलाद उवाच

सर्वाणि कर्माणि विहाय धीरास्त्यक्तैषणा निर्जितचित्तवाताः ।
यं यान्ति मुक्त्यै शरणं प्रयत्नात्तमादिदेवं प्रणमामि शंभुम् ॥१००॥
यः सर्वसाक्षी सकलान्तरात्मा, सर्वेश्वरः सर्वकलानिधानम् ।
विज्ञाय मच्चित्तगतं समस्तं, स मे स्मरारिः करुणां करोतु ॥१०१॥
दिगीश्वराञ्जित्य सुरार्चितस्य, कैलासमान्दोलयतः पुरारेः ।
अङ्गुष्ठकृत्येव रसातलादधोगतस्य तस्यैव दशाननस्य ॥१०२॥
आलूनकायस्य गिरं निशम्य, विहस्य देव्या सह दत्तमिष्टम् ।
तस्मै प्रसन्नः कुपितोऽपि तद्वदयुक्तदाताऽसि महेश्वर त्वम् ॥१०३॥
सौत्रामणीमृद्धिमधः स चक्रे, योऽर्चां हरौ (रे) नित्यमतीव कृत्वा ।
बाणः प्रशस्यः कृतवानुच्चपूजां, रम्या मनोज्ञां शशिखण्डमौलेः ॥१०४॥
जित्वा रिपून्देवगणान्प्रपूज्य, गुरुं नमस्कर्तुमगाद्विशाखः ।
चुकोप दृष्ट्वा गणनाथमूढमङ्के तमारोप्य जहास सोमः ॥१०५॥
ईशाङ्करूढोऽपि शिशुस्वभावान्न मातुरङ्कं प्रमुमोच बालः ।
क्रुद्धं सुतं बोधितुमप्यशक्तस्ततोऽर्धनारित्वमवाप सोमः ॥१०६॥

---

**पिप्पलाद ने कहा**—मैं उस व्यापक शिव को प्रणाम करता हूँ जिसकी शरण मे जाकर मनस्वी जन अपनी सम्पूर्ण सांसारिक इच्छाओं और सब कर्मों का त्याग कर अपने चित्त एवं प्राणवायु को वश मे करके मुक्ति-प्राप्ति के लिए प्रयत्न करते हैं ॥१००॥ वे शंकर सबके साक्षी हैं, सबके अन्तःकरण मे निवास करते हैं, सबके ईश्वर और सम्पूर्ण कला के कोश हैं, वे मदनरिपु मेरे हृदय की समस्त भावनाओं को जानकर मेरे ऊपर करुणा करें ॥१०१॥ हे महेश्वर ! रावण ने दिक्पालों को जीतकर देवताओं से पूजा प्राप्त की और दर्प से आपके कैलाश पर्वत को हिला दिया। उसकी इस धृष्टता से कुपित होकर आपने उसे अंगूठे से दबाकर रसातल भेज दिया, परन्तु उस छिन्न शरीर वाले रावण की प्रार्थना सुनकर कुपित होने पर भी आप पार्वती सहित प्रसन्न हो गए और उसको अभिलषित वरदान दिया। इस प्रकार आप औढरदानी हैं ॥१०१-१०३॥ प्रशंसनीय बाण ने शशिमौलि की उच्च कोटि की रम्य और मनोहर पूजा के द्वारा सौत्रामणि यज्ञ सम्बन्धी सिद्धियों को तुच्छ कर दिया ॥१०४॥ अब कार्तिकेय शत्रुओं को जीतकर और देवताओं की पूजा करके गुरुजनों को प्रणाम करने के लिये आये तब गणनाथ (गणेश) को पहले ही आपकी गोद मे बैठे देखकर कुपित हो गये, फिर आप कार्तिकेय को गोद लेकर मे पार्वती सहित हंस पड़े ॥१०५॥ आपकी गोदी मे बैठे हुए उस बालक ने अपनी बालप्रकृति के कारण माता की गोद नही छोड़ी। तब अपने क्रुद्ध पुत्र को और किसी प्रकार से समझाने में अपने को असमर्थ पाकर पार्वती सहित आपने अर्धनारी का रूप धारण कर लिया ॥१०६॥

ब्रह्मोवाच

ततः स्वयंभूः सुप्रीतः पिप्पलादमभाषत ॥१०७॥

शिव उवाच

वरं वरय भद्रं ते पिप्पलाद यथेप्सितम् ॥१०८॥

पिप्पलाद उवाच

हतो देवैर्महादेव पिता मम महायशाः। अदाम्भिकः सत्यवादी तथा माता पतिव्रता ॥१०९॥
देवेभ्यश्च तयोर्नाशं श्रुत्वा नाथ सविस्तरम्। दुःखकोपसमाविष्टो नाहं जीवितुमुत्सहे ॥११०॥
तस्मान्मे देहि सामर्थ्यं नाशयेयं सुरान्यथा। अवध्यसेव्यस्त्रैलोक्ये त्वमेव शशिशेखर ॥१११॥

ईश्वर उवाच

तृतीयं नयनं द्रष्टुं यदि शक्नोषि मेऽनघ। ततः समर्थो भविता देवांश्छेदयितुं भवान् ॥११२॥

ब्रह्मोवाच

ततो द्रष्टुं मनश्चक्रे तृतीयं लोचनं विभोः। न शशाक तदोवाच न शक्तोऽस्मीति शंकरम् ॥११३॥

ईश्वर उवाच

किंचित्कुरु तपो बाल यदा द्रक्ष्यसि लोचनम्। तृतीयं त्वं तदाऽभीष्टं प्राप्स्यसे नात्र संशयः ॥११४॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—पिप्पलाद की प्रार्थना सुनकर स्वयम्भू शंकर जी अत्यन्त प्रसन्न होकर पिप्पलाद से बोले ॥१०७॥

**शिव ने कहा**—तुम्हारा कल्याण हो, तुम अपना अभीष्ट वर मांगो ॥१०८॥

**पिप्पलाद ने कहा**—महादेव ! मेरे अतिविनम्र, साधु, सत्यवादी और महाप्रतापी पिता तथा पतिव्रता माता को देवताओं ने मार डाला। नाथ ! देवताओं द्वारा अपने माता पिता का नाश सुनकर दुःख और ताप से अन्धा हो गया हूँ, मुझे जीने की इच्छा नहीं हो रही है। इसलिये मुझे ऐसी शक्ति दीजिए, जिससे मैं देवताओं का नाश कर सकूँ। शशिशेखर ! इस त्रिभुवन में आप ही अवध्य एवं सेव्य हैं ॥१०९-१११॥

**ईश्वर ने कहा**—हे निष्पाप ! यदि तुम मेरे तीसरे नेत्र को देख सको तो तुम देवताओं को नष्ट करने में समर्थ हो जाओगे ॥११२॥

**ब्रह्मा बोले**—यह सुनकर व्यापक शंकर के तृतीय लोचन को देखने के लिये उसने प्रयत्न किया, परन्तु देख न सका। तब शंकर से कहा कि मैं देखने में समर्थ नहीं हूँ ॥११३॥

**ईश्वर ने कहा**— बालक कुछ और तपस्या करो जब तुम तृतीय नेत्र को देखोगे तब निश्चय ही अपने अभीष्ट को प्राप्त कर लोगे ॥११४॥

### ब्रह्मोवाच

एतच्छ्रुत्वेशानवाक्यं तपसे कृतनिश्चयः। दधीचिसूनुर्धर्मात्मा तत्रैव बहुलाः समाः॥११५॥
शिवध्यानैकनिरतो बालोऽपि बलवानिव। प्रत्यहं प्रातरुत्थाय स्नात्वा नत्वा गुरून्क्रमात्॥११६॥
सुखासीनो मनः कृत्वा सुषुम्नायामनन्यधीः। हस्तस्वस्तिकमारोप्य नाभौ विस्मृतसंसृतिः॥११७॥
स्थानात्स्थानान्तरोत्कर्षान्विदध्यौ शांभवं महः। ददर्श चक्षुर्देवस्य तृतीयं 'पिप्पलाशन.॥
॥११८॥
कृताञ्जलिपुटो भूत्वा विनीत इदमब्रवीत्

### पिप्पलाद उवाच

शंभुना देवदेवेन वरो दत्तः पुरा मम। तार्तीयचक्षुषो ज्योतिर्यदा पश्यसि तत्क्षणात्॥११९॥
सर्वं ते प्रार्थितं सिध्येदित्याह त्रिदशेश्वरः। तस्माद्रिपुविनाशाय हेतुभूतां प्रयच्छ मे॥१२०॥
तदैव पिप्पला. प्रोचुर्वडवाऽपि महाद्युते। माता तव प्रातिथेयी वदन्त्येव दिवं गता॥१२१॥
पराभिद्रोहनिरता विस्मृतात्महिता नराः। इतस्ततो भ्रान्तचित्ताः पतन्ति नरकावटे॥१२२॥
तन्मातृवचनं श्रुत्वा कुपितः पिप्पलाशन.। अभिमाने ज्वलत्यन्तः साधुवादो निरर्थक ॥१२३॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—शकर जी की इतनी बातें सुनकर धर्मात्मा दधीचि-पुत्र ने तपस्या के लिये दृढ सकल्प कर लिया और वह वही पर एकमात्र शिव के ध्यान म तल्लीन होकर बालक होते हुये भी बलवान् के समान दीर्घकालीन तपस्या करने लगा। प्रतिदिन प्रात काल उठता, स्नानोपरान्त क्रमश गुरुजनो को प्रणाम करता था। पुन आसन पर सुखपूर्वक बैठकर सुषुम्ना मे एकाग्र मन से ध्यान लगाता और नाभिस्थान मे हस्त-स्वस्तिक लगाकर ससार की ओर से एकदम अपना मन हटा लेता था। इस प्रकार अपने ध्यान को एक स्थान से हटाकर दूसरे उत्कृष्ट स्थान मे जमाता हुआ शभु के महातेज का ध्यान करता था। अन्त मे पिप्पलाद ने अपनी उत्कृष्ट योग-साधना द्वारा शकर के तृतीय नेत्र को देख लिया। तब हाथ जोडकर विनीत भाव से शकर जी से कहा॥११५-११८॥

**पिप्पलाद ने कहा**—पहले देवो के देव शकर ने मुझको वर दिया था कि 'जब तुम मेरे तीसरे नेत्र की ज्योति को देखोगे तब उसी क्षण तुम्हारे सब मनोरथ पूरे हो जायेंगे'॥११९॥ इसलिये शत्रु का विनाश करने के लिये मुझे शक्ति प्रदान कीजिये। उसी समय पीपल के वृक्षो और वडवा ने कहा 'हे महातेजस्वी! तुम्हारी माता प्रातिथेयी इस प्रकार कहती हुई ही स्वर्ग चली गई थी कि दूसरो के अपकार मे निरत रहने वाले, अपने हित को भुला देने वाले और इधर उधर भटकने वाले मानव नरक कुण्ड मे गिरते हैं॥१२०-१२२॥ माता की कही हुई बातो को सुनकर पिप्लाद कुपित हो गया। उसका अन्त करण अभिमान के अग्नि मे जलने लगा। उसने कहा कि यह साधु उपदेश निरर्थक है॥१२३॥ उसी क्षण उसके नेत्र से एक कृत्या निकली और बोलने लगी—'दो दो।' चूकि उस समय

---

१क. ङ. प्रीतिकारणम्।

देहि देहीति तं प्राह कृत्या नेत्रविनिर्गता। वडवेति स्मरन्विप्रः कृत्याऽपि वडवाकृतिः॥१२४॥
सर्वसत्त्वविनाशाय प्रभूतानलगर्भिणी। गभस्तिनी बालगर्भा या माता पिप्पलाशिनः॥१२५॥
तद्ध्यानयोगात्तु जाता कृत्या साऽनलगर्भिणी। उत्पन्ना सा महारौद्रा मृत्युजिह्वेव भीषणा॥१२६॥
अवोचत्पिप्पलादं तं किं कृत्यं मे वदस्व तत्। पिप्पलादोऽपि तां प्राह देवान्खाद रिपून्मम॥१२७॥
जग्राह सा तथेत्युक्त्वा पिप्पलादं पुरस्थितम्। स प्राह किमिदं कृत्ये सा चाप्याह त्वयोदितम्॥१२८॥
देवैश्च निर्मितं देहं ततो भीतः शिवं ययौ। तुष्टाव देवं स मुनिः कृत्यां प्राह तदा शिवः॥१२९॥

## शिव उवाच

योजनान्तः स्थिताञ्जीवान्न गृहाण मदाज्ञया। तस्माद्याहि ततो दूरं कृत्ये कृत्यं ततः कुरु॥१३०॥

## ब्रह्मोवाच

तीर्थात्तु पिप्पलात्पूर्वं यावद्योजनसंख्यया। प्रातिष्ठद्वडवारूपा कृत्या सा ऋषिनिर्मिता॥१३१॥
तस्यां जातो महानग्निर्लोकसंहरणक्षमः। तं दृष्ट्वा विबुधाः सर्वे त्रस्ताः शंभुमुपागमन्॥१३२॥
चक्रेश्वरं पिप्पलेशं पिप्पलादेन तोषितम्। स्तुवन्तो भीतमनसः शंभुमूचुर्दिवौकसः॥१३३॥

---

ब्राह्मण ने वडवा का स्मरण किया था, अतएव कृत्या भी वडवा (घोड़ी) जैसी आकृति में प्रकट हुई। वह सभी प्राणियों को विनष्ट करने के लिए अपने गर्भ में प्रचुर अग्नि धारण किये हुई थी॥१२४½॥ पिप्पलाद की माता बड़ी कान्तिमती तथा बालगर्भा थी, इसलिये उसका ध्यान करने के कारण कृत्या भी अग्निगर्भा हुई। इस प्रकार अत्यन्त क्रूर एवं मृत्यु की जीभ के समान भयंकर वह कृत्या उत्पन्न होकर पिप्पलाद से बोली—'मेरे लिए कौन सा कार्य है, यह बताओ।' पिप्पलाद ने भी उससे कहा कि तुम मेरे शत्रु देवताओं को खा डालो॥१२५-१२७॥ 'अच्छी बात' यह कहकर उसने पहले सामने खड़े हुये पिप्पलाद को ही पकड़ लिया। पिप्पलाद बोला—'कृत्या! यह क्या कर रही है?' वह बोल उठी—'तुमने ही तो कहा है। तुम्हारा शरीर भी तो देवताओं द्वारा ही निर्मित है।' तब पिप्पलाद डरकर शिव की शरण में गया और उनकी स्तुति करने लगा। तब शंकर ने कृत्या से कहा॥१२८-१२९॥

**शिव ने कहा**—कृत्या! मेरी आज्ञा से योजन-परिमित सीमा के भीतर रहने वाले प्राणियों को मत पकड़ो। इसलिये यहाँ से दूर जाओ और तब अपना कार्य करो॥१३०॥

**ब्रह्मा बोले**—तदनन्तर वह ऋषि द्वारा उत्पन्न की हुई वडवारूप धारिणी कृत्या पिप्पल तीर्थ से पूर्व एक योजन के क्षेत्र में अवस्थित हो गई। वहाँ उसके शरीर से सम्पूर्ण लोक को भस्म कर देने की क्षमता रखने वाली अग्निज्वाला उत्पन्न हुई। उसको देखकर सब देव भयत्रस्त हो शंकर के समीप गये। वहाँ जाकर भयभीत देवगण पिप्पलाद से सन्तुष्ट किये गये पिप्पलाधिपति चक्रेश्वर शम्भु की स्तुति करते हुए बोले॥१३१-१३३॥

## देवा ऊचुः

रक्षस्व शंभो कृत्याऽस्मान्बाधते तद्भवानल । शरणं भव सर्वेश[1] भीतानामभयप्रद ॥१३४॥
सर्वत परिभूतानामार्तानां श्रान्तचेतसाम् । सर्वेषामेव जन्तूनां त्वमेव शरणं शिव ॥१३५॥
ऋषिणाऽभ्यर्थिता कृत्या त्वच्चक्षुर्वह्निनिर्गता । सा जिघांसति लोकास्त्रींस्त्वं नस्त्राता न चेतरः ॥१३६॥

## ब्रह्मोवाच

तानब्रवीज्जगन्नाथो योजनान्तर्निवासिन । न बाधते त्वसौ कृत्या तस्माद्यूयमहर्निशम् ॥१३७॥
इहैवाऽऽसध्वममरास्तस्या वो न भयं भवेत् ॥१३८॥

## ब्रह्मोवाच

पुनरूचुः सुरेशानं त्वया दत्तं त्रिविष्टपम् । तत्त्यक्त्वाऽत्र कथं नाथ वत्स्यामस्त्रिदशार्चित ॥१३९॥

## ब्रह्मोवाच

देवानां वचनं श्रुत्वा शिवो वाक्यमथाब्रवीत् ॥१४०॥

## शिव उवाच

देवोऽसौ विश्वतश्चक्षुर्यो देवो विश्वतोमुखः । यो रश्मिभिस्तु धमते नित्यं यो जनको मतः ॥१४१॥
स सूर्य एक एवात्र साक्षाद्रूपेण सर्वदा । स्थितिं करोतु तन्मूर्तौ भविष्यन्त्यखिलाः स्थिताः ॥१४२॥

---

**देवगण बोले**—शंभो ! रक्षा कीजिये । कृत्या और उससे निकली हुई ज्वाला हम लोगों को नष्ट कर रही है। हे सबके स्वामी ! डरे हुओं को अभय वरदान देने वाले ! हम लोगों के शरणदाता होइये। हे शिव ! सब ओर से पराजित दुःखी तथा थके हुए चित्त वाले सभी प्राणियों के लिए आप ही शरणदाता हैं। ऋषि से प्रार्थित और आप के नेत्र की ज्वाला से निकली हुई वह कृत्या तीनों लोकों को नष्ट करना चाहती है। आप ही हम लोगों को बचा सकते हैं दूसरा कोई नहीं बचा सकता ॥१३४ १३६॥

**ब्रह्मा ने कहा**—यह सुनकर जगन्नाथ शंकर ने देवों से कहा—यह कृत्या योजन परिमित सीमा के भीतर रहने वालों की कोई क्षति नहीं पहुँचाती। इसलिये तुम लोग रातदिन यहीं रहो। तुम्हें उसका कोई भय नहीं होगा ॥१३७॥

**ब्रह्मा ने कहा**—पुनः देवताओं ने शंकर से कहा—आप ने ही तो हम लोगों को स्वर्ग प्रदान किया है तब हे नाथ ! हे देवों के पूज्य ! उस स्वर्ग को छोड़कर यहाँ हम कैसे निवास करेंगे ? देवताओं की बातें सुनकर शिव ने पुनः देवों से कहा ॥१३८ १४०॥

**शिव ने कहा**—जिसके चारों ओर नेत्र है तथा चारों ओर मुख है और जो नित्य ही अपनी किरणों से प्रकाशमान रहते हैं तथा संसार के प्राणदाता है वे ही सूर्य देवता अकेले यहाँ सर्वदा प्रत्यक्ष रूप से निवास करेंगे और उनकी मूर्ति में सभी देवता अवस्थित होंगे ॥१४१ १४२॥

---

[1] क ०श भक्तानां० ।

### ब्रह्मोवाच

तथेति शंभुवचनात्पारिजाततरोस्तदा। देवा दिवाकरं चक्रुस्त्वष्टा भास्करमब्रवीत् ॥१४३॥

### त्वष्टोवाच

इहैवाऽऽस्स्व जगत्स्वामिन्रक्षेमान्विबुधान्स्वयम्। स्वांशैश्च वयमप्यत्र तिष्ठाम शंभुसंनिधौ ॥१४४॥
चक्रेश्वरस्य परितो यावद्योजनसंख्यया। गङ्गाया उभयं तीरमासाद्याऽऽसन्सुरोत्तमाः ॥१४५॥
अङ्गुल्यर्धार्धमात्रं तु गङ्गातीरं समाश्रिताः। तिस्रः कोटचस्तथा पञ्च शतानि मुनिसत्तम ॥
तीर्थानां तत्र व्युष्टिं च कः शृणोति ब्रवीति वा ॥१४६॥

### ब्रह्मोवाच

ततः सुरगणाः सर्वे विनीताः शिवमब्रुवन् ॥१४७॥

### देवा ऊचुः

पिप्पलादं सुरेशान शमं नय जगन्मय ॥१४८॥

### ब्रह्मोवाच

ओमित्युक्त्वा जगन्नाथः पिप्पलादमवोचत ॥१४९॥

### शिव उवाच

नाशितेष्वपि देवेषु पिता ते नाऽऽगमिष्यति। दत्ता पित्रा तव प्राणा देवानां कार्यसिद्धये ॥१५०॥
दीनार्तकरुणाबन्धुः को हि तादृग्भवे भवेत्। तथा याता दिवं तात तव माता पतिव्रता ॥१५१॥

---

ब्रह्मा ने कहा—ऐसा ही होगा यह कहकर शंकर के आदेशानुसार उस समय देवताओं ने पारिजात वृक्ष के काष्ठ से सूर्य की मूर्ति बनाई। तब विश्वकर्मा ने सूर्य से कहा ॥१४३॥

विश्वकर्मा ने कहा—हे संसार के स्वामी! आप यहीं रहें और स्वयं इन देवों की रक्षा करें। हम लोग भी अपने अपने अंशों से यहाँ शंकर के समीप निवास करेंगे। इस प्रकार चक्रेश्वर के चारों ओर एक योजन के परिमाण में गङ्गा के दोनों तटों पर देव-वर्ग निवास करने लगा। हे मुनिश्रेष्ठ! वे तीन करोड़ पाँच सौ देवता गङ्गा-तट पर आधे आधे अंगुल मात्र स्थान पाकर भी रहने लगे। वहाँ के तीर्थों का फल कौन बता सकता अथवा सुन सकता है ॥१४४-१४६॥

ब्रह्मा ने कहा—तदनन्तर सब देवता विनीत भाव से शंकर से बोले ॥१४७॥

देवगण बोले—हे देवाधिदेव! जगद्व्यापक! पिप्पलाद को अब शान्त कीजिये ॥१४८॥

ब्रह्मा ने कहा—अच्छा! यह कहकर शिव ने पिप्पलाद से कहा ॥१४९॥

शिव ने कहा—देवों के नष्ट हो जाने पर भी तुम्हारे पिता नहीं आवेंगे और तुम्हारे पिता ने तो देवों की कार्य सिद्धि के लिये अपने प्राणों का बलिदान किया है। इस संसार में उनके समान दीन-दुखियों पर करुणा करनेवाला दूसरा कौन होगा? पुत्र! तुम्हारी पतिव्रता माता भी लोकहित के लिये ही स्वर्ग गई है। तुम्हारी माता के समान

समा काऽप्यत्र न तया लोपामुद्राऽप्यरुन्धती। यदस्थिभिः सुराः सर्वे जयिनः सुखिनः सदा ॥१५२॥
तेनावाप्तं यशः स्फीतं तव मात्राऽक्षयं कृतम्। त्वया पुत्रेण सर्वत्र नालं परतरं कृतम् ॥१५३॥
त्वत्प्रतापभयात्स्वर्गाच्च्युतांस्त्वं पातुमर्हसि। कादिशीकांस्तव भयादमरास्त्रातुमर्हसि॥
नाऽऽर्तत्राणादभ्यधिकं सुकृतं क्वापि विद्यते ॥१५४॥

यावद्यशः स्फुरति चारु मनुष्यलोके अहानि तावन्ति दिवं गतस्य ।
दिने दिने वर्षसंख्या (ख्यं) परस्मिंल्लोके वासो जायते निर्विकारः ॥१५५॥
मृतास्त एवात्र यशो न येषामन्धास्त एव श्रुतवर्जिता ये ।
ये दानशीला न नपुंसकास्ते, ये धर्मशीला न त एव शोच्या. ॥१५६॥

## ब्रह्मोवाच

भाषितं देवदेवस्य[1] श्रुत्वा शान्तोऽभवन्मुनिः। कृताञ्जलिपुटो भूत्वा नत्वा नाथमथाब्रवीत् ॥१५७॥

## पिप्पलाद उवाच

वाग्भिर्मनोभिः कृतिभिः कदाचिन्ममोपकुर्वन्ति हिते रता ये ।
तेभ्यो हितार्थं त्विह चापरेषां, सोमं नमस्यामि सुरादिपूज्यम् ॥१५८॥
संरक्षितो[2] यैरभिवर्धितश्च, समानगोत्रश्च समानधर्मा ।
तेषामभीष्टानि शिवः करोतु, बालेन्दुमौलिं प्रणतोऽस्मि नित्यम् ॥१५९॥

---

लोपामुद्रा अथवा अरुन्धती कोई भी इस भूतल पर नहीं हैं। उनकी हड्डियों से सम्पूर्ण देवता सर्वदा विजयी और सुखी रहेंगे? इस महात्याग से तुम्हारी माता ने अपने यश को फैलाया और अविनाशी बनाया। परन्तु उनका पुत्र होकर तुमने उनसे अधिक यश अर्जन नहीं किया। तुम्हारे प्रताप के भय से वे देवता स्वर्ग से च्युत हो गए हैं। भागने को उन्हें दिशा नहीं मिल रही है। ऐसे देवों की तुम रक्षा करो। कहीं भी दुःखीजनों की रक्षा से बढ़कर और कोई पुण्य नहीं है। इस मृत्युलोक में मनुष्य का जितने दिनों तक विमल यश रूपी प्रकाश फैलता रहता है वह मनुष्य मरने पर दिनों की संख्या के अनुसार उतने ही वर्षों तक स्वर्ग में सुखपूर्वक निवास करता है। इस संसार में जिनकी ख्याति नहीं है वे ही मृत हैं, जो वेदज्ञानहीन हैं वे ही अन्धे हैं जो दानपरायण नहीं हैं वे नपुंसक हैं और जो धर्मशील नहीं हैं वे ही शोचनीय हैं ॥१५०-१५६॥

**ब्रह्मा ने कहा**—देवाधिदेव शंकर का वचन सुनकर मुनि शान्त हो गये, और दोनों हाथ जोड़कर भगवान् शंकर को प्रणाम करके बोले—

**पिप्पलाद ने कहा**—जो मेरे हित का ध्यान रखते और वाणी, मन तथा कार्यों द्वारा मेरा उपकार करते हैं, उनके और अन्यों के हित के लिये मैं देव आदि के पूज्य शंकर को नमस्कार करता हूँ। जिन लोगों ने मेरी रक्षा की,

---

१ घ. ०देवेन श्रु०। २ घ. उत्पादितो।

यैरह वर्धितो नित्य मातृवत्पितृवत्प्रभो। तन्नाम्ना जायता तीर्थं देवदेव जगत्त्रये ॥१६०॥
यशस्तु तेषा भविता तेभ्योऽहमनृणस्तत । यानि क्षेत्राणि देवाना यानि तीर्थानि भूतले ॥१६१॥
तेभ्यो यदिदमधिकमनुमन्यन्तु देवता । तत क्षमेऽह देवानामपराध निरञ्जन ॥१६२॥

## ब्रह्मोवाच

तत समक्ष सुरसाक्षरा गिर, सहस्रचक्षु प्रमुखास्तथाऽग्रत ।
उवाच देवा अपि मेनिरे वचो, दधीचिपुत्रोदितमादरेण ॥१६३॥
बालस्य बुद्धि विनय च विद्या, शौर्य बल साहस सत्यवाचम् ।
पित्रोर्भक्ति भावशुद्धि विदित्वा, तदाऽवादीच्छकर पिप्पलादम् ॥१६४॥

## शकर उवाच

वत्स यद्वै प्रिय काम यच्चापि सुरवल्लभम्। प्राप्स्यसे वद कल्याण नान्यथा त्व मन कृथा ॥१६५॥

## पिप्पलाद उवाच

ये गङ्गायामाप्लुता धर्मनिष्ठा, सपश्यन्ति त्वत्पदाब्ज महेश ।
सर्वान्कामानाप्नुवन्तु प्रसह्य, देहान्ते ते पदमायान्तु शैवम् ॥१६६॥
तात प्राप्तस्त्वत्पद चाम्बिका मे, नाथ प्राप्ता पिप्पलश्चामराश्च ।
सुख प्राप्ता नायनाथ विलोक्य, त्वां पश्येयुस्त्वत्पद ते प्रयान्तु ॥१६७॥

---

पालन पोषण किया और जो मेरे साथ तथा समान धर्म वाले है उनके मनोरथों को भगवान् शकर पूर्ण करें। मैं द्वितीया के चद्रमा को सिर पर धारण करनेवाले शकर को नित्य प्रणाम करता हूँ। हे प्रभो ! हे देवाधिदेव ! जिन्होने माता और पिता के समान नित्य मेरा पालन करके इतना बडा बनाया है उन्हीं के नाम से यह तीर्थ प्रसिद्ध हो। जब उन लोगो की कीर्ति ससार मे फैलेगी तभी मै उनके ऋण से उऋण हो सकूगा। इस भूतल पर जितने तीर्थ और देवस्थान हैं उन सबमे श्रेष्ठ इस तीर्थ को यदि देवगण स्वीकार करें तो शिव ! मैं देवताओ के अपराध को क्षमा कर सकता हूँ ॥१५७-१६२॥

**ब्रह्मा बोले**—तदनन्तर इन्द्र आदि देवताओ के समक्ष यह बात कही गई। देवो ने भी दधीचि-पुत्र की कही हुई बातो का आदर के साथ स्वीकार किया। अन्त मे बालक की बुद्धि विद्या विनय शौर्य बल साहस सत्य वचन माता पिता की भक्ति और भाव-शुद्धि को जानकर शकर ने पिप्पलाद से कहा—॥१६३-१६४॥

**शकर ने कहा**—वत्स ! जो तुम्हारा अभीष्ट है वह देव दुर्लभ ही क्यो न हो उसे बताओ। अवश्य पाओगे। मन मे अन्यथा न समझना ॥१६५॥

**पिप्पलाद ने कहा**—महेश ! जो धर्मप्रेमी गगा मे स्नान कर आपके चरणकमल का ध्यान करते हैं वे अवश्य ही अपने सब मनोरथो को प्राप्त कर और शरीर-त्याग के बाद शिव-लोक मे विराजें। नाथ ! मेरे पिता और माता ने आपके पावन पद प्राप्त किया पिप्पल और देवताओ ने भी नाथो के नाथ (आप) का दर्शन कर सुख प्राप्त किया। इसी प्रकार जो कोई आपके दर्शन का सौभाग्य प्राप्त करें वे सभी आपके लोक मे जाये ॥१६६-१६७॥

ब्रह्मोवाच

तथेत्युक्त्वा पिप्पलादं देवदेवो महेश्वरः। अभिनन्द्य च तं देवैः सार्धं वाक्यमथाब्रवीत् ॥१६८॥
देवा अपि मुदा युक्ता [1]निर्भयास्तत्कृताद्भयात्। इदमूचुः सर्व एव दाधीचं शिवसंनिधौ ॥१६९॥

देवा ऊचुः

सुराणां यदभीष्टं च त्वया कृतमसशयम्। पालिता देवदेवस्य आज्ञा त्रैलोक्यमण्डनी ॥१७०॥
याचितं च त्वया पूर्वं परार्थं नाऽऽत्मने द्विज। तस्मादन्यतमं ब्रूहि किंचिद्दास्यामहे वयम् ॥१७१॥

ब्रह्मोवाच

पुनः पुनस्तदेवोचुः सुरसघा द्विजोत्तमम्। कृताञ्जलिपुटः पूर्वं नत्वा शभुसुरानिदम् ॥
उवाच पिप्पलादश्च उमां नत्वा च पिप्पलान् ॥१७२॥

पिप्पलाद उवाच

पितरौ द्रष्टुकामोऽस्मि सदा मे शब्दगोचरौ। ते धन्या प्राणिनो लोके मातापित्रोर्वशे स्थिताः ॥१७३॥
शुश्रूषणपरा नित्य तत्पादाज्ञाप्रतीक्षका। इन्द्रियाणि शरीरं च कुलं शक्ति धियं वपुः ॥१७४॥
परिलभ्य तयो. [2]कृत्ये कृतकृत्यो भवेत्स्वयम्। पशूना पक्षिणां चापि सुलभं मातृदर्शनम् ॥१७५॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—देवा के देव शकर ने 'ऐसा ही होगा' यह कहकर पिपलाद की प्रशसा की और पुन देवो के साथ उस बालक से समापण किया। देवगण भी उसके द्वारा उत्पन्न किये गये भय से अपने को मुक्त जानकर अत्यन्त प्रसन्न हुये और निर्भय होकर सब देवो ने भी शिव के समीप ही दधीचि-पुत्र से कहा ॥१६८-१६९॥

**देवगण बोले**—नि स देह तुमने त्रिभुवन को विभूपित करने वाली शिवाज्ञा का पालन किया है और इस प्रकार देवो का जो अभीष्ट था, वह तुमने पूरा कर दिया। द्विज! परन्तु तुमने अब तक परोपकार के लिये ही याचना की, अपने लिये कुछ नहीं मागा, इसलिये कोई दूसरी चीज अपने लिए मांगो, हम अवश्य प्रदान करेंगे ॥१७०-१७१॥

**ब्रह्मा ने कहा**—बार बार देवो ने द्विजवर्य पिप्पलाद से वही बातें दुहराई। पिप्पलाद ने भी हाथ जोडकर शभु, देव, उमा और पिप्पली को प्रणाम कर ये वाक्य कहे ॥१७२॥

**पिप्पलाद ने कहा**—मैं अपने माता-पिता को देखना चाहता हूँ, जिनका नाम मैं सदा सुनता हूँ। ससार मे वे प्राणी धन्य हैं जो माता और पिता के वश मे रहते हैं, उनकी सेवा मे सर्वदा लगे रहते हैं और उनके चरणों की आज्ञा की प्रतीक्षा किया करते हैं। मनुष्य इन्द्रियाँ, शरीर, कुल, पौरुष बुद्धि और शरीर को पाकर यदि उनको माता-पिता के सेवाकार्य मे लगायें तो वह स्वय ही कृत्यकृत्य हो जायें। पशुओ और पक्षियो को भी माता का दर्शन नित्य हुआ

---

१ घ ०र्भया शकराज्ञया। इ०। २ घ ०त्ये नोपयोगि निरर्थकम्।

दुर्लभं मम तच्चापि पृच्छे पापफलं नु किम्। दुर्लभं च तया चेत्स्यात्सर्वेषा यस्य कस्यचित् ॥१७६॥
नोपपद्येत सुलभं मत्तो नान्योऽस्ति पापकृत्। तयोर्दर्शनमात्र च यदि प्राप्स्ये सुरोत्तमा ॥१७७॥
मनोवाक्कायकर्मभ्य फल प्राप्त भविष्यति। पितरौ ये न पश्यन्ति समुत्पन्ना न (स्तु) ससुतौ ॥
तेषां महापातकानां क· संख्या कर्तुमीश्वर. ॥१७८॥

ब्रह्मोवाच

तदृषेर्वचनं श्रुत्वा मिय. समन्त्र्य ते सुरा। विमानवरमारूढौ पितरौ दपती शुभौ ॥१७९॥
तव संदर्शनाकाङ्क्षौ द्रक्ष्यसे वाऽद्य निश्चितम्। विषादं लोभमोहौ च त्यक्त्वा चित्तं शम नय ॥१८०॥
पश्य पश्येति त प्राहुर्दधीच सुरसत्तमा.। विमानवरमारूढौ स्वर्गिणौ स्वर्णभूषणौ ॥१८१॥
तव सदर्शनाकाङ्क्षौ पितरौ दपती शुभौ। वीज्यमानौ सुरस्त्रीभि. स्तूयमानौ च किंनरै. ॥१८२॥
दृष्ट्वा स मातापितरौ 'ननाम शिवसनिधौ। हर्षवाष्पाश्रुनयनौ स कथंचिदुवाच तौ ॥१८३॥

पुत्र उवाच

तारयन्त्येव पितरावन्ये पुत्रा कुलोद्वहा। अह तु मातुरुदरे केवलं भेदकारणम् ॥
एवं भूतोऽपि तौ मोहात्पश्येयमतिदुर्मति ॥१८४॥

---

करता है, परन्तु मुझ अभागे के लिये वह दुर्लभ हो गया है। मैं पूछता हूँ कि यह मेरे किस पाप का फल है? यदि सबके लिए मातृदर्शन दुर्लभ होता तो जिस किसी एक व्यक्ति को सुलभ न होने पर कोई आपत्ति नहीं होती, परन्तु मेरे विषय मे यह विपरीत है। अत मेरे समान पापी दूसरा कोई नहीं है। हे श्रेष्ठ देवगण! यदि मैं अपने माता पिता का दर्शन मात्र पा जाऊँगा तो मन, वचन और कर्म का फल मिल गया—ऐसा मैं समझूँगा। इस लोक मे जो जन्म लेकर अपने माता-पिता को नहीं देखते हैं उन महापापियों के पापों की गिनती करने मे कौन समर्थ हो सकता है? ॥१७३ १७८॥

**ब्रह्मा ने कहा**—उस ऋषि की बातों को सुनकर देवों ने परस्पर मन्त्रणा करके कहा कि तुम आज निश्चित रूप से श्रेष्ठ विमान पर आरूढ अपने शुभ मूर्ति माता पिता को जो स्वय तुम्हे दर्शन देने के लिए उत्सुक हैं, दर्शन करोगे। तुम विषाद, लोभ और मोह का परित्याग कर अपने चित्त को शान्त करो। पुन उन सर्वश्रेष्ठ देवों ने उस दधीचि-पुत्र से कहा कि देखो, देखो, उत्तम विमान पर चढे हुए स्वर्ण आभूषणों से सुशोभित तुम्हारा दर्शन देने के लिए लालायित, और पवित्र दम्पति तुम्हारे माता पिता आ रहे हैं। उन्हें देवाङ्गनायें पंखे-झल रही हैं और किन्नरगण स्तुति कर रहे हैं। शिव के समीप अपने माता-पिता का दर्शन पाकर पिप्पलाद ने उन्हे प्रणाम किया। उनके नेत्रो मे आनन्द के आँसू आ गये। फिर किसी प्रकार अपने को सँभाल कर उसने माता पिता से कहा ॥१७९-१८३॥

**पुत्र ने कहा**—वंश का धारण करने वाले दूसरे पुत्र अपने माता पिता का उद्धार करते हैं, परन्तु मैं अभागा माता के उदर मे आकर केवल उसके दु ख का कारण बना। ऐसा भाग्यहीन होकर भी आज अत्यन्त दुर्मति मैं मोहवश अपने माता पिता को देख रहा हूँ ॥१८४॥

---

१ प ०म सुरसं०।

ब्रह्मोवाच

तावालोक्य ततो दुःखाद्वक्तुं नैव शशाक सः। देवाश्च मातापितरौ पिप्पलादमथाब्रुवन्॥१८५॥

देवा ऊचुः

धन्यस्त्वं पुत्र लोकेषु यस्य कीर्तिर्गता दिवम्। साक्षात्कृतस्त्वया त्र्यक्षो देवाश्चाऽऽश्वासितास्त्वया॥
त्वया पुत्रेण सल्लोका न क्षीयन्ते कदाचन ॥१८६॥

ब्रह्मोवाच

पुष्पवृष्टिस्तदा स्वर्गात्पपात तस्य मूर्धनि। जयशब्दः सुरैरुक्तः प्रादुर्भूतो महामुने॥१८७॥
आशिषं तु सुते दत्त्वा दधीचिः सह भार्यया। शंभुं गङ्गां सुरान्नत्वा पुत्रं वाक्यमथाब्रवीत्॥१८८॥

दधीचिरुवाच

प्राप्य भार्यां शिवे भक्तिं कुरु गङ्गां च सेवय। पुत्रानुत्पाद्य विधिवद्यज्ञानिष्ट्वा सदक्षिणान्॥
कृतकृत्यस्ततो वत्स आक्रमस्व चिरं दिवम् ॥१८९॥

ब्रह्मोवाच

करोम्येवमिति प्राह दधीचिं पिप्पलाशनः। दधीचिः पुत्रमाऽऽश्वास्य भार्यया च पुनः पुनः॥१९०॥
अनुज्ञातः सुरगणैः पुनः स दिवमाक्रमत्। देवा अप्यूचिरे सर्वे पिप्पलादं ससंभ्रमाः॥१९१॥

---

**ब्रह्मा बोले**—इसके अनन्तर उनको देखकर वह दुःख के मारे कुछ बोल न सका। तब देवगण तथा मातापिता ने पिप्पलाद से कहा—॥१८५॥

**देवगण बोले**—पुत्र! तीनों लोक में तुम धन्य हो, तुम्हारी कीर्ति स्वर्ग में भी पहुँच गई। तुमने शिव का साक्षात्कार किया और देवों को भी आश्वासन दिया। तुम्हारे समान पुत्र के उत्पन्न होने से उत्तम लोकों का कभी ह्रास नहीं होता॥१८६॥

**ब्रह्मा ने कहा**—उस समय उसके शिर पर स्वर्ग से पुष्पवृष्टि हुई। महामुने! देवों ने जयघोष किया। पत्नी समेत दधीचि ने पुत्र को आशीर्वाद दिया और शंकर, गंगा तथा देवों को नमस्कार करके, पुत्र से कहा॥१८७-१८८॥

**दधीचि ने कहा**—पुत्र! पहले विवाह करो। शिव में अपनी भक्ति करो, गंगा की सेवा करो, शास्त्रानुसार पुत्रों को उत्पन्न करो, फिर यज्ञों का अनुष्ठान करो और उनमें भरपूर दक्षिणा दो। इस प्रकार अपने जीवन को सफल बना चिरकाल तक स्वर्ग में बने रहो॥१८९॥

**ब्रह्मा ने कहा**—पिप्पलाद ने 'ऐसा ही करूँगा' यह अपने पिता दधीचि से कहा। दधीचि ने भी बार-बार अपने पुत्र को आश्वासन देकर देवताओं से आज्ञा लेकर भार्या सहित स्वर्ग को चले गये। तदनन्तर सब देवताओं ने भी सहसा पिप्पलाद से कहा॥१९०-१९१॥

### देवा ऊचु

कृत्या शमय भद्र ते तदुत्पन्न महानलम् ॥१९२॥

### ब्रह्मोवाच

पिप्पलादस्तु तानाह न शक्तोऽहं निवारणे। असत्य नैव वक्ताऽहं यूयं कृत्यां तु ब्रूत ताम ॥१९३॥
मां दृष्ट्वा सा महारौद्रा विपरीत करिष्यति। तामेव गत्वा विबुधा प्रोचुस्ते शान्तिकारणम् ॥१९४॥
अनल च यथाप्रीति ते उभे नेत्यवोचताम्। सर्वेषा भक्षणायैव सृष्टा चाहं द्विजन्मना ॥१९५॥
तथा च मत्प्रसूतोऽग्निरन्यथा तत्कथ भवेत। महाभूतानि पञ्चापि स्थावर जङ्गम तथा ॥१९६॥
सर्वमस्मन्मुखे विद्याद्वक्तव्य नावशिष्यते। मया समन्त्र्य ते देवा पुनरूचुरुभावपि ॥१९७॥
भक्षयेतामुभौ सर्वं यथानुक्रमतस्तथा। वडवाऽपि सुरानेवमुवाच शृणु नारद ॥१९८॥

### वडवोवाच

भवतामिच्छया सर्वं भक्ष्य मे सुरसत्तमा ॥१९९॥

### ब्रह्मोवाच

वडवा सा नदी जाता गङ्गया सगता मुने। तदभवस्तु महानग्निय आसीदतिभीषण ॥
तमाहुरमरा वह्नि भूतानामादितो विदु ॥२००॥

---

**देवगण बोले**—कृत्या और उससे उत्पन्न भयंकर अग्नि को शान्त करो। तुम्हारा कल्याण होगा ॥१९२॥

**ब्रह्मा ने कहा**—पिप्पलाद ने उन देवों से कहा— मैं उनको शान्त करने में असमर्थ हूँ। मैं असत्य नहीं कह रहा हूँ। आप लोग स्वयं उससे कहिए। मुझको देखकर वह महाभयंकर कृत्या उल्टा ही करेगी। तदुपरान्त देवगण उस कृत्या के पास गये और उससे तथा अग्नि से प्रेमपूर्वक शान्त हो जाने को कहा। उन दोनों ने कहा नहीं। सबको भस्म कर देने के लिये ही मेरी तथा मुझसे उत्पन्न इस महान् अग्नि की ब्राह्मण ने सृष्टि की है। तब भला इसके विपरीत कैसे हो सकता है? पाँचों महाभूत स्थावर तथा जंगम सबको हमारे मुख में समझो। अब इस विषय में कुछ कहने को शेष नहीं है। पुन मुझसे मन्त्रणा करके उन देवताओं ने उन दोनों से कहा—तब तुम दोनों क्रमश सबको खा डालो। नारद! सुनो बड़वा ने भी देवताओं से इस प्रकार कहा ॥१९३-१९८॥

**बड़वा ने कहा**—हे श्रेष्ठ देवो! आप लोगों की इच्छा से सब कुछ मेरा भक्ष्य है। ॥१९९॥

**ब्रह्मा ने कहा**—मुने! इतना कहते ही बड़वा नदी हो गई। और गंगा में मिल गई। उससे उत्पन्न जो अतिभीषण महान् अनल था उसको देवों ने वह्नि कहा और वह पञ्चमहाभूतों का आदि महाभूत माना जाता है ॥२००॥

### सुरा ऊचुः

आपो ज्येष्ठतमा ज्ञेयास्तथैव प्रथम भवान्। तत्राप्यपांपति ज्येष्ठ समुद्र (तिर्ज्येष्ठस्तस्य त्व) मशान कुरु॥
यथैवं[1] तु वय ब्रूमो गच्छ भुङक्ष्व यथासुखम् ॥२०१॥

### ब्रह्मोवाच

अनलस्त्वमरानाह आपस्तत्र कथ त्वहम्। अजेय यदि मा तत्र प्रापयन्त्युदक महत्॥२०२॥
भवन्त एव तेऽप्याहु कथ तेऽग्ने गतिर्भवेत्। अग्निरप्याह तान्देवान्कन्या मा गुणशालिनी॥२०३॥
हिरण्यकलशे स्थाप्य नयेद्यत्र गतिर्मम। तस्य तद्वचन श्रुत्वा कन्यामूचु सरस्वतीम्॥२०४॥

### देवा ऊचुः

नयैनमनल[2] शीघ्र शिरसा वरुणालयम् ॥२०५॥

### ब्रह्मोवाच

सरस्वती सुरानाह नैका शक्ता च धारणे। युक्ता चतसृभि शीघ्र वहेय वरुणालयम्॥२०६॥
सरस्वत्या वच श्रुत्वा गङ्गा च यमुना तथा। नमदा तपती चैव सुरा प्रोचु पृथक्पृथक्॥२०७॥
ताभि समन्वितोवाह[3] हिरण्यकलशेऽनलम्। सस्थाप्य शिरसाऽऽधार्य ता जग्मुर्वरुणालयम्॥२०८॥
सस्थाप्य यत्र देवेश सोमनाथो जगत्पति। अभ्यास्ते विबुधै सार्धं प्रभासे शशिभूषण॥२०९॥

---

**देवो ने कहा**—जल सबसे श्रेष्ठ माना गया है उसी प्रकार आप भी है। उसमे भी जलपति समुद्र सबसे ज्येष्ठ है इसलिये उसको ही खाओ। जैसा हम कह रहे हैं उसी के अनुसार जाओ और आनन्दपूर्वक भक्षण करो ॥१०१॥

**ब्रह्मा बोले**—अनल ने देवो से कहा जहाँ जल है वहाँ मैं कैसे रह सकता हूँ? यदि आप मुझे उस अगाध जल के मध्य पहुँचा देते मैं जा सकता हूँ। यह सुनकर उन्होने कहा —अग्ने! किस प्रकार तुम वहाँ तक जा सकते हो? अग्नि ने भी देवो से कहा कि यदि (ब्रह्मा की) गुणशालिनी कन्या सरस्वती मुझे सुवर्ण कलश मे रख कर वहाँ तक ले जाय तो मुझ मे गति हो सकती है अर्थात वहाँ मैं जा सकता हूँ। उसकी उन बातो को सुनकर देवो ने मेरी कन्या सरस्वती से कहा—॥२०२ २०४॥

**देवगण बोले**—तुम इस अनल को शीघ्र ही शिर पर रखकर समुद्र मे ले जाओ॥२०५॥

**ब्रह्मा बोले**—सरस्वती ने देवताओ से कहा मैं अकेले अनल को ले जाने मे असमर्थ हूँ। यदि चार और सहायक मिल जाय तो शीघ्र ही समुद्र मे पहुँचा सकती हूँ।

सरस्वती की बातें सुनकर देवताओ ने गगा यमुना नर्मदा और तपती (ताप्ती) से अलग अलग कहा। अन्त मे सरस्वती ने उन चारो सहयोगी नदियो के साथ सुवर्ण कलश मे अनल को रखा और उस कलश को शिर पर

---

१ क ङ तथैव। २ घ नयत्वम०। ३ घ ०न्विता वाचा हि०

प्रापयामासुरनलं¹ पञ्चनद्यः सरस्वति। अध्यास्ते च महानग्निः पिबन्वारि शनैः शनैः॥२१०॥
तत. सुरगणाः सर्वे शिवमूचुः सुरोत्तमम् ॥२११॥

## देवा ऊचुः

अस्मां च पावन ब्रूहि अस्माकं च गवा तथा ॥२१२॥

## ब्रह्मोवाच

शिव. प्राह तदा सर्वान्गङ्गामाप्लुत्य यत्नतः। देवाश्च गावस्तत्पापान्मुच्यन्ते नात्र सशय ॥२१३॥
प्रक्षालितानि चास्थीनि ऋषिदेहभवान्यथ। तानि प्रक्षालनादेव तत्र प्राप्तानि पूतताम् ॥२१४॥
यत्र देवा मुक्तपापास्तत्तीर्थं पापनाशनम्। तत्र स्नानं च दानं च ब्रह्महत्याविनाशनम् ॥२१५॥
गवां च पावनं यत्र गोतीर्थं तदुदाहृतम्। तत्र स्नानान्महाबुद्धिर्गोमेधफलमाप्नुयात् ॥२१६॥
यत्र तद्ब्राह्मणास्थीनि आसन्पुण्यानि नारद। पितृतीर्थं तु यं ज्ञेयं पितृणां प्रीतिवर्द्धनम् ॥२१७॥
भस्मास्थिनखरोमाणि प्राणिनो यस्य कस्यचित्। तत्र तीर्थे संभ्रमेरन्यावच्चन्द्रार्कतारकम् ॥२१८॥
स्वर्गे वासो भवेत्तस्य अपि दुष्कृतकर्मणः। तथा चक्रेश्वरात्तीर्थात्त्रीणि तीर्थानि नारद²॥
ततः पूताः सुरगणा गाव. शम्भुमथाब्रुवन् ॥२१९॥

---

धारण करके समुद्र की ओर ले चली। जहाँ प्रभास क्षेत्र में देवताओं के साथ संसार के पति तथा देवताओं के प्रभु शंकर रहते हैं, वहाँ अनल को रखकर सरस्वती आदि पाँच नदियों ने पुन उसे समुद्र में पहुँचा दिया। वहाँ वह अग्नि जल को धीरे धीरे जलाता रहता है। तदनन्तर सब देवताओं ने सुरश्रेष्ठ शंकर से कहा ॥२०६-२११॥

देवगण बोले—शिव, हम सब और गायें किस प्रकार पवित्र हो सकते हैं इसको आप बतलाइये ॥२१२॥

ब्रह्मा ने कहा—तब शंकर ने उन सब देवताओं से कहा कि श्रद्धापूर्वक गंगा में स्नान करने से सब देव और गायें अपने पाप से छूट जाएँगी, इसमें कुछ भी सन्देह नहीं। ऋषि-शरीर से प्राप्त अस्थियाँ वहाँ केवल प्रक्षालन मात्र कर देने से पवित्र हो जाएँगी। जहाँ देवगण पाप-मुक्त हो गये थे, वह तीर्थ पापों का विनष्ट करने वाला है। वहाँ स्नान करने और दान देने से ब्रह्महत्या आदि पाप भी छूट जाते हैं। जहाँ गायें पवित्र हो गई थीं, वह तीर्थ गोतीर्थ कहा जाता है। बुद्धिमान् व्यक्ति वहाँ स्नान कर गोमेध (यज्ञ) का फल प्राप्त करता है। नारद! जिस स्थान पर ब्राह्मण दधीचि की पवित्र अस्थियाँ रखी गई थीं, वह पितरों को परमानन्द देने वाला पितृतीर्थ नाम से प्रसिद्ध हुआ। उस पवित्र तीर्थ में जिस किसी प्राणी के शरीर का भस्म अस्थि नख और रोम पहुँच जाते हैं, वह दुष्कर्मी होने पर भी स्वर्ग में तब तक निवास करता है जब तक सूर्य, चन्द्रमा और तारे हैं। नारद! इस भाँति चक्रेश्वर तीर्थ से तीन तीर्थ उत्पन्न हुये। इसके उपरान्त सुरगण और गायें पवित्र हो जाने पर शम्भु से बोले ॥२१३-२१९॥

---

१ ख ०मनलं वाहिन पञ्चनद्या सरस्वती अ०। २ ख सम्भ्रम।

गोसुरा ऊचुः

याम स्व स्वमधिष्ठानमत्र सूर्यः प्रतिष्ठित । अस्मिन्स्थिते दिनकरे सुरा सर्वे प्रतिष्ठिता ॥२२०॥
भवेयुर्जगतामीश तदनुज्ञातुमर्हसि। सूर्यो ह्यात्माऽस्य जगतस्तस्थुषश्च सनातन ॥२२१॥
दिवाकरो देवमयस्तत्रास्माभि प्रतिष्ठित। यत्र गङ्गा जगद्धात्री यत्र वै त्र्यम्बकः स्वयम् ॥
सुरवासः प्रतिष्ठान भवेद्यत्र च त्र्यम्बकम् ॥२२२॥

ब्रह्मोवाच

आपृच्छ्य पिप्पलाद त सुरा स्व सदन ययु। पिप्पला कालपर्याये स्वर्गं जग्मुरथाक्षयम् ॥२२३॥
पादपाना पदं विप्र पिप्पलाद प्रतापवान्। क्षेत्राधिपत्ये सस्थाप्य पूजयामास शकरम् ॥२२४॥
दधीचिसूनुर्मुनिरुग्रतेजा, अवाप्य भार्यां गौतमस्याऽऽत्मजा च ।
पुत्रानथावाप्य श्रिय यशश्च, सुहृज्जनै स्वर्गमवाप धीर ॥२२५॥
तत प्रभृति तत्तीर्थं पिप्पलेश्वरमुच्यते। सर्वक्रतुफल पुण्य स्मरणादघनाशनम् ॥२२६॥
किं पुन [1]स्नानदानाभ्यामादित्यस्य तु दर्शनात्। चक्रेश्वर पिप्पलेशो देवदेवस्य नामनी ॥२२७॥
सरहस्य विदित्वा तु सर्वकामानवाप्नुयात्। सूर्यस्य च प्रतिष्ठानात्सुरवासे प्रतिष्ठिते ॥
प्रतिष्ठान तु तत्क्षेत्र सुराणामपि वल्लभम् ॥२२८॥

---

**गायें और देवगण बोले**—हम सब अपने अपने स्थान को जा रहे है। यहाँ सूय प्रतिष्ठित हैं। इनके यहाँ रहने से सब देवता भी रहे हे ससार के ईश। एसा आप आज्ञा प्रदान कीजिये। इस वतमान जगत् का सूय सनातन आत्मा है। हमने सूय को सब देवा के रूप म वहाँ प्रतिष्ठित किया है अत हम सभी वहाँ प्रतिष्ठित से हैं। जहा जगमाता गगा और स्वय त्रिनेत्र शकर विराजमान है वह स्थान सकल देवताओ का मदिर तथा सस्थान है ॥२२१ २२२॥

**ब्रह्मा ने कहा**—देववृन्द उस पिप्पलाद से पूछ कर अपने लोक को चले गये। वे पीपल के वक्ष भी कालक्रम से अमर लोक को चले गये। इधर प्रतापी विप्र पिप्पलाद ने क्षेत्रा क अधिपति के रूप म वृक्षो का स्थापना करके शकर की पूजा की। पुन अतितेजस्वी मुनि दधीचिपुत्र ने गौतम-कन्या को अपना भाया बनाई और उससे पुत्र उत्पन्न किये। तदनन्तर वह धार पुरुष यश और लक्ष्मी को प्राप्त कर इष्ट मित्रा के साथ स्वग म चला गया। तब से वह तीथ पिप्पलेश्वर तीथ कहा जाता है। वह तीथ सब यज्ञो के फल को देने वाला है और उसके स्मरण से सम्पूण पापा का नाश हो जाता है। उस तीथ म स्नान दान और आदित्य के दशन से जो फल प्राप्त होता है उसका तो कहना ही क्या ? चक्रेश्वर और पिप्पलेश ये दोना देवदेव शकर के नाम हैं। उस तीथ क रहस्य को जानकर मनुष्य अपना सम्पूण कामनाओ को प्राप्त करता है। सूय की वहाँ प्रतिष्ठा होने से और सब देवताओ के निवास करने से वह क्षत्र देवताओ का भी प्रिय हो गया है। यह आख्यान अत्यन्त पुण्यप्रद है, इस पुण्य आख्यान को जो पढता सुनता अथवा स्मरण करता

---

१ घ ०वास प्र०। ङ ०वारा प्र०। २ घ पर। ३ घ ०नाम्या देवदेवस्य द०।

इतीदमाख्यानमतीव पुण्यं, पठेत वा यः शृणुयात्स्मरेद्वा ।
स दीर्घजीवी धनवान्धर्मयुक्तश्चान्ते स्मरञ्शंभुमुपैति नित्यम् ॥२२९॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे चक्रेश्वरपिप्पलेश्वरपापप्रणाशनगोतीर्थपितृतीर्थसूर्यप्रतिष्ठानकोटचादितीर्थवर्णनं नाम दशाधिकशततमोऽध्यायः ॥११०॥
गौतमीमाहात्म्ये एकचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥४१॥

# अथैकादशाधिकशततमोऽध्यायः

## नागतीर्थवर्णनम्

### ब्रह्मोवाच

नागतीर्थमिति ख्यातं सर्वकामप्रदं शुभम्। यत्र नागेश्वरो देवः शृणु तस्यापि विस्तरम् ॥१॥
प्रतिष्ठानपुरे राजा शूरसेन इति श्रुतः। सोमवंशभवः श्रीमान्मतिमान्गुणसागरः ॥२॥
पुत्रार्थं स महायत्नमकरोत्प्रियया सह। तस्य पुत्रश्चिरादासीत्सर्पो वै भीषणाकृतिः ॥३॥
पुत्रं तं गोपयामास शूरसेनो महीपतिः। राज्ञः पुत्रः सर्प इति न कश्चिद्विन्दते जनः ॥४॥
अन्तर्वर्ती परो वापि मातरं पितरं विना। [1]धात्रेय्यपि न जानाति नामात्यो न पुरोहितः ॥५॥

---

है, वह दीर्घजीवी, धनवान् और धार्मिक होता है तथा अन्तकाल में शम्भु का स्मरण करता हुआ शिव का सान्निध्य प्राप्त करता है ॥२२३-२२९॥

श्री ब्रह्ममहापुराण में पिप्पलेश्वरतीर्थवर्णन नामक एक सौ दसवाँ अध्याय समाप्त ॥११०॥

# अध्याय १११

## नागतीर्थ का वर्णन

**ब्रह्मा ने कहा**—सब कामनाओं को देने वाला नागतीर्थ नामक एक शुभ तीर्थ है जहाँ नागेश्वर देव निवास करते हैं। उसके विषय में भी विस्तारपूर्वक कह रहा हूँ, सुनो। प्रतिष्ठानपुर में शूरसेन नाम का अत्यन्त गुणवान्, श्रीमान् और बुद्धिमान् सोमवंशी राजा था। पुत्र की कामना से उसने अपनी प्रिया के साथ महान् प्रयत्न किया। चिरकाल के बाद उसके एक भयंकर आकार वाला सर्प पुत्र उत्पन्न हुआ। राजा शूरसेन ने उसको अत्यन्त गुप्त रखा। ताकि कहीं कोई यह न जान जाय कि राजा का पुत्र सर्प है। माता-पिता के अतिरिक्त कोई भी दूसरा व्यक्ति, चाहे वह अत्यन्त आत्मीय ही क्यों न रहा हो, नहीं जानता था।

---

[1] घ. ०त्रेयी नापि जा०।

तं दृष्ट्वा भीषणं सर्पं सभार्यो नृपसत्तमः। संतापं[1] नित्यमाप्नोति सर्पाद्वरमपुत्रता ॥६॥
एतदस्ति महासर्पो वक्ति नित्यं मनुष्यवत्। स सर्पः पितरं प्राह कुरु 'चूडामपि'[2] क्रियाम् ॥७॥
तथोपनयनं चापि वेदाध्ययनमेव च। यावद्वेदं न चाधीते तावच्छूद्रसमो द्विजः ॥८॥

**ब्रह्मोवाच**

एतच्छ्रुत्वा पुत्रवचः शूरसेनोऽतिदुःखितः। ब्राह्मणं कंचनाऽऽनीय संस्कारादि[3] तदाऽकरोत् ॥
अधीतवेदः सर्पोऽपि पितरं[4] चाब्रवीदिदम् ॥९॥

**सर्प उवाच**

विवाहं कुरु मे राजन्स्त्रीकामोऽहं नृपोत्तम। [5]अन्यथाऽपि च कृत्यं ते न सिध्येदिति मे मतिः ॥१०॥
जनयित्वाऽऽत्मजान्वेदविधिनाऽखिलसंस्कृतीः। न कुर्याद्यः पिता तस्य नरकान्नास्ति निष्कृतिः ॥११॥

**ब्रह्मोवाच**

विस्मितः स पिता प्राह[6] सुतं तमुरगाकृतिम् ॥१२॥

**शूरसेन उवाच**

यस्य शब्दादपि त्रासं यान्ति शूराश्च पूरुषाः। तस्मै कन्यां तु को दद्याद्वद पुत्र करोमि किम् ॥१३॥

---

यहाँ तक कि मन्त्री, पुरोहित और धाई भी इस रहस्य को नहीं जानती थी। उस भीषण सर्प को देखकर वह श्रेष्ठ राजा भार्या सहित अत्यन्त व्यथित रहता था और सोचता था कि इस सर्प पुत्र की अपेक्षा पुत्र का न होना ही अच्छा था। इधर वह सर्प सर्वदा मनुष्य के समान बोलता था। एक दिन उस सर्प ने पिता से कहा कि मेरा चूडाकरण संस्कार, उपनयन और वेदाध्ययन करा दीजिए। द्विज जब तक वेद का अध्ययन नहीं करता तब तक वह शूद्र के समान रहता है ॥१-८॥

**ब्रह्मा बोले**—शूरसेन पुत्र की बातें सुनकर अति दुःखित हुआ और विवश हो किसी ब्राह्मण को बुलाकर संस्कार आदि करवा दिया। थोड़े दिनों बाद जब वह वेदों का अध्ययन समाप्त कर चुका तब पुनः पिता से कहा ॥९॥

**सर्प ने कहा**—राजन्! मेरा विवाह कर दो। नृपोत्तम! मैं इस समय स्त्री का इच्छुक हूँ। यदि ऐसा नहीं करेंगे तो तुम्हारे कर्तव्य की पूर्णता नहीं सिद्ध होगी, ऐसी मेरी धारणा है। जो पिता पुत्रों को उत्पन्न कर वेद-विधि से उनके सब संस्कार नहीं करता उसे नरक से छुटकारा नहीं मिलता है ॥१०-११॥

**ब्रह्मा ने कहा**—यह सुनकर आश्चर्य में पड़ा हुआ पिता अपने सर्पशरीरधारी पुत्र से बोला ॥१२॥

**शूरसेन ने कहा**—जिसके शब्द मात्र से बड़े बड़े वीर भयभीत हो जाते हैं, उसे भला अपनी कन्या कौन देगा? पुत्र! तुम्हीं बताओ मैं क्या करूँ? ॥१३॥

---

१ङ संतोषं नित्य नाऽऽप्नो०। २घ ०डादिकी क्रि०। ३क ०मपि निक्रिया। त०। ४च ०स्कारादेव तथाऽक०। ५घ ०रं ह्यब्रवीद्वह०। विवाहकर्म हे तात मम त्वं कुरु निर्भय। अ०। ६क ङ ०था पितुः कृत्य मेव। ७घ ०ह त्वं सर्पो ह्यतिभीषण। य०। ८ ङ ०माभवा०।

## ब्रह्मोवाच

तत्पितुर्वचनं श्रुत्वा सर्पः प्राह विचक्षणः ॥१४॥

## सर्प उवाच

विवाहा बहवो राजन्राज्ञां सन्ति जनेश्वर। प्रसह्याऽऽहरणं चापि शस्त्रैर्वैवाह एव च ॥१५॥
जाते विवाहे पुत्रस्य पिताऽसौ कृतकृद्भवेत्। नो चेदत्रैव गङ्गायां मरिष्ये नात्र संशयः ॥१६॥

## ब्रह्मोवाच

तत्पुत्रनिश्चयं ज्ञात्वा[1] अपुत्रो नृपसत्तम[1]। विवाहार्थममात्यास्तानाहूयेदं वचोऽब्रवीत् ॥१७॥

## शूरसेन उवाच

नागेश्वरो मम सुतो युवराजो गुणाकरः। गुणवान्मतिमाञ्शूरो दुर्जयः शत्रुतापनः ॥१८॥
रथे नागे स[2] धनुषि पृथिव्यां नोपमीयते। विवाहस्तस्य कर्तव्यो ह्यहं वृद्धस्तथैव च ॥१९॥
राज्यभार सुते न्यस्य निश्चिन्तोऽहं भवाम्यतः। न दारसंग्रहो यावत्तावत्पुत्रो मम प्रियः ॥२०॥
बालभावं नो जहाति तस्मात्सर्वेऽनुमन्य च। विवाहायाय[3] कुर्वन्तु यत्नं मम हिते रताः ॥२१॥
न मे काचित्तदा चिन्ता कृतोद्वाहो यदाऽऽत्मज.। सुते न्यस्तभरा[4] यान्ति कृतिनस्तपसे वनम् ॥२२॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—पिता की यह बात सुनकर पडित सर्प ने कहा ॥१४॥

**सर्प ने कहा**—राजन्! प्रजाओ के प्रभु! राजाओ के बहुत प्रकार के विवाह होते है, बलात् कन्या-हरण, और युद्ध द्वारा जीतकर विवाह करना भी राजाओ के लिये विधेय है। पुत्र का विवाह हो जाने पर ही पिता कृतकृत्य होता है। यदि आप मेरा विवाह नही करायेंगे, तो मैं इसी गगा मे डूबकर प्राण दे दूगा, इसमे सन्देह नही ॥१५-१६॥

**ब्रह्मा ने कहा**—राजा शूरसेन ने उस पुत्र के हठ को जानकर विवाह-परामर्श करने के लिये मन्त्रियो को बुलाकर कहा ॥१७॥

**शूरसेन ने कहा**—मेरा गुणवान्, शूर, बुद्धिमान, दुर्जय और शत्रुओ को चैन से न रहने देने वाला पुत्र नागेश्वर अब युवराज हो गया है, वह रथ, हाथी और धनुष चलाने मे इस पृथ्वी पर अपनी समता नही रखता। अत अब उसका विवाह कर देना चाहिए। मैं वृद्ध हो चला हूं, इसलिये विवाहोपरान्त पुत्र को राज्यभार सौप कर निश्चिन्त हो जाऊँ, यही मेरी इच्छा है। जब तक पुत्र का विवाह नहीं होता तब तक वह मेरा प्रियपुत्र बालभाव का नही छोड सकता, अत मेरे हितचिन्तक आप लोग इसके विवाह के लिये प्रयत्न कीजये। जब मेरा पुत्र विवाहित हो जायगा तब कदाचित् मुझे किसी प्रकार की चिन्ता न होगी। प्राय विज्ञ जन पुत्र को सारा भार सौंप कर तपस्या के लिये वन मे चले जाते हैं ॥१८-२२॥

---

१. ङ. ०त्वा सपुत्रो नृ०। २ घ ध। ३. ङ० हार्थं प्रकु०। ४. घ न्यस्य भुवो या०।

**ब्रह्मोवाच**

अमात्या राजवचनं श्रुत्वा सर्वे विनीतवत्। ऊचुः प्राञ्जलयो हर्षाद्राजानं भूरितेजसम्॥२३॥

**अमात्या ऊचुः**

तव पुत्रो गुणज्येष्ठस्त्वं च सर्वत्र विश्रुतः। विवाहे तव पुत्रस्य किं मन्त्र्यं किंतु चिन्त्यते॥२४॥

**ब्रह्मोवाच**

अमात्येषु तथोक्तेषु गम्भीरो नृपसत्तमः। पुत्रं[1] सर्पं त्वमात्यानां न चाऽऽख्याति न ते विदुः॥२५॥
राजा पुनस्तानुवाच[2] क्व स्यात्कन्या गुणाधिका। महावंशभवः[3] श्रीमान्को राजा स्याद्गुणाश्रयः[4]॥२६॥
संबन्धयोग्यः शूरश्च यत्संबन्धः प्रशस्यते। तद्राजवचनं श्रुत्वा अमात्यानां महामतिः॥२७॥
कुलीनः साधुरत्यन्तं राजकार्यहिते रतः। राज्ञो मतिं विदित्वा[5] तु इङ्गितज्ञोऽब्रवीदिदम्॥२८॥

**अमात्य उवाच**

पूर्वदेशे महाराज विजयो नाम भूपतिः। वाजिवारणरत्नानां यस्य संख्या न विद्यते॥२९॥
अष्टौ पुत्रा महेष्वासा महाराजस्य धीमतः। तेषां स्वसा भोगवती साक्षाल्लक्ष्मीरिवापरा॥
तव पुत्रस्य योग्या सा भार्या राजन्मयोदिता[6] ॥३०॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—सभी मन्त्रियों ने राजा की बातें सुनकर अत्यन्त विनीत भाव से हाथ जोड़कर हर्षपूर्वक अत्यन्त तेजस्वी राजा से कहा॥२३॥

**मंत्री बोले**—आपके कुमार बड़े गुणवान् हैं और आप भी सर्वत्र प्रसिद्ध हैं, तब आपके पुत्र के विवाह में परामर्श और चिन्ता की क्या आवश्यकता है॥२४॥

**ब्रह्मा ने कहा**—मन्त्रियों के इस प्रकार कहने पर गम्भीर महाराज ने न तो सर्पपुत्र के विषय में कुछ कहा और न मन्त्रियों ने कुछ जाना। राजा ने पुनः उन मन्त्रियों से कहा कि वह कौन-सी गुणवती कन्या है और वह कौन अत्यन्त कुलीन, गुणवान्, श्रीमान् तथा सम्बन्ध योग्य राजा है, जिसके साथ सम्बन्ध करना श्रेयस्कर और प्रशस्त होगा। राजा की बातें सुनकर मन्त्रियों में अत्यन्त बुद्धिमान्, कुलीन, साधु, चेष्टाओं द्वारा मन की बात जानने वाले और राजा के अत्यन्त हितैषी एक मन्त्री ने राजा का अभिप्राय समझकर कहा॥२५-२८॥

**मंत्री बोले**—महाराज! पूर्व देश में विजय नाम का एक राजा है, जिसके असंख्य हाथी, घोड़े और रत्नों की गणना नहीं की जा सकती। उस धीमान् राजा के धनुर्विद्या में कुशल आठ पुत्र हैं। उसकी भोगवती नाम की बहिन साक्षात् द्वितीय लक्ष्मी के समान है। राजन्! आपके पुत्र के योग्य वही कन्या है, यही मेरा कथन है॥२९-३०॥

---

१ घ पुत्ररूप त्व०। २ क० च कस्य कन्या। ३ घ ०शवरः श्री०। ४ घ ०णाधिकः। स०। ५. घ ०त्वाऽथ। ६ क ङ०दितम्। वृ०।

### ब्रह्मोवाच

वृद्धामात्यवचः श्रुत्वा राजा तं प्रत्यभाषत ॥३१॥

### राजोवाच

सुता तस्य कथं मेऽस्य सुतस्य स्याद्वदस्व तत् ॥३२॥

### वृद्धामात्य उवाच

लक्षितोऽसि महाराज[1] यत्ते मनसि वर्तते[2]। यच्छूरसेन कृत्यं स्यादनुजानीहि मा ततः ॥३३॥

### ब्रह्मोवाच

वृद्धामात्यवचः श्रुत्वा भूषणाच्छादनोक्तिभिः। संपूज्य प्रेषयामास महत्या सेनया सह[3] ॥३४॥
स पूर्वदेशमागत्य महाराजं समेत्य च। संपूज्य विविधैर्वाक्यैरुपायैर्नीतिसंभवैः ॥३५॥
महाराजसुतायाश्च भोगवत्या महामतिः। शूरसेनस्य नृपतेः सूनोर्नागस्य धीमतः ॥३६॥
विवाहायाकरोत्संधिं मिथ्यामिथ्यावचोक्तिभिः। पूजयामास नृपतिं भूषणाच्छादनादिभिः ॥३७॥
अवाप्य पूजां नृपतिर्ददामीत्यवदत्तदा। तत आगत्य राज्ञेऽसौ वृद्धामात्यो महामतिः ॥३८॥
शूरसेनाय तद्वृत्तं वैवाहिकमवेदयत्। ततो बहुतिथे काले वृद्धामात्यो महामतिः ॥३९॥
पुनर्बलेन महता वस्त्रालंकारभूषितः। जगाम तरसा सर्वैरन्यैश्च सचिवैर्वृतः ॥४०॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—वृद्ध मन्त्री की बात सुनकर राजा ने उससे कहा ॥३१॥

**राजा ने कहा**—उसकी कन्या किस प्रकार मेरे पुत्र की भार्या होगी यह बतलाओ ॥३२॥

**बूढ़े मन्त्री ने कहा**—महाराज! आपके मन में जो बात है, उसको मैंने समझ लिया। शूरसेन! अब जो करना है, उसके लिए मुझे आज्ञा दीजिये ॥३३॥

**ब्रह्मा ने कहा**—वृद्धमन्त्री की बात सुनकर राजा ने आभूषण, वस्त्र और आदर की वाणी से उसका सम्मान कर बहुत बड़ी सेना के साथ उसे भेज दिया। वह पूर्व देश में आकर महाराज से मिला, उनकी पूजा करके नीति-सम्मत उपायों और अनेक प्रकार की बातों से उस महाबुद्धिमान मन्त्री ने भूपति शूरसेन के बुद्धिमान् पुत्र नाग के साथ महाराज-कन्या भोगवती के विवाह की सन्धि की। इस कार्य में उसने सत्य, असत्य प्रत्येक प्रकार के उपायों और उक्तियों का सहारा लिया, विविध आभूषणों और वस्त्र आदि भेंट की सामग्रियों से उस राजा की पूजा भी की। पूजा से प्रसन्न होकर राजा ने कन्या-दान की स्वीकृति दे दी। कार्यसिद्धि जानकर उस वृद्धमन्त्री ने लौट कर शूरसेन से सारी वैवाहिक घटना को सुना दिया। इसके उपरान्त कुछ समय बीत जाने पर वह महाबुद्धिमान् वृद्धमन्त्री बहुत बड़ी सेना के साथ वस्त्र और आभूषणों से सुसज्जित होकर अन्य सब मन्त्रियों को भी साथ

---

१ प मया राजन्यत्ते। २ प ०ते। त्रियत तच्छूरसेन चानु०। ३ प ० होगाऽगात्सौ पूर्वदेश म०।

विवाहाय^१ महामात्यो महाराजाय बुद्धिमान्^२। सर्वं प्रोवाच वृद्धोऽसावमात्य सचिवैर्वृत ॥४१॥

## वृद्धामात्य उवाच

अत्राऽऽगन्तु न चाऽऽया(चेच्छ)ति शूरसेनस्य भूपते । पुत्रो नाग इति ख्यातो बुद्धिमान्गुणसागर ॥४२॥
क्षत्रियाणा विवाहाश्च भवेयुर्बहुधा नृप । तस्माच्छस्त्रैरलकारैर्विवाह स्यान्महामते ॥४३॥
क्षत्रिया ब्राह्मणाश्चैव सत्या वाच वदन्ति हि । तस्माच्छस्त्रैरल्कारैर्विवाहस्त्वनुमन्यताम् ॥४४॥

## ब्रह्मोवाच

वृद्धामात्यवच श्रुत्वा विजयो राजसत्तम । मेने वाक्य तथा^३ सत्यममात्य भूपति^४ तदा ॥४५॥
विवाहमकरोद्राजा भोगवत्या सविस्तरम् । शस्त्रेण च यथाशास्त्र प्रेषयामास ता पुन ॥४६॥
स्वानमात्यास्तथा गाश्च हिरण्यतुरगादिकम् । बहु दत्त्वाऽस्य विजयो हर्षेण महता युत ॥४७॥
तामादायाश्च सचिवा वृद्धामात्यपुरोगमा । प्रतिष्ठानमथाभ्येत्य शूरसेनाय तां स्नुषाम् ॥४८॥
न्यवेदयस्तयोचुस्ते विजयस्य वचो बहु । भूषणानि विचित्राणि दास्यो वस्त्रादिक च यत ॥४९॥
निवेद्य शूरसेनाय कृतकृत्या बभूविरे । विजयस्य तु येऽमात्या भोगवत्या सहाऽऽगता ॥५०॥
तान्पूजयित्वा राजाऽसौ बहुमानपुर सरम् । विजयाय यथा प्रीतिस्तथा कृत्वा व्यसर्जयत् ॥५१॥
विजयस्य सुता बाला रूपयौवनशालिनी । श्वश्रूश्वशुरयोर्नित्य शुश्रूषन्ती सुमध्यमा ॥५२॥

---

लेकर दल के साथ राजा विजय के पास गया। और अपने सहायक मन्त्रियो के सहित उस वृद्ध महामन्त्री ने विवाह के लिये महाराज से प्रस्ताव किया ॥३४ ४१॥

**वृद्ध मन्त्री ने कहा**—राजा शूरसेन का वह गुणसागर बुद्धिमान पुत्र नाग यहाँ आना नहीं चाहता है। नृप! क्षत्रियो के विवाह बहुत प्रकार से होते हैं इसलिये महामते! यह विवाह शस्त्र और आभूषणों द्वारा ही सम्पन्न हो जाय। क्षत्रिय और ब्राह्मण सत्य वचन बोलते हैं। इसलिये शस्त्र और आभूषणो से विवाह विधि सम्पन्न हो ऐसी आज्ञा दीजिये ॥४२ ४४॥

**ब्रह्मा ने कहा**—वृद्ध मन्त्री की बात सुनकर महाराज विजय ने अमात्य राजा तथा वृद्धमन्त्री की बात को सत्य समझ लिया। राजा ने शास्त्रानुसार शस्त्र के साथ धूमधाम से भोगवती का विवाह कर उसको पतिगृह भेज दिया। इस शुभ कृत्य से प्रफुल्लित होकर राजा विजय ने अपने मन्त्रियो सेवको और ब्राह्मणादिको को गायें सुवर्ण और घोड इत्यादि पुरस्कार और दान में दिये। उधर वृद्ध मन्त्री सहित सचिवो ने प्रतिष्ठान पुर आकर राजा शूरसेन को उनकी पुत्रवधू अर्पित कर दी तथा महाराज विजय के बहुत से बातें सुनायी साथ ही उनके दिये हुए विचित्र प्रकार के वस्त्र आभूषण और दासी आदि अर्पित कर वे लोग कृतकृत्य हो गये। राजा शूरसेन ने भी भोगवती के साथ आये हुए राजा विजय के मन्त्रियो का बहुत आदर-सत्कार करके राजा विजय की

---

१ घ विजयाय। २ ङ ०मान्सगुणाकर। ३ घ तच्च सत्यमत्वा वद्धस्य भूपति। वि०। ४ ङ ०पतिस्तदा।

भोगवत्याश्च यो भर्ता महासर्पोऽतिभीषण । एकान्तदेशे विजने गृहे रत्नसुशोभिते ॥५३॥
सुगन्धकुसुमाकीर्णे तत्राऽऽस्ते सुखशीतले । स सर्पो मातर प्राह पितर च पुन पुन ॥५४॥
मम भार्या राजपुत्री कि मा नैवोपसर्पति । तत्पुत्रवचन श्रुत्वा सर्पमातेदमब्रवीत् ॥५५॥

राजपत्न्युवाच

धात्रिके गच्छ सुभगे शीघ्र भोगवतीं वद । तव भर्ता सर्प इति तत सा किं वदिष्यति ॥५६॥

ब्रह्मोवाच

धात्रिका च तथेत्युक्त्वा गत्वा भोगवतीं तदा । रहोगता उवाचेद विनीतवदपूर्ववत् ॥५७॥

धात्रिकोवाच

जानेऽह सुभगे भद्रे भर्तार तव दैवतम् । न चाऽऽख्येय त्वया क्वापि सर्पो न पुरुषो ध्रुवम ॥५८॥

ब्रह्मोवाच

तस्यास्तद्वचन श्रुत्वा भोगवत्यब्रवीदिदम ॥५९॥

भोगवत्युवाच

मानुषीणा मनुष्यो हि भर्ता सामान्यतो भवेत् । किं पुनर्देवजातिस्तु भर्ता पुण्येन लभ्यत ॥६०॥

---

प्रसन्नता के अनुरूप उन्हे विदा किया। राजा विजय की वह रूपवती युवती और सुन्दर कटिवाली कन्या सर्वदा अपने सास-ससुर की शुश्रूषा मे लगा रहती थी। भोगवती का जो सर्प पति था वह भी एकान्त जनशून्य रत्ना से सुशोभित और सुगन्धित पुष्पो से सुसज्जित गृह म निवास करता था। एक दिन उस सर्प ने अपनी माता और पिता स अनुरोध पूर्वक बार बार कहा कि मेरी राजकन्या पत्नी मेरे पास क्या नही आती है। पुत्र की बात सुनकर सर्पमाता ने कहा ॥४५ ५५॥

**राजपत्नी ने कहा**—धाई ! सुन्दरी ! जाओ शीघ्र भोगवती से कहो कि तुम्हारा पति सर्प है इसके उत्तर मे वह क्या कहती है सो मुझे बताना ॥५६॥

**ब्रह्मा ने कहा**—धाई जैसी आज्ञा यह कहकर भोगवती के पास गई। एकान्त पाकर बडी नम्रता और अपूर्व ढग से बोली ॥५७॥

**धाई बोली**—सुभगे ! भद्रे ! मैं जानती हूँ कि तुम्हारा पति देवता है। परन्तु तुम निश्चय ही इस बात को कही भी न कहना कि तुम्हारा पति मनुष्य नही बल्कि सर्प है ॥५८॥

**ब्रह्मा ने कहा**—धाई की बातो को सुनकर भोगवती ने यह कहा ॥५९॥

**भोगवती बोली**—साधारणतया मानुषी स्त्रियो का पति मनुष्य ही होता है देवकुलोत्पन्न स्वामी तो महान् पुण्य स प्राप्त होता है ॥६०॥

## ब्रह्मोवाच

भोगवत्यास्तु तद्वाक्यं सा च सर्वं न्यवेदयत्। सर्पाय सर्पमात्रे च राज्ञे चैव यथाक्रमम् ॥६१॥
रुरोद राजा तद्वाक्यात्स्मृत्वा तां कर्मणो गतिम्। भोगवत्यपि तां प्राह उक्तपूर्वां पुनः सखीम् ॥६२॥

## भोगवत्युवाच

कान्तं दर्शय भद्रं ते वृथा याति वयो मम ॥६३॥

## ब्रह्मोवाच

ततः सा दर्शयामास सर्पं तमतिभीषणम्। सुगन्धकुसुमाकीर्णे शयने सा रहोगता ॥६४॥
तं दृष्ट्वा भीषणं सर्पं भर्तारं रत्नभूषितम्। कृताञ्जलिपुटा [1]वाक्यमवदत्कान्तमञ्जसा ॥६५॥

## भोगवत्युवाच

धन्याऽस्म्यनुगृहीताऽस्मि यस्या मे दैवतं पतिः ॥६६॥

## ब्रह्मोवाच

इत्युक्त्वा शयने स्थित्वा तं सर्पं [2]सर्पभावनं[3]। खेलयामास तन्वङ्गी गीतैश्चैवाङ्गसंगमैः ॥६७॥
सुगन्धकुसुमैः पानैस्तोषयामास तं पतिम्। तस्याश्चैव प्रसादेन सर्पस्याभूत्स्मृतिर्मुने ॥
स्मृत्वा सर्वं दैवकृतं रात्रौ सर्पोऽब्रवीत्प्रियाम् ॥६८॥

**ब्रह्मा ने कहा**—उस धाई ने भोगवती की बातों को सर्प, उसकी माता और राजा को क्रमश विस्तारपूर्वक सुना दिया। राजा उसकी बातों को सुनकर उसके कर्म-विपाक का स्मरण करके रो पडा। इधर भोगवती ने अपनी उस सन्देशवाहक सखी से कहा ॥६१-६२॥

**भोगवती ने कहा**—मेरे कान्त को दिखलाओ, मेरा जीवन व्यर्थ बीतता जा रहा है, यह कार्य करने से तुम्हारा कल्याण होगा ॥६३॥

**ब्रह्मा ने कहा**—तदनन्तर उस सेविका ने सुगन्धित फूलों से सजी शय्या पर विराजमान उस भीषणाकृति साँप को दिखा दिया। एकान्त में अवस्थित भोगवती ने रत्नों से अलङ्कृत भयङ्कर सर्पपति को देखकर विनीत भाव से बद्धाञ्जलि होकर पति से तुरत कहा ॥६४-६५॥

**भोगवती ने कहा**—मैं धन्य हूँ अनुगृहीत हूँ कि मुझे देवता पति-प्राप्त हुआ ॥६६॥

**ब्रह्मा ने कहा**—यह कह कर स्वयं शय्या पर स्थित हो उस सुकुमारी ने अपने सर्पपति के साथ उसके मनोनुकूल गीत और अंगस्पर्शव्यापारपूर्वक दाम्पत्य क्रीडा की, और सुगन्धित फूलों एवं पेय पदार्थों से अपने पति को प्रसन्न किया। हे मुनि (नारद)! उसी राजकन्या के प्रसाद से सर्प को पूर्व-स्मृति हो गई। भाग्य की सब करतूत स्मरण करके सर्प ने रात्रि में अपनी पत्नी से कहा ॥६७-६८॥

---

१ ङ. ०दद्वाक्यकोविदा। मो०। २ घ. ङ. सर्वमा०। ३ ङ. ०नैः। खेल०।

आत्मानमात्मना कृत्वा स्थिरं राजाऽब्रवीदिदम् ॥५२॥

### राजोवाच

को भवान्द्विजशार्दूल किमर्थमिह चाऽऽगत. । वद पापकृते मह्यं वद मे निष्कृतिं पराम् ॥५३॥
ब्रह्महा वर्णिभिः किंतु श्वपचैरपि जातुचित् । न स्प्रष्टव्यो महाबुद्धे द्रष्टव्यो न कदाचन ॥५४॥

### ब्रह्मोवाच

तद्राजवचनं श्रुत्वा मुनिपुत्रोऽब्रवीद्वचः ॥५५॥

### मुनिपुत्र उवाच

उत्क्रमिष्यन्ति मे प्राणा अतो वक्ष्यामि किंचन । स्वच्छन्दवृत्तिताज्ञाने विद्धि पाक च कर्मणाम् ॥५६॥
आत्मार्थं तु न शोचामि वृद्धौ तु पितरौ मम । तयोः शुश्रूषक कः स्यादन्धयोरेकपुत्रयोः ॥५७॥
विना मया महारण्ये कथं तौ जीवयिष्यत । ममाभाग्यमहो कीदृक्पितृशुश्रूषणे क्षतिः ॥५८॥
जाता मेऽद्य विना प्राणैर्हा विधे किं कृतं त्वया । तथाऽपि गच्छ तत्र त्वं गृहीतकलशस्त्वरन् ॥५९॥
ताभ्या देहचुदपानं त्वं यथा तौ न मरिष्यतः ॥६०॥

### ब्रह्मोवाच

इत्येवं ब्रुवतस्तस्य गताः प्राणा महावने । विसृज्य सशरं चापमादाय कलशं नृपः ॥६१॥
तत्रागात्स तु वेगेन यत्र वृद्धौ महावने । वृद्धौ चापि तदा रात्रौ तावन्योन्यं समूचतुः ॥६२॥

---

जाता रहा। वह धीरे धीरे उस स्थान पर आया। वह तेज से जलते हुए उस ब्राह्मणकुमार को देखकर स्वयं बाण-विद्ध-सा मूर्च्छित हो गया। धीरे-धीरे उस राजा ने अपने को सम्हालकर कहा—॥५०-५३॥

**राजा ने कहा**—द्विजश्रेष्ठ! आप कौन हैं? यहाँ किसलिए आये? आप इस पापी से कहिये, साथ ही इस महापाप का क्या प्रतिकार है, इसको भी बतलाइये। महाबुद्धिमान्! ब्रह्मघाती मनुष्य किसी वर्ण के मनुष्यों म तो कौन कहे चाण्डालो से भी छूने योग्य नही होता। उसकी ओर देखना भी नही चाहिए ॥५३-५४॥

**ब्रह्मा ने कहा**—उस राजा की बातो को सुनकर मुनिपुत्र ने कहा ॥५५॥

**मुनिपुत्र ने कहा**—मेरे प्राण अभी निकल जायेंगे इसलिये कुछ कह रहा हूँ सुनो, स्वयं हो जाने वाले व्यवहारो का कारण पूर्वजन्म के कर्मों का फल समझो। मैं स्वयं अपने लिये शोक नहीं कर रहा हूँ, परन्तु मेरे वृद्ध माँ-बाप हैं, उन इकलौते पुत्र वाले अन्धे वृद्धो की सेवा करने वाला अब कौन होगा? मेरे विना अब इस घनघोर जगल म वे कैसे जीवित रहेंगे? आह! मेरा यह कैसा दुर्भाग्य है कि मेरी मृत्यु से माता पिता की सेवा मे बाधा पड गई। हा! अकरुण विधाता! तुमने यह क्या किया? तथापि तुम कलश ले लो और शीघ्र वहाँ जाओ। उनको पानी पीने के लिये दो, जिससे कि वे दोनो मरने न पायें ॥५६-६०॥

**ब्रह्मा ने कहा**—इस प्रकार वह कह ही रहा था कि उसके प्राण उस महावन म निकल गये। राजा यह देखकर बाण सहित धनुष को फेंक दिया तथा स्वयं जल-कलश लेकर बडी शीघ्रता से वहाँ गया, जहाँ दोनों वृद्ध थे। वे दोनो बूढ़े भी कुछ अधिक विलम्ब होने के कारण उस समय रात्रि मे एक दूसरे से कह रहे थे ॥६१-६२॥

वृद्धावूचतुः

उद्विग्न. कुपितो वा स्यादथवा भक्षितः कथम् । न प्राप्तश्चाऽऽवयोर्यष्टिः किं कुर्मः का गतिर्भवेत् ॥६३॥
न कोऽपि तादृशः पुत्रो विद्यते सचराचरे । यः पित्रोरन्यथा वाक्यं न करोत्यपि निन्दितः ॥६४॥
वज्रादपि कठोरं वा जीवितं तमपश्यतोः । शीघ्रं न यान्ति यत्प्राणास्तदेकायत्तजीवयो ॥६५॥

ब्रह्मोवाच

एवं बहुविधा वाचो वृद्धयोर्वदतोर्वने । तदा दशरथो राजा शनैस्तं देशमभ्यगात् ॥६६॥
पादसंचारशब्देन मेनाते सुतमागतम् ॥६७॥

वृद्धावूचतुः

सुतो वत्स चिरात्प्राप्तस्त्वं दृष्टिस्त्वं परायणम् । न ब्रूषे किंतु रुष्टोऽसि वृद्धयोरन्धयोः सुतः ॥६८॥

ब्रह्मोवाच

सशल्य इव दुःखार्तः शोचन्दुष्कृतमात्मनः । स भीत इव राजेन्द्रस्तावुवाचाथ नारद ॥६९॥
उदपानं च कुरुतां तच्छ्रुत्वा नृपभाषितम् । नायं वक्ता सुतोऽस्माकं को भवांस्तत्पुरा वद ॥७०॥
पश्चात्पिबावः पानीयं ततो राजाऽब्रवीच्च तौ ॥७१॥

राजोवाच

तत्र तिष्ठति वा पुत्रो यत्र वारिसमाश्रय ॥७२॥

---

**वृद्धों ने कहा**—क्या वह ऊब गया या कुपित हो गया ? अथवा जंगली जानवर ने उसको खा डाला ? आह ! वह हम लोगों के हाथ की लकड़ी (सहारा) नहीं आया। क्या करें ? हम लोगों की उसके बिना क्या गति होगी ? अखिल चराचरात्मक जगत् में उसके समान कोई भी पुत्र नहीं, जो डाँटने-फटकारने पर भी माता के कहने के विरुद्ध काम नहीं करता । हम लोगों का जीवन वज्र से भी अधिक कठोर है जो उसको न देखकर उसी के सहारे जीनेवाले हमारे प्राण शीघ्र नहीं निकलते ॥६३-६५॥

**ब्रह्मा ने कहा**—इस प्रकार की बहुत सी बातें वे दोनों वृद्ध उस वन में कह रहे थे कि इतने में राजा दशरथ धीरे से उस स्थान पर पहुँचा। उसके पैर की आहट पाकर दोनों ने समझा कि उनका प्रिय-पुत्र आ गया ॥६६-६७॥

**वृद्धों ने कहा**—वत्स ! क्यों इतने विलम्ब में आये ? तुम हमारे नेत्र हो, एकमात्र आधार हो, बोलते नहीं हो, क्या इन बूढ़े अन्धे के पुत्र तुम रुष्ट हो गये हो ? ॥६८॥

**ब्रह्मा ने कहा**—इन शब्दों को सुनकर वह राजा मानों बाणों से आहत-सा हो गया। दुःख से उसको तीव्र वेदना हुई। नारद ! पाप का स्मरण करते हुए उस राजेन्द्र ने डरते-डरते उन दोनों वृद्धों से कहा—'यह जल पीजिये।' राजा की उस बोली को सुनकर उन दोनों ने कहा—'यह वक्ता मेरा पुत्र नहीं जान पड़ता। अतः आप पहले यह बतलाइये कि आप कौन हैं, पीछे हम जल ग्रहण करेंगे।' यह सुनकर राजा ने उनसे कहा ॥६९-७१॥

**राजा ने कहा**—इस समय आपका पुत्र जलाशय के तट पर पड़ा हुआ है ॥७२॥

ब्रह्मोवाच

तच्छ्रुत्वोचतुरार्तौ तौ सत्यं ब्रूहि न चान्यथा । आचचक्षे ततो राजा सर्वमेव यथातथम् ॥७३॥
ततस्तु पतितौ वृद्धौ तत्राऽऽवां नय मा स्पृश । ब्रह्मघ्नस्पर्शनं पापं न कदाचिद्विनश्यति ॥७४॥
निन्ये स श्रवणं वृद्धं सभार्यं नृपसत्तमः । यत्रासौ पतितः पुत्रस्तं स्पृष्ट्वा तौ विलेपतुः ॥७५॥

वृद्धावूचतुः

यथा पुत्रवियोगेन मृत्युर्नो विहितस्तथा । त्वं चापि पाप पुत्रस्य वियोगान्मृत्युमाप्स्यसि ॥७६॥

ब्रह्मोवाच

एवं तु[1] जल्पतोर्ब्रह्मन्गताः प्राणास्ततो नृपः । अग्निना योजयामास वृद्धौ च ऋषिपुत्रकम् ॥७७॥
ततो जगाम नगरं दुःखितो नृपतिर्मुने । वसिष्ठाय च तत्सर्वं न्यवेदयदशेषतः ॥७८॥
नृपाणां सूर्यवंश्यानां वसिष्ठो हि परा गतिः । वसिष्ठोऽपि द्विजश्रेष्ठैः संमन्त्र्याऽऽह च निष्कृतिम् ॥७९॥

वसिष्ठ उवाच

गालवं वामदेवं च जाबालिमथ कश्यपम् । एतानन्यान्समाहूय हयमेधाय यत्नतः ॥८०॥
यजस्व हयमेधैश्च बहुभिर्बहुदक्षिणैः ॥८१॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—यह सुनकर उन दुःखी वृद्धों ने कहा—'सच्ची बात कहो झूठी मत बोलो।' तदनन्तर राजा ने सत्य सत्य आदि से अन्त तक सब कुछ कह सुनाया। यह सुनकर वे दोनों वृद्ध मूर्च्छित हो नीचे गिर पड़े। पुनः कुछ अपने को सम्हाल कर उन्होंने कहा कि हम दोनों को वहाँ ले चलो, परन्तु शरीर-स्पर्श मत करो, क्योंकि ब्रह्महत्या करने वाले के स्पर्श से जो पाप होता है वह कभी भी दूर नहीं होता है। अन्त में वह राजर्षि वृद्ध श्रवण को स्त्रीसहित वहाँ लिवा ले गया जहाँ उनका वह प्यारा पुत्र मरा पड़ा हुआ था। उसका स्पर्श कर वे दोनों विलाप करने लगे ॥७३-७५॥

**वृद्ध ने कहा**—जिस प्रकार पुत्र-वियोग से हम दोनों की मृत्यु हो रही है उसी प्रकार ऐ पापी! तू भी अपने पुत्र के वियोग से मरेगा ॥७६॥

**ब्रह्मा ने कहा**—इस प्रकार कहते हुए उन दोनों ने प्राण-त्याग कर दिया। इसके बाद राजा ने अग्नि से उन दोनों वृद्धों और ऋषि-कुमार की दाह क्रिया की। मुने! तब वह राजा अति दुःखी हो नगर की ओर लौटा। नगर जाकर उसने गुरु वसिष्ठ से सारा वृत्तान्त पूर्णरूप से कह सुनाया। गुरु वसिष्ठ ही सूर्यवंशी राजाओं के एकमात्र गति (आधार) थे। उन्होंने भी अनेक श्रेष्ठ ब्राह्मणों से परामर्श कर इस पाप की निष्कृति (उद्धार) बताई ॥७७-७९॥

**वसिष्ठ ने कहा**—गालव वामदेव जाबालि और कश्यप इनको तथा अन्य ऋषियों को हयमेध यज्ञ के लिये विधिपूर्वक निमन्त्रण देकर बुलाओ। फिर अनेकों उत्तम दक्षिणावाले अश्वमेध यज्ञ करो ॥८०-८१॥

---

१ क. तु बुवतो०।

ब्रह्मोवाच

अकरोद्धयमेधाश्च राजा दशरथो द्विजैः। एतस्मिन्नन्तरे तत्र वागुवाचाशरीरिणी॥८२॥

आकाशवाण्युवाच

पूतं शरीरमभवद्राज्ञो दशरथस्य हि। व्यवहार्यश्च भविता भविष्यन्ति तथा सुताः॥
ज्येष्ठपुत्रप्रसादेन राजाऽपापो भविष्यति ॥८३॥

ब्रह्मोवाच

ततो बहुतिथे काले ऋष्यभृङ्गान्मुनीश्वरात्। देवानां कार्यसिद्ध्यर्थं सुता आसन्सुरोपमाः॥८४॥
कौशल्यायां तथा रामः सुमित्रायां च लक्ष्मणः। शत्रुघ्नश्चापि कैकेय्यां भरतो मतिमत्तरः॥८५॥
ते सर्वे मतिमन्तश्च प्रिया राज्ञो वशे स्थिताः। तं राजानमृषिः प्राप्य विश्वामित्रः प्रजापतिः॥८६॥
रामं च लक्ष्मणं चापि अयाचत महामते। यज्ञसंरक्षणार्थाय ज्ञाततन्महिमा मुनिः॥८७॥
चिरप्राप्तसुतो वृद्धो राजा नैवेत्यभाषत ॥८८॥

राजोवाच

महता दैवयोगेन कथंचिद्वार्धके मुने। जातावानन्ददसदोहृदायकौ मम बालकौ ॥८९॥
सशरीरमिदं राज्यं दास्ये नैव सुताविमौ ॥९०॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—राजा दशरथ ने गुरु के आदेशानुसार अनेकों अश्वमेध यज्ञ किये। इसी बीच वहाँ आकाशवाणी हुई॥८२॥

**आकाशवाणी ने कहा**—अब राजा दशरथ का शरीर पवित्र हो गया। अब इनके साथ (सामाजिक) व्यवहार किया जाना चाहिये। उनके पुत्र उत्पन्न होंगे। और अपने जेठे पुत्र के पुण्यप्रभाव से ये राजा निष्पाप हो जायेंगे॥८३॥

**ब्रह्मा ने कहा**—कुछ समय बीत जाने के बाद मुनीश्वर ऋष्य भृग के प्रभाव से देवों की कार्य सिद्धि के लिये राजा के देव तुल्य चार पुत्र उत्पन्न हुए। कौशल्या से राम सुमित्रा से लक्ष्मण और शत्रुघ्न तथा कैकेयी से भरत नाम के महाबुद्धिमान् पुत्र उत्पन्न हुए। वे सभी बुद्धिमान बालक राजा के प्रिय और वशवर्ती थे। महाबुद्धिमान्! एक बार प्रजापति ऋषि विश्वामित्र उस राजा के पास आये और यज्ञ की रक्षा के लिये राम और लक्ष्मण को माँगने लगे। क्योंकि तत्त्वदर्शी मुनि उन दोनों पराक्रमी बालकों की महिमा को जानते थे। परन्तु वृद्ध राजा दशरथ ने चिरकाल के बाद प्राप्त इन दोनों पुत्रों को देने में आनाकानी की और कहा॥८४-८८॥

**राजा ने कहा**—मुने! बहुत बड़ी दैव-कृपा से किसी प्रकार इस वृद्धावस्था में अपार आनन्द देने वाले ये दोनों पुत्र मुझे प्राप्त हुए हैं। अतः मैं शरीर के सहित अपना सारा राज्य दे सकता हूँ परन्तु ये दोनों पुत्र नहीं दूँगा॥८९-९०॥

**ब्रह्मोवाच**

वसिष्ठेन तदा प्रोक्तो राजा दशरथस्त्विति ॥९१॥

**वसिष्ठ उवाच**

रघव प्रार्थनाभङ्ग न राजन्क्वापि शिक्षिता ॥९२॥

**ब्रह्मोवाच**

राम च लक्ष्मण चैव कथचिदवदन्नृप ॥९३॥

**राजोवाच**

विश्वामित्रस्य श्रह्मर्थे कुरुता (त) यज्ञरक्षणम् ॥९४॥

**ब्रह्मोवाच**

वदन्निति सुतौ सोष्ण निश्वसन्म्लपिताधर । पुत्रौ समर्पयामास विश्वामित्रस्य शास्त्रकृत् ॥९५॥
तथेत्युक्त्वा दशरथ नमस्य च पुन पुन । जग्मतू रक्षणार्थाय विश्वामित्रेण तौ मुदा ॥९६॥
तत प्रहृष्ट¹स मुनिर्मुदा प्रादात्तदोभयो । माहेश्वरीं महाविद्या धनुर्विद्यापुर सराम् ॥९७॥
शास्त्रीमास्त्रीं लौकिकीं च रथविद्या गजोद्भवाम् । अश्वविद्या गदाविद्या मन्त्राह्वानविसर्जने ॥९८॥
सर्वविद्यामथावाप्य उभौ तौ रामलक्ष्मणौ । वनौकसा हितार्थाय जघ्नतुस्ताटका वने ॥९९॥
अहल्या शापनिर्मुक्ता पादस्पर्शाच्च चक्रतु । यज्ञविध्वसनायाताञ्जघ्नतुस्तत्र राक्षसान् ॥१००॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—तब वशिष्ठ ने राजा से इस प्रकार कहा ॥९१॥

**वसिष्ठ ने कहा**—रघुवंशियो ने प्रार्थना को अस्वीकार कर देना कही भी नही सीखा है ॥९२॥

**ब्रह्मा ने कहा**—यह गुरुवाक्य सुनकर राजा ने किसी प्रकार राम और लक्ष्मण से कहा ॥९३॥

**राजा ने कहा**—विश्वामित्र के यज्ञ की रक्षा करो ॥९४॥

**ब्रह्मा ने कहा**—इस प्रकार पुत्रो को आज्ञा देते समय राजा ने गरम सांस ली उसके ओठ सूख गये, फिर भी शास्त्रज्ञ राजा ने दोनो पुत्रो को विश्वामित्र के हाथ मे सौंप दिया ॥९५॥ पुत्रो ने भी जैसी आज्ञा कहकर बार-बार पिता को प्रणाम किया और प्रसन्नचित्त हो यज्ञ की रक्षा के लिये विश्वामित्र के साथ चल दिये ॥९६॥ तदनन्तर प्रसन्न मुनि ने आनन्दपूर्वक उन दोनो बालको को धनुर्विद्या आदि महेश्वर सबधी महाविद्या एव आह्वान और विसर्जन के मत्रो सहित शस्त्रविद्या अस्त्रविद्या लौकिक विद्या रथ विद्या हस्ति विद्या अश्व विद्या और गदा विद्या प्रदान की ॥९७ ९८॥ इस प्रकार गुरु विश्वामित्र से सब विद्याये प्राप्त कर उन दोनो राम और लक्ष्मण ने वनवासी ऋषि-मुनियो के हित के लिये वन मे ताडका को मार डाला ॥९९॥ अपने पावन चरण के स्पर्श से अहल्या को शाप मुक्त किया और यज्ञ विध्वस के लिये आये हुए अधम राक्षसो का वध किया ॥१००॥ उन दोनो विद्या-कुशल

---

१ङ घ ०रन्द्रुर । २घ ङ. घ ०हृष्टो गाधयो मुदा ।

कृतविद्यौ धनुष्पाणी चक्रतुर्यज्ञरक्षणम् । ततो महामखे वृत्ते विश्वामित्रो मुनीश्वरः ॥१०१॥
पुत्राभ्यां सहितो राज्ञो जनकं द्रष्टुमभ्यगात् । चित्रामदर्शयत्तत्र राजमध्ये नृपात्मजः ॥१०२॥
रामः सौमित्रिसहितो धनुर्विद्यां गुरोर्मताम् । तत्प्रीतो जनकः प्रादात्सीतां लक्ष्मीमयोनिजाम् ॥१०३॥
तथैव लक्ष्मणस्यापि भरतस्यानुजस्य च । शत्रुघ्नभरतादीनां वसिष्ठादिमते स्थितः ॥१०४॥
राजा दशरथः श्रीमान्विवाहमकरोन्मुने । ततो बहुतिथे काले राज्यं तस्य प्रयच्छति ॥१०५॥
नृपतौ सर्वलोकानामनुमत्या गुरोरपि । मन्थरात्मकदुर्दैवप्रेरिता मत्सराकुला ॥१०६॥
कैकेयी विघ्नमातस्थे वनप्रव्राजनं तथा । भरतस्य च तद्राज्यं राजा नैव च दत्तवान् ॥१०७॥
पितरं सत्यवाक्यं तं कुर्वन्रामो महावनम्[1] । विवेश सीतया सार्धं तथा सौमित्रिणा सह ॥१०८॥
सतां च मानसं शुद्धं स विवेश स्वकैर्गुणैः । तस्मिन्विनिर्गते रामे वनवासाय दीक्षिते ॥१०९॥
समं लक्ष्मणसीताभ्यां राज्यतृष्णाविवर्जिते । तं रामं चापि सौमित्रिं सीतां च गुणशालिनीम् ॥११०॥
दुःखेन महताऽऽविष्टो ब्रह्मशापं च संस्मरन् । तदा दशरथो राजा प्राणांस्तत्याज दुःखितः ॥१११॥
कृतकर्मविपाकेन राजा नीतो यमानुगैः । तस्मै[2] राज्ञे महाप्राज्ञ यावत्स्थावरजङ्गमे[3] ॥११२॥
यमसद्मन्यनेकानि तामिस्रादीनि नारद । नरकाण्यथ घोराणि भीषणानि बहूनि च ॥११३॥

---

धनुर्धारी कुमारों ने इस प्रकार यज्ञ की रक्षा की। तदनन्तर महायज्ञ के विधिपूर्वक सम्पन्न हो जाने के बाद महामुनीश्वर विश्वामित्र उन कुमारों के साथ राजा जनक को देखने के लिये जनकपुर गये ॥१०१½॥ वहाँ नृप-कुमार राम ने लक्ष्मण के सहित उस राज-सभा में गुरु द्वारा प्राप्त और अभिमत अद्भुत धनुर्विद्या का प्रदर्शन किया। उनकी कला से प्रसन्न होकर राजा जनक ने अपनी कन्या-लक्ष्मी अयोनिजा सीता राम को दे दी ॥१०२-१०३॥ उसी प्रकार वसिष्ठ आदि गुरुजनों के कथनानुसार श्रीमान् राजा दशरथ ने भरतानुज लक्ष्मण भरत और शत्रुघ्न आदि भाइयों का भी विवाह कर दिया ॥१०४॥

बहुत दिन बीत जाने पर राजा ने प्रजा और गुरु की अनुमति से राम को राज्य देने का विचार किया परन्तु मन्थरा के रूप में आये दुर्दैव की प्रेरणा से कैकेयी ईर्ष्या से उन्मत्त हो गई ॥१०५-१०६॥ उसने इस कार्य में विघ्न उपस्थित किया और राम को वन भेजने और भरत को राज्य देने का वर माँगा। किन्तु राजा ने (पुत्र-स्नेह वश) नहीं दिया ॥१०७॥ पितृभक्त राम अपने पिता के वचन को सत्य सिद्ध करने के लिये सीता और सुमित्रा-पुत्र लक्ष्मण के साथ महावन में प्रविष्ट हुए, और साथ ही अपने (उच्च) गुणों के कारण सज्जनों के शुद्ध मन में भी प्रविष्ट हो गये ॥१०७-१०८½॥ इधर वनवास के लिये दीक्षित (दृढ़ प्रतिज्ञ) तथा राज्य-लोभ से रहित राम के सीता और लक्ष्मण के सहित चले जाने पर राम लक्ष्मण और गुणवती सीता के वियोग की महान् व्यथा से व्यथित होकर ब्रह्मशाप का स्मरण करते हुए दुःखी राजा ने अपने प्राणों को छोड़ दिया ॥१०९-१११॥ किये हुए कर्मों के परिणामस्वरूप राजा को यम के अनुचर ले गये। महाप्राज्ञ नारद! स्थावर-जंगम रूप यमालय में जितने भयंकर और तामिस्र आदि नरक हैं, उनमें राजा (दशरथ) पृथक्-पृथक् रूप से डाले गये ॥११२-११३½॥ उनको अग्नि में जलाया

---

१ घ. ङ. च. कृतात्मा तो घ०। २ च. तस्मिन्राज्ञि महाप्राज्ञे या०। ३ घ. ङ. च. ०ङ्गमम्। य०।

तत्र क्षिप्तस्तदा राजा नरकेषु पृथक्पृथक् । पच्यते छिद्यते राजा पिष्यते[1] चूर्ण्यते तथा ॥११४॥
शोष्यते दश्यते भूयो दह्यते च निमज्ज्यते । एवमादिषु घोरेषु नरकेषु च पच्यते ॥११५॥
रामोऽपि गच्छन्नध्वानं चित्रकूटमथागमत्[2] । तत्रैव त्रीणि वर्षाणि व्यतीतानि महामते ॥११६॥
पुनः स दक्षिणामाशामाक्रामद्दण्डकं वनम् । विख्यातं त्रिषु लोकेषु देशानां तद्धि पुण्यदम् ॥११७॥
प्राविशत्तन्महारण्यं भीषणं दैत्यसेवितम् । तद्भयादृषिभिस्त्यक्तं हत्वा दैत्यांस्तु राक्षसान् ॥११८॥
विचरन्दण्डकारण्ये ऋषिसेव्यमथाकरोत् । तत्रेदं वृत्तमाख्यास्ये शृणु नारद यत्नतः ॥११९॥
तावच्छनैस्त्वगाद्रामो यावद्योजनपञ्चकम् । गौतमीं समनुप्राप्तो राजाऽपि नरके स्थितः ॥१२०॥
यमः स्वकिंकरानाह रामो दशरथात्मजः । गौतमीमभितो याति पितरं तस्य धीमतः ॥१२१॥
आकर्षन्त्वथ राजानं नरकान्नात्र संशयः । उत्तीर्य गौतमीं याति यावद्योजनपञ्चकम् ॥१२२॥
रामस्तावत्तस्य पिता नरके नैव पच्यताम् । यदेतन्मद्वचः पुण्यं न कुर्युर्यदि दूतकाः ॥१२३॥
ततश्च नरके घोरे यूयं सर्वे निमज्जथ । या काप्युक्ता परा शक्तिः शिवस्य समवायिनी ॥१२४॥
तामेव गौतमीं सन्तो वदन्त्यम्भःस्वरूपिणीम् । हरिब्रह्ममहेशानां मान्या वन्द्या च सैव यत् ॥१२५॥
निस्तीर्यते न केनापि तदतिक्रमजं त्वघम् । पापिनोऽप्यात्मजः कश्चिद्यदच (स्य) गङ्गामनुस्मरेत् ॥१२६॥

---

गया, चक्की में पीसा गया, सुखाया गया, दाँतो से काटा गया, पुन जलाया गया, फिर डुबाया गया, इस प्रकार विभिन्न घोर नरको में उन्हे यत्रणा दी गई ॥११४-११५॥

इधर राम भी वन-मार्ग पर चलते-चलते चित्रकूट आये। महामते! उसी स्थान पर उन्होंने तीन वर्ष व्यतीत किये ॥११६॥ पुन वे दक्षिण दिशा की ओर चले और तीनो लोक में विख्यात, परम पुण्यप्रद उस दण्डक वन म प्रविष्ट हुये, जो दैत्यो के रहने के कारण अत्यन्त भयङ्कर था। दैत्यों के भय से ऋषियो ने भी उस वन को छोड दिया था। उन्होंने उस दण्डकारण्य में घूम-घूम कर उन दैत्यो का वध किया तथा वन को ऋषियों के निवास-योग्य बनाया ॥११७-११८½॥ नारद! अब आगे जो घटना हुई उसको कह रहा हूँ, सावधान होकर सुनो। राम भी तब तक धीरे-धीरे गौतमी की ओर बढे और केवल पाँच योजन दूर रह गये थे, उस समय तक राजा नरक म ही थे ॥११९-१२०॥ यह देखकर यमराज ने अपने अनुचरो स कहा कि दशरथ-पुत्र राम गौतमी के सन्निकट जा रहे हैं अत उस बुद्धिमान् क पिता राजा दशरथ को नरक से निकाल दो इसमें सशय करने की आवश्यकता नहीं है। ॥१२१½॥ जब तक राम गौतमी को पार कर पाँच योजन दूर नहीं चले जाते, तब तक उनके पिता को नरक में मत पकाओ ॥१२२½॥ यदि मेरे इस पवित्र वचन की उपेक्षा करोगे तो ऐ दूतो! तुम लोग अवश्य घोर नरक में डूबोगे ॥१२३½॥ शिव की जो सर्वी-मूल पराशक्ति है उसी के जलमय रूप को सन्त लोग गौतमी कहते हैं ॥१२४½॥ इसलिए वही गौतमी हरि, ब्रह्मा और महेश की मान्य और पूज्य हैं, अत उसके अपमान करने से उत्पन्न पापों से किसी का उद्धार नहीं हो सकता ॥१२५½॥ पापी पिता का भी कोई पुत्र यदि गंगा का स्मरण करता है तो उसका पिता भी घोर नरकों से निकल कर मुक्ति प्राप्त करता है ॥१२६½॥ फिर जिस पिता का राम के समान पुत्र गौतमी

---

१ क पच्यन्। २ क ख ०थागात।

सोऽनेकदुर्गनिरयान्निर्गतो मुक्ततां व्रजेत्। किं पुनस्तादृशः पुत्रो गौतमीनिकटे स्थितः॥१२७॥
यस्यासौ नरके पक्तुं न कैरपि हि शक्यते। दक्षिणाशापतेर्वाक्यं निशम्य यमकिंकरा.॥१२८॥
नरके पच्यमानं तमयोध्याधिपतिं नृपम्। उत्तार्य घोरनरकाद्वचनं चेदमब्रुवन् ॥१२९॥

यमकिंकरा ऊचुः

धन्योऽसि नृपशार्दूल यस्य पुत्रः स तादृश.। इह चामुत्र विश्रान्तिः सुपुत्रः केन लभ्यते॥१३०॥

ब्रह्मोवाच

स विश्रान्तः शनै राजा किंकरान्वाक्यमब्रवीत् ॥१३१॥

राजोवाच

नरकेष्वथ घोरेषु पच्यमानः पुनः पुनः। कथं त्वाकर्षितः शीघ्रं तन्मे वक्तुमिहार्हथ॥१३२॥

ब्रह्मोवाच

तत्र कश्चिच्छान्तमना राजानमिदमब्रवीत् ॥१३३॥

यमदूत उवाच

वेदशास्त्रपुराणादावेतद्गोप्यं प्रयत्नतः। प्रकाश्यते तदपि ते सामर्थ्यं पुत्रतीर्थयो.॥१३४॥
रामस्तव सुत श्रीमान्गौतमीतीरमागतः। तस्मात्त्वं नरकाद्घोरादाकृष्टोऽसि नरोत्तम॥१३५॥
यदि स्वा तत्र गौतम्या स्मरेद्रामः सलक्ष्मण.। स्नानं कृत्वाऽथ पिण्डादि ते दद्यात्स नृपोत्तम॥
ततस्त्वं सर्वपापेभ्यो मुक्तो यासि त्रिविष्टपम् ॥१३६॥

---

के निकट अवस्थित हो, उसके विषय मे तो कहना ही क्या है? अतएव इस समय दशरथ को नरक मे कोई भी नही पीडित कर सकता है। दक्षिण दिशा के स्वामी यम की बातो को सुनकर यम-दूतो ने नरक मे पडे उस अयोध्या-पति राजा को उस घोर नरक से निकाला और कहा॥१२७-१२९॥

**यमदूत बोले**—नृपश्रेष्ठ! तुम धन्य हो, जिसका वैसा (राम के समान) पुत्र है। (क्योंकि) इहलोक और परलोक मे शान्ति प्रदान करने वाला सुपुत्र किसको मिलता है? (अर्थात् बडे भाग्यशाली को ही मिलता है)॥१३०॥

**ब्रह्मा ने कहा**—धीरे-धीरे (उस नरक-यातना से) विश्राम मिलने पर राजा ने यमदूतो से कहा॥१३१॥

**राजा ने कहा**—बार-बार घोर नरक म यातना सहने वाले मुझको तुम लोगो ने क्यो निकाला? यह शीघ्र ही मुझसे बतलाओ॥१३२॥

**ब्रह्मा ने कहा**—उन दूतो मे से किसी शान्त दूत ने राजा से कहा॥१३३॥

**यमदूत ने कहा**—वेद-शास्त्र और पुराण आदि मे यह बात यत्नपूर्वक गुप्त रूप मे कही गई है, परन्तु आज मैं तुमको पुत्र और तीर्थ का सामर्थ्य बता रहा हूँ। तुम्हारे पुत्र श्रीमान् राम गौतमी-तट पर आये हुये हैं, नरोत्तम! इसीलिये तुम इस घोर नरक से निकाले गये हो। यदि लक्ष्मण के सहित वह राम उस गौतमी मे तुम्हारा स्मरण करेंगे और हे नृपोत्तम! यदि स्नान कर तुम्हे पिण्ड आदि देंगे, तो तुम सब पापो से मुक्त होकर स्वर्ग चले जाओगे।॥१३४-१३६॥

**राजोवाच**

तत्र गत्वा भवद्वाक्यमाख्यास्ये स्वसुतौ प्रति । भवन्त एव शरणमनुज्ञां दातुमर्हथ ॥१३७॥

**ब्रह्मोवाच**

तद्राजवचनं श्रुत्वा कृपया यमकिंकराः । आज्ञां च प्रददुस्तस्मै राजा प्रागात्सुतौ प्रति ॥१३८॥
भीषणं यातनादेहमापन्नो निःश्वसन्मुहुः । निरीक्ष्य[1] स्वयं लज्जमानः कृतं कर्म च संस्मरन् ॥१३९॥
स्वेच्छया विहरन्गङ्गामाससाद च राघवः । गौतम्यास्तटमाश्रित्य रामो लक्ष्मण एव च ॥१४०॥
सीतया सह वैदेह्या सस्नौ चैव यथाविधि । नैव तत्राभवद्भोज्यं भक्ष्यं वा गौतमीतटे ॥१४१॥
तद्दिने तत्र वसतां गौतमीतीरवासिनाम् । तद्दृष्ट्वा दुःखितो भ्राता लक्ष्मणो राममब्रवीत् ॥१४२॥

**लक्ष्मण उवाच**

पुत्रौ[2] दशरथस्याऽऽवां तवापि बलमीदृशम् । नास्ति भोज्यमथास्माकं गङ्गातीरनिवासिनाम् ॥१४३॥

**राम उवाच**

भ्रातर्यद्विहितं कर्म नैव तच्चान्यथा भवेत् । पृथिव्यामन्नपूर्णायां वयमन्नाभिलाषिणः ॥१४४॥
सौमित्रे नूनमस्माभिर्न ब्राह्मणमुखे हुतम् । अवज्ञया महीदेवास्तर्पयन्त्यर्चयन्ति न[3] ॥१४५॥
ते च लक्ष्मण जायन्ते सर्वदैव बुभुक्षिताः । स्नात्वा देवानथाभ्यर्च्य होतव्यश्च हुताशनः ॥
ततः स्वसमये[4] देवो विधास्यत्यशनं तु नौ ॥१४६॥

---

**राजा ने कहा**—वहाँ जाकर अपने पुत्रों से आपकी बात कहूँगा। अब आप ही मेरे एकमात्र शरण हैं आज्ञा दीजिये ॥१३७॥

**ब्रह्मा ने कहा**—राजा की प्रार्थना सुनकर यमदूतों ने कृपाकर उस राजा को आज्ञा दे दी। राजा भी अपने पुत्रों के समीप चल पड़ा। उसका यातना-शरीर (मृत्यु के बाद पाप भोग के लिए जीव को एक शरीर दिया जाता है वही यातना-शरीर कहलाता है) भयङ्कर था। वह बार-बार लम्बी साँस ले रहा था और अपने पूर्व के किये कर्मों का स्मरण कर तथा अपनी वर्तमान दशा को देखकर लज्जित हो रहा था। राघव भी स्वेच्छया घूमते हुये गङ्गा तट पर आये। गौतमी-तट पर आश्रय पाकर लक्ष्मण और विदेहतनया सीता के साथ उन्होंने यथा विधि स्नान किया परन्तु उस दिन गौतमी-तट पर निवास करनेवाले उन तीनों को कोई भी भोज्य या भक्ष्य पदार्थ प्राप्त नहीं हुआ। यह देखकर लक्ष्मण अत्यन्त दुःखी हुये। उन्होंने राम से कहा ॥१३८-१४२॥

**लक्ष्मण ने कहा**—हम दोनों दशरथ के पुत्र हैं और आपको ऐसी अद्भुत शक्ति भी प्राप्त है। फिर भी आज गङ्गा-तट पर निवास करते हुए हम लोगों को भोज्य सामग्री नहीं मिल रही है ॥१४३॥

**राम ने कहा**—भ्राता! जो किये हुये कर्म हैं वे अन्यथा नहीं हो सकते। इस शस्य-सम्पन्न पृथ्वी पर हम अन्न के लिए चिन्तित हैं तो सौमित्र अवश्य ही हम लोगों ने ब्राह्मण के मुख में कोई पदार्थ नहीं दिया है अर्थात् किसी ब्राह्मण को नहीं खिलाया है। जो ब्राह्मणों को अवज्ञा से तृप्त करते हैं उनकी पूजा नहीं करते हैं वे (उनके अपमान के कारण) सर्वदा भूखे रहते हैं। अतः स्नान कर देवताओं की पूजा करनी चाहिए और तदनन्तर अग्नि में हवन करना चाहिए। इससे देवता अपने समय पर हम लोगों के लिए भोजन की व्यवस्था कर देंगे ॥१४४-१४६॥

---

१ घ ङ निरीक्ष्य स्व॰। २ घ ङ च पुत्रौ दशरथस्य त्व त॰। ३ घ च॰। ४ ङ च स्वयमपो।

### ब्रह्मोवाच

भ्रात्रोः संजल्पतोरेवं पश्यतोः कर्मणो गतिम्। शनैर्दशरथो राजा तं देशमुपजग्मिवान्॥१४७॥
तं दृष्ट्वा लक्ष्मणः शीघ्रं तिष्ठ तिष्ठेति चाब्रवीत्। धनुराकृष्य कोपेन रक्षस्त्वं दानवोऽथवा॥१४८॥
आसन्नं च पुनर्दृष्ट्वा याहि यात्य (ह्य)त्र पुण्यभाक्। रामो दशरथो राजा धर्मभाक्पश्य वर्तते॥१४९॥
गुरुभक्तः सत्यसंधो देवब्राह्मणसेवकः। त्रैलोक्यरक्षादक्षोऽसौ वर्तते यत्र राघवः॥१५०॥
न तत्र त्वादृशामस्ति प्रवेशः पापकर्मणाम्। यदि प्रविशसे पाप ततो वधमवाप्स्यसि॥१५१॥
तत्पुनर्वचनं श्रुत्वा शनैराहूय वाचया। उवाचाधोमुखो भूत्वा स्नुषां पुत्रौ कृताञ्जलिः॥
मुहुरन्तर्विनिध्यायन्गतिं दुष्कृतकर्मणः　　　　॥१५२॥

### राजोवाच

अहं दशरथो राजा पुत्रौ मे शृणुतं वचः। तिसृभिर्ब्रह्महत्याभिर्वृतोऽहं दुःखभागतः॥
छिन्नं पश्यत मे देहं नरकेषु च पातितम्[1]　　　　॥१५३॥

### ब्रह्मोवाच

ततः कृताञ्जली रामः सीतया लक्ष्मणेन च। भूमौ[2] प्रणेमुस्ते सर्वे वचनं चैतदब्रुवन्॥१५४॥

### सीतारामलक्ष्मणा ऊचुः

कस्येदं कर्मणस्तात फलं नृपतिसत्तम　　　　॥१५५॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—इस प्रकार दोनों भाई परस्पर वार्तालाप कर रहे थे और कर्म की गति का अनुभव कर रहे थे कि राजा दशरथ धीरे से उस स्थान पर पहुँचे। उनको देखकर लक्ष्मण ने अपना धनुष खींच लिया और क्रोधपूर्वक कहा—रुक जाओ, रुक जाओ। तुम दानव हो या राक्षस? पुनः उस भयङ्कर प्रतिमा को समीप आते देखकर उन्होंने कहा—जाओ जाओ देखो, यहाँ पुण्यशाली धर्मात्मा राजा राम हैं। जहाँ गुरु-भक्त सत्यप्रतिज्ञ देव-ब्राह्मण-सेवक और त्रैलोक्य की रक्षा में कुशल राम रहते हैं वहाँ तुम्हारे समान पापीजनों का प्रवेश नहीं होता। पापी! यदि तुम प्रवेश करोगे तो तुम्हारा वध अवश्य कर दिया जायगा। पुत्र की उन बातों को सुन कर उन्होंने धीरे से पुकारकर नीचे सिर किये हुए हाथ जोड़कर अपनी पुत्र-वधू और पुत्रों से बार-बार अपने दुष्कर्मों के फल का ध्यान करते हुए कहा॥१४७-१५२॥

**राजा ने कहा**—मैं राजा दशरथ हूँ। पुत्रो! मेरी बातें सुनो! मैं तीन ब्रह्महत्याओं के पाप से अत्यन्त दुःख पा रहा हूँ। नरकों में गिराये हुए मेरे कटे शरीर को देखो॥१५३॥

**ब्रह्मा ने कहा**—तदनन्तर सीता और लक्ष्मण के साथ राम ने हाथ जोड़कर साष्टाङ्ग प्रणाम किया तथा उन सब ने यह वचन कहा॥१५४॥

**सीता राम और लक्ष्मण ने कहा**—महाराज! यह आपके किस कर्म का फल है?॥१५५॥

---

१. च. पातित०। २ घ ङ. च भूमि।

**ब्रह्मोवाच**

स च प्राह यथावृत्तं ब्रह्महत्यात्रयं तथा ॥१५६॥

**राजोवाच**

निष्कृतिर्ब्रह्महन्तॄणां पुत्रो क्वापि न विद्यते ॥१५७॥

**ब्रह्मोवाच**

ततो दुःखेन महताऽऽवृताः सर्वे भुवं गताः। राजानं वनवासं च मातरं पितरं तथा ॥१५८॥
दुःखागमं कर्मगतिं नरके पातनं तथा। एवमाद्यं संस्मृत्य मुमोह नृपतेः सुतः॥
विसंज्ञं नृपतिं दृष्ट्वा सीता वाक्यमथाब्रवीत् ॥१५९॥

**सीतोवाच**

न शोचन्ति महात्मानस्त्वादृशा व्यसनागमे। चिन्तयन्ति प्रतीकारं दैव्यमप्यथ मानुषम् ॥१६०॥
शोचद्भिर्युगसाहस्रं विपत्तिर्नैव तीर्यते। व्यामोहमाप्नुवन्तीह न कदाचिद्विचक्षणाः ॥१६१॥
किमनेनात्र दुःखेन निष्फलेन जनेश्वर। देहि हत्यां प्रथमतो या जाता ह्यतिभीषणा ॥१६२॥
पितृभक्तः पुण्यशीलो वेदवेदाङ्गपारगः। अनागा यो हतो विप्रस्तत्पापस्यात्र निष्कृतिम् ॥१६३॥
आचरामि यथाशास्त्रं मा शोकं कुरुतं युवाम्। द्वितीयां लक्ष्मणो हत्यां गृह्णातु त्वपरां भवान् ॥१६४॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—उन्होंने, जिस प्रकार तीन ब्रह्म-हत्यायें हुई थीं उनको उसी प्रकार कह दिया ॥१५६॥

**राजा ने कहा**—पुत्रो! ब्रह्म-हत्या करनेवालों के पाप का प्रतीकार कहीं भी नहीं है ॥१५७॥

**ब्रह्मा ने कहा**—यह सुनकर सभी अत्यन्त दुःखी हो गये और दुःखावेग से मूर्च्छित होकर पृथ्वी पर गिर पड़े। नृपति-पुत्र राम राजा की अवस्था, वनवास, माता पिता, दुःखों की प्राप्ति, कर्म-गति और पिता का नरक में गिराया जाना आदि बातों का स्मरण करके संज्ञा-हीन से हो गये। इस प्रकार राम को संज्ञा-शून्य देखकर सीता ने कहा—॥१५८-१५९॥

**सीता ने कहा**—आपके समान महात्मा लोग आपत्तियों के आ जाने पर शोक नहीं करते, प्रत्युत उसके प्रतीकार को सोचते हैं, चाहे वह प्रतीकार मानवीय हो या दैवी। सहस्र-युगों तक शोक करते रहने पर भी विपत्तियों से पार नहीं पाया जा सकता। अतएव विद्वान् व्यक्ति कभी भी इस लोक में मोह को नहीं प्राप्त होते हैं। जनेश्वर! इस निष्फल दुःख करने से क्या लाभ? पहली अति भीषण हत्या हो गई है। उसका फल मुझे दे दीजिये। पितृ-भक्त पुण्यशील, वेदवेदाङ्गों के पारदर्शी विद्वान् और निष्पाप ब्राह्मण की जो हत्या हुई है, उस पाप का प्रतीकार मैं शास्त्र-सम्मत उपाय से करूँगी। आप दोनों शोक मत कीजिये। दूसरी हत्या को लक्ष्मण और अवशिष्ट को आप ग्रहण कर लीजिये ॥१६०-१६४॥

### ब्रह्मोवाच

एतद्धर्मयुत वाक्य सीतया भाषित दृढम् । तथेति चाऽऽहतुरुभौ ततो दशरथोऽब्रवीत् ॥१६५॥

### दशरथ उवाच

त्व हि ब्रह्मविद कन्या जनकस्य त्वयोनिजा । भार्या रामस्य किं चित्र यद्युक्तमनुभाषसे ॥१६६॥
न कोऽपि भवता किंतु श्रम स्वल्पोऽपि विद्यते । गौतम्या स्नानदानेन पिण्डनिवपणेन च ॥१६७॥
तिसृभिर्ब्रह्महत्याभिर्मुक्ता यामि त्रिविष्टपम् । त्वया जनकसभूते स्वकुलोचितमीरितम् ॥१६८॥
प्रापयन्ति पर पार भवाब्धे कुलयोषित । गोदावर्या प्रसादेन कि नामास्त्यत्र दुर्लभम् ॥१६९॥

### ब्रह्मोवाच

तथेति क्रियमाणे तु पिण्डदानाय शत्रुहा । नैवापश्यद्भक्ष्यभोज्य ततो लक्ष्मणब्रवीत् ॥१७०॥
लक्ष्मण प्राह विनयादिङ्गुद्याश्च फलानि च । सन्ति तेषा च पिण्याकमानीत तत्क्षणादिव ॥१७१॥
पिण्याकेनाथ गङ्गाया पिण्ड दातु तथा पितु । मन कुर्वंस्ततो रामो मन्दोऽभूदद्दु खितस्तदा ॥१७२॥
दैवी वागभवत्तत्र दु ख त्यज नृपात्मज । राज्यभ्रष्टो वन प्राप्त कि वै निष्किंचनो भवान ॥१७३॥
अशठो धर्मनिरतो न शोचितुमिहार्हसि । वित्तशाठ्येन यो धर्मं करोति स तु पातकी ॥१७४॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—सीता की इस धर्म-सम्मत और दृढ वाक्यो को सुनकर उन दोनो भाइयो ने भी स्वीकार कर लिया। इसके बाद स्वय दशरथ ने अपने मनोभाव व्यक्त किये ॥१६५॥

**दशरथ ने कहा**—तुम ब्रह्म-ज्ञानी जनक की अयोनिजा कन्या हो राम की भार्या हो तुम यदि ऐसी युक्ति पूर्ण बातें कहती हो तो कोई आश्चर्य नही। किन्तु तुम लोगो को कोई भी श्रम करने की आवश्यकता नही है। इसके लिये एक लघु उपाय है। गौतमी मे स्नान-दान करने और पिण्ड-दान मात्र मे मैं तीनो ब्रह्म-हत्याओ से मुक्त होकर स्वर्ग चला जाऊँगा। जनकात्मजे ! तुमने अपने कुल के अनुरूप ही उपाय बतलाया है। सत्य है कुलीन स्त्रियाँ मनुष्य को भवसागर से पार करा देती हैं। गोदावरी की कृपा से इस ससार मे कौन-सा पदार्थ रह जाता है ॥१६६ १६९॥

**ब्रह्मा ने कहा**—शत्रुहन्ता (राम) ने पिता के आदेशानुसार वैसे ही पिण्डदान करने को प्रस्तुत हुये परन्तु पिण्ड के उपयुक्त कोई भक्ष्य या भोज्य पदार्थ नही देखा तब लक्ष्मण से कहा। लक्ष्मण ने विनयपूर्वक कहा—इङ्गुदी के फल हैं। अत उन्होने तत्क्षण उन फलो का चूर्ण (आटा) ला दिया। जब राम उस इगुदी के चूर्ण का पिण्ड पिता को देने के लिये प्रस्तुत हुये तब उनको कुछ दु ख हुआ। उसी समय आकाश वाणी हुई कि हे नृप-पुत्र ! तुम शोक छोडो तुम इस समय राज्यच्युत हो और सर्वथा द्रव्यहीन हो ! तुम उदार हो और धर्म मे लीन रहने वाले व्यक्ति हो इसलिये शोक करने की आवश्यकता नही है। जो धन रहते कृपण बनकर धर्म कार्य करता है वह पातकी होता है। राम ! जो धर्मशास्त्रो मे सुना गया है उसको सावधान होकर सुनो। राजन् ! जो अन्न पुरुष खाता है या प्राप्त करता है उसके देवता भी उसी अन्न के प्रेमी या अधिकारी होते हैं। तब राम ने पिण्ड को पृथ्वी पर

श्रूयते सर्वशास्त्रेषु यन्नाम शृणु यत्नतः। यदत्र पुरुषो राजंस्तदन्नास्तस्य देवता ॥१७५॥
पिण्डे निपतिते भूमौ नापश्यत्पितरं तदा। शवं च पतितं यत्र शवतीर्थमनुत्तमम् ॥१७६॥
महापातकसंघातविघातकृदनुस्मृति। तत्राऽऽजग्मुश्छल्लोकपाला रुद्रादित्यास्तथाऽश्विनौ ॥१७७॥
स्वं स्वं विमानमारूढास्तेषां मध्येऽतिदीप्तिमान्। विमानवरमारूढः स्तूयमानश्च किंनरैः ॥१७८॥
आदित्यसदृशाकारस्तेषां मध्ये बभौ पिता। तमदृष्ट्वा स्वपितरं देवान्दृष्ट्वा विमानिनः ॥१७९॥
कृताञ्जलिपुटो रामः पिता मे क्वेत्यभाषत। इति (ततो) दिव्याऽभवद्वाणी राम संबोध्य सीतया ॥१८०॥
तिसृभिर्ब्रह्महत्याभिर्मुक्तो दशरथो नृपः। वृतं पश्य सुरैस्तात देवा अप्यूचिरे च तम् ॥१८१॥

देवा ऊचुः

धन्योऽसि कृतकृत्योऽसि राम स्वर्गं गतः पिता। नानानिरयसंघातात्पूर्वजानुद्धरेत्तु यः ॥१८२॥
स धन्योऽलंकृतं तेन कृतिना भुवनत्रयम्। एनं पश्य महाबाहो मुक्तपापं रविप्रभम् ॥१८३॥
सर्वसंपत्तियुक्तोऽपि पापी दग्धद्रुमोपमः। निष्किंचनोऽपि सुकृती दृश्यते चन्द्रमौलिवत् ॥१८४॥

ब्रह्मोवाच

दृष्ट्वाऽब्रवीत्सुतं राजा आशीर्भिरभिनन्द्य च ॥१८५॥

राजोवाच

कृतकृत्योऽसि भद्रं ते तारितोऽहं त्वयाऽनघ। धन्यः स पुत्रो लोकेऽस्मिन्पितॄणां यस्तु तारकः ॥१८६॥

---

गिराया। किन्तु उन्होंने अपने पिता को नहीं देखा केवल शव वहाँ पड़ा हुआ दिखाई दिया। जहाँ वह शव गिरा वह परमोत्तम शवतीर्थ बन गया। जिसके स्मरणमात्र से महापापों का समूह सहज ही में नष्ट हो जाता है। इसके बाद वहाँ लोकपाल रुद्र आदित्य तथा अश्विनीकुमार अपने-अपने विमानों पर आरूढ़ होकर आये। उनके मध्य में एक उत्तम विमान पर आरूढ़ अत्यन्त कान्तिमान रूप में राम के पिता शोभित थे। वे सूर्य के समान चमक रहे थे और किन्नरगण उनकी स्तुति कर रहे थे। उस समय राम ने अपने पिता को नहीं देखा केवल देवता विमानों पर दिखाई दिये। तब हाथ जोड़कर वे बोले कि मेरे पिता कहाँ हैं। उसी समय सीता सहित राम को संबोधित कर आकाशवाणी हुई कि तात! तीनों ब्रह्म-हत्याओं से राजा दशरथ मुक्त हो गये। इनको देवों से घिरा हुआ देखो। पुनः देवों ने उनसे कहा ॥१७०-१८१॥

**देवगण बोले**—राम! तुम धन्य हो। तुम्हारा जीवन सफल है। देखो तुम्हारे पिता स्वर्ग को चले गये। जो अपने पिता को अनेक नरकों से उबारता है वह धन्य है। उसने अपनी कृति से त्रिभुवन को सुशोभित कर लिया। महाबाहु! इस मुक्त-पाप एवं सूर्य के समान तेजस्वी पिता को देखो। सब प्रकार की सम्पत्तियों से परिपूर्ण रहने पर भी पापी व्यक्ति जले वृक्ष के समान हैं इसके विपरीत अकिंचन पुण्यात्मा व्यक्ति शिव के समान पूज्य भाव से देखा जाता है ॥१८२-१८४॥

**ब्रह्मा ने कहा**—अपने पुत्र को राजा ने आशीर्वाद दिया और उसकी प्रशंसा करते हुए कहा ॥१८५॥

**राजा ने कहा**—तुम कृत्य-कृत्य हो गये हो तुम्हारा कल्याण हो। निष्पाप! तुमने मुझको तार दिया। इस लोक में वह पुत्र धन्य है जो अपने पिता का उद्धार करता है ॥१८६॥

ब्रह्मोवाच

तत सुरगणा प्रोचुर्देवाना कार्यसिद्धये। राम च पुरुषश्रेष्ठ गच्छ तात यथासुखम्[1] ॥
ततस्तद्वचन श्रुत्वा रामस्तानब्रवीत्सुरान् ॥१८७॥

राम उवाच

गुरौ पितरि म देवा कि कृत्यमवशिष्यते ॥१८८॥

देवा ऊचु

नदी न गङ्गया तुल्या न त्वया सदृश सुत । न शिवेन समो देवो न तारेण समो मनु ॥१८९॥
त्वया राम गुरूणा च काय सवमनुष्ठितम्। तारिता पितरो राम त्वया पुत्रेण मानद ॥
गच्छन्तु सर्वे स्वस्थान त्व च गच्छ यथासुखम् ॥१९०॥

ब्रह्मोवाच

तद्देवत्रचनाद्धृष्ट सीतया लक्ष्मणाग्रज । तद्दृष्ट्वा गङ्गामाहात्म्य विस्मितो वाक्यमब्रवीत ॥१९१॥

राम उवाच

अहो गङ्गाप्रभावोऽय त्रैलोक्ये नोपमीयते। वय धन्या यतो गङ्गा दृष्टाऽस्माभिस्त्रिपावनी ॥१९२॥

ब्रह्मोवाच

हर्षेण महता युक्तो देव स्थाप्य महेश्वरम्। त षोडशभिरीशानमुपचारै प्रयत्नत ॥१९३॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—इसके बाद देवताओ ने देव-काय की सिद्धि के लिये पुरुषोत्तम राम से कहा —तात ! अब सुखपूवक जाओ। देवो की बातें सुनकर राम ने उन देवताओ से पूछा ॥१८७॥

**राम ने कहा**—देवगण ! आदरणीय पिता के विषय मे कौन सा कृत्य शेष रह गया है ? ॥१८८॥

**देवगण बोले**—गगा के समान कोई नदी नही है तुम्हारे समान कोई पुत्र नही है शिव के समान कोई देवता नही है और ओकार के समान कोई मन्त्र नही है। राम ! तुमने अपने गुरु के समस्त कार्यों को पूरा कर दिया। राम ! पुत्र होकर तुमने अपने पितरो का उद्धार कर दिया। अब सब अपने-अपने स्थान को जाय तुम भी अपने स्थान को सुखपूवक जाओ ॥१८९ १९०॥

**ब्रह्मा ने कहा**—देवो की उपयक्त बातो को सुनकर सीता सहित लक्ष्मणाग्रज राम अत्यन्त प्रसन्न हुए और गगा के उस अद्भुत माहात्म्य को देखकर आश्चय के साथ बोले ॥१९१॥

**राम ने कहा**—अहो ! गगा के इस प्रभाव की उपमा त्रैलोक्य म किसी से नही दी जा सकती। हम धन्य हैं कि आज इस त्रिभुवन-पावनी गगा का दशन हम प्राप्त हुआ ॥१९२॥

**ब्रह्मा ने कहा**—अत्यन्त आनन्द से युक्त होकर उन्होंने महेश्वर देव की स्थापना की। बड यत्न से उनका

---

१ च सुराणां।

संपूज्याऽऽवरणैर्युक्तं षट्त्रिंशत्कलमीश्वरम् । कृताञ्जलिपुटो भूत्वा रामस्तुष्टाव शंकरम् ॥१९४॥

राम उवाच

नमामि शंभुं पुरुषं पुराणं, नमामि सर्वज्ञमपारभावम् ।
नमामि रुद्रं प्रभुमक्षयं तं, नमामि शर्वं शिरसा नमामि ॥१९५॥
नमामि देवं परमव्ययं तमुमापतिं लोकगुरुं नमामि ।
नमामि दारिद्र्यविदारणं तं, नमामि रोगापहरं नमामि ॥१९६॥
नमामि कल्याणमचिन्त्यरूपं, नमामि विश्वोद्भवबीजरूपम् ।
नमामि विश्वस्थितिकारणं तं, नमामि संहारकरं नमामि ॥१९७॥
नमामि गौरीप्रियमव्ययं तं, नमामि नित्यं क्षरमक्षरं तम् ।
नमामि चिद्रूपममेयभावं, त्रिलोचनं तं शिरसा नमामि ॥१९८॥
नमामि कारुण्यकरं भवस्य, भयंकरं वाऽपि सदा नमामि ।
नमामि दातारमभीप्सितानां, नमामि सोमेशमुमेशमादौ ॥१९९॥
नमामि[1] वेदत्रयलोचनं तं नमामि मूर्तित्रयवर्जितं तम् ।
नमामि पुण्यं सदसद्व्यतीतं, नमामि तं पापहरं नमामि ॥२००॥

---

षोडशोपचार पूजन किया। अंगो सहित छत्तीस कला वाले महेश्वर की अर्चना करके राम हाथ जोड़कर शंकर की स्तुति करने लगे ॥१९३-१९४॥

**राम ने कहा**—पुराण-पुरुष शंभु को नमस्कार करता हूँ। सर्वज्ञ तथा अनन्त रूप वाले को नमस्कार करता हूँ। अक्षय (नित्य) प्रभु रुद्र को नमस्कार करता हूँ। उस शर्व को शिर झुकाकर प्रणाम करता हूँ ॥१९५॥ उस परम अव्यय देव को नमस्कार करता हूँ। उमापति, लोकगुरु का नमस्कार करता हूँ। दरिद्रता को नष्ट करने वाले को नमस्कार करता हूँ। रोगों को दूर करने वाले उस शंकर को नमस्कार करता हूँ ॥१९६॥ कल्याणमय, अचिन्त्यरूप को नमस्कार करता हूँ। विश्व-निर्माण के आदि कारण को नमस्कार करता हूँ। विश्व की स्थिति के कारण को नमस्कार करता हूँ। संहार करने वाले विभु को नमस्कार करता हूँ ॥१९७॥ उस गौरी प्रिय शंकर को नमस्कार करता हूँ। उस नित्य क्षर और अक्षर रूप को नमस्कार करता हूँ। ज्ञानरूप एवं अमित प्रभाव वाले को नमस्कार करता हूँ। उस त्रिनेत्र को शिर झुकाकर प्रणाम करता हूँ ॥१९८॥ संसार पर करुणा करने वाले को नमस्कार करता हूँ भय प्रदान करने वाले को सदा नमस्कार करता हूँ। मनोरथ प्रदान करने वाले को नमस्कार करता हूँ। सर्वप्रथम सोमेश और उमेश को नमस्कार करता हूँ ॥१९९॥ तीन वेदरूपी नेत्र वाले को नमस्कार करता हूँ। त्रिमूर्ति वर्जित उस शंकर को नमस्कार करता हूँ। सत् और असत् से परे उस पुण्यस्वरूप को नमस्कार करता हूँ। उस पापहर को नमस्कार करता हूँ ॥२००॥ विश्व के हित में लीन रहने वाले को नमस्कार करता हूँ। लोक हित के विविध रूप

---

१ ङ च ०मि देवत्र०।

नमामि विश्वस्य हिते रतं तं, नमामि रूपाणि बहूनि धत्ते ।
यो विश्वगोप्ता सदसत्प्रणेता, नमामि तं विश्वपतिं नमामि ॥२०१॥
यज्ञेश्वरं संप्रति हव्यकव्यं, तथा गतिं लोकसदाशिवो यः ।
आराधितो यश्च ददाति सर्वं, नमामि दानप्रियमिष्टदेवम् ॥२०२॥
नमामि सोमेश्वरमस्वतन्त्रमुमापतिं तं विजयं नमामि ।
नमामि विघ्नेश्वरनन्दिनाथं, पुत्रप्रियं तं शिरसा नमामि ॥२०३॥
नमामि देवं भवदुःखशोकविनाशनं चन्द्रधरं नमामि ।
नमामि गङ्गाधरमीशमीड्यमुमाधवं देववरं नमामि ॥२०४॥
नमाम्यजादीशपुरंदरादिसुरासुरैरर्चितपादपद्मम्[1] ।
नमामि देवीमुखवादनानामीक्षार्थमक्षित्रितयं य ऐच्छत् ॥२०५॥
पञ्चामृतैर्गन्धसुधूपदीपैर्विचित्रपुष्पैर्विविधैश्च मन्त्रैः ।
अन्नप्रकारैः सकलोपचारैः, संपूजितं सोममहं नमामि ॥२०६॥

ब्रह्मोवाच

ततः स भगवानाह रामं शंभुः सलक्ष्मणम् । वरान्वृणीष्व भद्रं ते राम प्राह वृषध्वजम् ॥२०७॥

---

धारण करने वाले को नमस्कार करता हूँ। जो विश्व का रक्षक तथा सत् और असत का रचयिता है, उसको नमस्कार करता हूँ। उस विश्वपति को नमस्कार करता हूँ ॥२०१॥ जो सम्प्रति यज्ञेश्वर, हव्य और कव्य है, जो सर्वदा लोक को मंगल दान करने वाला एवं गति है, जो आराधना करने पर सेवक को सब कुछ प्रदान करता है उस दान-पटु इष्टदेव को नमस्कार करता हूँ ॥२०२॥ सोमेश्वर तथा अस्वतन्त्र (भक्त के अधीन) उमापति को नमस्कार करता हूँ, उस विजय को नमस्कार करता हूँ। विघ्नेश्वर नन्दि-नाथ को नमस्कार करता हूँ। पुत्र प्रेमी को शिर नवा कर नमस्कार करता हूँ ॥२०३॥ संसार के दुःख और शोक को नष्ट करने वाले देव को नमस्कार करता हूँ। चन्द्रमा को धारण करने वाले को नमस्कार करता हूँ। पूज्य गंगाधर-महादेव को नमस्कार करता हूँ। देवश्रेष्ठ उमापति को नमस्कार करता हूँ ॥२०४॥ जिनके चरण कमल की अर्चना ब्रह्मा आदि तथा प्रभु इन्द्र आदि देवता एवं राक्षस करते हैं, उनको नमस्कार करता हूँ जिन्होंने देवी के मुख-वादन के विशेषावलोकन की इच्छा से तीन नेत्रों की इच्छा की, उनको नमस्कार करता हूँ ॥२०५॥ पञ्चामृत गन्ध सुगन्धित धूप दीप, विचित्र-पुष्प एवं विविधमन्त्रों तथा अनेक प्रकार के भोज्य पदार्थ में जिसकी षोडशोपचार पूजा होती है उस सोम को मैं नमस्कार करता हूँ ॥२०६॥

ब्रह्मा ने कहा—राम की प्रार्थना से प्रसन्न होकर भगवान् शम्भु ने लक्ष्मण सहित राम से कहा—'वर माँगो, तुम्हारा कल्याण हो। यह सुनकर राम ने शंकर से कहा ॥२०७॥

---

१ प छ च ०द्युग्मम्।

### राम उवाच

स्तोत्रेणानेन ये भक्त्या तोष्यन्ति त्वां सुरोत्तम। तेषां सर्वाणि कार्याणि[1] सिद्धिं यान्तु महेश्वर ॥२०८॥
येषां च पितरः शंभो पतिता नरकार्णवे। तेषां[2] पिण्डादिदानेन पूता यान्तु त्रिविष्टिपम् ॥२०९॥
जन्मप्रभृति पापानि(यच्चापि)मनोवाक्कायिकं[3] त्वघम्। अत्र तु स्नानमात्रेण तत्सद्यो[4]नाशमाप्नुयात्॥२१०॥
अत्र ये भक्तितः शंभो ददत्यर्थिभ्य अण्वपि। सर्वं तदक्षयं शंभो दातृणां[5] फलकृद्भवेत् ॥२११॥

### ब्रह्मोवाच

एवमस्त्विति तं राम शंकरो हृषितोऽब्रवीत्। गते[6] तस्मिन्सुरश्रेष्ठे रामोऽप्यनुचरैः[7] सह ॥२१२॥
गौतमी यत्र चोत्पन्ना शनैस्तं देशमभ्यगात्। तत प्रभृति तत्तीर्थं रामतीर्थमुदाहृतम् ॥२१३॥
दयालोरपतत (द्य) त्र लक्ष्मणस्य कराच्छरः। तद्बाणतीर्थमभवत्सर्वापद्विनिवारणम् ॥२१४॥
यत्र सौमित्रिणा स्नानं शंकरस्यार्चनं कृतम्। तत्तीर्थं लक्ष्मणं जातं तथा सीतासमुद्भवम् ॥२१५॥
नानाविधाशेषपापसंघनिर्मूलनक्षमम्। यदङ्घ्रिसङ्गादभवद्गङ्गा त्रैलोक्यपावनी ॥२१६॥
स यत्र स्नानमकरोत्तद्वैशिष्ट्यं किमुच्यते। तद्रामतीर्थसदृशं तीर्थं क्वापि न विद्यते ॥२१७॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे तीर्थमाहात्म्ये रामतीर्थादितीर्थवर्णनं नाम त्रयोविंशाधिकशततमोऽध्यायः ॥१२३॥

गौतमीमाहात्म्ये चतुष्पञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥५४॥

---

**राम ने कहा**—सुरोत्तम! इस स्तोत्र से जो तुम्हारी स्तुति करें महेश्वर! उनके सब मनोरथ सिद्ध हो जायें। शम्भु! जिनके पितर नरक में गिरे हों, उनको यहाँ पिण्ड-दान देने से वे स्वर्ग को चले जायें। यहाँ केवल स्नान करने से ही मनुष्यों के जन्म से लेकर सभी कायिक, वाचिक और मानसिक पाप नष्ट हो जायें। शम्भो! यहाँ जो याचकों को भक्ति-पूर्वक अणुमात्र भी प्रदान करें, वह उन दाताओं के लिए अक्षय फल प्रदान करने वाला हो ॥२०८-२११॥

**ब्रह्मा ने कहा**—शंकर ने प्रसन्न होकर उस राम से 'एवमस्तु' कहा। उस देवेश के चले जाने पर राम भी अपने अनुयायियों के साथ धीरे धीरे उस स्थान पर गये, जहाँ से गौतमी नदी निकलती है। तब से वह स्थान राम-तीर्थ कहा जाता है। दयालु लक्ष्मण के हाथ से जहाँ बाण गिरा वह लक्ष्मण-तीर्थ हो गया। इसी प्रकार वहीं अनेक प्रकार के अखिल पाप-समूह को नष्ट कर देने वाला सीतातीर्थ भी प्रसिद्ध है। जिनके चरण-स्पर्श से गंगा त्रिभुवन-पावनी हो गई, उन्हीं राम ने जहाँ स्नान किया उस स्थान की विशेषता का वर्णन कैसे किया जा सकता है? उस राम-तीर्थ के समान कहीं भी दूसरा तीर्थ नहीं है ॥२१२-२१७॥

श्रीब्रह्ममहापुराण में रामतीर्थवर्णन नामक एक सौ तेईसवाँ अध्याय समाप्त ॥१२३॥

---

१ घ ङ च ०णि सन्सिद्धिं यान्तु शंकर। २ घ ङ च तेभ्य। ३ग ०णिपापानि च। अ०। ४घ ङ च तदपा। ५घ ङ च दातृभ्यः। ६घ ङ च याते। ७ घ ङ च ०नुगतैः स०।

# अथ चतुर्विंशाधिकशततमोऽध्याय

## पुत्रतीर्थवर्णनम्

### ब्रह्मोवाच

पुत्रतीर्थमिति ख्यातं [1]पुण्यतीर्थं तदुच्यते। सर्वान्कामानवाप्नोति यन्महिम्नः श्रुतेरपि ॥१॥
तस्य स्वरूपं वक्ष्यामि शृणु यत्नेन नारद। दितेः पुत्राश्च दनुजाः परिक्षीणा यदाऽभवन् ।
अदितेस्तु सुता ज्येष्ठा. सर्वभावेन नारद ॥२॥
तदा दिति. पुत्रवियोगदुःखात्संस्पर्धमाना दनुमाजगाम ॥३॥

### दितिरुवाच

क्षीणा. सुता आवयोरेव भद्रे, किं कुर्महे कर्म लोके गरीय. ।
पश्यादितेर्वंशमभिन्नमुत्तम, सौराज्ययुक्त यशसा जयश्रिया ॥४॥
जितारिमभ्युन्नतकीर्तिधर्मं, मच्चित्तसंहर्षविनाशदक्षम् ।
समानभर्तृत्वसमानधर्मे, समानगोत्रेऽपि समानरूपे ॥५॥

# अध्याय १२४

## पुत्रतीर्थ का वर्णन

**ब्रह्मा ने कहा**—एक प्रसिद्ध पुत्रतीर्थ है। उसको पुण्यतीर्थ भी कहा जाता है। उसकी महिमा के सुनने से भी मनुष्य सब मनोरथों को प्राप्त कर लेता है। उसके स्वरूप का वर्णन मैं करता हूँ। नारद! तुम ध्यान से सुनो। जब दैत्य और दानव बहुत क्षीण हो गए तथा देवगण सब प्रकार से श्रेष्ठ हो गए तब नारद! दिति पुत्र-वियोग से कातर और सौत की विभूति की प्रति-स्पर्धा से दुःखी होकर दनु के पास आई॥१ ३॥

**दिति ने कहा**—भद्रे! हम दोनों ही के पुत्र नष्ट हो गये। क्या करें? संसार में कर्म सबसे बलवान् होता है। देखो, अदिति का वंश किस प्रकार जय-लक्ष्मी, कीर्ति और उत्तम राज-सुख का निरन्तर उपभोग कर रहा है, अपने शत्रुओं को जीत कर धर्म की वंशी बजा रहा है, कीर्ति और धर्म की पताका फहरा कर मेरे हृदय को सर्वथा नष्ट कर रहा है। यद्यपि अदिति भी मेरे ही पति की पत्नी है और गोत्र और धर्म तथा रूप में भी समान है, तथापि उसके पुत्रों की श्री एवं उन्नति देखकर मैं दुर्बल हो गई हूँ। अब जीने की सम्भावना भी नहीं है। अदिति की उत्कृष्ट

---

[1] १ प ङ च सम्यत्तीर्थं।

न जीवयेयं श्रियमुन्नतिं च, जीर्णाऽस्मि दृष्ट्वा त्वदितिप्रसूतान् ।
कामप्यवस्थामनुयामि दुःस्थाऽदितेर्विलोक्याथ परां समृद्धिम् ॥
दावप्रवेशोऽपि सुखाय नूनं, स्वप्नेऽप्यवेक्ष्या न सपत्नलक्ष्मी ॥६॥

## ब्रह्मोवाच

एवं ब्रुवाणामतिदीनवक्त्रां, विनिश्वसन्तीं परमेष्ठिपुत्रः ।
कृताभिपूजो विगतश्रमस्तां, स सान्त्वयन्नाह मनोभिरामाम् ॥७॥

## परमेष्ठिपुत्र उवाच

खेदो न कार्यं समभीप्सितं यत्तत्प्राप्यते पुण्यत एव भद्रे ।
तत्साधनं वेत्ति महानुभावः, प्रजापतिस्ते स तु वक्ष्यतीति ॥८॥
साध्व्येतत्सर्वभावेन प्रश्रयावनता सती ॥९॥

## ब्रह्मोवाच

एवं ब्रुवाणां च दितिं दनुः प्रोवाच नारद ॥१०॥

## दनुरुवाच

भर्तारं कश्यपं भद्रे तोषयस्व निजैर्गुणैः । तुष्टो यदि भवेद्भर्ता ततः कामानवाप्स्यसि ॥११॥

---

समृद्धि को देखकर अस्वस्थ हो गई हूँ और किसी दूसरी ही दशा को प्राप्त करने जा रही हूँ क्योंकि स्वप्न में भी सौत का वैभव देखने की अपेक्षा अग्नि में जल कर मर जाना कहीं अधिक सुखकर है ॥४-६॥

**ब्रह्मा ने कहा**—इस प्रकार कहकर दिति आह भरने लगी, दीर्घोच्छ्वास छोड़ने लगी और उसके मुख पर दीनता के भाव दिखाई देने लगे। यह देखकर परमेष्ठि-पुत्र (कश्यप) ने उसका सम्मान किया और स्वयं शान्त होकर उस मनोहारिणी दिति को आश्वासन देते हुये कहा ॥७॥

**परमेष्ठि-पुत्र ने कहा**—भद्रे ! इस प्रकार दुःख करने की आवश्यकता नहीं है। मनोरथ पुण्य द्वारा ही प्राप्त होते हैं। महानुभाव प्रजापति तुम्हारे मनोरथ को पूर्ण करने का उपाय जानते हैं। वे अवश्य तुम्हें उपयुक्त साधन बतायेंगे। इस पर विनयावनत पतिव्रता दिति ने कहा—यह सब तरह से अच्छा है ॥८-९॥

**ब्रह्मा ने कहा**—नारद ! इस प्रकार कहने वाली दिति से दनु ने कहा ॥१०॥

**दनु ने कहा**—भद्रे ! अपने पति कश्यप को अपने गुणों से प्रसन्न करो। यदि तुम्हारे पति प्रसन्न हो जायेंगे तो तुम अपनी मनःकामना अवश्य प्राप्त करोगी ॥११॥

ब्रह्मोवाच

तथत्युक्त्वा सर्वभावैस्तोषयामास कश्यपम्। दितिं प्रोवाच भगवान्कश्यपोऽथ प्रजापतिः ॥१२॥

कश्यप उवाच

किं ददामि यदाभीष्टं दिते वरय सुव्रते ॥१३॥

ब्रह्मोवाच

दितिरप्याह भर्तारं पुत्रं बहुगुणान्वितम्। जेतारं सर्वलोकानां सर्वलोकनमस्कृतम् ॥१४॥
येन जातेन लोकेऽस्मिन्भवेयं वीरपुत्रिणी। तं वरेयं सुरपतिरित्याह विनयान्विता ॥१५॥

कश्यप उवाच

उपदेक्ष्ये व्रतं श्रेष्ठं द्वादशाब्दफलप्रदम्। तत आगत्य ते गर्भमाधास्ये यन्मनोगतम् ॥
निष्पापतायां जातायां सिध्यन्ति हि मनोरथाः ॥१६॥

ब्रह्मोवाच

भर्तुर्वाक्याद्दितिः प्रीता तं नमस्याऽऽयतक्षणा। उपदिष्टं व्रतं चक्रे भर्त्राऽऽदिष्टं यथाविधि ॥१७॥
तीर्थसेवापात्रदानव्रतचर्यादिवर्जिताः। कथमासादयिष्यन्ति प्राणिनोऽत्र मनोरथान् ॥१८॥
ततश्चीर्णे व्रते तस्या दित्या गर्भमधारयत्। पुनः कान्तामथोवाच कश्यपस्तां दितिं रहः ॥१९॥

---

ब्रह्मा ने कहा—दिति ने इसको स्वीकार किया और अपने प्रत्येक प्रयत्न से कश्यप को प्रसन्न किया। अनन्तर भगवान् प्रजापति कश्यप ने दिति से कहा ॥१२॥

कश्यप ने कहा—दिति! तुमको क्या दूँ? तुम अपनी इच्छा व्यक्त करो। सुव्रते! वर मांगो ॥१३॥

ब्रह्मा ने कहा—दिति ने भी अपने भर्ता से विनयपूर्वक कहा मैं अत्यन्त गुणशाली सब लोकों को जीतने वाला और सब लोगों से पूजित पुत्र चाहती हूँ। हे देवों के पिता! जिसके उत्पन्न होने से मैं इस संसार में वीर पुत्र की माता कहलाऊं उसको मैं चाहती हूँ ॥१४-१५॥

कश्यप ने कहा—बारह वर्षों में फल देने वाले श्रेष्ठ व्रत को बता रहा हूँ। इस व्रत के पालन के बाद तुम्हारी इच्छा के अनुसार गर्भाधान करूँगा क्योंकि पापशून्य होने पर ही मनोरथ पूर्ण होते हैं ॥१६॥

ब्रह्मा ने कहा—पति की बातों से दिति प्रसन्न हो गई। तत्पश्चात् उस विशालनेत्रा ने पति को प्रणाम कर उनके द्वारा कहे हुए व्रत का विधिपूर्वक पालन किया। तीर्थ-सेवा उपयुक्त पात्र को दान देना व्रत-पालन आदि पुण्यानुष्ठान के बिना प्राणी कैसे इस लोक में अपने मनोरथ को प्राप्त कर सकते हैं? ऐसे कठोर व्रत-पालन के बाद कश्यप ने उस दिति में गर्भाधान किया। एक दिन एकान्त में कश्यप ने उस प्रिय दिति से कहा ॥१७-१९॥

---

१ घ. ङ. च. सर्वसैन्यानां। २ क. पुनः ब्रह्मान्नित्या०। ङ. सुरपतिमित्या०।

## कश्यप उवाच

न प्राप्नुवन्ति यत्कामा मुनयोऽपि तपस्थिता । यथाविहितकर्माज्ञावज्ञया तच्छुचिस्मित ॥२०॥
निन्दित च न कतव्य सध्ययोरुभयोरपि । न स्वप्तव्य न गन्तव्य मुक्तकेशी च नो भव ॥२१॥
भोक्तव्य सुभग नव क्षुत वा जम्भण तथा । सध्याकाल न कतव्य भूतसघसमाकुल ॥२२॥
सान्तर्धान सदा कार्यं हसित तु विशेषत । गृहान्तदश सध्यासु न स्थातव्य कदाचन ॥२३॥
मुशलोलूखलादीनि शूर्पपीठपिधानकम । नैवातिक्रमणीयानि दिवा रात्रौ सदा प्रिय ॥२४॥
उदक्शीर्ष तु शयन न सध्यासु विशेषत । वक्तव्य नानृत किंचिन्नायगृहाटन तथा ॥२५॥
कान्तादन्यो न वीक्ष्यस्तु प्रयत्नेन नर क्वचित । इत्यादिनियमैर्युक्ता यदि त्वमनुवतसे ॥
ततस्त भविता पुत्रस्त्रलोक्यैश्वयभाजनम ॥२६॥

## ब्रह्मोवाच

*तथेति प्रतिजज्ञे सा भर्तार लोकपूजितम । गतश्च कश्यपो ब्रह्मन्नितश्चेत सुरान्प्रति ॥२७॥*
दितिगर्भोऽपि ववृध बलवान्पुण्यसभव । एतत्सव मयो दैत्यो मायया वेत्ति तत्त्वत ॥२८॥
इन्द्रस्य सख्यमभवन्मयस्य प्रीतिपूर्वकम । मयो गत्वा रह प्राह इन्द्र स विनयान्वित ॥२९॥

---

**कश्यप ने कहा**—पवित्र हास्य वाली ! तपस्या म लीन मनिगण भी जो अपने मनोरथ को प्राप्त करने म असफल होते हैं उसका मख्य कारण शास्त्र-सम्मत नियमो की उपेक्षा है। (अत उन नियमो को सुनो) दोनो सध्या काल म कोई निन्दित कम नहो करना चाहिए। न सोना चाहिये न (बाहर) जाना चाहिये और न उस समय केशो को खिरी अवस्था म रखना चाहिए। सुदरी सध्याकाल म विशेषत अनेक प्राणियो स भरे स्थान म भोजन नही करना चाहिए। न छीकना चाहिए और न जम्भाई लेनी चाहिये। हसने क समय तो अवश्य कोई आवरण लगा लेना चाहिए। सध्याकाल म घर की ओखली म कभी नहो रहना चाहिये। प्रिये दिन या रात्रि म सवदा मूसल ओखल। सूप पीढा आदि को कभी भी नही लाँघना चाहिये उत्तर की ओर सिर करके नही सोना चाहिये विशेषत सध्या समय। थोडा भी असत्य भाषण नहो करना चाहिये दूसरे क घर नहो जाना चाहिये। प्रयत्नपूवक पति क अतिरिक्त किसी अन्य पुरुष को नही देखना चाहिये इस प्रकार यदि तुम उपयुक्त नियमो का पालन करोगी तो त्रिभुवन क ऐश्वय को प्राप्त करने वाला तुम्हारा पुत्र होगा ।२०-२६।

**ब्रह्मा ने कहा**—दिति ने लोकपूजित पति के सामने ऐसा ही करूगी ऐसी प्रतिज्ञा की। ब्रह्मन् ! कश्यप भी इधर उधर देवताओ क निवास स्थान की ओर चल गये पश्चात दिति का गर्भ और पुण्य द्वारा प्राप्त दिति का गभ भी बढ़ने लगा। इन सब बातो को मय नामक दैत्य अपनी माया क द्वारा यथार्थरूप स जानता था। मय की इन्द्र क साथ पहले ही स अति प्रीतिकर मित्रता थी। मय ने इन्द्र क पास जाकर विनम्र भाव स एकान्त म दिति और इन्द्र का अभि

---

१ क ख ०ये सु प्रा०।

दितेर्दनोरभिप्रायं व्रतं गर्भस्य वर्धनम्। तस्य वीर्यं च विविधं प्रीत्येन्द्राय न्यवेदयत्॥३०॥
विश्वासैकगृहं मित्रमपायत्रासवर्जितम्। अर्जितं सुकृतं नानाविध चेत्तदवाप्यते॥३१॥

## नारद उवाच

नमुचेश्च प्रियो भ्राता मयो दैत्यो महाबलः। भ्रातृहन्त्रा कथं मैत्र्य मयस्याऽसीत्सुरेश्वर॥३२॥

## ब्रह्मोवाच

दैत्यानामधिपश्चाऽऽसीद्बलवान्नमुचिः पुरा। इन्द्रेण वैरमभवद्भीषण लोमहर्षणम्॥३३॥
युद्धं हित्वा कदाचिद्भो गच्छन्तं तु शतक्रतुम्। दृष्ट्वा दैत्यपतिः शूरो नमुचि पृष्ठतोऽन्वगात्॥३४॥
तमायान्तमभिप्रेक्ष्य शचीभर्ता भयातुरः। ऐरावतं गजं त्यक्त्वा इन्द्रः फेनमथाऽऽविशत्॥३५॥
स वज्रपाणिस्तरसा फेनेनैवाहनद्रिपुम्। नमुचिर्नाशमगमत्तस्य भ्राता मयोऽनुजः॥३६॥
भ्रातृहन्तृविनाशाय तपस्तेपे मयो महत्। माया च विविधामाप देवानामतिभीषणाम्॥३७॥
वराश्चावाप्य तपसा विष्णोर्लोकपरायणात्। दानशौण्डः प्रियालापी तदाऽभवदसौ मयः॥३८॥
अग्नींश्च ब्राह्मणान्पूज्य जेतुमिन्द्रं कृतक्षणः। दातार च तदार्थिभ्यः स्तूयमानं च बन्दिभिः॥३९॥
विदित्वा मघवा वायोर्मयं मायाविनं रिपुम्। उपशान्त सुयुद्धाय विप्रो भूत्वा तमभ्यगात्॥
शचीभर्ता मयं दैत्य प्रोवाचेदं पुनः पुनः॥४०॥

---

प्राय, व्रत-पालन, गर्भ का दिना दिन बढ़ना तथा उस भावी पुत्र का पराक्रम आदि विविध बातें बड़े प्रेम से कही। कहा भी है कि एकमात्र विश्वास-पात्र और मैत्री विच्छेद के भय से रहित मित्र मनुष्य को अनेको अर्जित सत्कर्मों के प्रभाव से प्राप्त होता है॥२७ ३१॥

**नारद ने पूछा**—सुरेश्वर! महाबलवान् मय नमुचि का प्रिय भ्राता था। उस मय की भ्रातृ-हन्ता इन्द्र के साथ कैसे मित्रता हो गई?॥३२॥

**ब्रह्मा ने कहा**—प्राचीन काल म बलवान् नमुचि दैत्यो का स्वामी था। उसकी इन्द्र से भीषण एव रोमाञ्चकारी शत्रुता हो गई। किसी समय युद्धभूमि को छोडकर भागते हुए इन्द्र को देखकर दैत्यराज शूर नमुचि उनका पीछा करने लगा। उसको अपना पीछा करते देख शचीपति इन्द्र भय से विह्वल हो ऐरावत हाथी से उतरकर फेन म घुस गये। उन्होंने उस फेन से ही उस शत्रु को शीघ्रता से मारा। नमुचि उस प्रहार से मर गया। मय उसी नमुचि का छोटा भाई था। उसने भाई के हत्याकारी को नष्ट करने के लिय तपस्या की। उसने तपोबल से देवो को डरा देने वाली भीषण माया प्राप्त की और तप के द्वारा लोकपालक विष्णु मे वर पाकर वह मय अति दान-कुशल तथा मधुरभाषी वन गया। अग्नि और ब्राह्मणो की पूजा कर वह इन्द्र को जीतने का मौका ढूढने लगा। वदी और याचक लोग उसकी स्तुति किया करते थे। वह इन्द्र से युद्ध के लिए तैयार हो रहा था। ऐसे मायावी शत्रु को वायु के द्वारा जानकर शचीपति इन्द्र ब्राह्मण के वेश मे उस मय दैत्य के पास गये और वार-वार उससे यह कहने लगे॥३३-४०॥

इन्द्र उवाच

देहि दैत्यपते मह्यमर्थिनेऽपेक्षितं वरम् । त्वां श्रुत्वा दातृतिलकमागतोऽहं द्विजोत्तमः ॥४१॥

ब्रह्मोवाच

मयोऽपि ब्राह्मणं मत्वाऽवदद्दत्तं मया तव । विचारयन्ति कृतिनो बह्वल्पं वा पुरोऽर्थिनि ॥४२॥
इत्युक्ते तु हरिः प्राह सख्यमिच्छे ह्यहं त्वया । इन्द्र मयः पुनः प्राह किमनेन द्विजोत्तम ॥४३॥
न त्वया मम वैरं भोः स्वस्तीत्याह हरिर्मयम् । तत्त्वं वदेति स हरिर्दैत्येनोक्तः स्वकं वपुः ॥४४॥
दर्शयामास दैत्याय सहस्राक्षं यदुच्यते । ततः सविस्मयो दैत्यो मयो हरिमुवाच ह ॥४५॥

मय उवाच

किमिदं वज्रपाणिस्त्वं तवायोग्या कृतिः सखे ॥४६॥

ब्रह्मोवाच

परिष्वज्य विहस्याथ वृत्तमित्यब्रवीद्धरिः । केनापि साधयन्त्यत्र पण्डिताश्च समीहितम् ॥४७॥
ततः प्रभृति शक्रस्य मयेन महती ह्यभूत् । सुप्रीतिर्मुनिशार्दूल मयो हरिहितः सदा ॥४८॥
इन्द्रस्य भवनं गत्वा तस्मै सर्वं न्यवेदयत् । किं मे कृत्यमिति प्राह मयं मायाविनं हरिः ॥४९॥
हरये च मयो मायां प्रादात्प्रीत्या तथा हरिः । प्राप्तः संप्रीतिमानाह किं कृत्यं मय तद्वद ॥५०॥

---

**इन्द्र ने कहा**—दैत्यपति ! मुझ याचक को मेरा अभीष्ट वर दो। दाताओं में सर्वश्रेष्ठ तुम्हें सुनकर मैं उत्तम ब्राह्मण तुम्हारे पास आया हूँ॥४१॥

**ब्रह्मा बोले**—मय ने भी उसको ब्राह्मण जानकर कहा—'तुम जो चाहो, वह मैं देने के लिए तैयार हूँ। क्या दानशील व्यक्ति याचक के आ जाने पर उसके सामने दान की छोटाई या बड़ाई पर विचार करते हैं ?' इतना कहने पर इन्द्र ने कहा 'मैं तुम्हारे साथ मित्रता चाहता हूँ।' मय ने पुनः इन्द्र से कहा 'द्विजवर! इसका क्या अर्थ ? ओ ! तुम्हारे साथ तो मेरी कोई शत्रुता नहीं।' इन्द्र ने मय से "स्वस्ति" यह कहा। यह सुन दैत्य ने उस ब्राह्मण वेशधारी इन्द्र से कहा कि इसका रहस्य बतलाओ। तब इन्द्र ने दैत्य को अपना सहस्र नेत्र वाला शरीर दिखलाया। इन्द्र की इस कपट माया को देखकर विस्मित हो दैत्य ने इन्द्र से कहा॥४२-४५॥

**मय ने कहा**—यह क्या, तुम तो वज्रपाणि इन्द्र हो। सखे ! यह कपट तुम्हारे समान देवता के लिये उचित नहीं है॥४६॥

**ब्रह्मा बोले**—इन्द्र ने हँसकर मय को गले लगाया और कहा कि जो होना था हो गया। इस लोक में बुद्धिमान् व्यक्ति जिस किसी प्रकार से अपने इष्ट का साधन करते हैं। मुनिशार्दूल ! तभी से मय के साथ इन्द्र की अति घनिष्ठ मैत्री हो गई। मय भी सर्वदा के लिये इन्द्र का हितेच्छु बन गया। इन्द्र के भवन में जाकर मय ने सारा रहस्य कह दिया। यह सुन कर हरि ने मायावी मय से कहा कि 'मुझे क्या करना चाहिये।' मय ने प्रेमपूर्वक अपनी माया (विद्या) हरि को दे दी। हरि ने माया विद्या पाकर अति प्रसन्न हो कहा कि 'मय ! मुझे क्या करना होगा वह बताओ'॥४७-५०॥

स एव दाता भोक्ता च हर्ता कर्ता च हव्यवाट् ॥२८॥

ब्रह्मोवाच

ऋत्विज पृष्ठत कृत्वा देवापिर्जातवेदसम् । पूजयित्वा यथान्यायमग्नये तन्न्यवेदयत् ॥२९॥

अग्निरुवाच

यथर्त्विजस्तथा चाह देवाना परिचारक । हव्य वहामि देवाना भोक्तारो रक्षकाश्च त ॥३०॥

देवापिरुवाच

देवानाहूय यत्नेन हविर्भागान्पृथक्पृथक् । दास्येऽहमेष दोषो मे तस्माद्याहि सुरान्प्रति ॥३१॥

ब्रह्मोवाच

देवापि स सुरान्प्राप्य नत्वा तेभ्य पृथक्पृथक् । ऋत्विग्वाक्य चाग्निवाक्य शाप चापि न्यवेदयत् ॥३२॥

देवा ऊचु

आहूता वैदिकैर्मन्त्रैरृत्विग्भिश्च यथाक्रमम् । भोक्ष्यामहे हविर्भागाश्च स्वतन्त्रा द्विजोत्तम ॥३३॥

तस्माद्वेदानुगा नित्य वय वेदेन चोदिता । परतन्त्रास्ततो विप्र वेदेभ्यस्तन्निवेदय ॥३४॥

ब्रह्मोवाच

स देवापि शुचिर्भूत्वा वेदानाहूय यत्नत । ध्यानेन तपसा युक्तो वेदाश्चापि पुरोऽभवन् ॥३५॥

वेदानुवाच देवापिर्नमस्य तु पुन पुन । ऋत्विग्वाक्य चाग्निवाक्य देववाक्य न्यवेदयत् ॥३६॥

---

विषय मे हम कुछ नही जानते क्योकि हम लोग तो केवल अग्नि के सेवक हैं। वे ही दाता भोक्ता हर्ता, कर्ता और हव्य को ढोने वाले हैं ॥२७ २८॥

**ब्रह्मा ने कहा**—ऋत्विजो को पीछे करके देवापि ने अग्नि की शास्त्रोक्त विधि से पूजा की और यह निवेदन किया ॥२९॥

**अग्नि ने कहा**—जिस प्रकार ऋत्विज देवा के सेवक हैं उसी प्रकार मैं भी। मैं तो केवल देवो के लिये यत्नपूर्वक हव्य पहुँचा दिया करता हूँ, यज्ञ के रक्षक या भोक्ता वे ही हैं ॥३०॥

**देवापि ने कहा**—मैं देवताओ को यत्नपूर्वक बुलाकर पृथक्-पृथक् हविर्भाग दे देता हूँ। यही मेरा दोष है। अत तुम देवताओ के पास जाओ[1] ॥३१॥

**ब्रह्मा ने कहा**—वह देवापि देवताओ के पास गया और प्रणाम कर एक-एक से ऋत्विजो का वचन अग्नि की बातें और शाप की कथा कही ॥३२॥

**देवगण बोले**—द्विजवर! हम सबको ऋत्विज वदिक मन्त्रो से क्रमश बुलाते हैं इस प्रकार हम अपने हविष्यान्न को खाते हैं। हम भी स्वतन्त्र नही हैं। इस कारण हम नित्य वेदो के अनुयायी हैं और वेदो की प्रेरणा से प्रेरित होते रहते हैं। अतएव हम परतन्त्र हैं। विप्र! तुम उन वेदो से अपना अभिप्राय कहो ॥३३ ३४॥

**ब्रह्मा ने कहा**—उस देवापि ने पवित्र होकर अपनी तपस्या एव ध्यान के द्वारा वेदो का आह्वान किया। वेद भी उसके सामने प्रकट हुए। देवापि ने भी बार-बार प्रणाम कर वेदो से ऋत्विजो, अग्नि और देवताओ की बात यह सुनायी ॥३५ ३६॥

---

1 श्लोक ३१ म अग्नि का ही वचन प्रतीत होता है। यहाँ 'देवापिरुवाच' भ्रामक है।

### वेदा ऊचुः

परतन्त्रा वयं तात ईश्वरस्य वशानुगाः। अशेषजगदाधारो निराधारो निरञ्जनः ॥३७॥
सर्वशक्त्येकसदनं निधानं सर्वसंपदाम्। स तु कर्ता महादेवः संहर्ता स महेश्वरः ॥३८॥
वयं शब्दमया ब्रह्मन्वदामो विद्म एव च। अस्माकमेतत्कृत्यं स्याद्वदामो यत्तु पृच्छसि ॥३९॥
केन नीतास्तस्य नाम तत्पुरं तद्बलं तथा। भक्षिता किंतु नो[1] नष्टा[2] एतज्जानीमहे वयम् ॥४०॥
यथा च तव सामर्थ्यं यमाराध्य च यत्र च। स्यादित्येतच्च जानीमो यथा प्राप्स्यसि तान्पुरः ॥४१॥

### ब्रह्मोवाच

एतच्छ्रुत्वाऽवदद्वेदान्विचार्य सुचिरं हृदि ॥४२॥

### देवापिरुवाच

वेदा वदन्त्वेतदेव सर्वमेव यथार्थतः। सर्वान्प्राप्स्ये तलं नीतानलं तेभ्यो नमोऽस्तु वः ॥४३॥

### वेदा ऊचुः

गौतमीं गच्छ देवापे तत्र स्तुहि महेश्वरम्। सुप्रसन्नस्तवाभीष्टं दास्यत्येव कृपाकरः ॥४४॥
भवेद्देवः शिवः प्रीतः स्तुतः सत्यं महामते। आर्ष्टिषेणश्च नृपतिस्तस्य जाया जया सती ॥४५॥

---

**देवों ने कहा**—तात! हम परतन्त्र हैं, ईश्वर के संकेत के अनुसार चलने वाले हैं। सम्पूर्ण विश्व के आधार, निराधार, निर्विकार सर्वशक्तिसम्पन्न, और समस्त विभूतियों के पुंज वे महादेव ही सब के निर्माता और वे महेश्वर ही सबके संहार करने वाले हैं। ब्रह्मन्! हम तो शब्द-स्वरूप हैं सब कुछ जानते हैं और उसको बता देते हैं। हम लोग यही कार्य कर सकते हैं कि जो कुछ तुम पूछोगे बता देंगे। कौन ले गया, उसका नाम उसका नगर, उसकी सन्य-शक्ति और वे खा लिये गये किन्तु नष्ट नहीं हुए (या वह उन व्यक्तियों को खा गया या वे नष्ट हो गये), यह सारे रहस्य हम जानते हैं। इसके अतिरिक्त तुम्हारी शक्ति, जहाँ जिसकी आराधना से कार्यसिद्धि होगी और जिस प्रकार तुम उन लोगों को सामने पाओगे आदि बातों को भी हम जानते हैं ॥३७-४१॥

**ब्रह्मा ने कहा**—वेदों की ये बातें सुनकर अपने हृदय में भलीभाँति सोच विचार कर उसने वेदों से कहा ॥४२॥

**देवापि ने कहा**—वेदगण! आपको नमस्कार है! कृपाकर आप इन्हीं सब बातों को यथार्थ रूप से बता दीजिये कि कैसे मैं रसातल में पहुँचाये हुए उन लोगों को प्राप्त करूँगा, और कुछ अधिक नहीं जानना चाहता ॥४३॥

**वेदगण ने कहा**—देवापे! गौतमी के तट पर जाओ। वहाँ महेश्वर की स्तुति करो। वे करुणा के सागर अवश्य प्रसन्न होकर तुम्हारा मनोरथ पूर्ण करेंगे। महामति! स्तुति करने पर महादेव

---

१घ. च ते। २घ ०ष्टा नंत०।

पिता तवाप्युपमन्युस्तले तिष्ठन्त्यरोगिणः। वरदानान्महेशस्य मिथुं हत्वा च राक्षसम् ॥
यशः प्राप्स्यसि धर्मं च एतच्छक्यं न चेतरम् ॥४६॥

### ब्रह्मोवाच

तद्वेदवचनाद्बालो देवापिर्गौतमीं गतः । स्नात्वा कृतक्षणो विप्रस्तुष्टाव च महेश्वरम् ॥४७॥

### देवापिरुवाच

बालोऽहं देवदेवेश गुरूणां त्वं गुरुर्मम[1]। न मे शक्तिस्त्वत्स्तवने तुभ्यं शंभो नमोऽस्तु ते ॥४८॥
न त्वां जानन्ति निगमा न देवा मुनयो न च। न ब्रह्मा नापि वैकुण्ठो योऽसि सोऽसि नमोऽस्तु ते ॥४९॥
येऽनाथा ये च कृपणा ये दरिद्राश्च रोगिणः। पापात्मानो ये च लोके तास्त्वं पासि महेश्वर ॥५०॥
तपसा नियमैर्मन्त्रैः पूजितास्त्रिदिवौकसः। त्वया दत्तं फलं तेभ्यो दास्यन्ति जगतां पते ॥५१॥
याचितारश्च दातारस्तेभ्यो यद्यन्मनीषितम्। भवतीति न चित्रं स्यात्त्वं विपर्ययकारक ॥५२॥
येऽज्ञानिनो ये च पापा ये मग्ना नरकार्णवे। शिवेति वचनान्नाथ तान्पासि त्वं जगद्गुरो ॥५३॥

### ब्रह्मोवाच

एवं तु स्तुवतस्तस्य पुरः प्राह त्रिलोचनः ॥ ॥५४॥

---

शंकर अवश्य प्रसन्न होंगे। राजा आर्ष्टिषेण उनकी पतिव्रता स्त्री जया, तुम्हारे पिता उपमन्यु सभी रसातल में कुशलपूर्वक हैं। तुम शंकर की कृपा से वरदान प्राप्त कर मिथु राक्षस को मारकर कीर्ति और धर्म प्राप्त करोगे। यही कार्य तुमसे हो सकता है, इसके अतिरिक्त नहीं ॥४४-४६॥

**ब्रह्मा ने कहा**—उन वेदों की आज्ञा के अनुसार बालक देवापि गौतमीतट पर गया। उसमें स्नान कर बड़ी तपस्या से वह विप्र शंकर की स्तुति करने लगा ॥४७॥

**देवापि ने कहा**—देवदेवेश ! मैं बालक हूँ। तुम मेरे गुरुओं के भी गुरु हो। तुम्हारी स्तुति करने की मुझमें शक्ति नहीं है। शंभो ! तुमको नमस्कार है। तुमको न तो वेद जानते हैं न देवता और न मुनि। ब्रह्मा और वैकुण्ठपति विष्णु भी तुमको नहीं जानते। तुम जो हो वही हो। तुमको नमस्कार है। इस संसार में जो अनाथ हैं, कृपण हैं, दरिद्र हैं, रोगी हैं और पापी हैं उनकी हे महेश्वर ! तुम्हीं रक्षा करते हो। जगत् के स्वामी ! जो व्यक्ति तपस्या नियम और मन्त्रों से देवताओं की पूजा करते हैं उनको भी देवतागण तुमसे पाये हुये फल को ही प्रदान करते हैं। उन व्यक्तियों के मनोरथों को स्वयं याचक बनकर ही वे देकर दान करते हैं इसमें कुछ आश्चर्य नहीं। क्योंकि तुम विपरीत कार्य करने में समर्थ हो। हे नाथ ! जगद्गुरो ! जो अज्ञानी, पापी और नरक के सागर में गिरे हुए हैं, उनके 'शिव' इस शब्द के कहने पर ही तुम उनकी रक्षा करते हो ॥४८-५३॥

**ब्रह्मा ने कहा**—उस बालक की ऐसी स्तुति सुनकर त्रिनेत्र शंकर स्वयं उसके सामने प्रकट होकर बोले ॥५४॥

---

१ घ ०र्मत। न।

## शिव उवाच

वर ब्रूहयथ देवापे अल दैन्येन बालक ॥५५॥

## देवापिरुवाच

राजान राजपत्नीं च पितर च गुरु मम । प्राप्तुमिच्छे जगन्नाथ निधन च रिपोर्मम ॥५६॥

## ब्रह्मोवाच

देवापिवचन श्रुत्वा तथेत्याहाखिलेश्वर । देवापे सर्वमभवदाज्ञया शकरस्य तत ॥५७॥
पुनरप्याह त (आहूय स्वगण) शभुर्देवापिकरुणाकर । नन्दिन प्रेषयामास शभु (तत) शूलेन नारद ॥५८॥
रसातल मियु नन्दी हत्वा चासुरपुगवान । तत्पित्रादीन्समानीय तस्मै तान्स न्यवेदयत् ॥५९॥
हयमेधश्च तत्राऽऽसीदार्ष्टिषेणस्य धीमत । अग्निश्च ऋत्विजो देवा वेदाश्च ऋषयोऽब्रुवन् ॥६०॥

## अग्न्यादय ऊचु

यत्र साक्षादभूच्छभुर्देवापे भक्तवत्सल । देवदेवो जगन्नाथो देवतीर्थमभूच्च तत् ॥६१॥
सर्वपापक्षयकर सर्वसिद्धिप्रद नृणाम । पुण्यद तीर्थमेतत्स्यात्तव कीर्तिश्च शाश्वती ॥६२॥

## ब्रह्मोवाच

अश्वमेधे निवृत्ते तु सुरास्तेभ्यो वरा ददु । स्नात्वा कृतार्था गङ्गायां ततस्त दिवमाक्रमन ॥६३॥

---

**शिव ने कहा**—देवापे ! वर मागो । बालक ! अब दीन की भावना छोडो ॥५५॥

**देवापि न कहा**—जगन्नाथ ! राजा राजपत्नी और अपने गुरु पिता को प्राप्त करना चाहता हू साथ ही मेरे शत्रु का नाश भी हो यही मेरा वर है ॥५६॥

**ब्रह्मा न कहा**—देवापि की बातो को सुनकर अखिल जगत के ईश्वर ने एसा ही हो यह कहा । शकर की आज्ञा से देवापि की सभी कामनाय पूण हो गईं । नारद ! पुन देवापि पर करुणा करने वाले शभु ने अपने गण नन्दी को बुलाकर सब बातें कही और त्रिशूल देकर उसको रसातल भेज दिया । नन्दी ने रसातल मे जाकर मियु एवं बड बड़े असुरों का वध किया और उस बालक के पिता आदि को लाकर उसको दे दिया । इसके बाद पुन धीमान् आर्ष्टिषण ने वहाँ अश्व-मेध यज्ञ किया । उस यज्ञ मे अग्नि ऋत्विज देवता वेदो और ऋषियो ने कहा ॥५७-६०॥

**अग्नि आदि ने कहा**—देवापे ! जिस स्थान पर भक्तव सल देवो के देव तथा जगन्नाथ शकर का साक्षात्कार हुआ था वह स्थान देवतीर्थ हो गया है । वह सब पापों को नष्ट करने वाला मनुष्यो को सब प्रकार की सिद्धियाँ देने वाला और पुण्य देने वाला तीथ तुम्हारी शाश्वत कीर्ति का स्मारक है ॥६१ ६२॥

**ब्रह्मा ने कहा**—अश्वमेध सम्पन्न हो जाने पर देवो ने उन सबको वर दिया । वे भी गगा में स्नान कर स्वर्ग

ततः प्रभृति तत्राऽऽसंस्तीर्थानि दश पञ्च च। सहस्राणि शतान्यष्टावुभयोरपि तीरयोः॥
तेषु स्नानं च दानं च ह्यतीव फलदं विदुः ॥६४॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे तीर्थमाहात्म्ये आर्ष्टिषेणाद्यष्टोत्तरशताधिक-
पञ्चदशसहस्रतीर्थवर्णनं नाम सप्तविंशाधिकशततमोऽध्यायः॥१२७॥

गौतमीमाहात्म्येऽष्टपञ्चाशत्तमोऽध्यायः॥५८॥

## अथाष्टाविंशाधिकशततमोऽध्यायः

### तपोवनादितीर्थवर्णनम्

ब्रह्मोवाच

तपोवनमिति ख्यातं नन्दिनीसंगमं तथा। सिद्धेश्वरं तत्र तीर्थं गौतम्या दक्षिणे तटे॥१॥
शार्दूलं चेति विख्यातं तेषां वृत्तमिदं शृणु। यस्याऽऽकर्णनमात्रेण सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥२॥
अग्निर्होता पुरा त्वासीद्देवानां हव्यवाहनः। भार्या प्राप्तो दक्षसुतां स्वाहानाम्नीं सुरूपिणीम्॥३॥
साऽनपत्या पुरा चाऽऽसीत्पुत्रार्थं तप आविशत्। तपश्चरन्तीं विपुलं तोषयन्तीं हुताशनम्॥
स भर्ता हुतभुक्प्राह भार्यां स्वाहामनिन्दिताम् ॥४॥

---

कृतकृत्य हो गये और अन्त में स्वर्ग को प्राप्त किया। तब से वहाँ उस गंगा के दोनों तट पर पन्द्रह हजार एक सौ आठ तीर्थ प्रतिष्ठित हो गये। उनमें स्नान और दान करना अधिक फलदायक माना गया है॥६३-६४॥

श्रीब्रह्ममहापुराण में आर्ष्टिषेण आदि पन्द्रह हजार एक सौ आठ तीर्थों का वर्णन नामक एक सौ
सत्ताइसवाँ अध्याय समाप्त॥१२७॥

## अध्याय १२८

### तपोवन आदि तीर्थों का वर्णन

ब्रह्मा ने कहा—इसके बाद गौतमी के दक्षिणी किनारे पर तपोवन तथा नन्दिनीसंगम नामक विख्यात तीर्थ हैं, वहीं सिद्धेश्वर और शार्दूल नामक दो और भी प्रसिद्ध तीर्थ हैं। उनका इतिहास सुनो, जिसके सुनने से ही सब पाप छूट जाते हैं।

बहुत पहले देवों को हव्य पहुँचाने वाले अग्नि होते थे। उनका दक्ष की परम सुन्दरी स्वाहा नाम की कन्या से विवाह हुआ। पहले वह सन्तानहीन रही। तब पुत्र के लिये तपस्या करने लगी। उसने अपनी कठोर तपस्या से हुताशन को प्रसन्न करने की चेष्टा की। यह देखकर उसके पति अग्नि ने अपनी अनिन्द्य सुन्दरी भार्या से कहा॥१-४॥

अग्निरुवाच

अपत्यानि भविष्यन्ति मा तप कुरु शोभने ॥५॥

ब्रह्मोवाच

एतच्छ्रुत्वा भर्तुर्वाक्य निवृत्ता तपसोऽभवत् । स्त्रीणामभीष्टद नान्यदभर्तुर्वाक्य विना क्वचित् ॥६॥
तत कतिपये काले तारकादभय आगते । अनुत्पन्ने कार्तिकेये चिरकालरहोगते ॥७॥
महेश्वरे भवान्या च त्रस्ता देवा समागता । देवाना कार्यसिद्ध्यर्थमग्नि प्रोचुर्दिवौकस ॥८॥

देवा ऊचु

देव गच्छ महाभाग शभु त्रैलोक्यपूजितम् । तारकाद्भयमुत्पन्न शभवे त्व निवेदय ॥९॥

अग्निरुवाच

न गन्तव्य तत्र देश दपत्यो स्थितयो रह । सामान्यमात्रतो न्याय किं पुन शूलपाणिनि ॥१०॥
एकान्तस्थितयो स्वैर जल्पतोर्य सरागयो । दपत्या शृणुयाद्वाक्य निरयात्तस्य नोद्धृति ॥११॥
स स्वाम्यखिललोकाना महाकालस्त्रिशूलवान । निरीक्षणीय कन स्यादभवान्या रहसि स्थित ॥१२॥

देवा ऊचु

महाभय चानुगते न्याय कोऽन्वत्र वण्यत । तारकाद्भय आपन्न गच्छ त्व तारको भवान ॥१३॥

---

**अग्नि न कहा**—सुन्दरी ! तपस्या मत करो तुम्हें सन्तान होगी ॥५॥

**ब्रह्मा न कहा**—भर्ता की बातो को सुनकर उसने तपस्या छोड दी। क्योकि बिना पति के वचन के स्त्रियो के अभीष्ट को सिद्ध करने वाली दूसरी कोई बात नही होती। कुछ समय बीत जाने पर देवताओ को तारक का भय उत्पन्न हुआ। चिरकाल तक महेश्वर और भवानी के एकान्त विलास के बाद भी कार्तिकेय की उत्पत्ति नही हुई। यह देखकर देवता भयत्रस्त हो गये। वे देव अपने काय की सिद्धि के लिए एकत्र हुये और अग्नि से कहा ॥६ ८॥

**देवो न कहा**—महाभाग ! देव ! तुम त्रैलोक्य से वन्दित शकर के पास जाओ। वहाँ जाकर शभु से कहो कि तारक के कारण देवो के सामने महान सकट आ गया है ॥९॥

**अग्नि ने कहा**—उस स्थान पर जहाँ पति-पत्नी एकान्तवास करते हो नही जाना चाहिये यह एक सव साधारण के लिए नियम है फिर शूलपाणि शकर के विषय मे तो कुछ कहना ही नही। जो एकान्त मे स्थित प्रम पूवक स्वेच्छया बातचीत करने वाले पति-पत्नी की बातो को सुनता है उसका नरक से कभी भी उद्धार नही होता। वे तो अखिल लोक के स्वामी हैं महाकाल हैं और त्रिशूलधारी हैं। एकान्त मे भवानी के साथ स्थित उनको कौन देख सकता है ? ॥१० १३॥

**देवों ने कहा**—महान् सकट आ जाने पर कौन सा काय उचित है इसको कौन कह सकता है ? इस समय तारक के भय से रक्षा करने वाले आप ही हैं अत आप अवश्य जायें। क्योकि महासकट के समुद्र से उबारने के

महाभयाब्धौ साधूना यत्परार्थाय जीवितम् । रूपेणान्येन वा गच्छ वाच वद यथा तथा ॥१४॥
विश्राव्य देववचन शभुमागच्छ सत्वर । ततो दास्यामह पूजामुभयोर्लोकयो कवे ॥१५॥

## ब्रह्मोवाच

शुको भूत्वा जगामाऽऽशु देववाक्याद्धुताशन । यत्राऽऽसीज्जगता नाथो रममाणस्तदोमया ॥१६॥
स भीतवदथ प्रायाच्छुको भूत्वा तदाऽनल । नाशकवद्द्वारदेशे तु प्रवेष्टु हव्यवाहन ॥१७॥
ततो गवाक्षदेशे तु तस्थौ धुन्वन्नधोमुख । त दृष्ट्वा प्रहसञ्शंभुरुमा प्राह रहोगत ॥१८॥

## शभुरुवाच

पश्य देवि शक प्राप्त देववाक्याद्धुताशनम् ॥१९॥

## ब्रह्मोवाच

लज्जिता चावदद्देवमल देवेति पावती । पुरश्चरन्त देवेशो हुर्ताग्नि त द्विजरूपिणम् ॥२०॥
आहूय बहुशश्चापि ज्ञातोऽस्यग्नेऽत्र मा वद । विदारयस्व स्वमुख गृहाणेद नयस्व तत ॥२१॥
इत्युक्त्वा तस्य चाऽऽस्येऽग्ने रेत स प्राक्षिपद्बहु । रेतोगर्भस्तदा चग्निर्गन्तु नैव[१] च शक्तवान् ॥२२॥
सुरनद्यास्ततस्तीर श्रान्तोऽग्निरुपतस्थिवान । कृत्तिकासु च तद्रेत प्रक्षेपात्कार्तिकोऽभवत ॥२३॥

---

लिये साधुओ का जीवन ही परोपकार की भावना से आगे बढता है। इसलिये अपने इसी रूप म या किसी अन्य वेश म आप जाइये और जिस किसी प्रकार से उनसे कहिये। इस प्रकार शकर से देवताओ का सकट सुनाकर शीघ्र ही आइये। कवे ! तदनन्तर हम लोग दोनों लोकों की श्रेष्ठ पूजा आपको अर्पित करेंगे ॥१३ १५॥

**ब्रह्मा ने कहा**—देवों के कहने के अनुसार अग्नि शुक का रूप धरकर वहाँ गये जहाँ कि ससार के स्वामी उमा के साथ विलास कर रहे थे। अग्नि शुक के रूप म डरते डरते वहाँ गये परन्तु वे मुख्य द्वार की ओर से घुसने मे समर्थ न हो सके। अत खिडकी पर मुह नीचे लटकाये और कुछ काँपते हुए बैठ गये। उनको खिडकी पर बैठा देखकर एकान्त म विलास करने वाले शमु हँसकर पावती से बोले ॥१६ १८॥

**शभु ने कहा**—देवि ! देखो देवों के कहने से अग्नि शुक के रूप म यहाँ आया है ॥१९॥

**ब्रह्मा न कहा**—लज्जित होकर पावती ने शकर से कहा—'देव ! अब बस कीजिये। देवेश ने सामने घूमते हुए पक्षीरूपधारी अग्नि को बुलाकर कहा— अग्ने ! अपने विषय मे कुछ मत कहो। तुम किसलिये आये हो यह मैं पूणरूप से जान गया हूँ। अपना मुख फैलाओ यह लो और लेकर जाओ। यह कहकर उस अग्नि के मुख म बहुत-सा वीर्य उडल दिया। अग्नि उस शिववीर्य को मुख म रखकर ले जाने म असमर्थ हो गये। अत थक कर गगा नदी के तट पर बैठ गये। कृत्तिकाओ में उस वीय को डाल देने से कार्तिक नामक पुत्र उत्पन्न हुआ। अग्नि की देह म बचा हुआ शमु का जो कुछ वीर्य था उसी को अग्नि ने अपनी विशेष रूप से पुत्र की इच्छा रखने वाली प्रिय भार्या

---

[१] घ च नैवाशकद्दिवम् । मु० ।

अवशिष्टं च यत्किंचिदग्नेर्देहे च शाम्भवम् । तदेव रेतो वह्निस्तु स्वभार्याया द्विधाऽक्षिपत ॥२४॥
स्वाहाया प्रियभूताया पुत्रार्थिन्या विशेषत । पुरा साऽऽश्वासिता तेन सततिस्ते भविष्यति ॥२५॥
तद्वह्निनाऽथ सस्मृत्य तत्क्षिप्त शाम्भव मह । तदग्ने रेतसस्तस्या जज्ञे मिथुनमुत्तमम ॥२६॥
सुवर्णश्च सुवर्णा च रूपेणाप्रतिम भुवि । अग्ने प्रीतिकर नित्य लोकानां प्रीतिवर्धनम ॥२७॥
अग्नि प्रीत्या सुवर्णां ता प्रादाद्धर्माय धीमते । सुवर्णस्याथ पुत्रस्य सकल्पामकरोत्प्रियाम् ॥
एव पुत्रस्य पुत्र्याश्च विवाहमकरोत्कवि ॥२८॥

अन्योन्यरेतोव्यतिषङ्गदोषादग्नेरपत्यमुभय तथैव ।
पुत्र सुवर्णो बहुरूपरूपी, रूपाणि कृत्वा सुरसत्तमानाम् ॥२९॥
इन्द्रस्य वायोधनदस्य भार्या, जलेश्वरस्यापि मुनीश्वराणाम् ।
भार्यास्तु गच्छत्यनिश सुवर्णो, यस्या प्रिय यच्च वपु स कृत्वा ॥३०॥
याति क्वचिच्चाप कवस्तनूजस्तद्भर्तृरूप च पतिव्रतासु ।
कृत्वाऽनिश ताभिरुदारभाव, कुर्वन्कृतार्थं मदन स रेमे ॥३१॥
कृत्वा गता क्वापि चैव सुवर्णा, धर्मस्य भार्याऽपि सुवर्णनाम्नी ।
स्वाहासुता स्वैरिणी सा बभूव, यस्यापि यस्यापि मनोगता या ॥३२॥
भार्यास्वरूपा सैव भूत्वा सुवर्णा, रेमे पतीन्मानुषानासुराश्च ।
देवानृषीन्पितृरूपास्तथाऽन्यान्रूपौदार्यस्थैर्यगाम्भीर्ययुक्तान् ॥३३॥

---

स्वाहा मे दो भागो म बाँट कर छोड दिया क्योकि पहले उन्होने उसको आश्वासन दिया था कि तुमको सतान अवश्य होगी। इसी प्रतिज्ञा का स्मरण कर अग्नि ने उस शभु तेज को स्वाहा के गर्भ म छोड दिया। अग्नि के उसी दिये हुए रेतस (वीय) से युगल (जुडवा) सन्तान सुवण और सुवर्णा उत्पन्न हुई। वह सतति सुदरता मे भूमण्डल पर बेजोड थी। उससे अग्नि को तो अधिक आनन्द मिलता ही था परन्तु उसके साथ-साथ लोक को भी विशेष आनन्द प्राप्त होता था। अग्नि ने अपनी उस कन्या सुवर्णा को प्रज्ञावान् धम को प्रम-पूर्वक दे दिया। इसके उपरान्त पुत्र सुवर्णा का विवाह सकल्पा के साथ कर दिया। इस प्रकार अग्नि ने पुत्र और पुत्री का विवाह कर दिया ॥२० २८॥ एक दूसरे के वीय सम्मिश्रण-दोष के कारण अग्नि की दोनो सन्तान उसी के अनुसार अतप्तामिलाषी हो गइ। अनेको कपट-वेश धारण-पटु पुत्र सुवर्ण देवा के वेश मे इन्द्र वायु कुबेर वरुण और मुनीश्वरो की स्त्रियो के साथ उनकी इच्छा के अनुसार मनोहर शरीर धारण कर प्रतिदिन एकान्त विलास करता था ॥२९ ३०॥ वही पर अग्नि पुत्र पतिव्रता स्त्रियो के यहाँ उनके पति का रूप धारण कर प्रतिदिन जाता था और स्वेच्छया अपनी कामेच्छा की पूर्ति करता हुआ रमण करता था ॥३१॥ इसी प्रकार धम की रूपवती भार्या सुवर्णा भी मायारूप धारण कर वही भी चली जाती थी। वह स्वाहा पुत्री इतनी स्वच्छाचारिणी हो गई कि जिन जिन पुरुषो को जो जो स्त्रियाँ प्रिय लगती थी उन्ही उन्ही के रूप धारण कर उन मानव अथवा असुर पतियो क साथ या देव ऋषि पितर या अन्य रूप उदारता गम्भीरता आदि से युक्त पतियो के साथ विहार करती थी। जिस देवता को जो स्त्री प्रिय थी उसी का

याऽभिप्रेता यस्य देवस्य भार्या, तद्रूपा सा रमते तेन सार्धम्
नानाभेदैः करणैश्चाप्यनेकैराकर्षन्ती तन्मनःकामसिद्धिम् ॥३४॥
एवं सुवर्णस्य निरीक्ष्य चेष्टामग्नेः सूनोः पुत्रिकायास्तथाऽग्नेः ॥
सर्वे च शेपुः कुपितास्तदाऽग्नेः, पुत्रं च पुत्रीं च सुरासुरास्ते ॥३५॥

## सुरासुरा ऊचुः

कृतं यदेतद्व्यभिचाररूपं यच्छद्मना वर्तनं पापरूपम् ।
तस्मात्सुतस्ते व्यभिचारवांश्च, सर्वत्र गामी जायतां हव्यवाह ॥३६॥
तथा सुवर्णाऽपि न चैकनिष्ठा, भूयादग्ने नैकतृप्ता बहूंश्च ।
नानाजातीन्निन्दितान्देहभाजो, भजित्री स्यादेव दोषश्च पुत्र्याः ॥३७॥

## ब्रह्मोवाच

इत्येतच्छापवचनं श्रुत्वाऽग्निरतिभीतवत् । मामभ्येत्य तदोवाच निष्कृतिं वद पुत्रयोः ॥३८॥
तदाऽहमब्रवं वह्ने गौतमीं गच्छ शंकरम् । स्तुत्वा तत्र महाबाहो निवेदय जगत्पते ॥३९॥
माहेश्वरेण वीर्येण तव देहस्थितेन च । एवंविधं त्वपत्यं ते जातं वह्ने ततो भवान् ॥४०॥
निवेदयस्व (तु) देवाय देवानां शापमीदृशम् । स्वापत्यरक्षणायासौ शंभुः श्रेयः करिष्यति ॥४१॥
स्तुहि देवं च देवीं च भक्त्या प्रीतो भवेच्छिवः । ततस्त्वपत्यविषये प्रियान्कामानवाप्स्यसि ॥४२॥

---

रूप धारण कर वह नाना प्रकार के स्त्री-सुलभ हाव-भावों और अङ्ग-सञ्चालन के द्वारा उनके मन में काम-भावना जागरित कर उनको अपनी ओर आकृष्ट करके उनके साथ रमण करती थी ॥३२-३४॥ इस प्रकार अग्नि के पुत्र और पुत्री की क्रिया को देखकर देवों तथा असुरों ने कुपित होकर शाप दे दिया ॥३५॥

**सुर और असुरों ने कहा**—अग्ने ! कपटरूप से तुम्हारे पुत्र ने जो यह व्यभिचाररूप पापकर्म किया है, इसके फलस्वरूप वह व्यभिचारी और सर्वत्रगामी हो जाय ! और तुम्हारी कन्या सुवर्णा भी कभी भी एक पति से प्रेम करने वाली तथा एक से तृप्त होने वाली न हो। नाना जातियों तथा निन्दित देहधारियों के साथ विलास-शील हो ऐसी तुम्हारी पुत्री की दूषितप्रकृति हो जाय ॥३६-३७॥

**ब्रह्मा ने कहा**—शाप की इस भाषा को सुनकर अग्नि अत्यन्त भय-भीत से हो गये। मेरे पास आकर उन्होंने कहा— मेरी सन्तानों के उद्धार का मार्ग बताइये।' तब मैंने कहा—'अग्ने ! गौतमी के तट पर जाओ, वहाँ शंकर की स्तुति कर हे महाबाहु ! जगत्पति से निवेदन करो कि किस प्रकार तुम्हारे मुख में रखे गये शम्भु के वीर्य से इस प्रकार की तुम्हारी संतति उत्पन्न हुई। तत्पश्चात् अग्ने ! तुम शंकर से देवताओं के इस शाप का वर्णन करो। अपने अपत्य की रक्षा के लिये भगवान् शंकर अवश्य कोई न कोई कल्याणकर प्रबन्ध करेंगे। शीघ्र जाकर तुम शंकर और देवी गौतमी की भक्तिपूर्वक स्तुति करो। तब शंकर जी प्रसन्न होंगे और तदनन्तर तुम अपनी

ततो मद्वचनादग्निर्गङ्गां गत्वा महेश्वरम् । तुष्टाव नियतो वाक्यैः स्तुतिभिर्वेदसंमितैः ॥४३॥

अग्निरुवाच

विश्वस्य जगतो धाता विश्वमूर्तिर्निरञ्जनः । आदिकर्ता स्वयंभूश्च तं नमामि जगत्पतिम् ॥४४॥
योऽग्निर्भूत्वा संहरति स्रष्टा वै जलरूपतः । सूर्यरूपेण यः पाति तं नमामि च त्र्यम्बकम् ॥४५॥

ब्रह्मोवाच

ततः प्रसन्नो भगवाननन्तः शंभुरव्ययः । वरेण च्छन्दयामास पावकं सुरपूजितम् ॥४६॥
स विनीतः शिवं प्राह तव वीर्यं मयि स्थितम् । तेन जातः सुतो रम्यः सुवर्णो लोकविश्रुतः ॥४७॥
तथा सुवर्णा पुत्री च तस्मादेव जगत्प्रभो । अन्योन्यवीर्यसङ्गाच्च तद्दोषादुभयं त्विदम् ॥४८॥
व्यभिचारात्सदोषं च अपत्यमभवच्छिव । शापं ददुः सुराः सर्वे तयोः शान्तिं कुरु प्रभो ॥४९॥
तदग्निवचनाच्छम्भुः प्रोवाचेदं शुभोदयम् ॥५०॥

शंभुरुवाच

मद्वीर्यादभवस्त्वत्तः सुवर्णो भूरिविक्रमः । समग्रा ऋद्धयः सर्वाः सुवर्णेऽस्मिन्समाहिताः ॥५१॥
भविष्यन्ति न संदेहो वह्ने शृणु वचो मम । त्रयाणामपि लोकानां पावनः स भविष्यति ॥५२॥
स एव चामृतं लोके स एव सुरवल्लभः । स एव भुक्तिमुक्ती च स एव मखदक्षिणा ॥५३॥

---

सन्तान के विषय में अपने मनोरथ को प्राप्त करोगे।' इसके बाद मेरे कहने के अनुसार अग्नि गंगा के समीप गये और संयत भाव से भगवान् आशुतोष की वेदसम्मत स्तुति वचनों से स्तुति करने लगे ॥३८-४३॥

**अग्नि ने कहा**—तुम गतिशील विश्व के पालक, विश्वरूप, निर्विकार, आदिकर्ता और स्वयम् हो, ऐसे जगत्पति शंकर को प्रणाम करता हूँ। जो अग्नि रूप से विश्व का संहार करता है, जलरूप से सृष्टि करता और सूर्यरूप से संसार की रक्षा करता है, उस त्रिनेत्र शंकर को नमस्कार है ॥४४-४५॥

**ब्रह्मा ने कहा**—इसके बाद भगवान् अनन्त, अव्यय शम्भु ने प्रसन्न होकर देव-पूजित अग्नि को वरदान दिया। विनीत अग्नि ने शंकर से कहा कि मेरे मुख में रखे हुए तुम्हारे वीर्य से लोक प्रसिद्ध सुवर्ण नामक एक मनोहर पुत्र उत्पन्न हुआ। प्रभो! उसी (वीर्य) से पुत्री सुवर्णा की भी उत्पत्ति हुई। परस्पर के वीर्य-संयोग से और उसके दोष से ये दोनों अपत्य व्यभिचारदोष से दूषित हो गये। प्रभो! सब देवताओं ने उस दोष के कारण शाप भी दे दिया। उनके पापों की शान्ति कीजिये। अग्नि की इन बातों को सुनकर शम्भु ने यह मंगल-जनक वाणी कही ॥४६-५०॥

**शंभु ने कहा**—मेरे वीर्य से तुम्हारे द्वारा यह परम विक्रमशाली सुवर्ण हुआ है। इस सुवर्ण में सम्पूर्ण ऋद्धियाँ समाहित (एकत्र) होंगी! अग्नि! इसमें कुछ भी सन्देह नहीं। और सुनो, वह सुवर्ण तीनों लोकों में पवित्र होगा। संसार में वही अमृत है, वही देवों को भी प्रिय है, वही भुक्ति-मुक्ति है वही यज्ञ की दक्षिणा भी है। वही सबका रूप और गुरुओं का भी गुरु है। उसको परम श्रेष्ठ वीर्य समझो। मुझसे उत्पन्न जो उत्तम वीर्य था,

स एव रूपं सर्वस्य गुरूणामप्यसौ गुरुः । वीर्यं श्रेष्ठतमं विद्याद्वीर्यं मत्तो यदुत्तमम् ॥५४॥
विशेषतस्त्वयि क्षिप्त तस्य का स्याद्विचारणा । हीनं तेन विना सर्वं संपूर्णास्तेन सपदः ॥५५॥
जीवन्तोऽपि मृताः सर्वे सुवर्णेन विना नराः । निर्गुणोऽपि धनी मान्यः सगुणोऽप्यधनो नहि ॥५६॥
तस्मान्नात. परं किंचित्सुवर्णाद्धि भविष्यति । तथा चैषा सुवर्णाऽपि स्यादुत्कृष्टाऽपि चञ्चला ॥५७॥
अनया वीक्षितं सर्वं न्यूनं पूर्णं भविष्यति । तपसा जपहोमैश्च येयं प्राप्या जगत्त्रये ॥५८॥
तस्या प्रभाव प्राशस्त्यमग्ने किंचिच्च कीर्त्यते । सर्वत्र या तु सतिष्ठेदायातु विचरिष्यति ॥५९॥
सुवर्णा कमला साक्षात्पवित्रा च भविष्यति । अद्य प्रभृत्यात्मजयोस्तया स्वैरं विचेष्टतोः ॥६०॥
तथाऽपि चैतयोः पुण्य न भूतं न भविष्यति ॥६१॥

## ब्रह्मोवाच

एवमुक्त्वा तत शंभुः साक्षात्तत्राभवच्छिवः । लिङ्गरूपेण सर्वेषां लोकानां हितकाम्यया ॥६२॥
वरान्प्राप्य सुताभ्यां च अग्निस्तुष्टोऽभवत्ततः । स्वभर्त्रा च सुवर्णा सा धर्मेणाग्निसुता मुदा ॥६३॥
वर्तयामास पुत्रोऽपि वह्नेः संकल्पया मुदा । एतस्मिन्नन्तरे स्वर्णामग्नेर्दुहितरं मुने ॥६४॥
परिभूय च धर्मं तं शार्दूलो दानवेश्वरः । अहरद्भाग्यसौभाग्यविलासवसतिं छलात् ॥६५॥

---

जो विशेष रूप से तुम (अग्नि) म प्रक्षिप्त होने के कारण और अधिक निखर सा गया, उसकी उत्तमता के विषय मे अधिक क्या विचार किया जाय। उसके बिना सारा ससार तुच्छ है। उससे सब प्रकार की सम्पत्ति को पूर्ण समझो। सुवर्ण के बिना जीवित मनुष्य को भी मृत समझो। ससार मे गुण-हीन धनी व्यक्ति आदर का पात्र है और गुण भी धनाभाव के कारण उपेक्ष्य होता है। इसलिए इस सुवर्ण से उत्कृष्ट कोई भी पदार्थ नही होगा। और यह सुवर्णा भी परम उत्कृष्ट परन्तु चचला होगी। इसकी दृष्टि विशेष मात्र से सारे अभाव भाव मे परिणत हो जायेंगे। इन तीनो लोको म तपस्या जप और होम द्वारा प्राप्त करने योग्य जो यह सुवर्णा है अग्ने! इसके प्रभाव और महत्त्व का थोडा-सा वर्णन किया गया है। जो सुवर्णा सर्वत्र रहती है, वह सर्वत्र रहे और घूमे पुनरपि यह साक्षात् लक्ष्मी और पवित्र मानी जायगी। आज से इस प्रकार का स्वेच्छाचार करते हुये भी तुम्हारी ये सन्तति पवित्र हैं। इनके समान पवित्र पदार्थ न हुये न होंगे ॥५१-६१॥

**ब्रह्मा ने कहा**—इस प्रकार कहकर शम्भु सब लोको के हित की कामना से लिङ्ग रूप मे वहाँ प्रकट हुए ॥६२॥ वे अग्नि भी शकर से अपने पुत्रो के लिये वरदान पाकर प्रसन्न हो गये। इसके अनन्तर अग्नि-तनया वह सुवर्णा प्रीतिपूर्वक अपने पति धर्म के साथ रहने लगी। अग्नि-पुत्र सुवर्ण भी आनन्दपूर्वक सरला के साथ काल बिताने लगा ॥६३½॥ मुने! इस बीच दानवराज शार्दूल धर्म को हराकर भाग्य सौभाग्य और विलास की केन्द्रभूमि विश्व विश्रुत सुवर्णा का छल म अपहरण करके रसातल में ले गया। यह देखकर अग्नि के जामाता धर्म

---

१ क. नेयं।

नीता रसातलं तेन सुवर्णा लोकविश्रुता । जामाताऽग्ने स धर्मश्च अग्निश्चैव स हव्यवाट् ॥६६॥
विष्णवे लोकनाथाय स्तुत्वा चैव पुनः पुनः । कार्यविज्ञापनं चोभौ चक्रतुः प्रभविष्णवे ॥६७॥
ततश्चक्रेण चिच्छेद शार्दूलस्य शिरो हरिः । साऽऽनीता विष्णुना देवी सुवर्णा लोकसुन्दरी ॥६८॥
महेश्वरसुता चैव अग्नेश्चैव तथा प्रिया । महेश्वराय तां विष्णुर्दर्शयामास नारद ॥६९॥
प्रीतोऽभवन्महेशोऽपि सस्वजे तां पुनः पुनः । चक्रं प्रक्षालितं यत्र शार्दूलच्छेदि दीप्तिमत् ॥७०॥
चक्रतीर्थं तु विख्यातं शार्दूलं चेति तद्विदुः । यत्र नीता सुवर्णा सा विष्णुना शंकरान्तिकम् ॥७१॥
तत्तीर्थं शांकरं ज्ञेयं वैष्णवं सिद्धमेव तु । यत्राऽऽनन्दमनुप्राप्तो हव्यनिधर्मश्च शाश्वतः ॥७२॥
आनन्दाश्रूणि न्यपतन्यत्राग्नेर्मुनिसत्तम । आनन्देति नदी[1] जाता तथा वै नन्दिनीति च ॥७३॥
तस्याश्च संगमः पुण्यो गङ्गाया तत्र वै शिवः । तत्रैव संगमे साक्षात्सुवर्णाऽद्यापि संस्थिता ॥७४॥
दाक्षायणी सैव शिवा आग्नेयी चेति विश्रुता । अम्बिका जगदाधारा शिवा कात्यायनीश्वरी ॥७५॥
भक्ताभीष्टप्रदा नित्यमलंकृत्योभयं तटम् । तपस्तेपे यत्र चाग्निस्तत्तीर्थं तु तपोवनम् ॥७६॥
एवमादीनि तीर्थानि तीरयोरुभयोर्मुने । तेषु स्नानं च दानं च सर्वकामप्रदं शुभम् ॥७७॥
उत्तरे चैव पारे च सहस्राणि चतुर्दश । दक्षिणे च तथा पारे सहस्राण्यथ षोडश ॥७८॥

---

और स्वयं हव्य-वाट अग्नि ने लोक-पति महामहिम विष्णु की बार-बार स्तुति करके उनको इस अन्याय-कार्य की सूचना दी ॥६४-६७॥ हरि ने उन दोनों की प्रार्थना सुनकर चक्र से शार्दूल का शिर काट डाला और लोक सुन्दरी महेश्वर और अग्नि की प्रिय पुत्री उस अपहृत सुवर्णा देवी को ला दिया। नारद! विष्णु ने लाकर उसको शंकर को दिखलाया ॥६८-६९॥ उसको देखकर वे प्रसन्न हो गये और बार-बार उसको छाती से लगाया। जहाँ पर उन्होंने शार्दूल के सिर को काटने वाले चक्र को जल से धोया वह चक्र-तीर्थ नाम से प्रसिद्ध हुआ। शार्दूल तीर्थ भी लोग उसी को कहते हैं ॥७०॥ जहाँ वह सुवर्णा विष्णु के द्वारा शंकर के पास लाई गई उसको शांकर वैष्णव और सिद्ध-तीर्थ कहा गया ॥७१॥ मुनिश्रेष्ठ! जहाँ अग्नि और धर्म को अतिशय आनन्द प्राप्त हुआ और अग्नि के नेत्रों से आनन्द के अश्रु बिन्दु गिरे वहाँ आनन्दा नाम की नदी—जिसको नन्दिनी भी कहते हैं—उत्पन्न हो गई ॥७२-७३॥ उसके गंगा में मिलने से जो संगम बना वह अत्यन्त पवित्र तीर्थ हो गया। वहाँ शिव और साक्षात् सुवर्णा आज तक प्रतिष्ठित हैं ॥७४॥ उसी को दाक्षायणी शिवा आग्नेयी आदि नामों से प्रसिद्धि है। उस नदी के दोनों तटों पर भक्तों को अभीष्ट प्रदान करने वाली जगदाधार अम्बिका शिवा और ईश्वरी कात्यायनी नित्य निवास कर उन तटों की शोभा बढ़ाती हैं। जहाँ अग्नि ने तपस्या की वह तीर्थ तपोवन के नाम से प्रसिद्ध हुआ ॥७५-७६॥ मुने! इस प्रकार के तीर्थ उसके दोनों तटों पर स्थित हैं जहाँ स्नान और दान करना शुभ एवं सब प्रकार की कामनाओं को देने वाला है ॥७७॥ इसके उत्तर तट पर चौदह हजार और दक्षिण तीर पर सोलह-हजार तीर्थ हैं। ये सब तीर्थ विशेष घटनाओं के स्मारक हैं। इनके नाम अलग-अलग हैं। मैंने तो संक्षेपरूप में कुछ के नाम गिनाये हैं

---

[1] घ. च. ०ता नन्दा वै।

तत्र तत्र च[1] तीर्थानि साभिज्ञानानि सन्ति वै। नामानि च पृथक् सन्ति संक्षेपात्तन्मयोच्यते ॥७९॥
एतानि यश्च शृणुयाद्यश्च वा पठति स्मरेत्। सर्वेषु तत्र काम्येषु[2] परिपूर्णो भवेन्नर ॥८०॥
एतद्वृत्त तु यो ज्ञात्वा तत्र स्नानादिक चरेत्। लक्ष्मीवाञ्जायते नित्य धर्मवाश्च विशेषत ॥८१॥
अब्जकात्पश्चिमे तीर्थं तच्छार्दूलमुदाहृतम्। वाराणस्यादितीर्थेभ्य सर्वेभ्यो ह्यधिक भवेत् ॥८२॥
तत्र स्नात्वा पितॄन्देवान्वन्दते तर्पयत्यपि। सर्वपापविनिर्मुक्तो विष्णुलोके महीयते ॥८३॥
तपोवनाच्च शार्दूलान्मध्ये तीर्थान्यशेषत । तस्यैकैकस्य माहात्म्य न केनाप्यत्र वर्ण्यते ॥८४॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे तीर्थमाहात्म्ये तपोवननन्दिनीसगमेश्वरदेवीदाक्षायणीसिद्धेश्वरवैष्णवशार्दूलाग्निचक्रतीर्थादित्रिंशत्सहस्रतीर्थवर्णन नामाष्टाविंशत्यधिकशततमोऽध्याय ॥१२८॥
गौतमीमाहात्म्य एकोनषष्टितमोऽध्याय ॥५९॥

## अथैकोनत्रिंशदधिकशततमोऽध्यायः

### इन्द्रतीर्थवर्णनम्

**ब्रह्मोवाच**

इन्द्रतीर्थमिति ख्यात तत्रैव च वृषाकपम्। फेनाया सगमो यत्र हनूमत तथैव च ॥१॥

---

॥७८ ७९॥ जो इन तीर्थों का नाम श्रवण करता है पढ़ता है अथवा स्मरण करता है वह मनुष्य अपने सम्पूर्ण अभिलषित फलों को प्राप्त करता है ॥८०॥ इन तीर्थों के इतिहास को जानकर जो व्यक्ति इनमे स्नान आदि करता है वह नित्य प्रति लक्ष्मीवान् और विशेषरूप से धार्मिक होता जाता है ॥८१॥ अब्जक से पश्चिम ओर जो तीर्थ है वह शार्दूलतीर्थ कहलाता है। वह वाराणसी आदि सब तीर्थों से अधिक पवित्र है ॥८५॥ जो व्यक्ति उसमे स्नानकर पितर और देवो की वन्दना करता है या तर्पण करता है वह सब पापो से छूटकर विष्णुलोक मे स्थान पाता है ॥८३॥ तपोवन से लेकर शार्दूलतीर्थ के बीच के सम्पूर्ण तीर्थों की महिमा पृथक्-पृथक् रूप से इस लोक मे कोई भी वर्णन नही कर सकता है। ॥८४॥

श्रीब्रह्ममहापुराण मे तपोवन, नन्दिनी-सगम आदि तीस हजार तीर्थों का वर्णन नामक एक सौ अट्ठाइसवाँ अध्याय समाप्त ॥१२८॥

## अध्याय १२९

### इन्द्रतीर्थ का वर्णन

ब्रह्मा बोले—यहाँ इन्द्रतीर्थ तथा वृषाकपितीर्थ प्रसिद्ध हैं। यहाँ फेना का सगम हनुमत तीर्थ एव अब्जक

---

१ ख. च तीर्थेषु। २क कार्येषु।

अब्जकं चापि यत्प्रोक्तं यत्र देवस्त्रिविक्रमः। तत्र स्नानं च दानं च पुनरावृत्तिदुर्लभम्॥२॥
तत्र वृत्तान्ययाऽऽख्यास्ये गङ्गाया दक्षिणे तटे। इन्द्रेश्वरं चोत्तरे च शृणु भक्त्या यतव्रतः॥३॥
नमुचिर्बलवानासीदिन्द्रशत्रुर्मदोत्कटः। तस्येन्द्रेणाभवद्युद्धं फेनेनेन्द्रोऽहरच्छिरः ॥४॥
अपां च नमुचे. शत्रोस्तत्फेनवज्ररूपधृक्। शिरश्छित्वा तच्च फेनं गङ्गाया दक्षिणे तटे॥५॥
न्यपतद्भूमिं भित्वा तु रसातलमथाऽऽविशत्। रसातलभवं गाङ्गं वारि यद्विश्वपावनम्॥६॥
वज्रादिष्टेन मार्गेण व्यगमद्भूमिमण्डलम्। तज्जलं फेननाम्ना तु नदी फेनेति गद्यते॥७॥
तस्यास्तु संगमः पुण्यो गङ्गया लोकविश्रुतः। सर्वपापक्षयकरो गङ्गायमुनयोरिव ॥८॥
हनूमदुपमाता वै यत्राऽऽप्लवनमात्रतः। मार्जारत्वादभून्मुक्ता विष्णुगङ्गाप्रसादतः॥९॥
मार्जारं चेति तत्तीर्थं पुरा प्रोक्त मया तव। हनूमतं च तत्प्रोक्त तत्राऽऽख्यान पुरोदितम्॥१०॥
वृषाकपं चाब्जकं च तत्रेदं प्रयत. शृणु। हिरण्य इति विख्यातो, दैत्यानां पूर्वजो बली॥११॥
तपस्तप्त्वा सुरैः सर्वैरजेयोऽभूत्सुदारुण.। तस्यापि बलवान्पुत्रो देवानां दुर्जय. सदा॥१२॥
महाशनिरिति ख्यातस्तस्य भार्या पराजिता। तेनेन्द्रस्याभवद्युद्धं बहुकालं निरन्तरम्॥१३॥
महाशनिर्महावीर्य. सतत रणमूर्धनि। जित्वा नागेन सहितं शक्रं पित्रे न्यवेदयत् ॥१४॥

---

तीर्थ है जहाँ स्वय विष्णु निवास करते हैं॥१॥ वहाँ स्नान और दान करन से पुन जन्म लेना दुर्लभ हो जाता है॥२॥ अब वहाँ का इतिहास बताता हूँ—गगा के दक्षिण तट पर जैसी घटना हुई और उत्तर तीर पर जिस प्रकार इन्द्रेश्वर तीर्थ की स्थापना हुई, उसका वर्णन हे नारद ! भक्तिपूर्वक एकान्तभाव से सुनो॥३॥ नमुचि इन्द्र का अति मदोन्मत और बलवान् शत्रु था। उसका इन्द्र के साथ सग्राम हुआ। युद्ध म इन्द्र ने फेन से उसका शिर उतार लिया॥४॥ वह फेन वज्ररूप होकर शत्रु नमुचि के शिर को काटकर गगा के दक्षिण तट पर गिर पडा और पृथिवी को फोडकर रसातल म घुस गया। विश्व को पवित्र कर देन वाला पाताल गगा का जो जल वज्र के प्रवेश से बन हुये छिद्र-मार्ग से निकलकर पृथ्वी तल पर आया, उस जल की फेन नाम स प्रसिद्धि हुई। अत उससे निकली नदी भी फेना कहलाने लगी॥५-७॥ उसका गगा के साथ पावन और प्रसिद्ध सगम गगा-यमुना के सगम के समान सब पापा को नष्ट करने वाला हुआ॥८॥ हनूमान् की उपमाता जहाँ स्नान करने से ही विष्णु और गगा की कृपा स बिल्ली की आकृति को छोडकर परम सुन्दरी बन गई॥९॥ उसका मार्जार-तीर्थ नाम से परिचय पहले ही तुमसे कह चुका हूँ। हनुमत तीर्थ भी उसी को कहा गया है। इसकी कथा भी पहले ही कह दी गई है॥१०॥ अब वृषाकप और अब्जक तीर्थ कैसे बने, इसको सावधान होकर सुनो। बली हिरण्य दैत्या का पूर्वज था॥११॥ वह अति भयानक दैत्य अपनी कठोर तपस्या के कारण देवा से न जीतने-योग्य (अजेय) हो गया॥१२॥ उसका बलवान् पुत्र भी जिसका नाम महाशनि था—सदा देवताओं के लिए दुर्जय ही रहा। उसकी पराजिता नाम की स्त्री थी। उस महाशनि का इन्द्र के साथ निरन्तर युद्ध होता रहा॥१३॥ सदा के पराक्रमी उस दैत्य न उस भयङ्कर युद्ध मे ऐरावत के सहित इन्द्र को जीत कर पिता के हाथ सौंप दिया॥१४॥ जिस समय हाथी के सहित इन्द्र को बाँधकर ले आया, उस

---

१८. च. वार्षाकप।

बद्ध्वा हस्तिसमायुक्त स्वसार वीक्ष्य ता तदा। विहाय क्रूरता दैत्यो हिरण्याय न्यवेदयत ॥१५॥
महाशनिपिता दैत्य पूर्वेषा पूर्ववत्तर। शचीकान्त तले स्थाप्य तस्य रक्षामथाकरोत् ॥१६॥
महाशनिर्हरिं जित्वा जेतु वरुणमभ्यगात। वरुणोऽपि महाबुद्धि प्रादात्कन्या महाशने ॥१७॥
उर्दाय स्वाल्य प्रादाद्वरुणस्तु महाशने। तयोश्च सख्यमभवद्वरुणस्य महाशने ॥१८॥
वारुणी चापि या कन्या सा प्रियाऽभून्महाशने। वीर्येण यशसा चापि[1] शौर्येण च बलेन च ॥१९॥
महाशनिर्महादैत्यस्त्रैलोक्ये नोपमीयते। निरिन्द्रत्व गते लोक देवा सर्वे न्यमन्त्रयन ॥२०॥

देवा ऊचु

विष्णुरेवन्द्रदाता स्याद्दैत्यहन्ता स एव च। मन्त्रदृग्वा स एव स्यादिन्द्र चान्य करिष्यति ॥२१॥

ब्रह्मोवाच

एव समन्त्र्य ते देवा विष्णोर्मन्त्र न्यवेदयन्। ममावध्यो महादैत्यो महाशनिरिति ब्रुवन् ॥२२॥
प्रायाद्वारीश्वर विष्णु श्वशुर वरुण तदा। केशवो वरुण गत्वा प्राहेन्द्रस्य पराभवम् ॥२३॥
तथा स्वर्यतत्कर्तव्य यथाऽऽयाति पुरदर। तद्विष्णुवचनाच्छीघ्र ययौ जलपतिर्मुन ॥२४॥
सुतापति हिरण्यसुत विक्रान्त त महाशनिम्। अतिसमानितस्तेन जामात्रा वरुण प्रभु ॥२५॥
पप्रच्छाऽऽगमन दैत्यो विनयाच्छ्वशुर तदा। वरुण प्राह त दैत्य यदागमनकारणम् ॥२६॥

---

समय अपनी बहिन इन्द्राणी को देखकर उसने अपनी क्रूरता का त्यागकर ... को पिता हिरण्य के हाथो सौप दिया ॥१५॥ महाशनि का वह दैत्य पिता जो पूर्व के सभी दैत्यो से अधिक बली और दीर्घजीवी था शचीपति को पाताल मे बन्दी बना कर रख दिया और उनकी रक्षा का प्रबन्ध कर दिया ॥१६॥ इधर महाशनि ने इन्द्र को जीतकर वरुण को जीतने के लिये अभियान किया। महाबुद्धि वरुण ने इस आगत सकट को टालने के लिये महाशनि को अपनी कन्या वारुणी और अपना वास-स्थान समुद्र दे दिया। फलस्वरूप उन दोनो (वरुण और महाशनि) मे मित्रता हो गई ॥१७ १८॥ वरुण की जो कन्या वारुणी थी वह भी महाशनि की प्राणप्रिया बन गई। वह दैत्येन्द्र अपने पराक्रम कीर्ति शौर्य और बल मे त्रैलोक्य मे बेजोड हो गया। तब स्वर्गलोक को इन्द्र से शून्य देखकर देवताओ ने मन्त्रणा की ॥१९ २०॥

**देवो ने कहा**—विष्णु ही इन्द्र के दाता होगे। वही दैत्यो के हन्ता भी हैं। वही मन्त्रद्रष्टा हैं और वही दूसरा इन्द्र बनायेगे ॥२१॥

**ब्रह्मा ने कहा**—देवताओ ने इस प्रकार परस्पर मन्त्रणा की और विष्णु से कहा कि हम लोगो से यह महाशनि नाम का महादैत्य अवध्य है। यह सुनकर विष्णु अपने श्वशुर जलेश्वर वरुण के पास गये। वहाँ जाकर केशव ने इन्द्र की पराजय की कथा वरुण से कही और बतलाया कि तुमको कैसा प्रयत्न करना चाहिए जिससे इन्द्र यहाँ आ जायें। पुन विष्णु की बातो को सुनकर वरुण शीघ्र ही अपने पराक्रमी जामाता हिरण्य-पुत्र महाशनि के पास गये। उस जामाता ने अपने श्वशुर वरुण का अत्यन्त सम्मान किया और बडी नम्रता से उनके आने का कारण पूछा। वरुण ने अपने आने का जो कारण था वह बता दिया ॥२२ २६॥

---

१ घ ०पि तपसा तथा। म०।

वरुण उवाच

इन्द्र देहि महाबाहो यस्त्वया निर्जित पुरा। बद्ध रसातलस्थ त देवानामधिप सखे ॥२७॥
अस्माक सर्वदा मान्य देहि त्व मम शत्रुहन्। बद्ध्वा विमोक्षण शत्रोर्महते यशस सताम्॥२८॥

ब्रह्मोवाच

तथेत्युक्त्वा कथचित्स दैत्येशो वरुणाय तम्। प्रादादिद्र शचीकान्त वारणन समन्वितम॥२९॥

स दैत्यमध्येऽतिविराजमानो, हरि तदोवाच जलेशसनिधौ ।
सपूज्य चैवाथ महोपचारैर्महाशनिर्मघवन्त बभाषे ॥३०॥

महाशनिरुवाच[1]

केन त्वमिन्द्रोऽद्य कृतोऽसि केन, वीर्य तवेदृग्बहु भाषसे च ।
त्व[2] सगरे 'शत्रुभिर्बाध्यसे'[3] च, तथाऽपि चेन्द्रो भवसीति चित्रम् ॥३१॥
अथापि बद्धा पुरुषण काचित्तस्या पतिस्ता मोचयतीति युक्तम् ।
स्त्रियोऽस्वतन्त्रा पुरुषप्रधानास्त्व, वै पुमान्भविता शक्र साधो ॥३२॥
बद्धो मया सगरे वाहनेन,[4] क्वाप्यस्त्र ते वज्रमुद्दामदाप्ति ।
चिन्तारत्न नन्दन योषितस्ता, यशो बल देवराजोपभोग्यम ॥
सर्व हित्वा (त्व) किंतु मुक्तो जलेशादाकाङ्क्षसे जीवित धिक्तवेदम् ॥३३॥

वरुण ने कहा—सखे! तुमने जिस इन्द्र को युद्ध मे जीत लिया है और बन्दी बना कर रसातल म रख छोड़ा है उस देव-स्वामी को ह महाबाहो! दे दो। शत्रुनाशक! वे हम लोगो के सदा मान्य हैं इसलिये उनको मुक्त दे दो। शत्रु को बन्दी बना कर पुन छोड़ देने स विजता की महान् कीर्ति होती है॥२७-२८॥

ब्रह्मा ने कहा—अच्छी बात है यह कहकर उस दैत्येश ने किसी प्रकार उस शची-पति इन्द्र को एरावत के सहित वरुण के हवाले कर दिया। अपने दैत्य-समाज म अतिशोभाशाली उस दैत्येन्द्र न वरुण के सामने ही इन्द्र की बहुमूल्य पूजा सामग्रिया स पूजा की और पुन इन्द्र स कहा॥२९ ३०॥

महाशनि न कहा—आज किसके द्वारा इन्द्र बनाये गय हो? किसके द्वारा पुन तुम शक्तिसम्पन्न हुये? और किस कारण तुम बढ़ चढ़कर बातें कर रहे हो? तुम एक बार युद्ध म शत्रुओ द्वारा बन्दी बनाये गये थे फिर भी तुम आज इन्द्र हो रहे हो यह एक विचित्र घटना है। किसी पुरुष के द्वारा बन्दी बनाई गई स्त्री को उसका पति ही छुड़ाता है यह बात सही और उचित है क्योकि स्त्रियाँ परवश और पुरुषो के ही सहारे रहनेवाली होती हैं। शक्र! साधो! अब आज से तुम मुक्त हो आज तक तो तुम बन्दी बनकर स्त्री के समान हो बने रहे। अब पुन पुरुष होगे तुम अपने वाहन एरावत सहित युद्ध म मेरे द्वारा बन्दी बनाये गये थे। तुम्हारा वह अद्भुत प्रभाव

१प च ०च—दत्त पद त बद बन दाक त्व या मृष्ट बन जम्मागुरार। ब०। २प ० च य। ३प च ०भिर्बध्यनऽसो त। ४० ०ध्यतेऽसो त०। ५च ०माऽस्त्राक लोरवर्धार। ब०। ६क ड ०न पुत्रो रण शतपर्वेण ण्क। मनोज्ञ देवराज्योपभोग्य सव हित्वा किंतु मुक्तो जलेशात्॥३३॥ तत्रो०।

तज्जीवनं यत्तु यशोनिधानं, स एव मृत्युर्यशसो यद्विरोधि ।
एवं जानञ्शक्र कथं जलेशान्मुक्तिं प्राप्तो नैव लज्जां भजेथाः[1] ॥३४॥
त्रिविष्टपस्थः परवेष्टितः सन्सर्वैः सुरैः कान्तया वीज्यमानः ।
संस्तूयमानश्च तथाऽप्सरोभिर्नूनं लज्जा ते बिभेतीति मन्ये ॥३५॥
त्वं वृत्रहा नमुचेश्चापि हन्ता, पुरां भेत्ता गोत्रभिद्वज्रबाहुः ।
एवं सुरास्त्वां परिपूजयन्तीत्यतो जिष्णो सर्वमेतत्त्यजस्व[2] ॥३६॥
विकारमाप्याप्यहितोद्भवं ये, जीवन्ति लोकाननुसविशन्ति ।
भवादृशां दुश्च्यवनाब्जजन्मा, कथं न हृद्भेदमवाप कर्ता ॥३७॥

## ब्रह्मोवाच

एवमुक्त्वा तु दैत्येशो वरुणाय महात्मने। प्रादादिन्द्रं पुनश्चेदं वचनं तदभाषत ॥३८॥

## महाशनिरुवाच

अद्य प्रभृत्यसौ शिष्य इन्द्रः स्याद्वरुणो गुरुः। श्वशुरो मम येन त्वं मुक्तिमाप्तोऽसि वासव ॥३९॥
तया त्वं भृत्यभावेन वर्तेथा वरुण प्रति। नो चेद्बद्ध्वा पुनस्त्वां वै क्षेप्स्ये चैव रसातलम् ॥४०॥

---

और शक्ति रखने वाला अस्त्र वज्र तो कहीं का भी नहीं रहा। तुम्हारे पास चिन्ता दूर करनेवाली चिंतामणि, नन्दनवन, मनोमोहिनी स्त्रियां (अप्सरायें) कीर्ति, बल (सैन्यशक्ति) आदि देवराज के उपभोग योग्य सब सामग्रियाँ हैं, परन्तु आज तुम वरुण द्वारा छुड़ाये जा रहे हो। फिर भी जीना चाहते हो। धिक्कार है तुम्हारी इस जीवनाकाक्षा को। जीवन वही है जो यश का भाण्डार हो। कीर्ति-विरोधी जीवन ही मृत्यु है। इन्द्र! ऐसा जानते हुए भी तुम वरुण की कृपा से मुक्ति प्राप्त कर रहे हो। क्या इससे तुमको कुछ भी लज्जा नहीं हो रही है? मुझे ऐसा ज्ञात होता है कि जब तुम सब देवताओं के बीच में स्वर्गासन पर विराजमान होते हो, शची पखा झलने लगती है और अप्सरायें स्तवन गान करने लगती हैं तब लज्जा तुमसे डर जाती है। तुमको वृत्रहा (वृत्रको मारने वाले) नमुचि को मारने वाले, पुरंदर पर्वतों के पक्ष-छेदन करने वाले वज्रबाहु आदि कहकर देवगण तुम्हारी पूजा करते हैं परन्तु आज से हे जयशील! अपनी इन सब उपाधियों को छोड़ दो। आपके समान अपकीर्ति-जन्य निन्दा (लोकापवाद) को पाकर भी जो जीते हैं और इस लोक में मुंह दिखाते हैं, उन्हें देखकर अच्युत कमलयोनि, ब्रह्मा का हृदय फट क्यों नहीं जाता? ॥३१-३७॥

**ब्रह्मा ने कहा**—इस प्रकार कहकर दैत्येन्द्र ने महात्मा वरुण के हाथ इन्द्र को सौंप दिया और पुनः उनसे यह वचन कहा ॥३८॥

महाशनि ने कहा—आज से यह इन्द्र शिष्य और मेरे ससुर वरुण गुरु होंगे। क्योंकि इन्द्र! तुमको इन्हीं के कारण मुक्ति प्राप्त हुई है। साथ ही तुम सर्वदा वरुण के प्रति दास-भाव से रहना। यदि ऐसा नहीं करोगे तो पुनः तुमको बाँधकर पाताल की कारा में डाल दूंगा ॥३९-४०॥

---

१घ भजेस्त्वम्। २घ ०यन्ति कुतो जिष्णो सर्वमेतत्त्यजेस्त्वम्। वि०।

**ब्रह्मोवाच**

एवं निर्भर्त्स्य तं शक्रं हसंश्चापि पुनः पुनः। अब्रवीद्गच्छ गच्छेति वरुणं चानुमन्यतु[1]॥४१॥
स तु प्राप्तः स्वनिलयं लज्जया कलुषीकृतः। पौलोम्यां[2] प्राह तत्सर्वं यत्तच्छत्रुपराभवम् ॥४२॥

**इन्द्र उवाच**

एवमुक्तः कृतश्चैव शत्रुणाऽहं वरानने। निर्वापयामि येन[3] स्वमात्मानं सुभगे वद॥४३॥

**इन्द्राण्युवाच**

दानवानामथोद्भूतिं शक्र मायां पराभवम्। वरदानं तथा मृत्युं जानेऽहं बलसूदन॥४४॥
तस्माद्यस्मात्तस्य मृत्युरथवापि पराभवः। जायेत शृणु तत्सर्वं वक्ष्येऽहं प्रीतये तव॥४५॥
हिरण्यस्य सुतो वीरः पितृव्यस्य सुतो बली। तस्मान्मम स्यात्स भ्राता वरदानाच्च दर्पितः॥४६॥
ब्रह्माणं तोषयामास तपसा नियमेन च। ईदृशं बलमापन्नं तपसा किं न सिध्यति ॥४७
तस्मात्त्वया[4] चित्तरागो विस्मयो वा कथंचन। न कार्यः शृणु तत्रेदं कार्यं यत्तु क्रमागतम्॥४८॥

**ब्रह्मोवाच**

एवमुक्त्वा तु पौलोमी प्राहेन्द्रं विनयान्विता ॥४९॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—इस प्रकार उस इन्द्र को फटकार सुनाकर और बार-बार हँसते हुये उस दैत्य ने कहा—'जाओ जाओ, वरुण की सेवा स्वीकार करो। इन्द्र इस प्रकार की अपमानजनक बातों को सुनकर लज्जा से उदास होकर अपने भवन आय और पौलोमी से शत्रु के द्वारा किये गये अपमान को कहा॥४१ ४२॥

**इन्द्र ने कहा**—सुन्दर मुख वाली! मैं इस प्रकार शत्रु द्वारा अपमानित किया गया हूँ, और कटु वचन सुन चुका हूँ। सुभगे! जिस प्रकार इस अपमान का बदला ले सकू, ऐसी युक्ति बताओ, जिससे कि अपने को शान्त कर सकू॥४३॥

**इन्द्राणी ने कहा**—शक्र! बलसूदन! दानवों की उत्पत्ति, उनकी माया, उनका पराभव वरदान तथा उनकी मृत्यु के कारण आदि बातो को मैं जानती हूँ। अत जिससे उसकी मृत्यु अथवा पराजय होगी उसको मैं तुम्हारी प्रसन्नता के लिये कह रही हूँ सुनो। वह मेरे पितृव्य (चाचा) हिरण्य का बलवान् पुत्र है इसलिये वह मेरा भाई हुआ। वह इस समय वरदान से उन्मत्त हो गया है। उसने तपस्या और सयम के द्वारा ब्रह्मा को प्रसन्न किया था। इसी कारण उसको इस प्रकार बल प्राप्त हुआ है। सच है, तपस्या के द्वारा क्या नही प्राप्त होता है? इसलिये तुमको अपने मन मे किसी प्रकार का क्षोभ या विस्मय नही करना चाहिये। इस विषय मे जो कुछ करना है, वह सुनो॥४४-४८॥

**ब्रह्मा ने कहा**—इस प्रकार कहकर विनीत पौलोमी ने पुन इन्द्र से कहा॥४९॥

---

१ घ. च. ०न्य च॥४१॥ स। २क. ०लोम्या प्रा०। ३ङ. येनाऽऽशु चाऽऽत्मा०। ४ घ दर्पित।
५ घ. ०या न चिन्ताऽत्र कार्या शक्र कदाचन। एकाग्र शृणु तत्रेद कार्यं।

### इन्द्राण्युवाच

नासाध्यमस्ति तपसो नासाध्यं यज्ञकर्मणः। नासाध्यं लोकनाथस्य विष्णोर्भक्त्या हरस्य च ॥५०॥
पुनश्चेदं मया कान्त श्रुतमस्त्यतिशोभनम्। स्त्रीणां स्वभावं जानन्ति स्त्रिय एव सुराधिप ॥५१॥
तस्माद्भूमेस्तथा चापां नासाध्यं विद्यते प्रभो। तपो वा यज्ञकर्मादि ताभ्यामेव यतो भवेत् ॥५२॥
तत्रापि तीर्थभूता तु या भूमिस्तां व्रजेद् भवान्। तत्र विष्णु शिवं पूज्य सर्वान्कामानवाप्स्यसि ॥५३॥
श्रुतमस्ति पुनश्चेदं स्त्रियो याश्च पतिव्रता। ता एव सर्वं जानन्ति धृतं ताभिश्चराचरम् ॥५४॥
पृथिव्यां सारभूतं स्यात्तन्मध्ये दण्डकं वनम्। तत्र गङ्गा जगद्धात्री तत्रेशं पूजय प्रभो ॥५५॥
विष्णुं वा जगतामीशं दीनार्तार्तिहरं विभुम्। अनाथानामिह नृणां मज्जतां दु:खसागरे ॥५६॥
हरो हरिर्वा गङ्गा वा क्वाप्यन्यच्छरणं नहि। तस्मात्सर्वप्रयत्नेन तोषयैतान्समाहितः ॥५७॥
भक्त्या स्तोत्रैश्च तपसा कुरु चैव मया सह। ततः प्राप्स्यसि कल्याणमीशविष्णुप्रसादजम् ॥५८॥
अज्ञात्वैकगुणं कर्म फलं दास्यति कर्मिणः। ज्ञात्वा शतगुणं तत्स्याद्भार्यया च तदक्षयम् ॥५९॥
पुंसः सर्वेषु कार्येषु भार्यैवेह सहायिनी। स्वल्पानामपि कार्याणां नहि सिद्धिस्तया विना ॥६०॥
एकेन यत्कृतं कर्म तस्मादर्धफलं भवेत्। जायया तु कृतं नाथ पुष्कलं पुरुषो लभेत् ॥६१॥

---

**इन्द्राणी ने कहा**—तपस्या के द्वारा कुछ भी असाध्य नहीं, यज्ञ के द्वारा सब कुछ साध्य है और लोकपति विष्णु तथा शंकर की भक्ति से सब कुछ प्राप्त किया जा सकता है। इसके अतिरिक्त हे कान्त! एक और अति-उपयुक्त बात सुनी है। सुराधिप! स्त्रियों की प्रकृति को स्त्रियाँ ही जानती हैं ॥५०-५१॥ प्रभो! इसलिये भूमि और जल के लिये कुछ भी असाध्य नहीं है, क्योंकि तपस्या अथवा यज्ञ आदि इन्हीं दो पदार्थों से निष्पन्न होते हैं ॥५२॥ इनमें भी जो तीर्थभूमि है वहाँ आज आप जाइये। वहाँ विष्णु और शिव की पूजा कर आप अपने सब मनोरथों को प्राप्त कीजिए ॥५३॥ और यह भी सुना जाता है कि जो पतिव्रता स्त्रियाँ होती हैं वे सब कुछ जानती हैं। इन्हीं के द्वारा यह चराचरात्मक जगत् टिका हुआ है ॥५४॥ पृथ्वी का जो मुख्य प्रदेश है उसी के मध्य में दण्डक वन है। उसमें जगज्जननी गौतमी बहती है। प्रभो! वहीं चलकर ईश विष्णु अथवा दीनार्तजनों के कष्ट को दूर करने वाले जगत्पति शंकर की पूजा करो ॥५५॥ इस विपत्ति-सागर में डूबते हुए अनाथ मनुष्यों के लिये शंकर, विष्णु और गौतमी को छोड़कर अन्यत्र कहीं भी शरण नहीं है। इसलिये तन्मय होकर अपने प्रत्येक प्रयत्नों से इन देवों को प्रसन्न करो। तुम मेरे साथ भक्तिपूर्वक स्तोत्र-पाठ और तपस्या से उनकी उपासना करो। तद-नन्तर शंकर और विष्णु की कृपा से कल्याण प्राप्त करोगे ॥५६-५८॥ बिना जाने कर्म करने से कर्म करने वाले को एक गुना फल मिलता है, जानकर करने पर वह फल सौ गुना हो जाता है सस्त्रीक करने से वह फल अनन्त हो जाता है ॥५९॥ इस संसार में पुरुष के प्रत्येक कार्य में स्त्री ही सहायक है। छोटे-छोटे कार्यों में भी उसके बिना सफलता नहीं प्राप्त होती ॥६०॥ अकेले जो कार्य किया जाता है, उससे आधा फल मिलता है। नाथ! स्त्री के साथ करने से पुरुष प्रचुर फल प्राप्त करता है ॥६१॥ इसीलिये वेदों में भी 'जाया अर्द्धभाग है' ऐसा कहा गया है।

तस्मादेतत्सुविदितमर्धो' जाया इति श्रुतेः। श्रूयते दण्डकारण्ये सरिच्छ्रेष्ठाऽस्ति गौतमी॥६२॥
अशेषाघप्रशमनी सर्वाभीष्टप्रदायिनी। तस्मादागच्छ मया तत्र कुरु पुण्यं महाफलम्॥६३॥
ततः शत्रून्निहत्याऽऽजौ महत्सुखमवाप्स्यसि ॥६४॥

## ब्रह्मोवाच

तथेत्युक्त्वा स गुरुणा भार्यया च शतक्रतुः। ययौ गङ्गां जगद्धात्रीं गौतमीं चेति विश्रुताम्॥६५॥
दण्डकारण्यमध्यस्थां ययौ स (दृष्ट्वा ता) प्रीतिमान्हरिः। तपः कर्तुं मनश्चक्रे देवदेवाय शंभवे॥६६॥
गङ्गां नत्वा तु प्रथमं स्नात्वा च स कृताञ्जलिः। शिवैकशरणो भूत्वा स्तोत्रं चेदं ततोऽब्रवीत्॥६७॥

## इन्द्र उवाच

स्वमायया यो ह्यखिलं चराचरं, सृजत्यवत्यत्ति न सज्जतेऽस्मिन् ।
एकः स्वतन्त्रोऽद्वयचित्सुखात्मकः, स नः प्रसन्नोऽस्तु पिनाकपाणिः ॥६८॥
न यस्य तत्त्वं सनकादयोऽपि, जानन्ति वेदान्तरहस्यविज्ञाः ।
स पार्वतीशः सकलाभिलाषदाता प्रसन्नोऽस्तु ममान्धकारिः ॥६९॥
सृष्ट्वा स्वयंभूर्भगवान्विरिञ्चि, भयंकरं चास्य शिरोऽन्वपश्यत ।
छित्त्वा नखाग्रैर्नखसक्तमेतच्चिक्षेप तस्मादभवत्त्रिवर्गः ॥७०॥

---

सुना जाता है कि दण्डकारण्य में गौतमी नाम की अशेष पापों को नष्ट करने वाली एक अतिपवित्र नदी है। इसलिये मेरे साथ वहाँ चलो और महाफलदाता पुण्य (तप) करो। तदनन्तर शत्रु को समर में मारकर महान् आनन्द प्राप्त करोगे॥६२-६४॥

**ब्रह्मा ने कहा**—'ऐसा ही हो', यह कहकर व इन्द्र गुरु और भार्या के साथ प्रसिद्ध जगज्जननी दण्डकारण्य के मध्य में सुशोभित गौतमी के तट पर गये। उसको देखते ही इन्द्र प्रसन्न हो गये और देवदेव शम्भु की आराधना करने के लिये प्रस्तुत हो गये। पहले तो गंगा में स्नान किया, पुन हाथ जोड़कर शिव में ही अपनी एकान्त भावना स्थिर करके यह (अग्रिम) स्तोत्र पढ़ने लगे॥६५-६७॥

**इन्द्र ने कहा**—जो अपनी माया में अखिल चराचर की सृष्टि करते, रक्षा करते और पुन संहार करते हैं, फिर भी अनासक्त ही रहते हैं, एव जो एक स्वतन्त्र अद्वैत, चित्, सुख-स्वरूप हैं, ऐसे पिनाकपाणि (शंकर) हम पर प्रसन्न हों॥६८॥ जिनके तत्त्व को वेदान्त के रहस्य जानने वाले सनकादि ऋषि भी नहीं जानते हैं, वे पार्वतीपति, सब अभिलाषों को पूर्ण करनेवाले, अन्धक रिपु शिव मुझ पर प्रसन्न हों॥६८॥ स्वयम्भू भगवान् शंकर ने पहले ब्रह्मा को उत्पन्न किया, परन्तु जब उन्होंने उनके भयंकर सिर को देखा तब नखाग्र से उसको काट डाला। किन्तु वह नख में ही चिपका रहा। पुन उसको फेंक दिया। उससे त्रिवर्ग (धर्म, अर्थ, काम) की उत्पत्ति हुई॥७०॥ उसी त्रिवर्ग से पाप दरिद्रता लोभ, याचना, मोह, विपत्ति और अनन्त प्रभावशाली सांसारिक दुःख उत्पन्न हुये,

---

१क. मर्धं आ०।

पाप दरिद्र त्वय लोभयाज्ञे मोहो विपच्चेति ततोऽप्यनन्तम् ।
जातप्रभाव भवद् स्वरूप, बभूव तैर्व्याप्तमिद समस्तम् ॥७१॥
अवेक्ष्य सर्व चकित सुरेशो, देवीमवोचज्जगदस्तमेति ।
त्व पाहि लोकेश्वरि लोकमातरुमे शरण्ये सुभगे सुभद्रे ॥७२॥
जगत्प्रतिष्ठे वरदे जय त्व, भुक्ति समाधि परमा च मुक्ति ।
स्वाहा स्वधा स्वस्तिरनादिसिद्धिर्गीर्बुद्धिरासीरजरामरे त्वम् ॥७३॥
विद्यादिरूपेण जगत्त्रये त्व, रक्षा करोष्येव [1]मदाज्ञया च ।
त्वयैव सृष्ट भुवनत्रय स्याद्यत प्रकृत्यैव तथैव चित्रम् ॥७४॥
इत्येवमुक्ता दयिता हरेण, सश्लेषसलापपरा बभूव ।
श्रान्ता भवस्यार्धतनौ सुलग्ना, चिक्षेप च स्वेदजल कराग्रै ॥७५॥
तस्माद्बभूव प्रथम स धर्मो, लक्ष्मीरथो दानमथो सुवृष्टि ।
सत्त्व सुसपन्नधर सरासि, धान्यानि पुष्पाणि फलानि चैव ॥७६॥
सौभाग्यवस्तूनि वपु सुवेष, शृङ्गारभाजीनि महौषधानि ।
नृत्यानि गीतान्यमृत पुराण, श्रुतिस्मृती नीतिरथान्नपाने ॥७७॥
शस्त्राणि शास्त्राणि गृहोपयोग्यान्यस्त्राणि तीर्थानि च काननानि ।
इष्टानि पूर्तानि च मङ्गलानि, यानानि शुभ्राभरणासनानि ॥७८॥

---

जिनसे यह सारा लोक भर-सा गया ॥७१॥ सुरेश ने जब यह सब देखा तो चकित हो गये और देवी से कहा कि सारा जगत् विनाश की ओर जा रहा है। लोकेश्वरी ! जगज्जननी ! उमे ! सुभगे ! सुभद्रे ! शरणदायिनी ! तुम रक्षा करो। वरदायिनी ! जगत् को नाश से बचाने वाली ! तुम्हारी जय हो। तुम मुक्ति परम समाधि (शान्ति) और मुक्ति हो। तुम स्वाहा स्वधा स्वस्ति अनादि सिद्धि वाणी बुद्धि और अजर अमर हो ॥७२ ७३॥ तीनो लोको म तुम विद्या आदि रूप से रक्षा करती हो। मेरी आज्ञा से यत प्रकृतिरूपा तुमने ही त्रिभुवन की सृष्टि की है अत यह त्रिभुवन आश्चर्यमय है। इस प्रकार शकर ने अपनी प्रिया से कहा। तब उमा उनका आलिंगन कर प्रमालाप मे तल्लीन हो गई। इस प्रकार शकर के पाश्व म चिपकी हुई उमा ने श्रान्त होकर अपनी अगुलियो से श्रम-स्वेद (पसीने) को गिराया ॥७४ ७५॥ उसी पसीने की बूदो से पहले धर्म तब लक्ष्मी दान सुवृष्टि, पृथ्वी को समृद्ध बनाने वाले प्राणी सरोवर धान्य पुष्प, फल, सौभाग्य-पदार्थ, शरीर को सुन्दर बनाने वाले पदार्थ शृगारोपयोगी वस्तुयें महौषधियाँ नृत्य गीत अमृत पुराण, श्रुति-स्मृति, नीति, अन्न, पेयपदार्थ शस्त्र शास्त्र गृहोपयोगी अस्त्र तीर्थ कानन, इष्टकर्म पूतकर्म (तालाब खोदवाना आदि), मगल, सवारियाँ स्वच्छ आभूषण आसन आदि पदार्थ उत्पन्न हुये ॥७६-७८॥ देवि ! इसी प्रकार तुम्हारे और शकर के अङ्ग-सयोग एकान्तवास व सुखद हास और सलापजन्य

---

[1] छ. सदाज्ञया।

भयाङ्गसंसर्गसुसंप्रहाससुस्वेदसंलापरहःप्रकारैः ।
तथैव जातं सचराचरं च, अपापकं देवि ततश्च जातम् ॥७९॥
सुखं प्रभूतं च शुभं च नित्यं, विराजि चैतत्तव देवि भावात् ।
तस्मात्तु मां रक्ष जगज्जननि, भीतं भयेभ्यो जगतां प्रधाने ॥८०॥
एके तर्के विमुह्यन्ति लीयन्ते तत्र चापरे। शिवशक्त्योस्तदाऽद्वैतं सुन्दरं नौमि विग्रहम् ॥८१॥

ब्रह्मोवाच

एवं तु स्तुवतस्तस्य पुरस्तादभवच्छिवः । ॥८२॥

शिव उवाच

किमभीष्टं वरयसे हरे वद परायणम् ॥८३॥

इन्द्र उवाच

बलवान्मे रिपुश्चाऽसौ[1] दर्शनेश्च[2] शनिर्यथा। तेन बद्धस्तलं नीतः परिभूतस्त्वनेकधा ॥८४॥
वाक्सायकस्तया विद्धस्तद्वधाय त्विय कृति । तदर्थं जगतामीश येन जेष्ये रिपुं प्रभो॥८५॥
तवैव देहि वीर्यं मे यच्चान्यद्रिपुनाशनम् । जात पराभवो यस्मात्तद्विनाशे कृते सति ॥
पुनर्जातमहं मन्ये यतः कीर्तिर्जयश्रियो. ॥८६॥

---

स्वेद (पसीने) से चराचरात्मक संसार (पापरहित) उत्पन्न हुए। देवि! इस लोक में जो प्रचुर सुख और नित्य शुभ फैला हुआ है यह सब तुम्हारा ही प्रसाद है। इसलिए हे जगज्जननी! लोक-प्रधाने! तुम भयभीत एवं विपत्ति में पड़े हुए मेरी रक्षा करो। कुछ मनीषी अपने तर्कों के जाल में पड़कर मोह में पड़ जाते हैं और दूसरे उसमें लीन हो जाते हैं। ऐसे शिव और शक्ति अद्वैत (अभिन्न) एवं सुंदर विग्रह (शरीर) को मैं नमस्कार करता हूँ॥७९-८१॥

ब्रह्मा ने कहा—इस प्रकार स्तुति करते हुए इन्द्र के सम्मुख शंकर प्रकट हुए॥८२॥

शिव ने कहा—इन्द्र! किस उत्तम अभीष्ट को चाहते हो, कहो॥८३॥

इन्द्र ने कहा—मेरा बलवान् रिपु, जो कि दर्शन में साक्षात् शनि-सा जान पड़ता था मुझको बाँधकर रसातल ले गया और वहाँ अनेकों प्रकार से उसने मुझे अपमानित किया और वाग्बाणों से मेरा हृदय छलनी बना दिया। उसी के वध के लिये यह मेरा प्रयत्न है। जगत् के स्वामी! इसलिए जिस प्रकार मैं उसको जीत सकूँ, वैसी ही मुझे शक्ति दीजिए। ताकि मैं अन्य शत्रुओं का भी नाश कर सकूँ। जिससे मैं पराभूत हुआ हूँ, उसको विनष्ट कर देने पर अपना पुनर्जन्म समझूँगा। क्योंकि कीर्ति विजय और लक्ष्मी से श्रेष्ठ होती है॥८४-८६॥

---

१ घ. च. ॰सौदर्शनिरथात्॰। २ झ. ॰नैरथात्॰।

य कुर्यात्सगमे पुण्ये ससारे न भवेत्पुन । 'एकोनविंशतिशत तीर्थाना तीरयोर्द्वयो· ॥
नानाजन्मार्जिताशेषपापक्षयविधायिनाम ॥२७॥

इति श्रीमहापुराण आदिब्राह्मे तीर्थमाहात्म्ये 'वाणीसगमवागीश्वराद्युभयतटस्थैकोनविंशतिशततीर्थवर्णन नाम पञ्चत्रिंशदधिकशततमोऽध्याय ॥१३५॥
गौतमीमाहात्म्ये षट्षष्टितमोऽध्याय ॥६६॥

# अथ षट्त्रिंशदधिकशततमोऽध्याय

## विष्णुतीर्थवर्णनम्

### ब्रह्मोवाच

विष्णुतीर्थमिति ख्यात तत्र वृत्तमिद शृणु । मौदगल्य इति विख्यातो मुद्गलस्य सुतो ऋषि ॥१॥
तस्य भार्या तु जाबाला नाम्ना ख्याता सुपुत्रिणी । पिता ऋषिस्तथा वृद्धो मुदगलो लोकविश्रुत ॥२॥
तस्य भार्या तथा ख्याता नाम्ना भागीरथी शुभा । स मौदगल्य· प्रातरेव गङ्गा स्नाति यतव्रत ॥३॥
नित्यमव त्विद कर्म तस्याऽऽसीन्मुनिसत्तम । गङ्गातीरे कुशैर्मृद्भि· 'शमीपुष्पैरहर्निशम ॥४॥

---

वागीश्वर का दर्शन करता है वह इतने से ही मुक्ति प्राप्त कर लेता है। जो उस पुण्य सगम पर दान होम और उपवास आदि अनुष्ठानो को करता है उसका पुन ससार मे जन्म नही होता है। इसके अतिरिक्त वहाँ दोनो तटो पर अनेक जन्मो के उपार्जित पाप को नष्ट करने वाले उन्नीस सौ तीर्थ हैं॥२०-२७॥

श्रीब्रह्ममहापुराण मे वाणीसगम आदि के दोनो तटो पर स्थित उन्नीस सौ तीर्थों का वर्णन नामक एक सौ पैंतीसवाँ अध्याय समाप्त॥१३५॥

# अध्याय १३६

## विष्णुतीर्थ का वर्णन

**ब्रह्मा ने कहा**—(इसके बाद) विष्णुतीर्थ नामक एक तीर्थ है। वहाँ जो घटना हुई उसको सुनो। मुद्गल ऋषि के मौद्गल्य नामक प्रसिद्ध पुत्र था। उसकी सुपुत्रवती जाबाला नाम की पत्नी थी। उसके पिता वृद्ध मुद्गल भी लोक प्रसिद्ध ऋषि थे। उसी प्रकार उनकी भागीरथी नाम की भार्या भी मगलमयी थी। वह व्रती मौद्गल प्रात काल ही नियमत गगा मे स्नान करता था। मुनिश्रेष्ठ! उसका यह नित्य का कर्म था। गगा-तीर पर प्रतिदिन वह मौद्गलि कुशा मृत्तिका और शमीपुष्प आदि से मत्रियो से पित द्वारा बताई विधि के अनुसार अपने मानस रूपी

---

१च ०तिरत्र ती०। २घ च ०तिती०। ३घ ०मीपत्रैर०।

गुरूदितेन मार्गेण स्वमानससरोरुहे। आवाहनं नित्यमेव विष्णोश्चक्रे स मौद्गलिः॥५॥
तेनाऽऽहूतस्त्वरन्नेति लक्ष्मीभर्ता जगत्पतिः। वैनतेयमथाऽऽरुह्य शङ्खचक्रगदाधरः ॥६॥
पूजितस्तेन ऋषिणा स मौद्गल्येन यत्नतः। प्रब्रूते च कथाश्चित्रा मौद्गल्याय जगत्प्रभुः॥७॥
ततोऽपराह्णसमये विष्णुः प्राह स मौद्गलिम्। याहि वत्स स्वभवनं श्रान्तोऽसीति पुनः पुनः॥८॥
एवमुक्तः स देवेन विष्णुना याति स द्विजः। जगत्प्रभुस्ततो याति देवैर्युक्तः स्वमन्दिरम्॥९॥
मौद्गल्योऽपि तथाऽभ्येत्य किंचिदादाय नित्यशः। स्वमेव भवनं विद्वान्भार्यायै स्वार्जितं धनम्॥१०॥
ददाति स महाविष्णुचरणाब्जपरायणः। मौद्गल्यस्य प्रिया साऽपि पतिव्रतपरायणा ॥११॥
शाकं मूलं फलं वाऽपि भर्त्राऽऽनीतं तु यत्नतः। सुसंस्कृत्याप्यतिथीनां बालानां भर्तुरेव च॥१२॥
दत्त्वा तु भोजनं तेभ्यः पश्चाद्भुङ्क्ते यतव्रता। भुक्तवत्स्वथ सर्वेषु रात्रौ नित्यं स मौद्गलिः॥१३॥
विष्णोः श्रुताः कथाश्चित्रास्तेभ्यो वक्त्यथ हर्षितः। एवं बहुतिथे काले व्यतीते चातिविस्मिता॥
मौद्गल्यस्य रहो भार्या भर्तारं वाक्यमब्रवीत् ॥१४॥

## जाबालोवाच

यदि ते विष्णुरभ्येति समीपं त्रिदशार्चितः। तथाऽपि कष्टमस्माकं कस्मादिति जगत्प्रभुम्॥१५॥
तत्पृच्छ त्वं महाप्राज्ञ यदाऽसौ विष्णुरेति च। यस्मिंश्च स्मृतमात्रे तु जराजन्मरुजो मृतिः॥
नाशं यान्ति कुतो दृष्टे तस्मात्पृच्छ जगत्पतिम् ॥१६॥

---

कमल मे विष्णु का नित्य आवाहन करता था। उसके आह्वान को सुनकर जगत्पति और लक्ष्मी के पति शंख-चक्र-गदा-धारी विष्णु गरुड पर सवार होकर शीघ्र चले आते थे। ऋषि मौद्गल्य उनकी भक्तिपूर्वक भलीभाँति पूजा करता था। पूजा से प्रसन्न होकर भगवान् जगन्नाथ उससे तरह तरह की कथायें कहा करते थे। तदनन्तर अपराह्ण काल में विष्णु मौद्गलि से कहते 'वत्स! तुम अब अधिक थक गये हो, अपने भवन को जाओ' ॥१-८॥ इस प्रकार विष्णु के कहने पर वह ब्राह्मण घर जाता था। तब स्वयं भगवान् भी देवों के साथ अपने मन्दिर को जाते थे। वह विष्णु के चरण-कमलों में अनन्य निष्ठा रखने वाला विद्वान् मौद्गल्य प्रतिदिन इस प्रकार भगवान् का सुखद दर्शन पाता था। बाद में थोड़ा सा धन भी कमा लेता था और उस धन को घर ले जाकर अपनी भार्या को दे देता था। उसकी वह प्रिया भार्या भी अति पतिव्रता थी। पति के द्वारा लाये हुए शाक, मूल और फल को यत्नपूर्वक स्वच्छ करके रखती थी। बड़े प्रेम से अतिथि, बालक और पति को भोजन करा कर पीछे वह व्रतिनी स्वयं भोजन करती थी। सबके भोजन कर लेने के बाद रात्रि में वह मौद्गलि विष्णु से सुनी हुई अनुपम कथा को बड़ी प्रसन्नता से अपने उन बाल-बच्चों को सुनाया करता था। इस प्रकार बहुत समय बीत गया। एक दिन पत्नी अत्यन्त विस्मित होकर अपने पति से एकान्त में बोली ॥९-१४॥

जाबाला ने कहा—जब कि स्वयं देव-पूज्य विष्णु तुम्हारे पास आते हैं तब हम लोगों को इतना कष्ट क्यों सहन करना पड़ता है? इस बात को जब जगत्प्रभु तुम्हारे पास आयें तब हे महामति! तुम (उनसे) पूछना। जिनके स्मरण मात्र से जरा, जन्म और मृत्यु सम्बन्धी व्याधियाँ नष्ट हो जाती हैं उनके दर्शन पाने पर हमारी विपत्तियाँ क्यों नहीं नष्ट होती। इसलिये इस रहस्य को जगत् के स्वामी से पूछो॥१५-१६॥

### ब्रह्मोवाच

तथेत्युक्त्वा प्रियावाक्यान्मौद्गल्यो नित्यवद्धरिम् । पूजयित्वा विनीतश्च पप्रच्छ स कृताञ्जलिः ॥१७॥

### मौद्गल्य उवाच

त्वयि स्मृते जगन्नाथ शोकदारिद्र्यदुष्कृतम् । नाशं याति विपत्तिर्मे त्वयि दृष्टे कथं स्थिता ॥१८॥

### श्रीविष्णुरुवाच

स्वकृतं भुज्यते भूतैः सर्वैः सर्वत्र सर्वदा । न कोऽपि कस्यचित्किंचित्करोत्यत्र हिताहिते ॥१९॥
यादृशं चोप्यते बीजं फलं भवति तादृशम् । रसालः स्यान्न निम्बस्य बीजाज्जात्वपि कुत्रचित् ॥२०॥
न कृता गौतमीसेवा नार्चितौ हरिशंकरौ । न दत्तं यैश्च विप्रेभ्यस्ते कथं भाजनं श्रियः ॥२१॥
त्वया न दत्तं किंचिच्च ब्राह्मणेभ्यो ममापि च । यद्दीयते तदेवेह परस्मिंश्चोपतिष्ठति ॥२२॥
मृद्भिर्वार्भिः कुशैर्मन्त्रैः शुचिकर्म सदैव यत् । करोति तस्मात्पूतात्मा शरीरस्य च शोषणात् ॥२३॥
विना दानेन न क्वापि भोगावाप्तिर्नृणां भवेत् । सत्कर्माचरणाच्छुद्धो विरक्तः स्यात्ततो नरः ॥२४॥
ततोऽप्रतिहतज्ञानो जीवन्मुक्तस्ततो भवेत् । सर्वेषां सुलभा मुक्तिर्मद्भक्त्या चेह पूर्ततः ॥२५॥
भुक्तिर्दानादिना सर्वभूतदुःखनिबर्हणात् । अथवा लप्स्यसे मुक्तिं भक्त्या भुक्तिं न लप्स्यसे ॥२६॥

---

ब्रह्मा ने कहा—'ऐसा ही करूँगा' यह कहकर प्रिया के कथनानुसार उस ऋषि ने नित्य की भाँति हरि की पूजाकर विनीत भाव से हाथ जोडकर पूछा ॥१७॥

मौद्गल्य ने कहा—जगन्नाथ! तुम्हारे स्मरण मात्र से मनुष्यों के शोक, दरिद्रता और पापकर्म नष्ट हो जाते हैं। तब आपके दर्शन करने पर भी क्या मेरी विपत्तियाँ ज्यों की त्यों बनी हुई हैं? ॥१८॥

श्री विष्णु ने कहा—सब सर्वदा अपने किये कर्मों का फल भोगते हैं। कोई भी किसी का इस संसार में हित या अहित नहीं करता। जैसा बीज बोया जाता है, वैसा ही फल भी मिलता है। कहीं पर भी नीम के बीज से आम का पौधा नहीं उगता। जिन्होंने कभी गौतमी की सेवा नहीं की, हरि शंकर की अर्चना नहीं की, ब्राह्मणों को भोजन-दान नहीं दिया वे किस प्रकार लक्ष्मी के अधिकारी हो सकते हैं। तुमने आजतक किसी ब्राह्मण को अथवा मुझको कुछ नहीं दिया। जो कुछ दूसरों को दिया जाता है, वही इस लोक और परलोक में प्राप्त होता है। तुम जो सदैव मिट्टी, जल कुश और मन्त्रों से शुचिकर्म करते हो, इसलिये शरीर से कष्ट सहते हुए भी पुनीत आत्मा वाले हो। बिना दान के कहीं भी मनुष्य को भोग-सुख की प्राप्ति नहीं होती। सत्कर्म के आचरण से मनुष्य शुद्ध हो जाता है। बाद में वह विरक्त हो जाता है। इसके बाद वह अबाधित ज्ञान प्राप्त करता है। तत्पश्चात् वह जीवन्मुक्त हो जाता है। मेरी भक्ति और पूर्त कर्मों (तालाब आदि खोदवाने और मंदिर बनवाने) से सब मनुष्यों के लिये इस लोक में मुक्ति सुलभ है। दान आदि देने और सब प्राणियों के दुःख दूर करने से भुक्ति या मुक्ति अवश्य प्राप्त होती है, किन्तु केवल भक्ति से भुक्ति नहीं मिलती ॥१९-२६॥

## मौद्गल्य उवाच

भक्त्या मुक्ति कथ भूयाद्भुक्तेर्मुक्ति सुदुर्लभा । जाता चेद्देहिना मुक्ति किमन्येन प्रयोजनम् ॥२७॥
भक्त्या मुक्ति सर्वपूज्या तामिच्छेय जगन्मय ॥२८॥

## विष्णुरुवाच

एतदेवान्तर ब्रह्मन्दीयते मामनुस्मरन् । ब्राह्मणायाथवार्थिभ्यस्तदेवाक्षयता व्रजेत्[1] ॥२९॥
मामध्यात्वाऽथ यद्द्यात्तत्तन्मात्रफलप्रदम् । तत्पुनर्दत्तमेवेह न भोगायात्र कल्पते ॥३०॥
तस्माद्देहि महाबुद्धे भोज्य किंचिन्मम ध्रुवम् । अथवा विप्रमुख्याय गौतमीतीरमाश्रित ॥३१॥

## ब्रह्मोवाच

मौद्गल्य प्राह त विष्णु देय मम न विद्यते । नान्यत्किंचन देहादि यत्तत्त्वयि समर्पितम् ॥३२॥
ततो विष्णुर्गरुत्मन्त प्राह शीघ्र जगत्पति । इहाऽऽनयस्व कणिश ममाय चार्पयिष्यति ॥३३॥
ततो योग्यानय भोगान्प्राप्स्यते मनस प्रियान् । आकर्ण्य स्वामिनाऽऽदिष्ट तथा चक्रे स पक्षिराट् ॥३४॥
विष्णुहस्ते कणान्प्रादात्स मौद्गल्यो यतव्रत । एतस्मिन्नन्तरे विष्णुर्विश्वकर्माणमब्रवीत् ॥३५॥

---

**मौदगल्य ने कहा**—भुक्ति से मुक्ति कैसे प्राप्त हो सकती है भुक्ति से तो मुक्ति अत्यन्त दुलभ है ? यदि मुक्ति से ही मुक्ति मिल जाय तो मनुष्य को अन्य वस्तु की आवश्यकता ही नही ? जगन्मय ! यदि भुक्ति से मिली मुक्ति सवमान्य है तो मैं उसी को चाहता हूँ ॥२७ २८॥

**विष्णु ने कहा**—दान देने के भी कई माग हैं। ब्रह्मन् ! उनम अन्तर यह है कि जो दान ब्राह्मणो या याचको को मेरा स्मरण करते हुए दिया जाता है वह अक्षय हो जाता है। और जो मेरे स्मरण के विना दिया जाता है उससे केवल उतने परिमाण म ही फल मिलता है। वह दिया हुआ दान तो केवल दान-मात्र है वह इस जीवन मे भोग-सुख का कारण नही बनता। अतएव महाबुद्ध ! मुझको कुछ अवश्य दो अथवा इस गौतमी के तीर पर श्रेष्ठ ब्राह्मण को दो ॥२९ ३१॥

**ब्रह्मा ने कहा**—यह सुनकर मौद्गल्य ने भगवान विष्णु से कहा कि परन्तु मेरे पास इस समय कुछ भी देने योग्य नही है। देह को छोड कर और कुछ नही है। वह भी आपको अर्पित हो चुकी है। तदनन्तर जगत्पति विष्णु ने गरुड से शीघ्र कहा तुम यहाँ कुछ अन्न के दाने ले आओ जिसको यह मेरा भक्त मुझको देकर उचित मनो वाञ्छित भोगो को प्राप्त कर सके। स्वामी की आज्ञा को सुनकर पक्षिराज ने शीघ्र उसका पालन किया। तब व्रती मौद्गल्य ने विष्णु के हाथ मे अन्न-कणो को रख दिया। इसी बीच विष्णु ने विश्वकर्मा से कहा ॥३२ ३५॥

---

[1] घ ङ च ०त। न मा ध्यत्वा० २ घ ङ च ०द्यात्तावन्मा०।

### विष्णुरुवाच

यावच्चास्य कुले सप्त पुरुषास्तावदेव तु। भवितारो महाबुद्धे तावत्कामा मनीषिताः ॥
गावो हिरण्यं धान्यानि वस्त्राण्याभरणानि च ॥३६॥

### ब्रह्मोवाच

यच्च किंचिन्मन प्रीत्यै लोके भवति भूषणम्[1]। तत्सर्वमाप मौद्गल्यो विष्णुगङ्गाप्रभावत[2] ॥३७॥
गृहं गच्छेति मौद्गल्यो विष्णुनोक्तस्ततो ययौ। आश्रमे स्वस्य सर्वर्धिं दृष्ट्वा ऋषिरभाषत ॥३८॥

### ऋषिरुवाच

अहो दानप्रभावोऽयमहो विष्णोरनुस्मृति[3]। अहो गङ्गाप्रभावश्च कोविचार्यो महानयम् ॥३९॥

### ब्रह्मोवाच

मौद्गल्यो भार्यया सार्धं [4]पुत्रैः पौत्रैश्च बन्धुभिः। पितृभ्यां बुभुजे भोगान्भुक्तिं मुक्तिमवाप च ॥४०॥
ततः प्रभृति तत्तीर्थं मौद्गल्यं वैष्णवं तथा। तत्र स्नानं च दानं च भुक्तिमुक्तिफलप्रदम् ॥४१॥
तत्र श्रुतिः स्मृतिर्वाऽपि तीर्थस्य स्यात्कथंचन। तस्य विष्णुर्भवेत्प्रीतः पापैर्मुक्तः सुखी भवेत् ॥४२॥
एकादश सहस्राणि तीर्थानां तीरयोर्द्वयोः। सर्वार्थदायिनां तत्र स्नानदानजपादिभिः ॥४३॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे तीर्थमाहात्म्ये मौद्गल्यविष्णुतीर्थाद्येकादशसहस्र-
तीर्थवर्णनं नाम षट्त्रिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥१३६॥
गौतमीमाहात्म्ये सप्तषष्टितमोऽध्यायः ॥६७॥

---

**विष्णु ने कहा**—महाबुद्धि! जब तक इसके कुल में सात पुरुष (सात पीढ़ियों तक के पुरुष) हों तब तक के लिये मनचाही इच्छायें अर्थात् गौ, सोना, अन्न, वस्त्र और आभूषण आदि इसके घर में हो जायें। ॥३६॥

**ब्रह्मा ने कहा**—इस संसार में मन को प्रिय लगने वाले जो कुछ आभूषण या पदार्थ हो सकते हैं, वे सब सामग्रियाँ विष्णु और गंगा के प्रभाव से मौद्गल्य को प्राप्त हो गईं। तब विष्णु ने मौद्गल्य को घर जाने की आज्ञा दी। वह अपने घर गया। अपने आश्रम को सब प्रकार के ऐश्वर्यों से परिपूर्ण देखकर ऋषि ने कहा ॥३७-३८॥

**ऋषि ने कहा**—अहा! यह दान का प्रभाव है! यह विष्णु की उपासना का प्रभाव है। अहा! यह गंगा का प्रभाव है। कौन इस महान् प्रभाव को जान सकता है ॥३९॥

**ब्रह्मा ने कहा**—भार्या, पुत्र, पौत्र भाई, बन्धु और माता पिता के सहित मौद्गल्य ने विविध भोगों को भोगकर मुक्ति और मुक्ति दोनों को प्राप्त किया। उस समय से वह तीर्थ मौद्गल्य और वैष्णव तीर्थ कहा जाता है। उसमें स्नान-दान करने से मुक्ति एवं मुक्ति की प्राप्ति होती है। यदि किसी प्रकार किसी को उस तीर्थ का नाम-श्रवण हो जाय तो उस व्यक्ति पर विष्णु प्रसन्न हो जाते हैं और वह सब पापों से मुक्त होकर सुखी हो जाता है। उसके दोनों तीरों पर स्नान, दान और जप से सब प्रकार के मनोरथ सिद्ध करने वाले ग्यारह हजार तीर्थ हैं ॥४०-४३॥

श्रीब्रह्ममहापुराण में मौद्गल्य विष्णुतीर्थ आदि ग्यारह हजार तीर्थों का वर्णन नामक एक सौ छत्तीसवाँ अध्याय समाप्त ॥१३६॥

---

१ घ ङ च शोभनम्। २ च ०ष्णुसद्मप्र०। ३ प घ ०स्मृते। अ०। ४ घ. ङ. च पुत्रैरिष्टैश्च।

# अथ सप्तत्रिंशदधिकशततमोऽध्यायः

## लक्ष्मीतीर्थवर्णनम्

### ब्रह्मोवाच

लक्ष्मीतीर्थमिति ख्यातं साक्षाल्लक्ष्मीविवर्धनम् । अलक्ष्मीनाशनं पुण्यमाख्यानं शृणु नारद ॥१॥
सवादश्च पुरा त्वासील्लक्ष्म्याः पुत्र दरिद्रया । परस्परविरोधिन्यावुभे विश्वं समीयतुः ॥२॥
ताभ्यामव्याप्तं वस्तु तन्नास्ति भुवनत्रये । मम ज्येष्ठ्यं मम ज्येष्ठ्यमित्यूचतुरुभे मिथः ॥
अहं पूर्वं समुद्भूता इत्याह श्रियमोजसा ॥३॥

### श्रीलक्ष्मीरुवाच

कुलं शीलं जीवितं वा देहिनामहमेव तु । मया विना देहभाजो जीवन्तोऽपि मृता इव ॥४॥

### ब्रह्मोवाच

दरिद्रया च सा प्रोक्ता सर्वेभ्यो ह्यधिका ह्यहम् । मुक्तिर्मदाश्रिता नित्य दरिद्रैवं वचोऽब्रवीत् ॥५॥
कामः क्रोधश्च लोभश्च मदो मात्सर्यमेव च । यत्राहमस्मि तत्रैते न तिष्ठन्ति कदाचन ॥६॥
न भयोद्भूतिरुन्माद ईर्ष्या उद्धतवृत्तिता । यत्राहमस्मि तत्रैते न तिष्ठन्ति कदाचन ॥७॥
दरिद्राया वचः श्रुत्वा लक्ष्मीस्तां प्रत्यभाषत ॥८॥

---

# अध्याय १३७

## लक्ष्मातीर्थ का वर्णन

**ब्रह्मा ने कहा**—(इसके बाद) साक्षात् लक्ष्मी को बढ़ाने वाला लक्ष्मी-तीर्थ नामक एक प्रसिद्ध तीर्थ है। नारद ! उसकी दरिद्रतानाशक पवित्र कथा को सुनो। पुत्र ! आज से बहुत पहले लक्ष्मी का दरिद्रा के साथ सवाद हुआ। परस्पर विवाद करती हुई वे दोनो ससार मे आईं। तीनो भुवन मे कोई भी ऐसा पदार्थ नही जो उनसे अछूता बचा हो। दोनो परस्पर मैं बडी हूँ, मैं बडी हूँ, कहने लगी। दरिद्रता ने बडे तपाक से लक्ष्मी से कहा कि मैं पहले उत्पन्न हुई हूँ। यह सुन कर लक्ष्मी ने कहा ॥१-३॥

**श्रीलक्ष्मी ने कहा**—प्राणियो का कुल, शील और जीवन मैं ही हूँ। मेरे बिना प्राणी जीते हुए भी मरे के समान हैं ॥४॥

**ब्रह्मा बोले**—दरिद्रा ने लक्ष्मी से कहा—'सबसे श्रेष्ठ मैं हूँ। मुक्ति सर्वदा मेरे ही अधीन है।' फिर दरिद्रा ने ऐसा कहा कि जहाँ मैं रहती हूँ वहाँ काम क्रोध, लोभ मद और मात्सर्य कभी भी टिकने नहीं पाते। जहाँ मैं रहती हूँ वहाँ भय, उन्माद, ईर्ष्या और उद्दण्ड-व्यवहार कभी भी नहीं रहते हैं। दरिद्रा की बातो को सुनकर लक्ष्मी ने प्रत्युत्तर दिया ॥५-८॥

### लक्ष्मीरुवाच

अलकृतो मया जन्तु सर्वो भवति पूजित । निर्धन शिवतुल्योऽपि सर्वैरप्यभिभूयते ॥९॥
देहीति वचनद्वारा देहस्था पञ्च देवता । सद्यो निर्गत्य गच्छन्ति[1] धीश्रीह्रीशान्तिकीर्तय ॥१०॥
तावद्गुणा गुरुत्व च यावन्नार्थयते परम् । अर्थी चेत्पुरुषो जात क्व गुणा क्व च गौरवम् ॥११॥
*तावत्सर्वोत्तमो जन्तुस्तावत्सर्वगुणालय । नमस्य सर्वलोकाना यावन्नार्थयते परम् ॥१२॥*
कष्टमेतन्महापाप निर्धनत्व शरीरिणाम् । न मानयति नो वक्ति न स्पृशत्यधन जन ॥१३॥
अहमेव तत श्रेष्ठा दरिद्रे शृणु मे वच ॥१४॥

### ब्रह्मोवाच

तल्लक्ष्मीवचन श्रुत्वा दरिद्रा वाक्यमब्रवीत् ॥१५॥

### दरिद्रोवाच

वक्तु न लक्ष्मीर्ज्येष्ठाऽहमिति वै लज्जसे मुहु । पापेषु रमसे नित्य विहाय पुरुषोत्तमम् ॥१६॥
विश्वस्तवञ्चका नित्य भवती श्लाघसे कथम् । सुख न तादृक्त्वत्प्राप्तौ पश्चात्तापो यथा गुरु ॥१७॥
न तथा जायते पुसा सुरया दारुणो मद । त्वत्संनिधानमात्रेण यथा वै विदुषामपि ॥१८॥

---

**लक्ष्मी ने कहा**—मुझसे अलङ्कृत साधारण मनुष्य भी सम्मान पाता है। निर्धन मनुष्य चाहे शिव के तुल्य ही क्यो न हो वह सबसे अपमानित होता है। 'दो' इस शब्द को सुनते ही देह म रहने वाले धी श्री ह्री शान्ति और कीर्ति य पाँच देवता तुरत देह स निकल कर चले जाते हैं। मनुष्य मे तब तक ही सारे गुण और महत्ता रहती है जब तक कि वह दूसरो से याचना नहा करता। यदि पुरुष याचक बन गया तब तो कहाँ वे गुण और कहाँ वे गौरव! मनुष्य तब तक ही सर्वश्रेष्ठ सब गुणा का घर और सब लोगा का पूज्य होता है जब तक वह दूसरो से याचना नहीं करता। मनुष्या के लिए निधनता महापाप है बहुत बडा कष्ट है। मनुष्य निधन व्यक्ति का न तो मान करता है न उमसे बोलता है यहाँ तक कि उसका स्पश भी नही करता है। दरिद्रे! मरी बात सुनो। इसलिए मैं ही तुमसे श्रेष्ठ हूँ ॥९ १४॥

**ब्रह्मा ने कहा**—लक्ष्मी की बडी-चढी बाता को सुनकर दरिद्रा ने कहा ॥१५॥

**दरिद्रा ने कहा**—लक्ष्मी! मैं जेठी हूँ यह कहते क्या तुमको फिर लज्जा नहीं हो रही है? तुमको पता नहीं कि तुम *पुरुषोत्तम (भगवान् और सत्पुरुष) को छोडकर पापियो के साथ रहा करती है। विश्वास पात्रो के* साथ नित्य प्रवचना करने वाली तुम क्या बढ-चढकर बातें बना रही हो? तुमको पाने से मनुष्य इतना अधिक सुख नहीं पाता जितना अधिक पश्चात्ताप। मनुष्यो को सुरा-पान स भी उतना नशा नहीं होता जितना तुम्हारे साथ रहने

---

[1] प धीह्रीश्रीशान्ति० ।

सदैव रमसे लक्ष्मी प्रायस्त्व पापकारिषु । अह वसामि योग्येषु धर्मशीलेषु सर्वदा ॥१९॥
शिवविष्ण्वनुरक्तेषु कृतज्ञेषु महत्सु च । सदाचारेषु शान्तेषु गुरुसेवोद्यतेषु च ॥२०॥
सत्सु विद्वत्सु शूरेषु कृतबुद्धिषु साधुषु । निवसामि सदा लक्ष्मीस्तस्माज्ज्यैष्ठ्य मयि स्थितम् ॥२१॥
ब्राह्मणेषु शुचिष्मत्सु व्रतचारिषु भिक्षुषु । निर्भयेषु वसिष्यामि लक्ष्मीस्त्व शृणु ते स्थितिम् ॥२२॥
राजवर्तिषु पापेषु निष्ठुरेषु खलेषु च । पिशुनेषु च लुब्धेषु विकृतेषु शठेषु च ॥२३॥
अनार्येषु कृतघ्नेषु धर्मघातिषु सर्वदा । मित्रद्रोहिष्वनिष्टेषु भग्नचित्तेषु वतसे ॥२४॥

### ब्रह्मोवाच

एव विवदमाने ते जग्मतुर्मामुभे अपि । तयोर्वाक्यमुपश्रुत्य मयोक्ते ते उभे अपि ॥२५॥
मत्त पूर्वतरा पृथ्वी आप पूर्वतरास्तत । स्त्रीणा विवाद ता एव स्त्रियो जानन्ति नेतरे ॥२६॥
विशेषत पुनस्ताम्य[1] कमण्डलुभवाश्च या । तत्रापि गौतमी देवी निश्चय कथयिष्यति ॥२७॥
सैव सर्वार्तिसहर्त्री सैव सदेहकर्तरी । ते मद्वाक्याद्भुव गत्वा भूम्या च सहिते अपि ॥२८॥
अद्भिश्च सहिता सर्वा गौतमीं ययुरापगाम् । भूमिरापस्तयोर्वाक्य गौतम्यै क्रमश स्फुटम् ॥२९॥
सर्व निवेदयामासुर्यथावृत्त प्रणम्य ताम् । दरिद्रायाश्च लक्ष्म्याश्च वाक्य मध्यस्थवत्तदा ॥३०॥

---

से चाहे वे विद्वान ही क्यो न हो। लक्ष्मी ! प्राय तुम सवदा पाप कम करने वालो के साथ ही रमा करती हो। इसके विपरीत मैं सवदा योग्य धम प्रमी व्यक्तियो के समीप रहती हूँ। लक्ष्मी ! मैं सवदा सज्जन विद्वान शूर बुद्धिमान् साधु शिव और विष्णु के भक्त महान कृतज्ञ सदाचार-परायण शान्त और गुरु-सेवा मे तत्परता दिखाने वाले जनो के समीप रहा करती हू इसलिए श्रष्ठता मुझमे है। लक्ष्मी ! (मेरे अन्य वास-स्थानो को भी सुन लो) मैं शुद्ध ब्राह्मण पवित्रात्मा व्रत प्रमी त्यागी भिक्षु और निर्भीक जनो के समीप ही निवास करती हू। तुम तो राजा के चापलूस या सेवक पापी निर्दयी दुष्ट चुगलखोर हत्यारे शठ विकृत (चचल) अनाय कृतघ्न धम द्रोही मित्र-द्रोही अनिष्ट करने वाले और रूखे लागो से ही सवदा प्रम करती हो ॥१६ २४॥

**ब्रह्मा ने कहा**—इस प्रकार परस्पर विवाद करती हुई वे दोनो मेरे पास आइ। उनकी वाता को सुनकर मैंने उन दोनो से कहा मुझसे पूव पृथ्वी हुई उससे भी पूव अप् (जल)। स्त्रियो के विवाद का निपटारा वे स्त्रियाँ ही जानती हैं दूसरे नही। उनम भी विशेष रूप स जो मरे कमण्डलु से उत्पन्न नदियाँ हैं वे पूण रहस्यन हैं। उनम भी गौतमी देवी ही निश्चय ही निणय कर देगी। वही सब दुखो को नष्ट करने वाली है सदेहो का काटने वाली छुरी भी वही है। वे दोनो मेरे कथनानुसार पृथ्वी के पास गइ। भूमि के सहित वे दोनो जल के समीप गइ। वहाँ से वे सब गौतमी नदी के पास गइ। गौतमी को प्रणाम कर भूमि और जल ने उन दोनो के कथन को क्रमश स्पष्ट रूप से जसा कि दोनो कहती थीं कह सुनाया। नारद ! तब दरिद्रा और लक्ष्मी के वाक्यो को सुनकर वह गौतमी गगा

---

१क घ ध मे। २क ङ ०स्ताम्या क०।

शृण्वत्सु लोकपालेषु शृण्वत्यां भुवि नारद । शृण्वतीष्वप्सु सा गङ्गा दरिद्रां वाक्यमब्रवीत् ॥
सप्रशस्य तथा लक्ष्मीं गौतमीं वाक्यमब्रवीत् ॥३१॥

## गौतम्युवाच

ब्रह्मश्रीश्च तपःश्रीश्च यज्ञश्री· कीर्तिसंज्ञिता । धनश्रीश्च यशःश्रीश्च विद्या प्रज्ञा सरस्वती ॥३२॥
भुक्तिश्रीश्चाथ मुक्तिश्च स्मृतिर्लज्जा धृति॰ क्षमा । सिद्धिस्तुष्टिस्तथा पुष्टिः शान्तिरापस्तथा मही ॥३३॥
अहशक्तिरथौषध्य श्रुति शुद्धिर्विभावरी । द्यौर्ज्योत्स्ना आशिषः स्वस्तिर्व्याप्तिर्माया उषा शिवा ॥३४॥
यत्किंचिद्विद्यते लोके लक्ष्म्या व्याप्तं चराचरम् । ब्राह्मणेष्वथ धीरेषु क्षमावत्स्वथ साधुषु ॥३५॥
विद्यायुक्तेषु चान्येषु भुक्तिमुक्त्यनुसारिषु । यद्यद्रम्यं सुन्दरं वा तत्तल्लक्ष्मीविजृम्भितम् ॥३६॥
किमत्र बहुनोक्तेन सर्वं लक्ष्मीमयं जगत् । यस्मिन्कस्मिश्च यत्किंचिदुत्कृष्टं परिदृश्यते ॥३७॥
लक्ष्मीमयं तु तत्सर्वं तया हीनं न किंचन । अत्रेमां सुन्दरीं देवीं स्पर्धयन्ती न लज्जसे ॥३८॥
गच्छ गच्छेति तां गङ्गा दरिद्रां वाक्यमब्रवीत् । ततः प्रभृति गङ्गाम्भो दरिद्रावैरकार्यभूत् ॥३९॥
तावद्दरिद्राभिभवो गङ्गा यावन्न सेव्यते । ततः प्रभृति तत्तीर्थमलक्ष्मीनाशनं शुभम् ॥४०॥
तत्र स्नानेन दानेन लक्ष्मीवान्पुण्यवान्भवेत् । तीर्थाना षट्सहस्राणि तस्मिंस्तीर्थे महामते ॥
देवर्षिमुनिजुष्टाना सर्वसिद्धिप्रदायिनाम् ॥४१॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे तीर्थमाहात्म्ये लक्ष्मीतीर्थादिषट्सहस्रतीर्थवर्णनं नाम सप्तत्रिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥१३७॥
गौतमीमाहात्म्येऽष्टषष्टितमोऽध्याय· ॥६८॥

---

मध्यस्थ के समान लोक पालो, पृथ्वी और जल को सुनाती हुई लक्ष्मी की प्रशसा करके दरिद्रा से बोली ॥२५-३१॥

**गौतमी ने कहा**—ब्रह्मश्री, तप श्री, यज्ञश्री, कीर्ति नामक श्री, धनश्री, यश श्री, विद्या, प्रज्ञा, सरस्वती, भुक्तिश्री मुक्ति, स्मृति, लज्जा, धृति, क्षमा, सिद्धि, पुष्टि, शान्ति, जल और पृथिवी, एव आत्मशक्ति इसके बाद ओषधियाँ श्रुति, शुद्धि उजेली रात, आकाश, ज्योत्स्ना (चाँदनी) आशीर्वाद, स्वस्ति, व्याप्ति, माया, उषा, शिवा अथवा जो कुछ इस लोक मे है—यह सारा चराचर लक्ष्मी से व्याप्त है। इसके अनन्तर ब्राह्मणो, धीरो, क्षमावानो, साधुओ, विद्वानो अथवा अन्य भुक्ति मुक्ति के अनुरागियो मे जो कुछ रमणीयता या सुन्दरता दिखाई देती है वह सब कुछ लक्ष्मी का ही प्रसार है। और अधिक क्या कहा जाय, सारा जगत् लक्ष्मीमय है। जिस किसी मे जो कुछ उत्कृष्टता दिखाई देती है वह सब कुछ लक्ष्मीमय है, उससे रहित कोई भी वस्तु नही। तुम इस विषय मे लक्ष्मी से प्रतिस्पर्धा करने मे लजाती नही ? गगा ने उस दरिद्रा से कहा। यहाँ से चली जाओ ! जाओ ! तब से गगाजल दरिद्रा का शत्रु बन गया। दरिद्रा से दु ख तभी तक होता है जब तक कि गगा की सेवा नही की जाती। उस समय से वह तीर्थ पवित्र और दरिद्रता को भगाने वाला हो गया। वहाँ स्नान और दान करने से मनुष्य धनवान् और पुण्यवान् होता है। महामति ! उस तीर्थ मे सब प्रकार की सिद्धियाँ देने वाले छह हजार तीर्थ हैं, जिनमे स्नान और वास करने के लिये देवता, ऋषि और मुनि भी लालायित रहते हैं ॥३२-४१॥

श्रीब्रह्ममहापुराण मे लक्ष्मी-तीर्थ आदि छह हजार तीर्थों का वर्णन नामक एकसो सैंतीसवाँ अध्याय समाप्त ॥१३७॥

## अथाष्टात्रिंशदधिकशततमोऽध्यायः

### भान्वादित्रिसहस्रतीर्थवर्णनम्

**ब्रह्मोवाच**

भानुतीर्थमिति ख्यातं सर्वसिद्धिकरं नृणाम् । तत्रेदं वृत्तमाख्यास्ये महापातकनाशनम् ॥१॥
शार्यातिरिति विख्यातो राजा परमधार्मिकः । तस्य भार्या 'स्यविष्ठेति रूपेणाप्रतिमा भुवि ॥२॥
मधुच्छन्दा इति ख्यातो वैश्वामित्रो द्विजोत्तमः । पुरोधास्तस्य नृपतेर्ब्रह्मर्षिः शमिनां प्रभुः ॥३॥
दिशो विजेतुं स जगाम राजा, पुरोधसा तेन नृपप्रवीरः ।
पुरोधसं प्राह महानुभाव, जित्वा दिशश्चाध्वनि संनिविष्टः ॥४॥
पप्रच्छेदं केन खेदं गतोऽसि, हेतुं वदस्वेति महानुभाव ।
त्वमेव राज्ये मम सर्वमान्यः, समस्तविद्यानिरवद्यबोधः ॥५॥
विधूतपापः परितापशून्यः, किमन्यचेता इव लक्ष्यसे त्वम् ।
जितेयमुर्वी विजिता नरेन्द्रा, हर्षस्य हेतौ महतीह जाते ॥६॥
किं त्वं कृशो मे वद सत्यमेव, द्विजातिवर्यातिमहानुभाव ।
संबोध्य शार्यातिमुवाच विप्रश्छन्दोमधुः प्रेममयीं प्रियोक्तिम् ॥७॥

---

## अध्याय १३८

### भानु आदि तीन सहस्र तीर्थों का वर्णन

**ब्रह्मा ने कहा**—मनुष्यों को सब सिद्धियाँ देने वाला भानुतीर्थ नामक प्रसिद्ध तीर्थ है। वहाँ जो महापापों को दूर करने वाली घटना घटी उसको अब कह रहा हूँ सुनो।

शर्याति नामक एक प्रसिद्ध परम धार्मिक राजा था। उसकी स्थविष्ठा नाम की भार्या थी जो लोक में अनुपम सुन्दरी थी। उस नरेन्द्र के मधुच्छन्दा नामक विश्वामित्र-कुलोत्पन्न उत्तम ब्राह्मण पुरोहित थे जो विद्वानों में सर्वश्रेष्ठ और ब्रह्मर्षि थे। वह नृपश्रेष्ठ राजा अपने उस पुरोहित के साथ दिग्विजय करने चला। सम्पूर्ण दिशाओं को जीत कर जब लौटने लगा तब रास्ते में महानुभावी पुरोहित से पूछा—'महानुभाव! आप क्यों इतने खिन्न हैं कृपा कर कारण बतलाइये। आप ही मेरे राज्य में सर्वमान्य हैं समस्त विद्याओं के प्रशंसनीय ज्ञाता हैं निष्पाप हैं और सन्ताप-शून्य हैं फिर क्या आज आप अन्यमनस्क-से दिखाई देते हैं। सारी महती वसुन्धरा जीत ली गई नरेन्द्र वश में हो गये इस प्रकार महान् आनन्द की सामग्री पा जाने पर भी आप क्यों दुर्बल होते जा रहे हैं? हे महानुभाव! द्विजश्रेष्ठ! सत्य सत्य कहिए। विप्र मधुच्छन्दा शर्याति को सबोधित करते हुए इस प्रकार प्रेममय मधुर वाणी बोले—॥१-७॥

---

१ख प्रतिष्ठेति। घ छविरचति।

## मधुच्छन्दा उवाच

शृणु भूपाल मद्वाक्य भार्यया यदुदीरितम्। स्थिते यामे वय यामो यामिनी चार्धगामिनी॥८॥
स्वामिनी चास्य देहस्य कामिनी मा प्रतीक्षते। स्मृत्वा तत्कामिनीवाक्य शोष याति कलेवरम्॥
विकारे स्मरसजाते जीवातुर्नलिनानना ॥९॥

## ब्रह्मोवाच

विहस्य चाब्रवीद्राजा पुरोधसमरिंदम ॥१०॥

## राजोवाच

त्व गुरुर्मम मित्र च किमात्मान विडम्बसे। किमनेन महाप्राज्ञ मम वाक्यन मानद॥
क्षणविध्वसिनि सुखे का नामाऽऽस्या महात्मनाम् ॥११॥

## ब्रह्मोवाच

एतदाकर्ण्य मतिमान्मधुच्छन्दा वचोऽब्रवीत् ॥१२॥

## मधुच्छन्दा उवाच

यत्राऽऽनुकूल्य दपत्योस्त्रिवर्गस्तत्र वर्धते। न चेद दूषण राजभूषण चातिमन्यताम्॥१३॥

## ब्रह्मोवाच

आजगाम स्वक देश महत्या सेनया वृत। परीक्षार्थं च तत्प्रेम पुर्यां वार्तामदीदिशत्॥१४॥

---

**मधुच्छन्दा बोले**—भूपाल ! भार्या ने जो कुछ मुझसे कहा है उसको सुनो। प्रहर बीत जाने पर हम लोग घर जायगे और आज अद्ध रात्रि बीत जाने पर मेरे इस शरीर की स्वामिनी मेरे जीवन की सजीवनी कमलमुखी मेरी स्त्री शुद्ध होकर काम भावना से मेरी प्रतीक्षा करती रहेगी। उस कामिनी प्रिया के वाक्यो का स्मरण कर मेरा शरीर सूखता जा रहा है॥८ ९॥

**ब्रह्मा बोले**—पुरोहित की बात सुनकर शत्रुविजेता राजा ने हँस कर कहा॥१०॥

**राजा ने कहा**—आप मेरे गुरु हैं मित्र हैं। क्यो इस प्रकार अपने को विडम्बना मे डाल रहे हैं। मेरे मानद ! महाप्राज्ञ ! इस वाक्य से क्या प्रयोजन। इस क्षणभगुर सुख के पीछ महापुरुषो को इतनी निष्ठा रखने से क्या लाभ ? ॥११॥

**ब्रह्मा ने कहा**—इस बात को सुनकर मतिमान मधुच्छदा ने कहा॥१२॥

**मधुछन्दा ने कहा**—जहा पति-पत्नी मे हृदय की इस प्रकार एकता रहती है वहाँ त्रिवर्ग (धर्म अर्थ काम) की बढती होती है, राजन् ! इसको जीवन का अभिशाप नहीं वरदान मानना चाहिए॥१३॥

**ब्रह्मा ने कहा**—राजा अपनी महती सेना के साथ अपने देश मे आया। पुरोहित-दम्पती की प्रेम-परीक्षा के लिये उन्होने राजधानी मे ढिंढोरा पिटवा दिया कि दिग्विजय के लिए प्रस्थित राजा शर्याति को पुरोहित के सहित

दिशो विजेतु शर्यातौ याते राक्षसपुगव । हत्वा रसातल यातो राजान सपुरोधसम् ॥१५॥
राज्ञो भार्या निश्चयाय प्रवृत्ता मुनिसत्तम । वार्ता श्रुत्वा दूतमुखान्मधुच्छन्द प्रिया पुन ॥१६॥
तदैवाभूद्गतप्राणा तद्विचित्रमिवाभवत् । 'तस्या वृत्त तु ते दृष्ट्वा दूता राज्ञे न्यवेदयन् ॥१७॥
यत्कृत राजपत्नीभि प्रियया च पुरोधस । विस्मितो दु खितो राजा पुनर्दूतानभाषत ॥१८॥

राजोवाच

शीघ्र गच्छन्तु हे दूता ब्राह्मण्या यत्कलेवरम् । रक्षन्तु वार्ता कुरुत राजाऽऽगन्ता पुरोधसा ॥१९॥

ब्रह्मोवाच

इति 'चिन्तातुरे राज्ञि वागुवाचाशरीरिणी ॥२०॥

'आकाशवागुवाच

विधास्यत्यखिल गङ्गा राजस्तव समीहितम् । सर्वाभिषङ्गशमनी पावनी भुवि गौतमी ॥२१॥

ब्रह्मोवाच

एतच्छ्रुत्वा स शर्यातिर्गौतमीतटमाश्रित । ब्राह्मणेभ्यो धन दत्त्वा तर्पयित्वा पितृन्द्विजान् ॥२२॥

---

किसी बली राक्षस ने मार डाला और स्वय रसातल चला गया। दूतो के मुख से ऐसी बातें सुनकर हे मुनिश्रेष्ठ ! राजा की स्त्री इसकी सच्चाई की जाच करने लगी परन्तु मधुच्छन्दा की स्त्री उसी समय निष्प्राण हो गई। इस प्रकार खिलवाड मे ही एक विचित्र सी घटना हो गई। दूतो ने उसकी इस अवस्था को देखकर राजा से जाकर राज-पत्नियो ने और पुरोहित की स्त्री ने जो कुछ किया वह कह सुनाया। यह सुनकर अत्यन्त विस्मित और दु खित हुए राजा ने पुन दूतो से कहा—॥१४ १८॥

**राजा ने कहा**—दूतो ! शीघ्र जाओ ब्राह्मणी का जो शरीर है उसकी रक्षा करो और ऐसा घोषित कर दो कि राजा पुरोहित के साथ आ रहे हैं॥१९॥

**ब्रह्मा ने कहा**—राजा के इस प्रकार चिन्तातुर होने पर आकाशवाणी हुई॥२०॥

**आकाशवाणी ने कहा**—राजन् ! तुम्हारी सब कामनाओ को सब आपत्तियो को शान्त करने वाली पृथ्वी की पुनीत नदी गौतमी पूर्ण कर देंगी॥२१॥

**ब्रह्मा ने कहा**—यह सुनकर शर्याति ने गौतमीतट पर स्थित होकर ब्राह्मणो को धन दिया तथा पितरो और द्विजो को तृप्त किया और उस द्विजश्रेष्ठ पुरोहित को बहुत-सा धन देकर विदा किया। इसके अनन्तर स्वय दूसरे तीर्थों

---

१ग ङ च पुर्या। २घ च चिन्तापरे। ङ चिन्तायुते।

'पुरोहितं द्विजश्रेष्ठं प्रेषयित्वा धनान्वितम्। अन्यत्र तीर्थे सार्येषु दानं देहि (ददौ) प्रयत्नतः ॥२३॥
एतत्सर्वं न जानाति राज्ञः कृत्य पुरोहित.। गते तस्मिन्गुरौ राजा वैश्वामित्रे महात्मनि ॥२४॥
सर्वं बलं प्रेषयित्वा गङ्गातीरेऽग्निमाविशत्। इत्युक्त्वा स तु राजेन्द्रो गङ्गां भानुं सुरानपि ॥२५॥
यदि दत्तं यदि हुतं यदि त्राता प्रजा मया। तेन सत्येन सा साध्वी ममाऽऽयुर्शेषेण जीवतु ॥२६॥
इत्युक्त्वाऽग्नौ प्रविष्टे तु शर्यातौ नृपसत्तमे। तदैव जीविता' भार्या राज्ञस्तस्य पुरोधसः ॥२७॥
अग्निप्रविष्टं राजानं श्रुत्वा विस्मयकारणम्। पतिव्रतां तथा भार्यां मृता जीवान्विता पुनः ॥२८॥
तदर्थं चापि राजानं 'त्यक्तात्मानं विशेषतः। आत्मनश्च पुनः कृत्यमस्मरन्नृपतेर्गुरुः ॥२९॥
अहमप्यग्निमावेक्ष्य उत यास्ये प्रियान्तिकम्। अथवेह तपस्तप्स्ये ततो निश्चयवान्द्विजः ॥३०॥
एतदेवाऽऽत्मनः कृत्यं मन्ये सुकृतमेव च। जीवयामि च राजानं ततो यामि प्रियां पुनः ॥३१॥
एतदेव शुभं मे स्यात्ततस्तुष्टाव भास्करम्। न ह्यन्यः कोऽपि देवोऽस्ति सर्वाभीष्टप्रदो रवेः ॥३२॥

मधुच्छन्दा उवाच

नमोऽस्तु तस्मै सूर्याय मुक्तयेऽमिततेजसे। छन्दोमयाय देवाय ओंकारार्थाय ते नमः ॥३३॥
विरूपाय सुरूपाय त्रिगुणाय त्रिमूर्तये। स्थित्युत्पत्तिविनाशाना हेतवे प्रभविष्णवे ॥३४॥

---

मे अनुचरो के सहित जाकर बडे चाव से दान दिया। पुरोहित राजा के इन कार्यों के रहस्य को नही जानता था। इस महात्मा विश्वामित्रकुलोत्पन्न गुरु के चले जाने पर राजा ने सब सेनाओ को राजधानी भेज दिया, और स्वय वह गगा-तट पर अग्नि मे गया, सूर्य और देवताओ से यह प्रार्थना करता हुआ कि यदि मैंने कुछ दान दिया है, हवन किया है और प्रजाओ की रक्षा की है तो मेरे उन पुण्यो के प्रभाव से तथा मेरे शेष आयु से वह साध्वी ब्राह्मणी जीवित हो जाय, घुस गया। राजा शर्याति के अग्नि मे प्रवेश करते ही उस राज-पुरोहित की भार्या शीघ्र ही जीवित हो गई। नृपति-गुरु ने जब राजा का इस प्रकार का विस्मयजनक अग्नि प्रवेश और अपनी पतिव्रता भार्या का मर कर पुन जीवित होना सुना और विशेष रूप से यह सुना कि राजा ने अपने को उसके लिये अग्नि मे जला दिया है, तब वह अपना कर्त्तव्य सोचने लगा। उसने सोचा कि क्या मैं भी अग्नि-प्रवेश करूँ, या प्रिया के पास जाऊँ अथवा यही तपस्या करूँ। अनन्तर उसने निश्चय किया कि यही मेरा पुण्य कर्त्तव्य है कि पहले राजा को जीवित करूँ तब फिर प्रिया के पास जाऊँ। यही मेरे लिए कल्याणप्रद है। ऐसा सोचकर वह भगवान् भास्कर की स्तुति करने लगा और बोला कि सूर्य को छोड दूसरा कोई भी सब प्रकार के अभीष्ट को पूरा करने वाला नहीं है ॥२२-३२॥

**मधुच्छन्दा बोले**—उस अमित तेजस्वी, मुक्तिस्वरूप सूर्य को नमस्कार है, ओंकार के अर्थ स्वरूप वेदमय देव को नमस्कार है। विरूप, सुरूप, त्रिगुणात्मक, त्रिमूर्ति, स्थिति, सृष्टि और विनाश के आदि कारण एव महा-महिमशाली सूर्य को नमस्कार है ॥३३-३४॥

---

१घ ङ पुरोधस। २घ च चोत्थिता। ३घ च. त्यक्तजीव।

ब्रह्मोवाच

ततः प्रसन्नः सूर्योऽभूद्वरयस्वेत्यभाषत ॥३५॥

मधुच्छन्दा उवाच

राजानं देहि देवेश भार्यां च प्रियवादिनीम्। आत्मनश्च शुभान्पुत्रान्राज्ञश्चैव शुभान्वरान् ॥३६॥

ब्रह्मोवाच

ततः प्रादाज्जगन्नाथः शर्यातिं रत्नभूषितम्[1]। तां च भार्यां वरानन्यान्सर्वं क्षेममयं तथा ॥३७॥
ततो यातः प्रियाविष्टः प्रीतेन च पुरोधसा। ययौ सुखी स्वकं देशं तत्तु तीर्थं शुभं स्मृतम् ॥३८॥
तत्र त्रीणि सहस्राणि तीर्थानि गुणवन्ति च। ततः प्रभृति तत्तीर्थं भानुतीर्थमुदाहृतम् ॥३९॥
मृतसंजीवनं चैव शार्यातं चेति विश्रुतम्। माधुच्छन्दसमाख्यातं स्मरणात्पापनुन्मुने[2] ॥४०॥
तेषु स्नानं च दानं च सर्वक्रतुफलप्रदम्। मृतसंजीवनं तत्स्यादायुरारोग्यवर्धनम्[3] ॥४१॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे तीर्थमाहात्म्ये भान्वादित्रिसहस्रतीर्थवर्णनं नामाष्टत्रिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥१३८॥

गौतमीमाहात्म्ये एकोनसप्ततितमोऽध्यायः ॥६९॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—तदनन्तर सूर्य प्रसन्न हो गये और कहा कि 'वर माँगो' ॥३५॥

**मधुच्छन्दा बोला**—देवेश ! राजा और मेरी प्रिय भाषिणी भार्या को जीवित कर दो, साथ ही मुझे उत्तम पुत्र और राजा को भी उत्तम वरदान दो ॥३६॥

**ब्रह्मा ने कहा**—तब प्रसन्न होकर जगन्नाथ ने रत्न-भूषित शर्याति, (तथा) भार्या (विप्रपत्नी को जीवनदान), अन्य वरदान और प्रत्येक प्रकार के कल्याणमय आशीर्वाद दिये। इस प्रकार वरदान पाकर वह विप्र अपनी प्रिया के साथ आनन्द और सुखपूर्वक अपने देश को चला गया। वह तीर्थ भी इसीलिये शुभ-तीर्थ माना गया। वहाँ फल देने वाले और भी तीन हजार तीर्थ हैं। उस समय से वह तीर्थ भानुतीर्थ कहा जाने लगा। मुने ! मृतसंजीवन और शर्याति तीर्थ नाम से भी वह विख्यात हुआ। माधुच्छन्द तीर्थ भी उसे ही कहा जाता है जिसके स्मरण मात्र से पापों का नाश हो जाता है। उन तीर्थों में स्नान करने और दान देने से सब यज्ञों का फल मिलता है। जो मृतसंजीवन तीर्थ है वह तो आयु और आरोग्य दोनों को बढ़ाने वाला है ॥३७-४१॥

श्रीब्रह्ममहापुराण में भानु आदि तीन हजार तीर्थों का वर्णन नामक एक सौ अड़तीसवाँ अध्याय समाप्त ॥१३८॥

---

[1] घ. ङ. च. ०ति स्वर्णभू०। [2] घ. ०पनाशनम्। ते०। [3] ख. घ. ०पदं स्मृतम्। ते०।

# अथैकोनचत्वारिंशदधिकशततमोऽध्यायः

## खड्गतीर्थवर्णनम्

### ब्रह्मोवाच

खड्गतीर्थमिति ख्यातं गौतम्या उत्तरे तटे। तत्र स्नानेन दानेन मुक्तिभागी' भवेन्नरः ॥१॥
तत्र वृत्तं प्रवक्ष्यामि शृणु नारद यत्नतः। पैलूष इति विख्यातः कवषस्य सुतो द्विजः ॥२॥
कुटुम्बभारात्परितो ह्यर्थार्थी परिधावति। न किमप्याससादासौ ततो वैराग्यमास्थितः ॥३॥
अत्यन्तविमुखे दैवे व्यर्थीभूते तु पौरुषे। न वैराग्यादन्यदस्ति' पण्डितस्यावलम्बनम् ॥४॥
इति संचिन्तयामास तदाऽसौ निःश्वसन्मुहुः। क्रमागतं धनं नास्ति पोष्याश्च बहवो मम ॥५॥
मानी चाऽक्षमो न कष्टार्हो हा धिग्दुर्दैवचेष्टितम्। स कदाचिद्वृत्तियुतो वृत्तिभिः परिवर्तयन् ॥६॥
न लेभे तद्धनं वृत्तेर्विरागमगमत्तदा। सेवा निषिद्धा या काचिद्गहना दुष्करं तपः ॥७॥
बलादाकर्षयतीयं मां तृष्णा सर्वत्र दुष्कृते। त्वयाऽपकृतमज्ञानात्तस्मात्तृष्णे नमोऽस्तु ते ॥८॥
एवं विचिन्त्य मेधावी' तृष्णाछेदाय किं भवेत्। इत्यालोच्य स पैलूषः पितरं वाक्यमब्रवीत् ॥९॥

पैलूष उवाच

ज्ञानासिना क्रोधलोभौ संसृतिं चातिदुस्तराम्। छेद्मीमां केन हे तात तमुपायं वद प्रभो ॥१०॥

कवष उवाच

ईश्वराज्ज्ञानमन्विच्छेदित्येषा वैदिकी श्रुतिः। तस्मादाराधयेशानं ततो ज्ञानमवाप्स्यसि ॥११॥

ब्रह्मोवाच

तथेत्युक्त्वा स पैलूषो ज्ञानायेश्वरमार्चयत्। ततस्तुष्टो महेशानो ज्ञानं प्रादाद्द्विजातये॥
प्राप्तज्ञानो महाबुद्धिर्गाथाः प्रोवाच मुक्तिदाः ॥१२॥

पैलूष उवाच

क्रोधस्तु प्रथम शत्रुर्निष्फलो देहनाशनः। ज्ञानखड्गेन त छित्त्वा परमं सुखमाप्नुयात् ॥१३॥
तृष्णा बहुविधा माया बन्धनी पापकारिणी। छित्त्वैतां ज्ञानखड्गेन सुखं तिष्ठति मानवः ॥१४॥
सङ्गस्तु 'परमोऽधर्मो देवादीनामिति श्रुतिः'। असङ्गस्याऽऽत्मनोऽप्यस्य सङ्गोऽयं परमो रिपुः ॥१५॥
छित्त्वैनं ज्ञानखड्गेन शिवैकत्वमवाप्नुयात्। संशयः परमो नाशो धर्मार्थिना विनाशकृत् ॥१६॥

---

**पैलूष बोला**—हे तात! ज्ञानरूपी खड्ग से इस क्रोध, लोभ और अतिदुस्तर सासारिक माया को कैसे काटूँ, वह उपाय बतलाइये ॥१०॥

**कवष ने कहा**—ईश्वर (शंकर) से ही ज्ञान को प्राप्त करना चाहिए, ऐसी वैदिकी श्रुति है। इसलिये शिव की आराधना करो। तब तुम ज्ञान प्राप्त कर सकोगे ॥११॥

**ब्रह्मा ने कहा**—'ऐसा ही करूँगा' यह कहकर वह पैलूष ज्ञान के लिये ईश्वर की पूजा करने लगा। उसकी आराधना से प्रसन्न होकर महेश ने उस द्विज को ज्ञान प्रदान किया। ज्ञान पा जाने पर उस महाबुद्धिमान् ने ऐसी मुक्तिदायिनी गाथा गाई ॥१२॥

**पैलूष बोला**—इस देह को नष्ट करने वाला निष्फल क्रोध पहला शत्रु है। ज्ञान की तलवार स उसको काटने से परम सुख प्राप्त होता है। यह भिन्न-भिन्न प्रकार की तृष्णा पाप कराने वाली तथा बन्धन मे डाल देने वाली माया है। इसको ज्ञान-खड्ग से काटकर मनुष्य सुखी होता है। 'आसक्ति' बहुत बडा पाप है, ऐसा देवताओ आदि का कथन है। इस अनासक्त (मुक्त) आत्मा के लिये यह आसक्ति परम शत्रु है। इसको ज्ञान के खड्ग से काटकर शिव से अद्वैतता प्राप्त करनी चाहिये। संशय परम शत्रु है। यह धम, अर्थ काम, क्रोधादिको का विनाश करने वाला है। इस संशय को दूर कर ही जीव अपने परम मनोरथ को प्राप्त कर सकता है। आशा पिशाची के

---

१घ ०मो बन्धो दे०। २घ. ०नो ह्यस्य सयोग स कथ भवेत्। छि०।

छित्त्वैन सशय जतु परमप्सितमाप्नुयात। पिशाचीव विशत्याशा निर्दहत्यखिल सुखम॥
पूर्णाहुतासिना छित्वा जीवन्मुक्तिमवाप्नुयात् ॥१७॥

ब्रह्मोवाच

ततो ज्ञानमवाप्यासौ गङ्गातीर समाश्रित । ज्ञानखडगन निर्मोहस्ततो मुक्तिमवाप स ॥१८॥
तत प्रभृति तत्तीथ खडगतीर्थमिति स्मृतम। ज्ञानतीथ च कवच पल्लष सवकामदम॥१९॥
इत्यादिषटसहस्राणि तीर्थान्याहुर्महर्षय । अशषपापतापौघहराणीष्टप्रदानि च॥२०॥

इति श्रीमहापुराण आदिब्राह्म तीथमाहात्म्य खडगतीथवणन नामकोनचत्वारिंश
दधिकशततमोऽध्याय ॥१३९॥
गौतमीमाहात्म्य सप्ततितमोऽध्याय ॥७०॥

## अथ चत्वारिंशदधिकशततमोऽध्याय

अन्विन्द्रात्रयादितीथवणनम्

ब्रह्मोवाच

आत्रयमिति विख्यातमन्विद्र तीथमुत्तमम। तस्य प्रभाव वक्ष्यामि भ्रष्टराज्यप्रदायकम्॥१॥

---

समान मानव-देह म घुसकर सब सुखो को नष्ट कर देती है मनुष्य इसको उसी ज्ञानखडग से भली भाँति नष्ट कर जीवन काल म ही मुक्ति प्राप्त कर लेता है ॥१ १७॥

**ब्रह्मा न कहा**—इसके बाद वह ज्ञान प्राप्त कर गगा तीर पर रहने लगा और ज्ञानखडग से मोह का छेदन करके उसने मुक्ति प्राप्त कर ली। उस समय से वह त थ खडगतीथ नाम से प्रसिद्ध हो गया। उसी को सब काम नाओ को देन वाला ज्ञानतीथ कवच और पल्लव नामो स भी पुकारा जाता है। इसके अतिरिक्त महर्षिगण समस्त पाप-ताप के समूह को नष्ट करने वाले और इष्ट प्रद छ हजार तीर्थों की स्थिति भी वर्णन बतलाते हैं। १८ २०॥

श्रीब्रह्ममहापुराण म तीथ माहात्म्य प्रकरण म खडगतीथ वणन नामक एक सौ उनतालीसवाँ
अध्याय समाप्त। १३९॥

## अध्याय १४०

### अन्विन्द्र आत्रय आदि तीर्थों का वणन

**ब्रह्मा ने कहा**—आत्रय नाम स विख्यात अन्विन्द्र नामक उत्तम तीर्थ है। उसके भ्रष्ट राज्य को दिलाने वाले प्रभाव का वणन कर रहा हूँ। गौतमी के उत्तरतीर पर भगवान् ऋषि आत्रय ने ऋत्विजों और मुनियों के

गौतम्या उत्तरे तीरे आत्रेयो भगवानृषिः। अन्वारेभेऽथ सत्राणि ऋत्विग्भिर्मुनिभिर्वृतः ॥२॥
तस्य होताऽभवत्त्वग्निर्हव्यवाहन एव च। एवं सत्रे तु संपूर्ण इष्टिं माहेश्वरीं पुनः ॥३॥
कृत्वैश्वर्यमगाद्विप्रः सर्वत्र गतिमेव च। इन्द्रस्य भवनं रम्यं स्वर्गलोकं रसातलम् ॥४॥
स्वेच्छया याति विप्रेन्द्रः प्रभावात्तपसः शुभात्। स कदाचिद्दिवं गत्वा इन्द्रलोकमगात्पुनः ॥५॥
तत्रापश्यत्सहस्राक्षं सुरैः परिवृतं शुभैः। स्तूयमानं सिद्धसाध्यैः प्रेक्षन्तं नृत्यमुत्तमम् ॥
शृण्वानं मधुरं गीतमप्सरोभिश्च वीजितम् ॥६॥

उपोपविष्टैः सुरनायकैस्तैः, संपूज्यमानं महदासनस्थम् ।
जयन्तमङ्के विनिधाय सूनुं, शच्या युतं प्राप्तरतिं महिष्ठम् ॥७॥
सतां शरण्यं वरदं महेन्द्रं, समीक्ष्य विप्राधिपतिर्महात्मा ।
विमोहितोऽसौ मुनिरिन्द्रलक्ष्म्या, समीहयामास तदिन्द्रराज्यम् ॥८॥
संपूजितो देवगणैर्यथावत्स्वमाश्रमं वै पुनराजगाम ।
समीक्ष्य तां शक्रपुरीं सुरम्यां, रत्नैर्युतां पुण्यगुणैः सुपूर्णाम् ॥९॥
स्वमाश्रमं निष्प्रभहेमवर्ज्यं, समीक्ष्य विप्रो विरसं जगाम ।
समीहमानः सुरराज्यमाशु, प्रिया तदोवाच महात्रिपुत्रम् ॥१०॥

---

सहित यज्ञ प्रारम्भ किया। उस यज्ञ के होता हव्यवाहन अग्नि स्वयं थे। इस प्रकार यज्ञ के पूर्ण हो जाने पर पुनः उन्होंने माहेश्वरी इष्टि का अनुष्ठान कर महान् ऐश्वर्य एवं सर्वत्र गमन करने की शक्ति प्राप्त कर ली। वे विप्रेन्द्र इन्द्र के रम्य भवन स्वर्गलोक और रसातल में अपनी तपस्या के शुभ प्रभाव से स्वेच्छापूर्वक जाते थे। वे किसी समय स्वर्ग में गये फिर घूमते हुए इन्द्रलोक में पहुँचे। वहाँ मंगलमय देवताओं के मध्य में बैठे हुये इन्द्र को देखा जिनकी स्तुति सिद्ध और साध्यगण कर रहे थे (जो स्वयं उत्तम नृत्य को देख रहे थे गन्धर्वों के मधुर गान को सुन रहे थे अप्सरायें जिनको पंखा झल रही थीं।) उन महेन्द्र को जो उच्च आसन पर बैठे हुये थे समीप बैठे हुए सुरनायक जिनकी पूजा कर रहे थे जो अपने पुत्र जयन्त को गोद में बैठाकर शची के साथ प्रेमालाप कर रहे थे जो महान् सज्जनों के एक मात्र आश्रय और वर देने वाले थे देखकर विप्रेन्द्र महात्मा मुनि इन्द्र की लक्ष्मी से मोहित हो गये। मन ही मन उन्होंने उस इन्द्र राज्य की इच्छा की। पुनः वहाँ देवताओं से भलीभाँति सम्मानित होकर अपने आश्रम में चले आये। उस इन्द्रपुरी को अतिमनोहर विविध रत्नों से सुसज्जित ऐश्वर्यों और उत्तम पदार्थों से भरी-पूरी देख कर और इसके विपरीत अपने आश्रम को ऐश्वर्य एवं श्री से हीन देखकर वह विप्र उदास हो गया। उस ऐश्वर्य-कामी अत्रि-पुत्र के मन में शीघ्र इन्द्र-पद पाने की इच्छा हो गई। तब उन्होंने अपनी स्त्री से कहा ॥१-१०॥

---

१घ च चन्द्रस्य।

आत्रेय उवाच

भोक्तुं न शक्तोऽस्मि फलानि मूलान्यनुत्तमान्यप्यतिसंस्कृतानि ।
स्मृत्वाऽमृतं पुण्यतमं च तत्र, भक्ष्यं च भोज्यं च वरासनानि ॥
स्तुतिं च दानं च सभां शुभा च, अस्त्रं च वासांसि पुरीं वनानि ॥११॥

ब्रह्मोवाच

ततो महात्मा तपसः प्रभावात्त्वष्टारमाहूय वचो बभाषे ॥१२॥

आत्रेय उवाच

इच्छेयमिन्द्रत्वमहं महात्मन्कुरुष्व शीघ्रं पदमैन्द्रमत्र ।
ब्रूषेऽन्यथा चेन्मदुदीरितं त्वं, भस्मी करोम्येव न संशयोऽत्र ॥१३॥

ब्रह्मोवाच

तदत्रिवाक्यात्त्वरितः प्रजानां, स्रष्टा विभुर्विश्वकर्मा तदैव ।
चकार मेरुं च पुरीं सुराणा, कल्पद्रुमान्कल्पलतां च धेनुम् ॥१४॥
चकार वज्रादिविभूषितानि, गृहाणि शुभ्राण्यतिचित्रितानि ।
चकार सर्वावयवानवद्यां, शचीं स्मरस्येव विहारशालाम् ॥१५॥
सभां सुधर्माणमहो क्षणेन, तथा चकाराप्सरसो मनोज्ञाः ।
चकार चोच्चैःश्रवसं गजं च, वज्रादि चास्त्राणि सुरानशेषान् ॥१६॥

---

**अत्रिपुत्र ने कहा**—इन परिष्कृत एव अत्युत्तम फल-मूलों को खाने में मैं असमर्थ हूँ। स्वर्ग के उन अमृतमय, पवित्रतम भक्ष्य और भोज्य पदार्थों, उत्तम आसनों स्तुति दान, उत्तम सभा, अस्त्र, वस्त्र, पुरी और वनों को देखकर इन फलमूलों से अरुचि हो गई है॥११॥

**ब्रह्मा ने कहा**—इसके बाद महात्मा आत्रेय ने अपनी तपस्या के प्रभाव से त्वष्टा को बुलाकर कहा॥१२॥

**आत्रेय ने कहा**—महात्मन्! मैं इन्द्रत्व को प्राप्त करना चाहता हूँ। शीघ्र ही यहाँ ऐन्द्र पद के उपयुक्त व्यवस्था कर दो। यदि मेरे कहने के विरुद्ध एक भी शब्द निकाला तो इसमें कुछ भी सन्देह नहीं कि मैं तुमको जलाकर भस्म कर दूंगा॥१३॥

**ब्रह्मा ने कहा**—उस आत्रेय की आज्ञा से शीघ्र ही प्रजाओं के स्रष्टा, व्यापक विश्वकर्मा ने मेरुपर्वत, देवपुरी, कल्पद्रुम, कल्पलता धेनु आदि की सृष्टि कर दी। अति विचित्र वज्र (मणि) आदि से जटित सौधशालायें बना दी गईं। सर्वाङ्गसुन्दरी, कामदेव की विहारशाला के समान शची तुरत प्रस्तुत कर दी गई। मनोहर देवसभा, और अप्सरायें क्षण भर में ही बना दी गईं। उच्चैःश्रवा, ऐरावत, वज्रादि अस्त्र और सम्पूर्ण देवता वहाँ प्रस्तुत कर दिये गये। त्रिया के बार-बार मना करने पर भी उस शची रूपिणी शची को ऋषि ने अपनी पत्नी बना लिया। तब उसके बाद

निवार्यमाणः प्रियपाऽत्रिपुत्रः, शचीसमामात्मवधूं चकार ।
तदाऽत्रिपुत्रोऽत्रिमुखैः समेतो, वज्रादिरूपं च चकार चास्त्रम् ॥१७॥
नृत्यादि गीतादि च सर्वमेव, चकार शक्रस्य पुरे च दृष्टम् ।
तत्सर्वमासाद्य तदा मुनीन्द्रः, प्रहृष्टचेताः सुतरां बभूव ॥१८॥
आपातरम्येष्वपि कस्य नाम, भवत्यपेक्षा न हि गोचरेषु ।
श्रुत्वा च दैत्या दनुजाः समेता, रक्षांसि कोपेन युतानि सद्यः ॥१९॥
स्वर्गं परित्यज्य कुतो हरिर्भुवं, समागतो न्वेष मिथः सुखाय ।
तस्माद्वयं याम इतो नु योद्धु, वृत्रस्य हन्तारमदीर्घसत्रम्[1] ॥२०॥
ततः समागत्य तदाऽत्रिपुत्रं, संवेष्टयामासुरथासुरास्ते ।
संवेष्टयित्वा पुरमत्रिपुत्रकृतं तथा चेन्द्रपुराभिधानम् ॥
तैर्वध्यमानः शस्त्रपातैर्महद्भिस्ततो भीतो[2] वाक्यमिदं जगाद ॥२१॥

## आत्रेय उवाच

यो जात एवं प्रथमो मनस्वान्देवो देवान्क्रतुना पर्यभूषत् ।
यस्य शुष्माद्रोदसी अभ्यसेतां, नृम्णस्य मह्ना सजना स इन्द्रः ॥२२॥

---

अत्रि-पुत्र ने अत्रि प्रमुख ऋषियों के सामने ही वज्रादि अस्त्रों को अपना अस्त्र बना लिया (नृत्य, गीत आदि सब कुछ की व्यवस्था—जैसा कि इन्द्रपुरी में उन्होंने देखा था—कर ली।) उस समय उन सम्पूर्ण सुखद सामग्रियों को पाकर मुनीन्द्र स्वयमेव प्रसन्न चित्त हो गये। सत्य भी है, आपातरम्य (देखने में ऊपर से अतिआकर्षक) विषय के सामने आ जाने पर किसको भोगाकांक्षा नहीं हो जाती है? जब दैत्यों मनुजों और राक्षसों ने यह सुना तब वे कुपित हो गये। सोचने लगे कि किस कारण यह इन्द्र स्वर्ग को छोड़कर यहाँ पृथ्वी पर आ गया है। यह तो हम लोगों के लिये प्रसन्नता की बात है। इसलिये हम वृत्र-हन्ता, दीर्घकालीन यज्ञों से विमुख इस इन्द्र से युद्ध करने के लिये यहाँ (दैत्यलोक) से प्रस्थान करें। इस प्रकार निश्चय करके उन असुरों ने दैत्यलोक से आकर अत्रि पुत्र को घेर लिया। अत्रि-पुत्र से बसाये गये उस इन्द्रपुर नामक नगर को घेरकर महान् भयकर शस्त्रों के प्रहार से उनको मारने लगे। तब अस्त्र प्रहार से भयभीत होकर आत्रेय ने यह कहा॥१४-२१॥

**अत्रिपुत्र ने कहा**—जो उत्पन्न होते ही सबका मुखिया बन गया जिसने स्वय देव होकर भी अन्य देवों को वशीभूत कर लिया, जिसके शारीरिक बल से स्वर्ग और पृथ्वी काँप उठी हे असुर जनो! वह ऐश्वर्यशाली इन्द्र है (मैं नहीं) ॥२२॥

---

१घ. च ०र्घसूत्र०। २क ङ ०तो हरिर्वाक्य०।

ब्रह्मोवाच

इत्यादिसूक्तेन रिपूनुवाच, हरिं च तुष्टाव तदाऽत्रिपुत्र ॥२३॥

आत्रेय उवाच

नाहं हरिर्नैव शची मदीया, नेयं पुरी नैव वनं तदैन्द्रम् ।
स एव चेन्द्रो वृत्रहन्ता स वज्री, सहस्राक्षो गोत्रभिद्वज्रबाहु: ॥२४॥
अहं तु विप्रो वेदविद्ब्रह्मवृन्दै, समाविष्टो गौतमीतीरसंस्थ ।
यत्राऽऽपत्या भाव्य वा सौख्यहेतुस्तच्चाकार्यं कर्म दुर्दैवयोगात् ॥२५॥

असुरा ऊचु.

सहस्वेदमात्रेय यदिन्द्रस्य विडम्बनम्। क्षेमस्ते भविता सत्यं नान्यथा मुनिसत्तम॥२६॥

ब्रह्मोवाच

तदाऽऽत्रेयोऽब्रवीद्वाक्यं यथा वक्ष्यन्ति मामिह। करोम्येव महाभागा सत्येनाग्निं समालभे॥२७॥
एमुक्त्वा स दैतेयास्त्वष्टारं पुनरब्रवीत् ॥२८॥

आत्रेय उवाच

यत्कृतं त्वत्र मत्प्रीत्या ऐन्द्रं त्वष्ट पदं त्वया। सहरस्व पुन शीघ्रं रक्ष मां ब्राह्मणं मुनिम्॥२९॥
पुनर्देहि पदं मह्यमाश्रमं मृगपक्षिण:। वृक्षाश्च वारि यत्राऽऽसीन्न मे दिव्यैं प्रयोजनम्॥
सर्वमक्रममायातं न सुखाय मनीषिणाम् ॥३०॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—तब इस सूक्त से अत्रि-पुत्र ने इन्द्र की महत्ता व्यक्त की और पुन अपने शत्रुओं से कहा॥२३॥

**आत्रेय बोले**—मैं इन्द्र नहीं हूँ न तो यह शची और नगरी ही मेरी है और न यह नन्दनवन ही मेरा है। वस्तुत स्वर्गस्थ इन्द्र ही इन्द्र है वही वृत्र हन्ता वज्र धारण करने वाला सहस्र नेत्र वाला, पर्वतों के पंखों को काटने वाला वज्रबाहु इन्द्र है। मैं तो वेदों को जानने वाला ब्राह्मण हूँ सर्वदा ब्राह्मणों के सहित इस गौतमी तीर पर रहा करता हूँ। जिसके द्वारा भविष्य अथवा वर्तमान कभी भी सुख का मूल नहीं प्राप्त हो सकता अर्थात् जिस कर्म से कभी सुख नहीं प्राप्त होता उस कर्म को आ.र मैं दुर्दैव की प्रेरणा से आकृष्ट हो गया हूँ॥२४ २५॥

**असुरों ने कहा**—आत्रेय! तो तुमने जो यह इन्द्र का ढोंग फैला रखा है उसको समेटो। मुनिश्रेष्ठ! यथार्थत तुम्हारा कल्याण इसीमें है दूसरे में नहीं॥२६॥

**ब्रह्मा बोले**—तब आत्रेय ने कहा—महाभाग! जैसा आप लोग कहते हैं वैसा ही करूँगा। अग्नि की शपथ है सत्य कहता हूँ। इस प्रकार उन दैत्यों से कह कर पुन उन्होंने त्वष्टा से कहा॥२७ २८॥

**आत्रेय ने कहा**—त्वष्टा! तुमने मेरी प्रसन्नता के लिए जिस ऐन्द्र-पद को यहाँ बनाया है उसको शीघ्र दूर करो। इस प्रकार इस मुनि ब्राह्मण की रक्षा करो। पुन मेरा वह मृग और पक्षियों से सुशोभित आश्रम ही दो जहाँ वृक्ष और जल का मधु स्रोत था अब मुझे इन स्वर्गीय वस्तुओं की कुछ भी आवश्यकता नहीं। मनीषियों के लिये क्रमविरुद्ध (अकस्मात्) प्राप्त पदार्थ सुखद नहीं होते॥२९-३०॥

### ब्रह्मोवाच

तथेत्युक्त्वा प्रजानाथस्त्वष्टा संहृतवांस्तदा। दैत्याश्च जग्मुः स्वस्थानं कृत्वा देशमकण्टकम् ॥३१॥
त्वष्टा चापि ययौ स्थानं स्वकं संप्रहसन्निव। आत्रेयोऽपि तदा शिष्यैः संवृतः सह भार्यया ॥३२॥
गौतमीतीरमाश्रित्य तपोनिष्ठोऽखिलैर्वृतः। वर्तमाने महायज्ञे लज्जितो वाक्यमब्रवीत् ॥३३॥

### आत्रेय उवाच

अहो मोहस्य महिमा ममापि भ्रान्तचित्तता। किं महेन्द्रपदं लब्धं किं मयाऽत्र पुरा कृतम् ॥३४॥

### ब्रह्मोवाच

एवं वदन्तमात्रेयं लज्जितं प्राब्रुवन्सुराः ॥३५॥

### सुरा ऊचुः

लज्जां जहि महाबाहो भविता[1] ख्यातिरुत्तमा। आत्रेयतीर्थे ये स्नानं प्राणिनः कुर्युरञ्जसा ॥३६॥
इन्द्रास्ते भवितारो वै स्मरणात्सुखभागिनः। तत्र पञ्च सहस्राणि तीर्थान्याहुर्मनीषिणः ॥३७॥
अग्निन्द्रात्रेयदैतेयनामभिः कीर्तितानि च। तेषु स्नानं च दानं च सर्वमक्षयपुण्यदम् ॥३८॥

---

**ब्रह्मा बोले**—तब ऐसा ही हो यह कहकर प्रजापति त्वष्टा ने सब माया समेट ली। दैत्य भी यह देखकर उस स्थान को निरापद कर अपने स्थान को चले गये। त्वष्टा भी हँसते हुये-से अपने स्थान को लौट गये। अनन्तर आत्रेय भी अपने शिष्यो और भार्या के साथ गौतमी-तट पर तपोनिष्ठ हो रहने लगे। कुछ दिनो बाद पुन महायज्ञ प्रारम्भ हुआ, उसमे सब देवो और ऋषियो के सामने ही लज्जित होकर उन्होने कहा ॥३१-३३॥

**आत्रेय ने कहा**—अहो ! मोह की महिमा भी क्या है, जिसके कारण मेरे मन म भी भ्रान्ति हो गई। मैंने पहले क्या (तप) किया था और फिर मोह मे आकर किस प्रकार महेन्द्र-पद प्राप्त किया ॥३४॥

**ब्रह्मा ने कहा**—इस प्रकार कहने वाले लज्जित मुनि से देवो ने कहा ॥३५॥

**देवताओ ने कहा**—*महाबाहु ! लज्जा को छोडो तुम्हारी उत्तम कीर्ति इस लोक मे फैलेगी।* इस आत्रेय तीर्थ मे जो प्राणी विधिपूर्वक स्नान करेंगे, वे अवश्य इन्द्र होगे और इस तीर्थ के स्मरण मात्र से प्राणी सुखभागी होंगे। वहाँ मनीषियो ने अन्य पाँच हजार अग्निन्द्र, आत्रेय, दैतेय आदि तीर्थों के नाम गिनाये हैं जिनमे स्नान और दान से अक्षय पुण्य की प्राप्ति होती है ॥३६-३८॥

---

१. घ. च. भवित्री।

ब्रह्मोवाच

इत्युक्त्वा विबुधा याताः संतुष्टश्चाभवन्मुनिः ॥३९॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे तीर्थमाहात्म्येऽन्विन्द्रात्रेयादिपञ्चसहस्रतीर्थवर्णनं नाम चत्वारिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥१४०॥

गौतमीमाहात्म्ये एकसप्ततितमोऽध्यायः ॥७१॥

# अथैकचत्वारिंशदधिकशततमोऽध्यायः

कपिलासंगमाख्यानवर्णनम्

ब्रह्मोवाच

कपिलासंगमं नाम तीर्थं त्रैलोक्यविश्रुतम्। तत्र नारद वक्ष्यामि कथां पुण्यामनुत्तमाम्[1] ॥१॥
कपिलो नाम तत्त्वज्ञो मुनिरासीन्महायशाः। क्रूरश्चापि प्रसन्नश्च तपोव्रतपरायणः ॥२॥
तपस्यन्तं मुनिश्रेष्ठं गौतमीतीरमाश्रितम्। तमागत्य महात्मानं वामदेवादयोऽब्रुवन् ॥३॥
हत्वा वेनं ब्रह्मशापैर्नष्टधर्मे त्वराजके। कपिलं सिद्धमाचार्यमूचुर्मुनिगणास्तदा ॥४॥

मुनिगणा ऊचुः

गते वेदे गते धर्मे किं कर्तव्यं मुनीश्वर ॥५॥

---

**ब्रह्मा बोले**—यह कहकर देवता चले गये और मुनि भी सन्तुष्ट हो गये ॥३९॥

श्रीब्रह्ममहापुराण में अन्विन्द्र-आत्रेयादि पाँच हजार तीर्थों का वर्णन नामक एक सौ चालीसवाँ अध्याय समाप्त ॥१४०॥

## अध्याय १४१

### कपिला-संगम की कथा का वर्णन

**ब्रह्मा ने कहा**—त्रिभुवन विख्यात कपिला-संगम नामक एक तीर्थ है। नारद! उस तीर्थ की अत्युत्तम पुण्य कथा को कह रहा हूँ सुनो। महायशस्वी कपिल नामक तत्त्वदर्शी मुनि थे। वे क्रूर एवं प्रसन्न होकर भी तपस्या और व्रत परायण मुनि थे। गौतमी-तीर पर स्थित होकर तपस्या करते हुये उस महात्मा मुनिवर के पास आकर वामदेव आदि ऋषियों ने कहा कि जब वेन को ब्रह्म शाप से मार डाला गया, सारा राजधर्म नष्ट-भ्रष्ट हो गया और देश में अराजकता फैल गई तब मुनियों ने सिद्ध आचार्य कपिल से कहा ॥१-४॥

**मुनिगण बोले**—मुनीश्वर! वेदों के लुप्त हो जाने पर और धर्म के नष्ट हो जाने पर क्या करना उचित है? ॥५॥

---

१ एतदग्रे ग च पुस्तकयो: 'त्रिषु लोकेषु विख्यातस्तत्रैव संगमो लोकविश्रुतः। स्मरणात्सर्वपापानां नाशनं किमु दर्शनात्' इत्यधिकः श्लोको वर्तते।

ब्रह्मोवाच

ततोऽब्रवीन्मुनिर्ध्यात्वा कपिलस्त्वागतान्मुनीन् ॥६॥

कपिल उवाच

वेनस्योर्विमथ्योऽभूत्ततः कश्चिद्भविष्यति ॥७॥

ब्रह्मोवाच

तथैव चक्रुर्मुनयो वेनस्योरुं विमथ्य वै। तत्रोत्पन्नो महापापः कृष्णो रौद्रपराक्रमः॥८॥
तं दृष्ट्वा मुनयो भीता निषीदस्वेति चाब्रुवन्। निषादः सोऽभवत्तस्मान्निषादाश्चाभवंस्ततः॥९॥
वेनबाहु ममन्थुस्ते दक्षिणं धर्मसंहितम्। ततः पृथुस्वरश्चैव सर्वलक्षणलक्षितः॥१०॥
राजाऽभवत्पृथुः श्रीमान्ब्रह्मसामर्थ्यसंयुतः। तमागत्य सुराः सर्वे अभिनन्द्य वरान्शुभान्॥११॥
तस्मै ददुस्तथाऽस्त्राणि मन्त्राणि गुणवन्ति च। ततोऽब्रुवन्मुनिगणास्तं पृथुं कपिलेन च॥१२॥

मुनय ऊचुः

आहारं देहि जीवेभ्यो भुवा [१]ग्रस्तौषधीरपि ॥१३॥

ब्रह्मोवाच

ततः स धनुरादाय भुवमाह नृपोत्तमः ॥१४॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—तब कपिल मुनि ने सोच-विचार कर आगत मुनियों से कहा॥६॥

**कपिल बोले**—वेन का ऊरु प्रदेश यदि मथा जाय तो कोई समस्या का हल प्राप्त हो जायगा॥७॥

**ब्रह्मा बोले**—मुनियों ने मुनि के आदेशानुसार वेन के ऊरु को मथा। उसमें से एक महापापी कृष्णकाय भयंकर बलशाली पुरुष उत्पन्न हुआ। उसको देखकर मुनि लोग डर गये। और 'निषीदस्व' (बैठो) ऐसा कहा। तब वह निषाद बन गया। उससे फिर निषादों की उत्पत्ति हुई। तदनन्तर उन्होंने धर्मयुक्त वेन की दाहिनी भुजा को मथा। तब उसमें से गम्भीर स्वर वाला, सब राजलक्षणों से युक्त श्रीमान् ब्रह्मशक्ति से युक्त पृथु नामक राजा उत्पन्न हुआ। उसके पास आकर सब देवों ने उसका स्वागत किया और उसको विभिन्न शुभ वरदान, अस्त्र और उपयोगी मन्त्र दिये। तदुपरान्त मुनियों ने कपिल के सहित उस पृथु से कहा॥८-१२॥

**मुनिगण बोले**—समस्त जीवों को भोजन दो और पृथिवी द्वारा निगली हुई ओषधियाँ भी॥१३॥

**ब्रह्मा ने कहा**—तब हाथ में धनुष लेकर उस नृपोत्तम ने पृथिवी से कहा—॥१४॥

---

१घ. च. ०मथ्याऽऽश्च ततः। २घ. च. ग्रस्ता महौषधीः। ढ०।

पृथुरुवाच

ओषधीर्देहि या ग्रस्ता प्रजानां हितकाम्यया ॥१५॥

ब्रह्मोवाच

तमुवाच मही भीता पृथुं तं पृथुलोचनम ॥१६॥

मह्युवाच

मयि जीर्णा महौषध्य कथं दातुमहं क्षमा ॥१७॥

ब्रह्मोवाच

ततः सकोपो नृपतिस्तामाह पृथिवीं पुनः ॥१८॥

पृथुरुवाच

नो चेद्दास्यद्य त्वां वै हत्वा दास्ये महौषधीः ॥१९॥

भूमिरुवाच

कथं हंसि स्त्रियं राजञ्ज्ञानी भूत्वा नृपोत्तम। विना मया कथं चेमाः प्रजाः संधारयिष्यसि ॥२०॥

पृथुरुवाच

यत्रोपकारोऽनेकानामेकनाशे भविष्यति। न दोषस्तत्र पृथिवी तपसा धारये प्रजाः ॥२१॥
न दोषमत्र पश्यामि नाऽऽचक्षेऽनर्थकं वचः। यस्मिन्निपातिते सौख्यं बहूनामुपजायते॥
मुनयस्तद्वधं प्राहुरश्वमेधशताधिकम् ॥२२॥

---

पृथु ने कहा—जिन ओषधियों को तुमने हजम कर लिया है प्रजाओं की भलाई के लिए उनको शीघ्र लाओ ॥१५॥

ब्रह्मा ने कहा—भयभीत पृथिवी ने उस दीघनेत्र पृथु से कहा ॥१६॥

पृथ्वी ने कहा—वे महौषधियाँ तो मेरे उदर में जीर्ण हो गई। अब कैसे उनको दे सकती हूँ ?॥१७॥

ब्रह्मा बोले—तब राजा कुपित होकर पुन उस पृथिवी से बोले ॥१८॥

पृथु ने कहा—यदि नहीं दोगी तो आज तुमको मारकर प्रजा को महौषधियाँ दे दूगा ॥१९॥

भूमि ने कहा—राजन्! तुम ज्ञानी होकर कैसे स्त्री को मारने के लिए उद्यत हो? नृपोत्तम! मेरे बिना किस प्रकार इन प्रजाओं की रक्षा या पालन करोगे? ॥२०॥

पृथु बोले—पृथिवी! जहाँ एक के नाश से अनेक का उपकार होता हो उस एक का वध करने में कोई दोष नहीं। प्रजाओं की रक्षा तो अपनी तपस्या के द्वारा कर लूगा। इसमें कुछ भी दोष नहीं देख रहा हूँ यह व्यर्थ की बातें मैं नहीं कर रहा हूँ। जिसके वध से बहुतों को सुख होता हो उसके वध को मुनिगण सौ अश्वमेध से भी अधिक फलप्रद बतलाते हैं॥२१-२२॥

### परशुरुवाच

दूरादभ्यागतं श्रान्तमनुगच्छन्ति देवताः । तस्मिंस्तृप्ते तु तृप्ताः स्युरतृप्ते तु विपर्ययः ॥१९॥
अतिथिश्चापवादी च द्वावेतौ विश्वबान्धवौ । अपवादी हरेत्पापमतिथिः 'स्वर्गसंक्रमः ॥२०॥
अभ्यागतं पथि श्रान्तं सावज्ञं योऽभिवीक्षते । तत्क्षणादेव नश्यन्ति तस्य धर्मयशःश्रियः ॥२१॥
तस्मादभ्यागतः श्रान्तो याचेऽहं त्वां द्विजोत्तम । दास्यसे यदि मे कामं तद्भोक्ष्येऽहं न चान्यथा ॥२२॥

### ब्रह्मोवाच

दत्तमित्येव शाकल्यो भुङ्क्ष्वेत्येवाऽऽह राक्षसम् । ततः प्रोवाच परशुरहं राक्षससत्तमः ॥२३॥
नाहं द्विजस्तव रिपुर्न वृद्धः पलितः कृशः । बहूनि मे व्यतीतानि वर्षाणि त्वां प्रपश्यतः ॥२४॥
शुष्यन्ति मम गात्राणि ग्रीष्मे स्वल्पोदकं यथा । तस्मान्नेष्ये सानुगं त्वां भक्षयिष्ये द्विजोत्तम ॥२५॥

### ब्रह्मोवाच

श्रुत्वा परशुवाक्यं तच्छाकल्यो वाक्यमब्रवीत् ॥२६॥

### शाकल्य उवाच

ये महाकुलसंभूता विज्ञातसकलागमाः । तत्प्रतिश्रुतमभ्येति न जात्वत्र विपर्ययम्' ॥२७॥
यथोचितं कुरु सखे तथाऽपि शृणु मे वचः । निहन्तुमप्युद्यतेषु वक्तव्यं हितमुत्तमैः ॥२८॥

---

**परशु ने कहा**—दूर से आये हुये, थके अतिथि के पीछे पीछे देवता आते हैं। उनके तृप्त होने पर वे तृप्त होते हैं और अतृप्त होने पर अतृप्त। अतिथि और अपवादी दोनो संसार के बन्धु हैं। अपवादी (निन्दक) पाप को हर लेता है। अतिथि मनुष्य को स्वर्ग का अधिकारी बनाने वाला है। जो रास्ते के थके-मांदे अतिथि को तिरस्कार की दृष्टि से देखता है, उसी क्षण उसका धर्म, और श्री नष्ट हो जाती है। इसलिये द्विजोत्तम ! मैं श्रान्त अतिथि तुमसे याचना करता हूँ कि यदि तुम मुझे पर्याप्त भोजन दोगे तब तो खाऊँगा अन्यथा नही ॥१९-२२॥

**ब्रह्मा बोले**—शाकल्य ने राक्षस से कहा—'इतना ही था, जो दे दिया। अब इसको खाओ।' तब परशु ने कहा—'मैं राक्षसराज हूँ, द्विज नही हूँ, तुम्हारा शत्रु हूँ, वृद्ध, दुर्बल तथा सितकेश नहीं हूँ। तुमको देखते-देखते मेरे बहुत साल बीत गये। ग्रीष्मऋतु में जिस प्रकार थोडा जल सूख जाता है, उसी प्रकार मेरे अंग सूखते जा रहे हैं। इसलिए द्विजोत्तम ! आज तुमको अनुयायियों समेत उठा ले जाऊँगा और खा जाऊँगा ॥२३-२५॥

**ब्रह्मा बोले**—परशु की बात सुनकर शाकल्य ने कहा ॥२६॥

**शाकल्य ने कहा**—जो महाकुल में उत्पन्न होते हैं और जो सब शास्त्रों के ज्ञाता होते हैं वे अपनी प्रतिज्ञाओं को पूरा करते हैं इसमें विपर्यय (परिवर्तन) नहीं होता। सखे ! जैसा उचित समझो करो। फिर भी मेरी बात सुनो। सज्जन लोगों का स्वभाव है कि वे हत्या के लिए प्रस्तुत हत्यारों से भी उचित बात कहते हैं। मैं वध के

---

१ क स्वर्गदायकः। २ घ ङ. च ०म्। कुरु वा मा कु०।

ब्राह्मणोऽहं वज्रतनुः सर्वतो रक्षको हरिः । पादौ रक्षतु मे विष्णुः शिरो देवो जनार्दनः ॥२९॥
बाहू रक्षतु वाराहः पृष्ठं रक्षतु कूर्मराट् । हृदयं रक्षतात्कृष्णो ह्यङ्गुली रक्षतान्मृगः[1] ॥३०॥
मुखं रक्षतु वागीशो नेत्रे रक्षतु पक्षिग. । श्रोत्रं रक्षतु वित्तेशः[2] सर्वतो रक्षताद्भवः ॥
नानापत्स्वेकशरणं देवो नारायण. स्वयम् ॥३१॥

## ब्रह्मोवाच

एवमुक्त्वा तु शाकल्यो नय वा भक्ष वा सुखम् । मां राक्षसेन्द्र परशो त्वमिदानीमतन्द्रितः ॥३२॥
राक्षसस्तस्य वचनाद्भक्षणाय समुद्यतः । नास्त्येव हृदये नूनं पापिनां करुणाकणः ॥३३॥
दंष्ट्राकरालवदनो गत्वा तस्यान्तिकं तदा[3] । ब्राह्मणं तं निरीक्ष्यैवं परशुर्वाक्यमब्रवीत् ॥३४॥

## परशुरुवाच

शङ्खचक्रगदापाणिं त्वां पश्येऽहं द्विजोत्तम । सहस्रपादशिरसं सहस्राक्षकरं विभुम् ॥३५॥
[4]सर्वभूतैकनिलयं छन्दोरूपं जगन्मयम् । त्वामद्य विप्र पश्यामि नास्ति ते पूर्वकं वपुः ॥३६॥
तस्मात्प्रसादये विप्र त्वमेव शरणं भव । ज्ञानं देहि महाबुद्धे तीर्थं [5]ब्रह्माघनिष्कृतिम् ॥३७॥
महता दर्शनं ब्रह्मञ्जायते नहि निष्फलम् । द्वेषादज्ञानतो वाऽपि प्रसङ्गाद्वा प्रमादत. ॥३८॥
अयसः स्पर्शसंस्पर्शो रुक्मत्वायैव जायते ॥३९॥

---

समान शरीर वाला ब्राह्मण हूँ। विष्णु मेरी चारो ओर से रक्षा करने वाले हैं। विष्णु मेरे चरणो की रक्षा करें जनार्दन देव शिर की रक्षा करें वाराह मेरी भुजाओं की रक्षा करें कूर्मराज पृष्ठभाग की रक्षा करे कृष्ण हृदय की और नृसिंह अगुलियो की रक्षा करें। वागीश मुख की गरुडवाहन नेत्रो की कुबेर कानो की तथा शकर चारो ओर से मेरी रक्षा करें। स्वय नारायण देव नाना आपत्तियो मे एकमात्र मेरे शरणदाता हो ॥२७-३१॥

**ब्रह्मा बोले**—इस प्रकार कहकर शाकल्य ने राक्षस से कहा—'राक्षसेन्द्र! परशो! मुझको ले चलो या इस समय आलस्यरहित होकर आनन्द पूर्वक मुझको खा जाओ। तब राक्षस मुनि के कथनानुसार (मुनि को) खाने के लिए तैयार हो गया। वास्तव मे पापी मनुष्यो के हृदय म दया का एक कण भी नही होता है। उस भयानक दांत और विकराल मुखवाले परशु ने जब उस ब्राह्मण के समीप जाकर उसे देखा तो इस प्रकार कहा ॥३२ ३४॥

**परशु ने कहा**—द्विजोत्तम! मै इस समय तुमको शख चक्र और गदाधारी सहस्र चरण और शिर वाला, सहस्र नेत्र और भुजा वाला व्यापक सब प्राणियो का एकमात्र वासस्थान छन्द स्वरूप और जगन्मय के रूप म देख रहा हूँ। विप्र! तुम्हारा वह पहले का शरीर नही है। इसलिये हे विप्र! मैं तुम्हारी स्तुति करता हूँ। तुम्ही मेरे रक्षक बनो। महाबुद्धिमान्! ज्ञान दो मेरे पापो को दूर करने वाले तीर्थ को बताओ। ब्रह्मन्! महान् व्यक्तियो का दर्शन कभी भी निष्फल नही होता है। द्वेषवश, अज्ञान से, प्रसगवश या भूल से किसी भी प्रकार से पारस का स्पर्श लोहे को सोना बना ही देता है ॥३५-३९॥

---

१क ०न्मृड०। ना०। २घ वितेश। ३घ यनं.। ४घ. च. ०र्वदेवैक०। ५घ. ङ. च. ०ह्यघ नि०।

ब्रह्मोवाच

एतद्वाक्यं समाकर्ण्य राक्षसेन समीरितम् । शाकल्यः कृपया प्राह वरदा सा सरस्वती ॥४०॥
तवाचिराद्दैत्यपते ततः स्तुहि जनार्दनम् । मनोरथफलप्राप्तौ नान्यन्नारायणस्तुतेः ॥४१॥
किंचिदप्यस्ति लोकेऽस्मिन्कारणं शृणु राक्षस । प्रसन्ना तव सा देवी मद्वाक्याच्च भविष्यति ॥४२॥

ब्रह्मोवाच

तथेत्युक्त्वा स परशुर्गङ्गा त्रैलोक्यपावनीम् । स्नात्वा शुचिर्यतमना गङ्गामभिमुखः स्थितः ॥४३॥
तत्रापश्यद्दिव्यरूपां दिव्यगन्धानुलेपनाम् । सरस्वतीं जगद्धात्रीं शाकल्यवचने स्थिताम् ॥४४॥
जगज्जाड्यहरां विश्वजननीं भुवनेश्वरीम् । तामुवाच विनीतात्मा परशुर्गतकल्मषः ॥४५॥

परशुरुवाच

गुरुः शाकल्य इत्याह माकान्तं स्तुहि विध्वजम् । तव प्रसादात्सा शक्तिर्यथा मे स्यात्तथा कुरु ॥४६॥

ब्रह्मोवाच

तथाऽस्त्विति च सा प्राह परशुं श्रीसरस्वती । सरस्वत्याः प्रसादेन परशुस्तं जनार्दनम् ॥४७॥
तुष्टाव विविधैर्वाक्यैस्ततस्तुष्टोऽभवद्धरिः । वरं प्रादाद्राक्षसाय कृपासिन्धुर्जनार्दनः ॥४८॥

जनार्दन उवाच

यद्यन्मनोगतं रक्षस्तत्तत्सर्वं भविष्यति ॥४९॥

ब्रह्मोवाच

शाकल्यस्य प्रसादेन गौतम्याश्च प्रसादतः । सरस्वत्याः प्रसादेन नरसिंहप्रसादतः ॥५०॥

---

**ब्रह्मा बोले**—राक्षस की कही हुई इन बातो को सुनकर शाकल्य ने कृपापूर्वक कहा—'दैत्यपते ! वह सरस्वती शीघ्र तुमको वर प्रदान करेगी। इसलिए जनार्दन की स्तुति करो। नारायण की स्तुति के अतिरिक्त मनोरथ पूर्ण करने का और कोई सरल साधन इस लोक म नही है। राक्षस ! सुनो, मेरे कहने से सरस्वती देवी तुम्हारे ऊपर अवश्य प्रसन्न होगी ॥४०-४२॥

**ब्रह्मा बोले**—'ऐसा ही करूँगा' यह कहकर वह परशु त्रिभुवन-पावनी गगा मे स्नान कर पवित्र हो एकाग्र मन से गगा के सम्मुख बैठ गया। उसने दिव्य रूप वाली दिव्य गध और अगराग (लेप) से युक्त तथा ससार का धारण-पोषण करने वाली सरस्वती को, शाकल्य के कथन के अनुसार स्थित देखा, निष्पाप एव विनीत परशु ने जगत् की जडता को दूर करने वाली, विश्व-जननी और भुवनेश्वरी उस सरस्वती से कहा ॥४३-४५॥

**परशु ने कहा**—गुरु शाकल्य ने मुझसे कहा है कि लक्ष्मीपति गरुडध्वज विष्णु की स्तुति करो। अत आपकी कृपा से जिस प्रकार मुझमे वैसी शक्ति हो, वैसा ही आप करें ॥४६॥

**ब्रह्मा बोले**—उस श्री सरस्वती ने परशु से कहा कि ऐसा ही हो। सरस्वती की कृपा से परशु उस जनार्दन भगवान् की विविध वाक्योंसे स्तुति करने लगा। तब हरि उसके ऊपर प्रसन्न हो गये और कृपा-सागर जनार्दन ने राक्षस को वरदान दिया ॥४७-४८॥

**जनार्दन बोले**—राक्षस ! तुम्हारे जो जो मनोरथ हैं, वे सब पूरे हो जाएगे ॥४९-५०॥

**ब्रह्मा बोले**—शाकल्य, गौतमी, सरस्वती ,तथा नरसिंह की कृपा से उस परम पापी परशु ने भी स्वर्ग

पापिष्ठोऽपि तदा रक्ष परशुर्दिवमेयिवान । सर्वतीर्थाङ्घ्रिपद्मस्य प्रसादाच्छार्ङ्गधन्वन ॥५१॥
तत प्रभृति तत्तीर्थं सारस्वतमिति श्रुतम । तत्र स्नानेन दानेन विष्णुलोके महीयते ॥५२॥
वाग्जवैष्णवशाकल्यपरशुप्रभवाणि हि । बहून्यभूवस्तीर्थानि 'तस्मिन्वै श्वेतपर्वते ॥५३॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे तीर्थमाहात्म्ये श्वेतपर्वतस्थशाकल्यादितीर्थ-
वर्णन नाम त्रिषष्ट्यधिकशततमोऽध्याय ॥१६३॥
गौतमीमाहात्म्ये चतुर्नवतितमोऽध्याय' ॥९४॥

## अथ चतुःषष्ट्यधिकशततमोऽध्याय.

### चिच्चिकतीर्थवर्णनम्

ब्रह्मोवाच'

चिच्चिका (व) तीर्थमित्युक्त सर्वरोगविनाशनम् । सर्वचिन्ताप्रहरण सर्वशांतिकर नृणाम् ॥१॥
तस्य स्वरूप वक्ष्यामि शुभ्रे तस्मिन्नगोत्तमे । गङ्गाया उत्तरे पारे यत्र देवो गदाधर ॥२॥

---

को प्राप्त किया और सकल तीर्थों को अपने चरण कमल मे बसाने वाले विष्णु की कृपा से वह तीर्थ सब से सारस्वत तीर्थ नाम से प्रसिद्ध हो गया। वहाँ स्नान करने और दान देने से मनुष्य विष्णु लोक म पूजित होता है। उस श्वेतपवत पर सारस्वत वैष्णव शाकल्य और परशु राक्षस के नाम से प्रसिद्ध और भी बहुत से तीर्थ हैं ॥५०-५३॥

श्रीब्रह्ममहापुराण म श्वेतपवत पर अवस्थित शाकल्य आदि तीर्थों का वणन
नामक एकसौ तिरसठवाँ अध्याय समाप्त ॥१६३॥

## अध्याय १६४

### चिच्चिकतीर्थ का वर्णन

**ब्रह्मा बोले**—मनुष्यों के सब रोगों को नष्ट करने वाला सब चिन्ताओं को दूर करने वाला तथा सब प्रकार की शान्ति देने वाला चिच्चिक तीर्थ नामक एक तीर्थ है। उसके स्वरूप का वणन मैं कर रहा हूँ। गंगा के उत्तर तट पर जहाँ देव गदाधर निवास करते हैं उस उत्तम शुभ्र पवत पर चिच्चिक नामक मांसभोजी पक्षिराज—जिसको

---

१घ श्रेष्ठानि। ङ च पुण्यानि। २क ०ध—चर्चिका०।

चिञ्चिक[1] पक्षिराट् तत्र भेरुण्डो योऽभिधीयते । सदा वसति 'तत्रैव मांसाशी श्वेतपर्वते ॥३॥
नानापुष्पफलाकीर्णैः सर्वर्तुकुसुमैर्नगैः । सेविते द्विजमुख्यैश्च गौतम्या चोपशोभिते ॥४॥
सिद्धचारणगन्धर्वकिंनरामरसंकुले । तत्समीपे नग कश्चिद्द्विपदा च चतुष्पदाम् ॥५॥
रोगार्तिक्षुत्तृषाचिन्तामरणाना न भाजनम् । एव गुणान्विते शैले नानामुनिगणावृते ॥६॥
पूर्वदेशाधिपः कश्चित्पवमान इति श्रुत । क्षत्रधर्मरतः श्रीमान्देवब्राह्मणपालकः ॥७॥
बलेन महता युक्तः सपुरोधा वन ययौ । रेमे स्त्रीभिर्मनोज्ञाभिर्नृत्यवादित्रजैः सुखैः ॥८॥
स च एवं धनुष्पाणिर्मृगयाशीलिभिर्वृत । एव भ्रमन्कदाचित्स श्रान्तो द्रुममुपागतः ॥९॥
गौतमीतीरसंभूतं नानापक्षिगणैर्वृतम् । आश्रमाणां गृहपति धर्मज्ञमिव सेवितम् ॥१०॥
तमाश्रित्य नगश्रेष्ठं पवमानो नृपोत्तमः । स विश्रान्तो जनवृत ईक्षा चक्रे नगोत्तमम् ॥११॥
तत्रापश्यद्द्विजं स्थूलं द्विमुखं शोभनाकृतिम् । चिन्ताविष्टं तथा श्रान्तं तमपृच्छन्नृपोत्तमः ॥१२॥

## राजोवाच

को भवान्द्विमुख पक्षी चिन्तावानिव लक्ष्यसे । नैवात्र कश्चिद्दुःखार्त कस्मात्त्वं दुःखमागतः ॥१३॥

---

भेरुण्ड भी कहते हैं--सर्वदा निवास करता था। नाना पुष्प और फलो से भरे, सब ऋतु के फूलो और वृक्षो से युक्त एव गौतमी से सुशोभित उस पर्वत पर मुख्य द्विज (ब्राह्मण या पक्षी) सिद्ध, चारण, गन्धर्व, किन्नर और देवता सर्वदा निवास करते थे। उसके समीप ही कोई वृक्ष था जहाँ जाने से किसी मनुष्य या चार पैर वाले (चतुष्पद जन्तु) को रोग, दुःख, भूख, प्यास चिन्ता और मृत्यु का भय नही रहता था। एसे गुणो से युक्त और अनेको मुनियो से सुशोभित उस पर्वत पर वह पक्षी भी रहता था। एक दिन कोई पवमान नामक पूर्व देश का अधिपति, क्षत्रिय-धर्म-परायण, श्रीमान्, देवो और ब्राह्मणो का पालक राजा अपने असख्य सैनिको और पुरोहित के साथ वन मे आया। (वहा मनोहर स्त्रियो के साथ नृत्य वाद्य-जन्य सुखो का अनुभव करता हुआ वह विहार करने लगा।) इस प्रकार एक दिन वह अपने अनुचर शिकारियो के साथ हाथ मे धनुष लिये हुये घूमता हुआ थका सा उस वृक्ष के नीचे आया, जो गौतमी के तट पर अनेक पक्षियो से भरा हुआ था और आश्रमवासियो के लिये धर्मज्ञाता गृहपति के समान (भोजनदाता) था। उस वृक्ष के नीचे आकर उस नृप-श्रेष्ठ पवमान ने अपने अनुचरो के सहित विश्राम किया, और उस पवत की ओर दृष्टि दौडाई। उस पवत पर उसने स्थूल परन्तु सुन्दर आकार और दो मुख वाले पक्षी को देखा, जो थका हुआ-सा चिन्तातुर था। नृपोतम ने उस पक्षी से पूछा ॥१-१२॥

**राजा ने कहा**--तुम दो मुख वाले पक्षी कौन हो ? क्यो चिन्ताकुल-से दिखाई देते हो ? यहाँ कोई दुःखी नही दिखाई देता। फिर तुम इतने दुःखी क्यो हो ? ॥१३॥

---

१क. चंचिक। २घ. ङ. च ०व सार्वकामिकप०।

ब्रह्मोवाच

ततः प्रोवाच नृपतिं पवमानः शनैः शनैः । समाश्वस्तमना पक्षी चिच्चिको' निःश्वसन्मुहुः ॥१४॥

चिच्चिक उवाच

मत्तो भयं न चान्येषां मम वाऽन्योपपादितम् । नानापुष्पफलाकीर्णं मुनिभिः परिसेवितम् ॥१५॥
पश्येयं शून्यमेवाद्रिं ततः शोचामि मामहम् । न लभामि सुखं किंचिन्न तृप्यामि कदाचन ॥
निद्रां प्राप्नोमि न क्वापि न विश्रान्तिं न निर्वृतिम् ॥१६॥

ब्रह्मोवाच

द्विमुखस्य द्विजस्योक्तं श्रुत्वा राजाऽतिविस्मितः ॥१७॥

राजोवाच

को भवान्किं कृतं पापं कस्माच्छून्यश्च पर्वतः । एकेनाऽऽस्येन तृप्यन्ति प्राणिनोऽत्र नगोत्तमे ॥१८॥
किमुताऽऽस्यद्वयेन त्वं न तृप्तिमुपयास्यसि । किंवा ते दुष्कृतं प्राप्तमिह जन्मन्यथो पुरा ॥१९॥
तत्सर्वं शंस मे सत्यं त्रास्ये त्वां महतो भयात् ॥२०॥

ब्रह्मोवाच

राजानं तं द्विजः प्राह निःश्वसन्नथ चिच्चिकः[२] ॥२१॥

---

**ब्रह्मा ने कहा**—इसके बाद उस चिच्चिक पक्षी ने अपने को सम्हाला और बार-बार लंबी आह भरता हुआ वह राजा पवमान से धीरे धीरे बोला ॥१४॥

**चिच्चिक ने कहा**—मुझसे किसी दूसरे को भय नहीं और न मुझको ही किसी दूसरे का भय है। परन्तु मुनिजनों से सेवित और रंग बिरंग के फूलों और फलों से सुशोभित यह पर्वत मुझे सूना-सा दिखाई देता है। इसीलिये मुझको अपने ऊपर शोक होता है। यहाँ न तो मुझे सुख मिलता है न कभी आत्म-तृप्ति न नींद और न कहीं विश्राम या शान्ति ही मिलती है ॥१५ १६॥

**ब्रह्मा बोले**—उस दो मुख वाले पक्षी की कही हुई बातों को सुनकर राजा विस्मित हो गया ॥१७॥

**राजा बोला**—आप कौन हैं? आपने कौन सा पाप किया है? क्यों आपके लिए पर्वत शून्य है? इस उत्तम पर्वत पर प्राणी अपने एक मुखसे तृप्त हैं। फिर आप दो मुँह रखते हुए भी क्यों नहीं तृप्त हो रहे हैं? अथवा इस जन्म में या पूर्वजन्म में कौन सा पाप किया है? आप सब बातें सत्य रूप से कहिये। मैं आपको सब महान संकटों से बचाऊँगा ॥२०॥

**ब्रह्मा बोले**—इतना सुनने के बाद पक्षी चिच्चिक ने दीर्घश्वास लेते हुए उस राजा से कहा ॥२१॥

---

१क चर्चिको। २क चर्चिक।

चिच्चिक उवाच

यक्ष्येऽह त्वां पूर्ववृत्त पवमान शृणुष्व तत । अह द्विजातिप्रवरो वेदवेदाङ्गपारग ॥२२॥
कुलीनो विदितप्राज्ञ कार्यहन्ता परप्रिय । वद पुरस्तथा पृष्ठे अयदन्यच्च जतुषु ॥२३॥
परवृद्ध्या सदा दु खी मायया विश्ववञ्चक । कृतघ्न सत्यरहित परनिन्दाविचक्षण ॥२४॥
मित्रस्वामिगुरुद्रोही दम्भाचारातिनिघृण । मनसा कर्मणा वाचा तापयामि जनान्बहून ॥२५॥
अयमय विनोदो म सदा पर्परहिंसाम् । युग्मभेद गणोच्छेद मर्यादाभदन सदा ॥२६॥
करोमि निर्विचारो ऽह विद्वत्सवापराङ्मुख । न मया सदृश कश्चिपातकी भुवनत्रये ॥२७॥
तनाह द्विमुखो जातस्तापाद्दुखभाग्यहम । तस्माद्दु खन सतप्त शून्योऽय पवतो मम ॥२८॥
अयच्च शृणु भूपाल वाक्य धर्मार्थसहितम । ब्रह्महत्यासम पाप तद्विना तदवाप्यते ॥२९॥
क्षत्रिय सगर गत्वा अयवाऽन्यत्र सगरात । पलायन्त न्यस्तशस्त्र विश्वस्त च पराङ्मुखम ॥३०॥
अविज्ञात चोपविष्ट बिभमीति च वादिनम् । त यदि क्षत्रियो हयात्स तु स्याद्ब्रह्मघातक ॥३१॥
अधीत विस्मरति यस्त्व करोति तयोत्तमम् । अनादर च गुरषु तमाहुर्ब्रह्मघातकम ॥३२॥
प्रत्यक्षे च प्रिय वक्ति परोक्षे परषाणि च । अन्यद्धृदि वचस्यन्यत्करोत्यन्यत्सदैव य ॥३३॥
गुरूणा शपथकर्ता द्वेष्टा ब्राह्मणनिन्दक । मिथ्या विनीत पापात्मा स तु स्याद्ब्रह्मघातक ॥३४॥

---

चिच्चिक बोला—पवमान ! म तुमस पूव का वृत्तात कहूगा उस सुनो। मै पहले वद-वेदाग का पारदर्शी उत्तम ब्राह्मण था। कुलीन विद्वान् तो था परन्तु दूसरे क कार्यों को बिगाडन वाला तथा झगडालू था। लोगो के मुहपर तो दूसरा बात कहता था परन्तु पीठ पीछे दूसरी। दूसरा की बाता स सदा दु खी रहता था अपनी धूतता स ससार को ठगा करता था और कृतघ्न असत्यवादी परनिन्दा-पडित मित्र स्वामी और गुरु स द्रोह करन वाला दरिद्र अति घृणित काय करने वाला और मन वचन तथा कम से बहुत लोगो को कष्ट पहुचाता था। यही मेरा सवदा का मनवहलाव था कि दूस । का कष्ट दना। म विद्वाना की सवा स पराङ्मुख रहकर बिना विचारे दो जना म फट डालता समाज म भेद उत्पन्न करता और मर्यादा का उल्लघन आदि करता था सारांश यह कि मेरे समान त्रिभुवन म कोई पापी नहा था उसके फलस्वरूप म दो मुख वाला पक्षी हुआ। दूसरो का पीडा पहुचाने से दुखी हू गलिये दुख स सतप्त मेरे लिये यह पवत शून्य है।२२ २८। भूपाल ! अब धर्माथ से युक्त बात सुनो ब्रह्म हत्य के सम न पाप ब्रह्म हत्या न करने से भी होते हैं (जसे) क्षत्रिय युद्ध म जाकर या युद्ध स अन्यत्र भागत हुये शरण म आये हुय विश्वसपात्र रण विमख अपरिचित बठ हुये और म डरता हू एसा कहने वाले का यदि मारे ता वह ब्रह्म घातक कहा जाता है जो अध्ययन किय हुए (शास्त्र) को भूल जाता है श्रेष्ठ व्यक्ति को तुम कहकर पुकारता है और गरुजना का अनादर करता है वह ब्रह्मघातक है। जो सामने प्रिय बोलता है किन्तु पीठ पीछे कटु और जो मन म दूसरी वचन म दूसरी और कायतः सदव दूसरी ही बात करता है और जो गुरु का शपथ लने वाला द्वेष करने वाला ब्राह्मणो की निन्दा करने वाला मिथ्या विनीत तथा पापात्मा हैं वे ब्रह्मघातक होते है जो देवता वेद अध्यात्म ज्ञान धम तथा ब्राह्मण की सगति की द्वेष से निन्दा करता

देवं वेदमथाध्यात्मं धर्मब्राह्मणसंगतिम् । एतान्निन्दति यो द्वेषात्स तु स्याद्ब्रह्मघातकः ॥३५॥
एवं भूतोऽप्यहं राजन्दम्भार्थं लज्जया तथा । सद्वृत्त इव वर्तेऽहं तस्माद्राजन्द्विजोऽभवम् ॥३६॥
*एवं भूतोऽपि सत्कर्म किंचित्कर्ताऽस्मि कुत्रचित् । तेनाहं कर्मणा राजन्स्वतः स्मर्ता पुरा कृतम् ॥३७॥*

## ब्रह्मोवाच

[१]तच्चिच्चिकवचः श्रुत्वा पवमानः सुविस्मितः । कर्मणा केन ते मुक्तिरित्याह नृपतिर्द्विजम् ॥३८॥
इति तस्य वचः श्रुत्वा नृपतिं प्राह पक्षिराट् ॥३९॥

## चिच्चिक उवाच

अस्मिन्नेव नगश्रेष्ठे गौतम्या उत्तरे तटे । गदाधरं नाम तीर्थं तत्र मां नय सुव्रत ॥४०॥
तद्धि तीर्थं पुण्यतमं सर्वपापप्रणाशनम् । सर्वकामप्रदं चेति महद्भिर्मुनिभिः श्रुतम् ॥४१॥
न गौतम्यास्तथा विष्णोरपरं क्लेशनाशनम् । सर्वभावेन तत्तीर्थं पश्येयमिति मे मतिः ॥४२॥
*मत्कृतेन प्रयत्नेन नैतच्छक्यं कदाचन । कथमाकाङ्क्षितप्राप्तिर्भवेद्दुष्कृतकर्मणाम् ॥४३॥*
सप्रयत्नोऽप्यहं वीर न पश्ये तत्सुदुष्करम् । तस्मात्तव प्रसादाच्च पश्येयं हि गदाधरम् ॥४४॥
अविज्ञापितदुःखज्ञं करुणावरुणालयम् । यस्मिन्दृष्टे भवक्लेशा न दृश्यन्ते पुनर्नरैः ॥४५॥
दृष्ट्वैव तं दिवं यास्ये प्रसादात्तव सुव्रत ॥४६॥

---

है, वह ब्रह्मघातक होता है। राजन्! इस प्रकार का होता हुआ भी मैं दम्भ के लिये अथवा लोकलज्जावश सदाचारी की तरह बाह्य व्यवहार करता था। राजन्! इसीलिये मैं पक्षी हुआ। ऐसा होता हुआ भी मैं कहीं-कहीं कभी सत्कर्म कर देता था। उन कर्मों के प्रभाव से ही मुझे पूर्व के किये हुए कर्मों का स्वतः स्मरण है ॥२९-३७॥

**ब्रह्मा बोले**—चिच्चिक की बात सुन कर राजा पवमान अतिविस्मित हो गया। उसने पक्षी से कहा—'किस कर्म से तुम्हारी मुक्ति हो सकती है?' उसकी बात सुनकर पक्षिराज ने राजा से कहा ॥३८-३९॥

**चिच्चिक ने कहा**—इसी पर्वत श्रेष्ठ पर गौतमी के उत्तर तट पर गदाधर नामक एक तीर्थ है। सुव्रत! वहाँ मुझको ले चलो। वह तीर्थ अतिपवित्र, सब पापों को दूर करने वाला तथा सब कामनाओं को देने वाला है, ऐसा महामुनियों से हमने सुना है। गौतमी एवं विष्णु से बढ़कर दूसरा कोई पापों का नष्ट करनेवाला नहीं है। इसलिए मेरा विचार है कि उस तीर्थ का बड़ी श्रद्धा से देखूँ। यह मेरे प्रयत्नों से कभी भी नहीं हो सकता। भला, दुष्कर्म करने वालों को कैसे मनोरथ प्राप्त हो सकते हैं? वीर! प्रयत्न करने पर भी मैं उस अत्यन्त कठिन कार्य की सिद्धि नहीं देखता हूँ। अतः मैं तुम्हारी सहायता और कृपा से ही भगवान् गदाधर को देख सकता हूँ, जो स्वयं दूसरों के दुःखों को जानने वाले और करुणा के सागर हैं तथा जिनका दर्शन पा जाने पर मनुष्य पुनः सांसारिक कष्टों के फन्दे में नहीं पड़ते हैं। सुव्रत! तुम्हारी कृपा से उनका दर्शन करते ही मैं स्वर्ग को चला जाऊँगा ॥४०-४६॥

---

१क. तच्चिक०।

ब्रह्मोवाच

एवमुक्तः स [1]नृपतिश्चिच्चिकेन द्विजन्मना। दर्शयामास तं देवं तां च गङ्गां द्विजन्मने ॥४७॥
ततः स चिच्चिकः[2] स्नात्वा (प्राह) गङ्गां त्रैलोक्यपावनीम् ॥४८॥

चिच्चिक उवाच

गङ्गे गौतमि यावत्त्वां त्रिजगत्पावनीं नरः। न पश्यत्युच्यते तावदिहामुत्रापि पातकी ॥४९॥
तस्मात्सर्वागसमपि मामुद्धर सरिद्वरे। संसारे देहिनामन्या न गतिः काऽपि कुत्रचित् ॥
त्वां विना विष्णुचरणसरोरुहसमुद्भवे ॥५०॥

इति श्रद्धाविशुद्धात्मा गङ्गैकशरणो द्विजः। स्नानं चक्रे स्मरन्नन्तर्गङ्गे त्रायस्व मामिति ॥५१॥

ब्रह्मोवाच

गदाधरं ततो नत्वा पश्यत्सु नगवासिषु। पवमानाभ्यनुज्ञातस्तदैव दिवमाक्रमत् ॥५२॥
पवमानः स्वनगरं प्रययौ सानुगस्ततः। ततः प्रभृति तत्तीर्थं पावमानं [3]सचिच्चिकम् ॥५३॥
गदाधरं कोटितीर्थमिति वेदविदो विदुः। कोटिकोटिगुणं कर्म कृतं तत्र भवेन्नृणाम् ॥५४॥

इति महापुराणे आदिब्राह्मे तीर्थमाहात्म्ये पावमानचिच्चिकगदाधरकोटितीर्थवर्णनं नाम चतुःषष्ट्यधिकशततमोऽध्यायः ॥१६४॥

गौतमीमाहात्म्ये पञ्चनवतितमोऽध्यायः ॥९५॥

---

**ब्रह्मा बोले**—पक्षी चिच्चिक ने उस नृपति से ऐसा कहा और राजा ने उस पक्षी को उस देव गदाधर और गौतमी गंगा का दर्शन करा दिया। तदनन्तर चिच्चिक ने गौतमी मे स्नान कर उस त्रैलोक्य-पावनी गंगा से कहा ॥४७-४८॥

**चिच्चिक ने कहा**—गंगे! गौतमि! मनुष्य जब तक त्रिभुवन-पावनी तुमको नही देखता है तभी तक उसको इस लोक मे या परलोक मे पापी कहा जाता है। इसलिये श्रेष्ठ नदी! इस प्रकार अपराध करने वाले मेरा भी उद्धार करो। हे विष्णु के चरणकमल से उत्पन्न होने वाली! इस संसार मे तुम्हारे बिना देहधारियो के लिये कही पर और कोई सहारा (गति) नही है ॥४९-५०॥

**ब्रह्मा बोले**—इस प्रकार श्रद्धा से विशुद्ध आत्मा वाले, और एकमात्र गंगा की शरण मे रहने वाले उस ब्राह्मण ने 'गंगे! मेरी रक्षा करो इस प्रकार हृदय मे ध्यान करते हुए गंगा मे स्नान किया। तत्पश्चात् भगवान् गदाधर को नमस्कार कर पर्वतनिवासियो के देखते देखते उसी समय वह पक्षी पवमान से विदा की आज्ञा लेकर स्वर्ग को चला गया। तब पवमान भी अनुचरो के साथ अपने नगर को चला गया। उस समय से वह तीर्थ पवमान चिच्चिक और कोटितीर्थ इन नामो से वेदज्ञो द्वारा पुकारा जाने लगा। वहाँ मनुष्य के किये हुए कर्म कोटि कोटि गुना फल देते है ॥५१-५४॥

श्रीब्रह्ममहापुराण मे पवमान चिच्चिक-गदाधर-तीर्थ-वर्णन नामक एक सौ चौसठवाँ अध्याय समाप्त ॥१६४॥

---

१क ०तिश्चर्चिके०। २क चर्चिक'। ३क सचर्चिक०।

# अथ पञ्चषष्ट्यधिकशततमोऽध्यायः

## भद्रतीर्थवर्णनम्

### ब्रह्मोवाच

भद्रतीर्थमिति प्रोक्तं सर्वानिष्टनिवारणम् । सर्वपापप्रशमनं महाशान्तिप्रदायकम् ॥१॥
आदित्यस्य प्रिया भार्या उषा त्वाष्ट्री पतिव्रता । छायाऽपि भार्या सवितुस्तस्याः पुत्रः शनैश्चरः ॥२॥
तस्य स्वसा विष्टिरिति भीषणा पापरूपिणी । तां कन्यां सविता कस्मै ददामीति मतिं दधे ॥३॥
यस्मै यस्मै दातुकामः सूर्यो लोकगुरुः प्रभुः । तच्छ्रुत्वा भीषणा चेति किं कुर्मो भार्ययाऽनया ॥४॥
एवं तु वर्तमाने सा पितरं प्राह दुःखिता ॥५॥

### विष्टिरुवाच

बालामेव पिता यस्तु दद्यात्कन्यां सुरूपिणे । स कृतार्थो भवेल्लोके न चेद्दुष्कृतवान्पिता ॥६॥
चतुर्थाद्वत्सरादूर्ध्वं यावन्न दशमात्ययः । तावद्विवाहः कन्यायाः पित्रा कार्यं प्रयत्नतः ॥७॥
श्रीमते विदुषे यूने कुलीनाय यशस्विने । उदाराय सनाथाय कन्या देया वराय वै ॥८॥
एतच्चेदन्यथा कुर्यात्पिता स निरयी सदा । धर्मस्य साधनं कन्या विदुषामपि भास्कर ॥९॥
नरकस्यैव[1] मूर्खाणां कामोपहतचेतसाम् । एकतः पृथिवी कृत्स्ना सशैलवनकानना ॥१०॥

# अध्याय १६५

## भद्रतीर्थ का वर्णन

**ब्रह्मा बोले**—सब अनिष्टों को दूर करने वाला, सब पापों को शान्त करने वाला तथा महान शान्ति को देने वाला भद्रतीर्थ नामक एक तीर्थ है। त्वष्टा की पुत्री त्वाष्ट्री सूर्य की प्रिय एवं पतिव्रता भार्या थी। छाया भी उन्हीं की भार्या थी जिसका पुत्र शनैश्चर है। उसकी अति कुरूप और भयंकर आकार वाली विष्टि नाम की बहिन थी। सूर्य 'यह कन्या को किसे दूँ' यह सोचने लगे। लोक गुरु प्रभु सूर्य जिस-जिसको देना चाहते थे सभी सुनकर यही कहते थे कि 'ऐसी भीषण भार्या को लेकर हम क्या करेंगे।' यह दशा देख कर एक दिन विष्टि दुःखी होकर पिता से बोली ॥१-५॥

**विष्टि ने कहा**—जो पिता अपनी बाला (छोटी अवस्था की) कन्या सुरूप वर को देता है वह लोक में कृतकृत्य हो जाता है, अन्यथा पिता पाप का भागी होता है। चौथे वर्ष के बाद जबतक दसवां न बीत जाय तब तक पिता को कन्या का विवाह यत्नपूर्वक कर देना चाहिए। श्रीमान्, विद्वान्, युवक कुलीन, यशस्वी, उदार और माता-पिता या अभिभावक वाले वर को ही कन्या देनी चाहिये। जो इसके विपरीत कार्य करता है वह सर्वदा नरक भोगता है। भास्कर! विद्वानों के लिये भी कन्या धर्म का साधन है। काम से दग्ध हृदय वाले मूर्खों के लिए कन्या नरक का

[1] घ. च. ०कस्यैव।

स्वलंकृतोपाधिहीना सुकन्या चैकतः स्मृता। विक्रीणीते यश्च कन्यामश्वं वा गां तिलानपि ॥११॥
न तस्य रौरवादिभ्य' कदाचिन्निष्कृतिर्भवेत्। विवाहातिक्रमः कार्यो न कन्यायाः कदाचन ॥१२॥
तस्मिन्कृते यत्पितुः स्यात्पापं तत्केन कथ्यते। यावल्लज्जां न जानाति यावत्क्रीडति पांशुभिः ॥१३॥
तावत्कन्या प्रदातव्या नो चेत्पित्रोरधोगतिः। पितु' स्वरूपं पुत्रः स्याद्यः पिता पुत्र एव सः ॥१४॥
आत्मन' सुखिता लोके को न कुर्यात्करोति च। यत्कन्यायां' पिता कुर्याद्दानं पूजनमीक्षणम् ॥१५॥
यत्कृत तत्कृत विद्यात्तासु दत्त तदक्षयम्। यद्दत्तं तासु कन्यासु 'तदानन्त्याय कल्पते ॥१६॥
पुत्रेषु चैव पौत्रेषु को न कुर्यात्सुखं रवे। करोति यः कन्यकानां स संपद्भाजनं भवेत् ॥१७॥

**ब्रह्मोवाच**

एवं तां वादिनीं कन्यां विष्टिं प्रोवाच भास्करः ॥१८॥

**सूर्य उवाच**

किं करोमि न गृह्णाति त्वा कश्चिद्भीषणाकृतिम्। कुलं रूपं वयो वित्तं विद्यां वृत्तं सुशीलताम् ॥१९॥
मिथः पश्यन्ति सबन्धे विवाहे स्त्रीषु पुंसु च। अस्मासु सर्वमप्यस्ति विना तव गुणैः शुभे ॥
किं करोमि क्व दास्यामि वृथा मा धिक्करोषि किम् ॥२०॥

---

साधन है। एक ओर शैल, वन तथा उपवन से युक्त सम्पूर्ण पृथिवी है तो दूसरी ओर अलकारो से अलकृत विकारहीन सुकन्या। जो व्यक्ति कन्या, अश्व गौ और तिल को बेचता है, उसका रौरव आदि नरक से कभी भी उद्धार नही होता। साथ ही कन्या के विवाह-वय का अतिक्रमण कभी भी नही होना चाहिये। ऐसा करने से कन्या के पिता को जो पाप होता है, उसको कौन कह सकता है? जब तक कन्या लज्जा करना नही जानती, जब तक वह धूल मिट्टी से खेलती रहती है, तब तक कन्या का दान कर देना चाहिये। यदि ऐसा नही होता तो पिता-माता की अधोगति होती है। पिता का स्वरूप पुत्र है। जो पिता है वही पुत्र है। लोक मे अपने को सुखी बनाना कौन नही चाहेगा या नही चाहता? परन्तु पिता कन्या के लिये जो कुछ दान, पूजन, दर्शन (वर निरीक्षण) आदि करता है वही करना (कार्य) उत्तम समझा जाता है। जो कन्या के लिये दिया जाता है वह अक्षय दान है और वह अनन्त फल प्रदान करता है। रवि! पुत्र और पौत्र के सुख के लिये कौन नही प्रयत्न करता परन्तु जो कन्या के सुख के लिये प्रयत्न करता है वही सम्पत्ति का प्रियपात्र होता है अर्थात् वही धनवान् होता है ॥६-१७॥

**ब्रह्मा बोले**--इस प्रकार कहने वाली उस कन्या विष्टि से भास्कर ने कहा ॥१८॥

**सूर्य ने कहा**--क्या करूँ? तुम भयङ्कर आकृति वाली को कोई भी ग्रहण करने के लिये तैयार नही होता। स्त्री और पुरुषों के विवाह मे परस्पर के कुल रूप अवस्था, धन विद्या, व्यवहार और सौजन्य को देखा जाता है। शुभे! हम लोगो मे और सब कुछ है परन्तु केवल तुममे कोई गुण नहीं है। क्या करूँ? कहाँ तुमको दूँ? क्यो वृथा मुझे धिक्कार रही हो? ॥१९-२०॥

---

१घ. ०न्यायें पि०। ङ. ०न्याया. पि०। २ङ. तद्दानैं कुप्यमुच्यते। च. तद्दान पुण्यमुच्यते।

ब्रह्मोवाच

एवमुक्त्वा पुनस्तां च विष्टिं प्रोवाच भास्करः ॥२१॥

सूर्य उवाच

यस्मै कस्मै च दातव्या त्वं वै यद्यनुमन्यसे। दीयसेऽद्य मया विष्टे अनुजानीहि मा तत ॥२२॥

ब्रह्मोवाच

पितरं प्राह सा विष्टिर्भर्ता पुत्रा धनं सुखम्। आयू रूपं च सप्रीतिर्जायते प्राक्तनानुगम् ॥२३॥
यत्पुरा विहितं कर्म प्राणिना साध्वसाधु वा। फलं तदनुरोधेन प्राप्यतेऽपि भवान्तरे ॥२४॥
स्वदोष एव तत्पित्रा परिहर्तव्य आदरात्। तादृगेव फलं तु स्याद्यादृगाचरितं पुरा ॥२५॥
तस्मात्तद्दानसंबन्धं स्ववशानुगतं पिता। करोति शेषं दैवेन यद्भाव्यं तद्भविष्यति ॥२६॥

ब्रह्मोवाच

तच्छ्रुत्वा दुहितुर्वाक्यं त्वष्टुः पुत्राय भीषणाम्। विश्वरूपाय तां प्रादाद्विष्टिं लोकभयंकरीम् ॥२७॥
विश्वरूपोऽपि तद्वच्च भीषणो भीषणाकृतिः। एवं मिथः संचरतोः शीलरूपसमानयोः ॥२८॥
प्रीतिः कदाचिद्वैषम्यं दंपत्योरभवन्मिथः। गण्डो नामाभवत्पुत्रो ह्यतिगण्डस्तथैव च ॥२९॥
[१]रक्ताक्षः क्रोधनश्चैव व्ययो दुर्मुख एव च। तेभ्यः कनीयानभवद्धर्षणो नाम पुण्यभाक् ॥३०॥

---

**ब्रह्मा बोले**—ऐसा कहकर पुनः भास्कर ने उस विष्टि से कहा ॥२१॥

**सूर्य ने कहा**—तुम यदि इस बात के लिये अनुमति दो कि जिस किसी के हाथों तुम्हें दे दिया जाय तो आज ही मैं किसी को दे देता हूँ। विष्टे! केवल मुझे अपनी स्वीकृति दो। ॥२२॥

**ब्रह्मा बोले**—उस विष्टि ने अपने पिता से कहा— भर्ता पुत्र धन सुख आयु रूप प्रीति सब पहले के किये गये कर्मों के अनुसार ही होते हैं। प्राणी पूर्व जन्म में जो अच्छा या बुरा कर्म करते हैं दूसरे जन्म में भी उसी के अनुसार फल पाते हैं। इसलिये पिता को आदर पूर्वक अपने दोषों का ही परिहार करना चाहिये। फल तो वैसा ही होगा जैसा कि पूर्व जन्म में किया गया है। इसलिये पिता अपने वश के अनुरूप ही कन्या दान-सम्बन्ध करे शेष दैव के अनुसार जो होने वाला होगा वह होगा ही ॥२३-२६॥

**ब्रह्मा बोले**—पुत्री की बात सुनकर सूर्य ने उस लोक भयङ्करी विष्टि को त्वष्टा पुत्र विश्वरूप के हाथ दे दिया। विश्वरूप भी उसी की तरह भयंकर और भीषण आकार वाला था। इस प्रकार समान स्वभाव और रूप वाले दोनों परस्पर प्रीतिपूर्वक व्यवहार करते थे परन्तु किसी समय उन दोनों दम्पति में वैषम्य (मन मुटाव) हो गया। उनके गण्ड अतिगण्ड रक्ताक्ष क्रोधन व्यय और दुर्मुख नामक पुत्र हुए। सबसे छोटा हर्षण नामक पुत्र पुण्यात्मा था। वह सुशील भाग्यवान शान्त शुद्ध हृदय और पवित्र पुत्र किसी समय यम गुरु को देखने

---

[१] घ. ङ. च. रक्ताक्षो।

सुत सुशील सुभग शान्त शुद्धमति शुचि । स कदाचिद्यमगृह द्रष्टु मातुलमभ्यगात् ॥३१॥
स ददर्श बहूञ्जन्तून्स्वर्गस्थानिव दु खिन । स मातुल तु पप्रच्छ नत्वा धर्मं सनातनम् ॥३२॥

## हर्षण उवाच

क इमे सुखिनस्तात पच्यन्ते नरके च के ॥३३॥

## ब्रह्मोवाच

एव पृष्टो धर्मराज सर्वं प्राह यथार्थवत् । तत्कर्मणा गति सर्वामशेषेण न्यवेदयत् ॥३४॥

## यम उवाच

विहितस्य न कुर्वन्ति ये कदाचिदतिक्रमम् । न ते पश्यन्ति निरय कदाचिदपि मानवा ॥३५॥
न मानयन्ति ये शास्त्र नाऽऽचार न बहुश्रुतान् । विहितातिक्रम कुर्युर्ये ते नरकगामिन ॥३६॥

## ब्रह्मोवाच

स तु श्रुत्वा धर्मवाक्य हर्षण पुनरब्रवीत् ॥३७॥

## हर्षण उवाच

पिता त्वाष्ट्री भीषणश्च माता विष्टिश्च भीषणा । भ्रातरश्च महात्मानो येन ते शान्तबुद्धय ॥३८॥
सुरूपाश्च भविष्यन्ति निर्दोषा मङ्गलप्रदा । तन्मे कर्म वदस्वाद्य तत्कर्ताऽस्मि सुरोत्तम ॥३९॥

---

के लिये मामा यम के यहा गया। उसने वहाँ बहुत से प्राणियो को स्वग के समान सुख भोगते तथा बहुतो को दु खी देखा। उसने मामा को प्रणाम कर उनसे सनातन धम के विषय मे पूछा ॥२७ ३२॥

**हर्षण ने कहा**—तात ! ये कौन हैं जो सुखी हैं और ये कौन हैं जो नरक मे यन्त्रणा भोग रहे है ॥३३॥

**ब्रह्मा बोले**—इस प्रकार पूछने पर धमराज यम ने उनके कर्मो की सब गति को ठीक-ठीक पूणरूप से कह दिया ॥३४॥

**यम बोले**—जो कमी भी विहित (उचित या वेद विहित) कर्मों को नही छोडते हैं वे मनुष्य कमी भी नरक मे नही जाते है। जो शास्त्रो को नही मानते है आचार और बहुश्रुतो (पडितो) का आदर नही करते हैं और विहित कर्मों का उल्लघन करते हैं वे नरकगामी होते हैं ॥३५ ३६॥

**ब्रह्मा बोले**—उस हषण ने धमराज की बात सुनकर पुन कहा ॥३७॥

**हर्षण ने कहा**—मेरे अयत भीषण पिता भीषण माता विष्टि तथा भाई जिस उपाय से शान्त-बुद्धि महात्मा, सुरूप निर्दोष और कल्याणदायक हो जाँय उस कम को बतलाइये। सुरोत्तम ! मैं उन कार्यों को आज ही करूँगा। अयथा मैं उनके पास नही जाऊँगा। यह सुनकर धमराज ने उस शुद्धबुद्धि हषण से कहा— तुम वास्तव

अन्यथा तान्न गच्छेयमित्युक्त प्राह धर्मराट। हर्यण शुद्धबुद्धि त हर्यणोऽसि न सशय ॥४०॥
बहव स्यु सुता केचिन्नैव ते कुलतन्तव । एक एव सुत कश्चिद्येन तदधियते कुलम् ॥४१॥
कुलस्याऽऽधारभूतो यो य पित्रो प्रियकारक । य पूर्वजानुद्धरति स पुत्रस्त्वितरो गद ॥४२॥
यस्मात्त्वयाऽनुरूप मे प्रोक्त मातामह प्रियम । तस्मात्त्व गौतमीं गच्छ स्नात्वा नियतमानस ॥४३॥
स्तुहि विष्णु जगद्योनि शान्त प्रीतेन चेतसा। स तु प्रीतो यदि भवेत्सर्वमिष्ट प्रदास्यति ॥४४॥

## ब्रह्मोवाच

इति श्रुत्वा धर्मवाक्य हर्यणो गौतमीं ययौ। शुचिस्तुष्टाव देवेश हरि प्रीतोऽभवद्धरि ॥४५॥
हर्यणाय[1] तत प्रादात्कुलभद्र ततस्तु स। सर्वाभद्रप्रशमनपूर्वक भद्रमस्तु त ॥४६॥
तद्भद्रा प्रोच्यते विष्टि पिता भद्रस्तथा सुता। तत प्रभृति तत्तीर्थं भद्रतीर्थं तदुच्यते ॥४७॥
सर्वमङ्गलद पुसा तत्र भद्रपतिर्हरि। तत्तीर्थसेविनां पुसा सर्वसिद्धिप्रदायकम ॥
मङ्गलैकनिधि साक्षाद्देवदेवो जनार्दन ॥४८॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे तीर्थमाहात्म्ये भद्रतीर्थवणन नाम
पञ्चषष्ट्यधिकशततमोऽध्याय ॥१६५॥

गौतमीमाहात्म्ये षण्णवतितमोऽध्याय ॥९६॥

---

म हर्यण (आनन्द देन वाल) हो। कुल म बहुत स पुत्र हो जाते हैं परन्तु व कुलतन्तु (कुल की मर्यादा बढाने वाले) नहीं होते। वह कोई एक ही पुत्र होता है जिससे कुल की रक्षा होती है। जो पुत्र कुल का आधारभूत है जो माता पिता का प्रिय करने वाला है और जो पूर्व पुरुषा का उद्धार करता है वही पुत्र है अन्य तो कुल के लिए विपत्ति हैं। जिसलिए तुमने अपने मातामह को प्रिय लगने वाली और अनुरूप बात मुझसे पूछी है इसलिए तुम गौतमी क पास जाओ। उसम स्नान कर एकाग्र होकर प्रसन्न चित्त स जगत् के आदि कारण शान्त विष्णु की स्तुति करो। वे यदि तुम पर प्रसन्न हो जायेंगे तो तुम्हारे सब मनोरथा को पूर्ण कर देंगे ॥३८ ४४।

**ब्रह्मा बोले**—धर्मराज की इन बातो को सुनकर हर्यण गौतमी क पास गया। पवित्र होकर उसने हरि की स्तुति की। हरि उसकी स्तुति स प्रसन्न हो गये। उन्होंने हर्यण को कुल क मगल का वरदान दिया और कहा कि तुम लोगो क सब अमगल नष्ट हो जाय तथा कल्याण हो। इस कारण वह विष्टि शुभ पिता शुभ और पुत्र भी शुभ हो गये। उस समय से वह तीर्थ भद्रतीर्थ कहा जाता है। वहाँ मनुष्या को सब प्रकार का कल्याण देन वाले मगल क एकमात्र कोश साक्षात् देवाधिदेव जनार्दन विष्णु निवास करते हैं। उस तीर्थ की सेवा करने वाले लोगो को सब प्रकार की सिद्धियाँ प्राप्त होती हैं ॥४५ ४८॥

श्रीब्रह्ममहापुराण म भद्रतीर्थ वर्णन नामक एक सौ पैंसठवाँ अध्याय समाप्त ॥१६५॥

---

१ घ ङ च ०णायगत प्रा०।

# अथ षट्षष्ट्यधिकशततमोऽध्यायः

## पतत्रितीर्थवर्णनम्

### ब्रह्मोवाच

पतत्रितीर्थमाख्यातं रोगघ्नं पापनाशनम्। तस्य श्रवणमात्रेण कृतकृत्यो भवेन्नरः ॥१॥
बभूवतुः कश्यपस्य सुतावरुणवीश्वरौ। संपातिश्च जटायुश्च संभवेतां तदन्वये ॥२॥
तार्क्ष्यप्रजापतेः पुत्रावरुणो गरुडस्तथा। तदन्वये च संभूतः संपातिः पतगोत्तमः ॥३॥
जटायुरिति विख्यातो ह्यपरः सोदरोऽनुजः। अन्योन्यस्पर्धया युक्तावुन्मत्तौ स्वबलेन तौ ॥४॥
सजग्मतुर्दिनकरं नमस्कर्तुं विहायसि। यावत्सूर्यस्य सामीप्यं प्राप्तौ तौ विहगोत्तमौ ॥५॥
दग्धपक्षावुभौ श्रान्तौ पतितौ गिरिमूर्धनि। बान्धवौ पतितौ दृष्ट्वा निश्चेष्टौ गतचेतसौ ॥६॥
तावद्दुःखाभिभूतोऽसावरुणः प्राह भास्करम्। तौ दृष्ट्वा त्वरुणः सूर्यं प्राहेदं पतितौ भुवि ॥
आश्वासयैतौ तिग्मांशो यावन्नैतौ मरिष्यतः ॥७॥

### ब्रह्मोवाच

तथेत्युक्त्वा दिनकरो जीवयामास तौ खगौ। गरुडोऽपि तयोः श्रुत्वा अवस्थां सह विष्णुना ॥८॥
आगत्याऽऽश्वासयामास सुखं चक्रे च नारद। सर्व एव तदा जग्मुर्गङ्गां तापापनुत्तये ॥९॥

---

## अध्याय १६६

### पतत्रितीर्थ का वर्णन

**ब्रह्मा बोले**—रोगों तथा पापों को नष्ट करने वाला पतत्रितीर्थ नामक एक प्रसिद्ध तीर्थ है। उसके (नाम को) सुनने से ही मनुष्य कृतकृत्य हो जाता है। कश्यप के अरुण और ईश्वर दो पुत्र हुये। उन्हीं के कुल में सम्पाति और जटायु भी थे। तार्क्ष्य प्रजापति के पुत्र अरुण और गरुड हुये। उस वंश में पक्षिश्रेष्ठ सपाति भी हुआ। उसका जटायु नाम से विख्यात दूसरा छोटा सगा भाई था। वे अपने बल से उन्मत्त थे और सर्वदा परस्पर प्रतिस्पर्धा (होड़) किया करते थे। वे दोनों आकाश में सूर्यदेव को नमस्कार करने के लिये उड़े। ज्यों ही दोनों पक्षि-श्रेष्ठ सूर्य के समीप गये त्यों ही उनके पंख जल गये और वे थक कर पर्वत की चोटी पर गिर पड़े। अपने बन्धुओं को मूर्च्छित और निश्चेष्ट अवस्था में गिरते देखकर अरुण को अत्यन्त दुःख हुआ। वह अरुण दुःख से कातर हो भूमि पर गिरे उन दोनों की ओर लक्ष्य करके सूर्य से बोला—तीक्ष्ण किरण वाले! इन चारों को बचाइये ताकि ये मरने न पायें ॥१-७॥

**ब्रह्मा बोले**—दिनकर ने 'ऐसा ही हो' यह कहकर उन दोनों पक्षियों को जिला दिया। नारद! विष्णु सहित गरुड ने भी उन दोनों की शोचनीय अवस्था का पता पाया और आकर उन दोनों को आश्वासन दिया और सुखी बनाया। तब सभी उसी समय ताप की शान्ति के लिये गंगा के पास गये। जटायु, अरुण, सपाति, गरुड,

जटायुश्चारुणश्चैव संपातिर्गरुडस्तथा। सूर्यो विष्णुस्तत्प्रययौ तत्तीर्थं बहुपुण्यदम् ॥१०॥
पतत्रितीर्थमाख्यातं विघ्नघ्नं सर्वकामदम्। स्वयं सूर्यस्तथा विष्णुः सुपर्णेनारुणेन च ॥११॥
आसते गौतमीतीरे तथैव वृषभध्वजः। त्रयाणामपि देवानां स्थितेस्तत्तीर्थमुत्तमम् ॥१२॥
तत्र स्नात्वा शुचिर्भूत्वा नमस्कुर्यात्सुरानिमान्। आधिव्याधिविनिर्मुक्तः स परं सौख्यमाप्नुयात् ॥१३॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे तीर्थमाहात्म्ये पतत्रितीर्थवर्णनं नाम षट्षष्ट्यधिक-
शततमोऽध्यायः ॥१६६॥

गौतमीमाहात्म्ये सप्तनवतितमोऽध्यायः ॥९७॥

## अथ सप्तषष्ट्यधिकशततमोऽध्यायः

### विप्रतीर्थवर्णनम्

**ब्रह्मोवाच**

विप्रतीर्थमिति ख्यातं तथा नारायणं विदुः। तस्याऽऽख्यानं प्रवक्ष्यामि शृणु विस्मयकारकम् ॥१॥
अन्तर्वेद्यां द्विजः कश्चिद्ब्राह्मणो वेदपारगः। तस्य पुत्रा महाप्राज्ञा गुणरूपदयान्विताः ॥२॥
तेषां कनीयान्यो भ्राता शान्तो गुणगणैर्वृतः। आसन्दिव इति ख्यातः सर्वज्ञानी महामतिः ॥३॥

---

सूर्य तथा (स्वयं) विष्णु उस स्थान पर गये। इसलिये अत्यन्त पुण्य देने वाला, विघ्नों को दूर करने वाला और सब कामनाओं को पूर्ण करने वाला वह तीर्थ पतत्रितीर्थ नाम से प्रसिद्ध हो गया। गौतमी के तीर पर उसी तीर्थ में अरुण और गरुड के साथ सूर्य तथा विष्णु एवं वृषभध्वज शंकर रहते हैं। तीनों देवों के रहने के कारण वह तीर्थ अति उत्तम तीर्थ हो गया है। उसमें स्नान कर पवित्र हो जो इन देवों को नमस्कार करता है वह सम्पूर्ण आधियों और व्याधियों से छूट कर महान् सुख को प्राप्त करता है ॥८-१३॥

*श्रीब्रह्ममहापुराण में पतत्रितीर्थ-वर्णन नामक एक सौ छाछठवाँ अध्याय समाप्त ॥१६६॥*

## अध्याय १६७

### विप्रतीर्थ का वर्णन

**ब्रह्मा बोले**—विप्रतीर्थ नाम से प्रसिद्ध एक तीर्थ है, जिसको नारायणतीर्थ भी कहते हैं। उसका आश्चर्यजनक आख्यान को कहता हूँ, सुनो—ब्रह्मावर्त (गंगा और यमुना के बीच के प्रदेश) में कोई वेदों का पारदर्शी ब्राह्मण रहता था। उसके पुत्र महाबुद्धिमान् गुण, रूप और दया से युक्त थे। उनमें छोटे भाई का नाम आसन्दिव था, जो शान्त, गुणवान्, सर्वज्ञ तथा महाबुद्धिमान् था। पिता आसन्दिव के विवाह के लिये प्रयत्न कर रहे

विवाहाय पिता तस्मा आसन्दिवाय यत्नवान् । एतस्मिन्नन्तरे रात्रौ सुप्त त द्विजपुत्रकम् ॥४॥
अविष्णुस्मरण सौम्यशिरस्कमसमाहितम् । आसन्दिव क्रूररूपा राक्षसी कामरूपिणी ॥५॥
तमादायागमच्छीघ्र गौतम्या दक्षिणे तटे । श्रीगिरेरुत्तरे [1]पारे बहुब्राह्मणसेवितम् ॥६॥
नगर धर्मनिलय लक्ष्म्या निलयमेव च । तत्र राजा बृहत्कीर्ति सर्वक्षत्रगुणान्वित ॥७॥

तस्यामितक्षेमसुभिक्षयुक्त, निशावसाने द्विजपुत्रयुक्ता ।
सा राक्षसी तत्पुरमाससाद, मनोज्ञरूपाणि बिभर्ति नित्यम् ॥८॥
सा कामरूपेण चरत्यशेषा, महीमिमा तेन सम द्विजेन ।
गोदावरीदक्षिणतीरभागे, वृद्धाकृतिस्त द्विजमाह भीमा ॥९॥

### राक्षस्युवाच

एषा तु गङ्गा द्विजमुख्य सध्या, उपास्यता विप्रवरै समेत्य ।
यथोचित विप्रवरास्तु काले, नोपासते यत्नत एव सध्याम् ॥१०॥
नीचास्त एवाभिहिता सुरेशैरन्त्यावसायिप्रवरास्त एते ।
अह जनित्री तव चेति वाच्य, नो चेदिदानीं त्वमुपैषि नाशम् ॥११॥
मद्वाक्यकर्ताऽसि यदि द्विजेन्द्र, सुख करिष्ये तव यत्प्रिय च ।
पुनश्च देश निलय गुरूश्च, सप्रापयिष्ये ननु सत्यमेतत् ॥१२॥

---

थे। इसी बीच एक रात बिना विष्णु का स्मरण किये असावधानीपूर्वक सोये उस सुन्दर सिर वाले ब्राह्मण पुत्र आसन्दिव को एक स्वेच्छा से रूप धारण करने वाली तथा भयकर रूप वाली राक्षसी उठाकर गोदावरी के दक्षिण तट पर ले गई। श्रीगिरि के उत्तर तट पर बहुत ब्राह्मणो से सुसेवित तथा धर्म का केन्द्र रूप एक नगर है जहा मानो लक्ष्मी का ही आवास है। वहा समस्त राज गुणो से सम्पन्न बृहत्कीर्ति नामक राजा है। रात्रि के अन्त मे उसी कल्याणमय तथा धन धान्य सम्पन्न नगर मे नित्य मनोहर रूपो को धारण करने वाली वह राक्षसी ब्राह्मण पुत्र के साथ जा पहुची। अनन्तर वह स्वच्छा से रूप धारण कर उस द्विज के साथ सम्पूर्ण पृथ्वी पर विचरण करती हुई गोदावरी के दक्षिण तट पर आयी। वहा वृद्धा का रूप बनाकर वह भयानक राक्षसी ब्राह्मण से कहने लगी ॥१ ९॥

**राक्षसी बोली**—द्विजवर्य यह गगा है। ब्राह्मणो को चाहिये कि यहा आकर सन्ध्योपासना करें। जो विप्र वर समय पर सावधानी से सन्ध्या की उपासना नही करते है उनको देवताओ ने नीच तथा चाण्डाल तुल्य बतलाया है। मै तुम्हारी माता हू—यह तुम्हे कहना पडेगा अन्यथा तुम तत्क्षण मृत्यु को प्राप्त करोगे। द्विज श्रेष्ठ। यदि तुम मेरी बात मानोगे तो सुख भोगोगे। मैं तुम्हारी कामनाओं को पूर्ण करूँगी और पुन तुम्हे अपने देश मे पहुचाकर गुरुजनो से मिला दूगी यह सत्य बात है ॥१० १२॥

---

[1] १च पादे।

### ब्रह्मोवाच

स प्राह का त्वं द्विजपुंगवोऽपि, सोवाच तं राक्षसी कामरूपा ।
विश्वासयन्ती शपथैरनेकैस्तं भ्रान्तचित्त मुनिराजपुत्रम् ॥१३॥
कङ्कालिनी नाम जगत्प्रसिद्धा, विप्रोऽसि तामाह निवेदितं यत् ।
तदेव कर्ताऽस्मि न संशयोऽत्र, यत्तत्प्रियं वच्मि करोमि चैव ॥१४॥

### ब्रह्मोवाच

तद्विप्रवचनं श्रुत्वा राक्षसी कामरूपिणी। वृद्धा तथाऽपि चार्वङ्गी दिव्यालंकारभूषणा ॥१५॥
द्विजमादाय सर्वत्र मत्सुतोऽयं गुणाकरः। एवं वदन्ती सर्वत्र याति वक्ति करोति च ॥१६॥
तं विप्रं रूपसौभाग्यवयोविद्याविभूषितम्। तां च वृद्धां गुणोपेतामस्य मातेति मेनिरे ॥१७॥
तत्र द्विजवरः कश्चित्स्वां कन्यां भूषणान्विताम्। राक्षसीं तां पुरस्कृत्य प्रादात्तस्मै द्विजालये ॥१८॥
सा कन्या त पति प्राप्य कृतार्थाऽस्मीत्यचिन्तयत् ।
स द्विजोऽपि गुणैर्युक्तां पत्नीं दृष्ट्वा सुदुःखितः ॥१९॥

### द्विज उवाच

मामियं भक्षयेदेव राक्षसी पापरूपिणी। किं करोमि क्व गच्छामि कस्यैतत्कथयामि वा ॥२०॥
महत्संकटमापन्नं रक्षयिष्यति कोऽत्र माम्। भार्या ममेयं कल्याणी गुणरूपवयोयुता ॥
एनामप्यशुभाऽकस्माद्भक्षयिष्यति राक्षसी ॥२१॥

---

**ब्रह्मा बोले**—उस ब्राह्मण ने भी पूछा—'तुम कौन हो ?' तब वह कामरूपिणी राक्षसी अनेक शपथों से विश्वास दिलाती हुई उस भ्रान्त चित्त वाले मुनिराज पुत्र से कहने लगी—'मैं कङ्कालिनी नाम से संसार मे विख्यात हूँ।' तब ब्राह्मण ने भी उससे निवेदन किया—'तुम सदेह मत करो। जो तुम कहोगी वही मैं करूँगा' ॥१३-१४॥

**ब्रह्मा बोले**—विप्र के वचन सुनकर स्वेच्छा से रूप बनाने वाली राक्षसी वृद्धा होती हुई भी सुन्दर अगो एव दिव्य अलकारो से विभूषित हो गई। फिर वह ब्राह्मण को लेकर यह मेरा गुणवान् पुत्र है ऐसा कहती हुई सब जगह जाने बोलने और (काय) करने लगी। लोगो ने समझा कि रूप सौभाग्य अवस्था तथा विद्या से सम्पन्न यह ब्राह्मण उसी सर्वगुण सम्पन्ना वृद्धा का पुत्र है। तब एक द्विजवर ने अलकारो से युक्त अपनी कन्या को उसी राक्षसी के आगे उस ब्राह्मण को दे दिया। उस कन्या ने पति को पाकर सोचा कि मै कृतार्थ हो गई, पर वह ब्राह्मण गुणवती पत्नी को देखकर अत्यन्त दुःखी हुआ ॥१५-१९॥

**द्विज बोला**—यह पापरूपिणी राक्षसी मुझे खा ही लेगी। क्या करूँ ? कहाँ जाऊँ ? किससे यह बात कहूँ ? महान् सकट उपस्थित हो गया है। कौन मेरी रक्षा करेगा ? यह मेरी भार्या कल्याणमयी तथा गुण, रूप एवम् अवस्था से सम्पन्न है। इसे भी पापिनी राक्षसी अचानक खा डालेगी ॥२०-२१॥

### ब्रह्मोवाच

एतस्मिन्नन्तरे तत्र भार्या सा गुणशालिनी। वृद्धाऽप्यतिदुराधर्षा सा गता कुत्रचित्तदा ॥२२॥
प्रश्रयावनता भूत्वा बाला चापि पतिव्रता। भर्तारं दुःखितं ज्ञात्वा पतिं प्राह रहः शनैः ॥२३॥

### भार्योवाच

कस्मात्ते दुःखमापन्नं स्वामिस्तत्त्वं वदस्व मे ॥२४॥

### ब्रह्मोवाच

शनैः प्रोवाच तां भार्यां यथावत्पूर्वविस्तरम्। किमकथ्यं प्रिये मित्रे कुलीनायां च योषिति ॥२५॥
भर्तुर्वाक्यं निशम्येदं प्रोवाच वदता वरा ॥२६॥

### भार्योवाच

अनात्मन. सर्वतोऽपि भयमस्ति गृहेष्वपि। कुतो भयं ह्यात्मवतां किं पुनर्गौतमीतटे ॥२७॥
वसतां विष्णुभक्तानां विरक्ताना विवेकिनाम्। अत्रस्नात्वा शुचिर्भूत्वा स्तुहि देवमनामयम् ॥२८॥

### ब्रह्मोवाच

एतदाकर्ण्य गङ्गायां स्नात्वा विगतकल्मषः। तुष्टाव गौतमीतीरे द्विजो नारायण तथा ॥२९॥

### द्विज उवाच

त्वमन्तरात्मा जगतोऽस्य नाथ, त्वमेव कर्ताऽस्य मुकुन्द हर्ता ।
त्वं पालकः पालयसे न दीनमनाथबन्धो नरसिंह कस्मात्. ॥३०॥

---

**ब्रह्मा बोले**—इसी बीच (एक दिन) वह भयकर वृद्धा कही चली गई। वह गुणवती, प्रौढा तथा पतिव्रता पत्नी स्वामी को दु खित जानकर एकान्त मे अत्यन्त नम्रतापूर्वक पति से धीरे-धीरे कहने लगी ॥२२-२३॥

**भार्या बोली**—स्वामिन्! किससे तुम्हे दु ख हुआ है? मुझे सही सही बताओ ॥२४॥

**ब्रह्मा बोले**—प्रिये! मित्र तथा कुलीन स्त्री से क्या गोपनीय है? ब्राह्मण ने धीरे-धीरे विस्तारपूर्वक सब बातें बता दी ॥२५-२६॥

**भार्या बोली**—अज्ञानी के लिए घर पर भी भय है। किन्तु ज्ञानियो के लिये कही भय नही है। उस पर भी गोदावरी के तट पर निवास करने वाले विष्णु-भक्त, विरक्त तथा वेकी पुरुषो को तो भय हो ही नही सकता। तुम इस (गोदावरी) मे स्नान करके पवित्र होकर कल्याणदाता भगवान् की स्तुति करो ॥२७ २८॥

**ब्रह्मा बोले**—यह सुनकर ब्राह्मण गगा मे स्नान करके निष्पाप होकर गोदावरी के तट पर नारायण की स्तुति करने लगा ॥२९॥

**द्विज बोला**—नाथ! आप ही ससार के अन्तरात्मा हैं। मुकुन्द! आप ही इसके कर्ता, हर्ता तथा पालयिता हैं। दीनबन्धो! नरसिंह! आप मुझ दीन का पालन क्यो नही करते? उसकी यह प्रार्थना सुनकर ससार

श्रुत्वैतत्प्रार्थनं तस्य 'जगच्छोकनिवारण । नारायणोऽपि ता पापां निजघान स राक्षसीम् ॥३१॥
सुदर्शनेन चक्रेण सहस्रारेण भास्वता। तस्मै प्रादाद्वरानिष्टान्प्रापयच्च' गुरु प्रभु ॥३२॥
तत प्रभृति तत्तीर्थं विप्र नारायण विदु । स्नानदानेन पूजाद्यैर्यत्र सिध्यति वाञ्छितम् ॥३३॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे तीर्थमाहात्म्ये विप्रनारायणतीर्थवर्णन नाम सप्तषष्ट्य-
धिकशततमोऽध्याय ॥१६७॥

गौतमीमाहात्म्येऽष्टनवतितमोऽध्याय ॥९८॥

## अथाष्टषष्ट्यधिकशततमोऽध्यायः

### भानुतीर्थवर्णनम्

**ब्रह्मोवाच**

भानुतीर्थमिति ख्यात त्वाष्ट्र माहेश्वर तथा। ऐन्द्र याम्य तथाऽऽग्नेय सर्वपापप्रणाशनम् ॥१॥
अभिष्टुत इति ख्यातो राजाऽऽसीत्प्रियदर्शन । हयमेधेन पुण्येन यष्टुमारब्धवान्सुरान ॥२॥

---

के शोक निवारण करने वाले नारायण ने अपने चमकते हुए सहस्रों अरों (दाँतों) वाले सुदर्शन चक्र से उस राक्षसी का काम तमाम कर डाला और ब्राह्मण को वरदान देकर उसे अपने गुरुजनों के पास पहुँचा दिया। तब से लेकर वह तीर्थ विप्र तथा नारायण नाम से प्रसिद्ध हुआ जहाँ स्नान दान पूजा आदि करने से अभीष्ट सिद्धि होती है ॥३०-३३॥

श्रीब्रह्ममहापुराण में तीर्थ माहात्म्य वर्णन प्रसंग में विप्र नारायण-तीर्थ वर्णन नामक
एक सौ सरसठवाँ अध्याय समाप्त ॥१६७॥

## अध्याय १६८

### भानुतीर्थ का वर्णन

**ब्रह्मा बोले**—समस्त पापों के नाश करने वाले त्वाष्ट्र माहेश्वर ऐन्द्र याम्य तथा आग्नेय तीर्थ भानुतीर्थ नाम से प्रसिद्ध हैं। अभिष्टुत नामक एक सुन्दर राजा था। उसने पवित्र अश्वमेध यज्ञ करना आरम्भ किया। उस

---

१ ङ०गदेकपरायण । घ च ०गदेकपरायणम्। ना०। २घ च ०प्राहिणोच्च।

तत्रर्त्विज. षोडश स्युर्वसिष्ठात्रिपुरोगमाः। क्षत्रिये यजमाने तु यज्ञभूमिः कथं भवेत् ॥३॥
ब्राह्मणे दीक्षिते राजा भुव दास्यति यज्ञियाम्। भूपतौ दीक्षिते दाता को भवेत्को नु याचते ॥४॥
याच्ञेयमखिलाशर्मजननी पापरूपिणी। केनाप्यतो न कार्यैव क्षत्रियेण विशेषतः ॥५॥
एवं मीमांसमानेषु ब्राह्मणेषु परस्परम्। तत्र प्राह महाप्राज्ञो वसिष्ठो धर्मवित्तमः ॥६॥

वसिष्ठ उवाच

राज्ञि दीक्षायमाणे तु सूर्यो याच्यो भुवं प्रति। देहि मे देव सवितर्यजनं देवतोचितम् ॥७॥
दैवं क्षत्रमसि ब्रह्मन्भूतनाथ नमोऽस्तु ते। याचितः सविता राज्ञा देवानां यजनं शुभम् ॥८॥
ददात्येव ततो राजन्प्रार्थयेशं दिवाकरम् ॥९॥

ब्रह्मोवाच

तथेत्युक्त्वाऽभिष्टुतोऽपि देवदेवं दिवाकरम्। श्रद्धया प्रार्थयामास हरीशाजात्मकं रविम् ॥१०॥

राजोवाच

देवानां यजनं देहि सवितस्ते नमोऽस्तु ते ॥११॥

ब्रह्मोवाच

क्षत्र दैव यत. सूर्यो दत्ता भूर्भूपतेस्ततः। सविता देवदेवेशो ह्यू ददामीत्यभ्यभाषत ॥१२॥
एवं करोति यो यज्ञ तस्य रिष्टिर्न काचन। तथा वाजिमखे सत्रे ब्राह्मणैर्वेदपारगैः ॥१३॥

---

यज्ञ म वसिष्ठ, अत्रि आदि सोलह ऋत्विज हुए। वहाँ ब्राह्मणो म परस्पर यह विचार होने लगा कि क्षत्रिय के यजमान होने पर यज्ञभूमि की व्यवस्था कैसे की जाय, क्योंकि ब्राह्मण के यज्ञ करने पर तो क्षत्रिय यज्ञ भूमि देते हैं पर क्षत्रिय के यज्ञ करने पर कौन भूमि देगा? और कौन माँगेगा? यह याचना अत्यन्त अशुभ करने वाली तथा पापरूपिणी कही गई है। इसलिये विशेष कर किसी क्षत्रिय को यह यज्ञ करना ही नहीं चाहिये। (इस तरह के विवाद उपस्थित होने पर) वहाँ महापण्डित तथा धर्मवेत्ता वसिष्ठ बोले ॥१-६॥

**वसिष्ठ ने कहा**—राजा के दीक्षित होने पर सूर्य से भूमि की याचना की जा सकती है। जैसे—'देव! सत्कर्मों मे लोगो के प्रेरक! देवतोचित यज्ञ भूमि मुझे प्रदान कीजिये। ब्रह्मन्! आप क्षत्रियो के देवता हैं। भूतनाथ! आपको नमस्कार है। इस प्रकार राजा द्वारा याचना करने पर सूर्य अवश्य देवोचित यज्ञ-भूमि देंगे। राजन्! इसलिये आप दिनकर की प्रार्थना करें ॥७ ९॥

**ब्रह्मा बोले**—'ऐसा ही हो यह कहकर राजा श्रद्धापूर्वक ब्रह्मा विष्णु तथा महेश रूप देवाधिदेव सूर्य की प्रार्थना करने लगा ॥१०॥

**राजा ने कहा**—दिनकर! देवताओ के लिय यज्ञभूमि मुझे प्रदान कीजिये! आपको नमस्कार है ॥११॥

**ब्रह्मा बोले**—जिसलिये सूर्य क्षत्रियो के देवता है अत देवाधिपति सूय ने 'मैं देता हूँ यह कहकर राजा को यज्ञ-भूमि दे दी। इस प्रकार जो यज्ञ करता है उसका किसी प्रकार अशुभ नहीं होता है। वेदपारगत विप्रो द्वारा

प्रारब्धेऽभिष्टुता राज्ञा यनागाद्भूपतिं रविः। देवानां यजनं दातुं भानुतीर्थं तदुच्यते ॥१४॥
त देवक्रतुमुत्कृष्टं हयमेधं सुरैर्युतम्। दैत्याश्च दनुजाश्चैव तथाऽन्ये यज्ञघातकाः ॥१५॥
ब्रह्मवेषधराः सर्वे गायन्तः सामगा इव। तेऽपि तत्र महाप्राज्ञाः प्राविशन्ननिवारिताः ॥१६॥
चमसानि च पात्राणि सोमं चषालमेव च। सोमपानं हविस्त्यागमृत्विजो भूपतिं तथा ॥१७॥
निन्दन्ति निक्षिपन्त्यन्ये हसन्त्यन्ये तथाऽसुराः। तेषां चेष्टां न जानन्ति विश्वरूपं विना मुने ॥१८॥
विश्वरूपोऽपि पितरं प्राह दैत्या इमे इति। तत्पुत्रवचनं श्रुत्वा त्वष्टा प्राह सुरानिदम् ॥१९॥

## त्वष्टोवाच

गृहीत्वा वारिदर्भांश्च प्रोक्षयध्वं समन्ततः। ये निन्दन्ति मखं पुण्यं चमसं सोममेव च ॥२०॥
मया त्वपहताः सर्वे इत्युक्त्वा परिषिञ्चत ॥२१॥

## ब्रह्मोवाच

तथा चक्रुः सुरगणास्त्वष्टा चापि तथाऽकरोत्। भस्मीभूतास्ततः सर्वे कांदिशीकास्ततोऽभवन् ॥२२॥
हता मया महापापा इत्युक्त्वा वार्यवाक्षिपत्। ततः क्षीणायुषो दैत्याः प्रातिष्ठन्कुपितास्ततः ॥२३॥
यत्रैतत्प्राक्षिपद्वारि त्वष्टा लोकप्रजापतिः। त्वाष्ट्रं तीर्थं तदाख्यातं सर्वपापप्रणाशनम् ॥२४॥
त्वष्टुर्वाक्याच्च्युतान्दैत्यान्निजघान यमस्तदा। कालदण्डेन चक्रेण कालपाशेन मन्युना[1] ॥२५॥

---

राजा अभिष्टुत् से आरम्भ किये गये अश्वमेध यज्ञ मे दिवाकर देवताओ के निमित्त यज्ञ भूमि देने के लिए राजा के निकट पहुँचे थे, इसलिये उस स्थान का नाम भानुतीर्थ पडा। देवताओ से युक्त उस उत्कृष्ट अश्वमेध नामक देवयज्ञ मे विघ्न डालने के लिये दैत्य, दानव तथा दूसरे यज्ञ-विघ्न कर्ता जन्तु ब्राह्मणो का वेश बनाकर साम गान करते हुए-से वहाँ आये। उन्हे प्रवेश करने से किसी ने नही रोका। उनमे से कोई चमस पात्र, सोम चषाल (यज्ञिय पशुको बाँधने के लिए काष्ठ), सोमपान, हविस्त्याग ऋत्विज तथा राजा की निन्दा करने लगा कोई (सामग्रियो को) फेंकने लगा और कोई हँसने लगा। उन राक्षसो के कृत्यो को सिवा विश्वरूप के और किसी ने नही समझा। तब विश्वरूप ने अपने पिता से कहा कि ये दैत्य हैं। पुत्र के वचन सुनकर त्वष्टा ने देवताओ से यह कहा ॥१२-१९॥

**त्वष्टा बोले**—कुश-जल लेकर सब ओर छिडक दो। 'जो पवित्र यज्ञ, चमस तथा सोम की निन्दा करते हैं, वे सब मेरे द्वारा विनष्ट हो' यह कहकर सर्वत्र जल से सिञ्चन करो ॥२०-२१॥

**ब्रह्मा बोले**—देववृन्द तथा त्वष्टा ने भी वैसा ही किया। समस्त दैत्य भस्मसात् हो गये। उन्हे इतना भी पता नहीं रहा कि किस दिशा की ओर भागें। 'मैंने पापियों को मार दिया' यह कहकर त्वष्टा ने जल फेंक दिया। तब क्षीणायु दैत्यसमूह कुपित होकर भाग निकले। जिस द्वार पर लोक-प्रजापति त्वष्टा ने जल फेंका, वह अखिल पापनाशन त्वाष्ट्र तीर्थ कहलाया। त्वष्टा के वाक्य से बचे दैत्यो को यम ने क्रुद्ध होकर कालदण्ड, चक्र तथा कालपाश से मार दिया। जहाँ वे दैत्य मारे गये, उस स्थान का नाम याम्यतीर्थ पडा। जहाँ अग्नि म हविष्य

---

[1] ङ. मृत्युना।

यत्र ते निहता दैत्यास्तत्तीर्थं याम्यमुच्यते। यत्राभवत्क्रतु पूर्णो हुत्वाऽग्नौ चामृत बहु ॥२६॥
धाराभि शरमानाभिरखण्डाभिर्महाध्वरे। यत्राभवद्धव्यवाहस्तृप्तस्तस्य ह्यभिष्टुत ॥२७॥
अग्नितीर्थं तदाख्यातमश्वमेधफलप्रदम। इन्द्रो मरुद्भिर्नृपति प्राहेद वचन शुभम् ॥२८॥
त्व सम्राडभविता राजन्नुभयोरपि लोकयो। सखा मम प्रियो नित्य भविता नात्र सशय ॥२९॥
स कृतार्थो मर्त्यलोक इन्द्रतीर्थे च तर्पणम। कुर्यात्पितृणा प्रीत्यर्थं यमतीर्थे विशेषत ॥३०॥
माहेश्वर तु तत्तीर्थं पूजितोऽभिष्टुत शिव। भक्तियुक्तेन विप्रैश्च सर्वकर्मविशारदै ॥३१॥
वैदिकैर्लौकिकैश्चैव मन्त्रै पूज्य महेश्वरम्। नृत्यैर्गीतैस्तथा वाद्यैरमृतै पञ्चसभवै ॥३२॥
उपचारैश्च बहुभिर्दण्डपातप्रदक्षिणै। धूपैर्दीपैश्च नैवेद्यै पुष्पैर्गन्धै सुगन्धिभि ॥३३॥
पूजयामास देवेश विष्णु शभु धियैकया। तत प्रसन्नौ देवेशौ वरान्ददतुरोजसा ॥३४॥
अभिष्टुत नरेन्द्राय भुक्तिमुक्ती उभे अपि। माहात्म्यमस्य तीर्थस्य तथा ददतुरुत्तमम् ॥३५॥
तत प्रभृति तत्तीर्थं शैव वैष्णवमुच्यते। तत्र स्नान च दान च सर्वकामप्रद विदु ॥३६॥
इमानि सर्वतीर्थानि स्मरेदपि पठेत वा। विमुक्त सर्वपापेभ्य शिवविष्णुपुर व्रजेत ॥३७॥
भानुतीर्थे विशेषेण स्नान सर्वार्थसिद्धिदम्। तत्र तीर्थे महापुण्य तीर्थाना शतमत्र हि ॥३८॥

इति श्रीमहापुराणे आदिब्राह्मे तीर्थमाहात्म्ये भान्वादिशततीर्थवर्णन नामाष्टषष्ट्यधिकशततमोऽध्याय ॥१६९॥
गौतमीमाहात्म्ये नवनवतितमोऽध्याय ॥९९॥

---

डालकर यज्ञ सम्पन्न किया गया और जहा महायज्ञ मे बाण के समान अखण्ड धाराओ से अभिष्टुत् द्वारा अग्निदेव तृप्त हुए उस स्थान का नाम अग्नितीर्थ पडा जो अश्वमेध के समान फलदायक है। तब इन्द्र ने वायु के द्वारा राजा से यह शुभ वचन कहलाया कि राजन ! तुम दोनो लोक के सम्राट होगे और मेरे प्रियपात्र बनोगे इसमे कोई सशय नही। मृत्युलोक मे वह व्यक्ति कृतकृत्य हो जाता है जो इन्द्रतीर्थ मे और विशेष करके यमतीर्थ मे पितरो की प्रीति के लिये तर्पण करता है ॥२२ ३०॥ माहेश्वर तीर्थ वह कहलाता है जहा अभिष्टुत ने शिव की पूजा की थी। जब अखिल कर्मों मे निपुण विप्रो ने भक्तिपूर्वक वैदिक तथा लौकिक मन्त्रो नृत्य गीत वाद्य पञ्चामृत अनेक उपहार दण्डवत प्रणाम प्रदक्षिणा धूप दीप नवैद्य पुष्प गन्ध तथा सुगन्धित द्रव्यो से देवताओ के स्वामी विष्णु तथा शकर की एक ही भाव से पूजा की तब दोनो देवेशो ने राजा अभिष्टुत् को वरदान के रूप मे भोग और मोक्ष दोनो दिये तथा उस तीर्थ के माहात्म्य को भी बढा दिया। तब से लेकर वह तीर्थ शैव और वैष्णव दोनो नामो से पुकारा जाता है। वहाँ स्नान तथा दान करने से समस्त कामनाओ की प्राप्ति होती है। जो व्यक्ति इन सब तीर्थों का स्मरण या पाठ करेगा वह निखिल पापो से मुक्त होकर शिवलोक तथा विष्णुलोक को जाएगा। विशेष करके भानुतीर्थ का स्नान समस्त कामनाओ को पूर्ण करता है। उस तीर्थ मे स्नान करने से महान पुण्य होता है। उसमे एक सौ तीर्थ वास करते हैं। ॥३१ ३८॥

श्रीब्रह्ममहापुराण मे तीर्थ माहात्म्यवर्णन प्रसग मे भानु आदि सौ तीर्थों के वर्णन-नामक एक सौ अरसठवाँ अध्याय समाप्त ॥१६८॥

